# प्रस्तावना

'विवेकानन्द संचयन' का द्वितीय संस्करण पाठकों के सम्मुख प्रस्तुत करते हमें विशेष प्रसन्नता हो रही है।

स्वामी विवेकानन्द आधुनिक मानव के एक आदर्श प्रतिनिधि होने के अतिरिक्त वैदिक धर्म एवं संस्कृति के समस्त स्वरूपों के उज्ज्वल प्रतीक थे। यह उन्हीं की प्रतिभा थी जिससे वेदान्त का प्रतिपादन इस रूप में हुआ कि वह वर्तमान युग के मनुष्य द्वारा हृदयंगम किया जा सके। केवल भारत ही नहीं वरन् सम्पूर्ण विश्व स्वामीजी के स्फूर्तिदायी एवं विधायक विचारों द्वारा प्रचुर मात्रा में लाभान्वित हुआ है; स्वामीजी की ये विचारधाराएँ मानव के समस्त कार्यक्षेत्रों में यथार्थतः सहायक हैं। आज के वैज्ञानिक युग में मनुष्य के सम्मुख अनेकानेक समस्याएँ उपस्थित हुई हैं—स्वामीजी इन सभी समस्याओं से परिचित थे तथा उन्हें विस्ताररूपेण समझ भी सके थे। फलतः उन सबके लिए उन्होंने उपाय तथा मार्ग भी प्रदर्शित किये हैं और ये सारे मार्ग उन चिरन्तन सत्यों पर आधारित हैं जो वेदान्त तथा विश्व के अन्य महान् धर्मों में निहित हैं। यथार्थ धर्म को शिक्षा देने के अतिरिक्त उन्होंने समग्र विश्व को जनताजनार्दन की सेवा पूजा के भाव से करने का भी पाठ पढ़ाया है। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि स्वामीजी ने हमें मानव-निर्माणकारी धर्म एवं मानव-निर्माणकारी दर्शन की शिक्षा दी जो हमारे राष्ट्रनिर्माण के लिए एक अनुपम देन है। कहने की आवश्यकता नहीं, इन सब दृष्टिकोणों से स्वामी विवेकानन्द का केवल भारत ही नहीं वरन् विश्व के धार्मिक एवं सांस्कृतिक इतिहास में बहुत उच्च स्थान है।

स्वामी विवेकानन्द ने विश्व को ज्ञान एवं शिक्षा की जो प्रचुर सामग्री प्रदान की है वह उनके व्याख्यान तथा प्रवचनों में निहित है जो उन्होंने भारतवर्ष तथा विदेशों में दिये हैं; इसी प्रकार यह अद्वितीय सामग्री उनके द्वारा लिखित पुस्तकों, लेखों तथा पत्रों, उनके सम्भाषण, उनके वार्तालाप तथा उनकी काव्यरचनाओं में हमें प्राप्त होती है जो सहस्र-सहस्र पृष्ठों में लिपिबद्ध है। यह सारी साहित्य-सामग्री अत्यन्त अधिक विस्तृत होने के कारण प्रत्येक के लिए इसका अध्ययन करना

सम्भवतः कठिन होगा। इसी उद्देश्य से हमने स्वामीजी के इस महान् वाङ्मय से उनके कुछ विशिष्ट व्याख्यान, प्रवचन, सम्भाषण, लेख, पत्र, कविताएँ आदि चुनकर उन्हें इस प्रातिनिधिक संचयन के रूप में प्रकाशित किया है।

हमें पूर्ण विश्वास है कि इस संचयन द्वारा पाठकों को स्वामीजी के दैवी व्यक्तित्व एवं बहुमुखी प्रतिभा की एक पर्याप्त झलक मिल सकेगी--साथ ही अनेकानेक विशिष्ट विषयों पर उनके विचार भी समझे जा सकेंगे। हमारी यह भी धारणा है कि इस संचयन के अध्ययन से पाठकों के मन में स्वामीजी के सभी ग्रन्थों के अध्ययन की अभिलाषा जागृत होगी और इस प्रकार हमारा वह प्रयास सफल हो सकेगा जिसके निमित्त हमने प्रस्तुत ग्रन्थ प्रकाशित किया है।

दि. १५ जुलाई १९७४.

—प्रकाशक




# विषय - सूची

विषय पृष्ठ

# स्वामी विवेकानन्द

कभी कभी समय की दीर्घ अवधि के बाद एक ऐसा मनुष्य हमारे इस ग्रह में आ पहुँचता है, जो असंदिग्ध रूप से दूसरे किसी मंडल से आया हुआ एक पर्यटक होता है; जो उस अति दूरवर्ती क्षेत्र की, जहाँ से वह आया हुआ है, महिमा, शक्ति और दीप्ति का कुछ अंश इस दुःखपूर्ण संसार में लाता है। वह मनुष्यों के बीच विचरता है, लेकिन वह इस मर्त्यभूमि का नहीं है। वह है एक तीर्थयात्री, एक अजनबी—वह केवल एक रात के लिए ही यहाँ ठहरता है।

वह अपने चारों ओर के मनुष्यों के जीवन से अपने को सम्बद्ध पाता है; उनके हर्ष-विषाद का साथी बनता है; उनके साथ सुखी होता है, उनके साथ दुःखी भी होता है; लेकिन इन सबों के बीच, वह यह कभी नहीं भूलता कि वह कौन है, कहाँ से आया है और उसके यहाँ आने का क्या उद्देश्य है। वह कभी अपने दिव्यत्व को नहीं भूलता। वह सदैव याद रखता है कि वह महान्, तेजस्वी एवं महामहिमान्वित आत्मा है। वह जानता है कि वह उस वर्णनातीत स्वर्गीय क्षेत्र से आया हुआ है, जहाँ सूर्य अथवा चन्द्र की आवश्यकता नहीं है, क्योंकि वह क्षेत्र आलोकों के आलोक से आलोकित है। वह जानता है कि जब 'ईश्वर की सभी संतानें एक साथ आनन्द के लिए गान कर रहीं थीं', उस समय से बहुत पूर्व ही उसका अस्तित्व था।

ऐसे एक मनुष्य को मैंने देखा, उसकी वाणी सुनी और उसके प्रति अपनी श्रद्धा अर्पित की। उसीके चरणों में मैंने अपनी आत्मा की अनुरक्ति निवेदित की।

इस प्रकार का मनुष्य सभी तुलना के परे है, क्योंकि वह समस्त साधारण मापदण्डों और आदर्शों के अतीत है। अन्य लोग तेजस्वी हो सकते हैं, लेकिन उसका मन प्रकाशमय है, क्योंकि वह समस्त ज्ञान के स्रोत के साथ अपना संयोग स्थापित करने में समर्थ है। साधारण मनुष्यों की भाँति वह ज्ञानार्जन की मंथर प्रक्रियाओं द्वारा सीमित नहीं है। अन्य लोग शायद महान् हो सकते हैं, लेकिन यह महत्त्व उनके अपने वर्ग के दूसरे लोगों की तुलना में ही सम्भव है। अन्य मनुष्य अपने साथियों की तुलना में साधु, तेजस्वी, प्रतिभावान हो सकते हैं। पर यह सब केवल तुलना की बात है। एक सन्त साधारण मनुष्य से अधिक पवित्र, अधिक पुण्यवान, अधिक एकनिष्ठ है। किन्तु स्वामी विवेकानन्द के सम्बन्ध में

कोई तुलना नहीं हो सकती। वे स्वयं ही अपने वर्ग के हैं। वे एक दूसरे स्तर के हैं, न कि इस सांसारिक स्तर के। वे एक भास्वर सत्ता हैं, जो एक सुनिर्दिष्ट प्रयोजन के लिए दूसरे एक उच्चतर मंडल से इस मर्त्यभूमि पर अवतरित हुए हैं। कोई शायद जान सकता था कि वे यहाँ पर दीर्घकाल तक नहीं ठहरेंगे।

इसमें क्या आश्चर्य है कि प्रकृति स्वयं ऐसे मनुष्य के जन्म पर आनन्द मनाती है, स्वर्ग के द्वार खुल जाते हैं और देवदूत कीर्ति-गान करते हैं?

धन्य है वह देश, जिसने उनको जन्म दिया है; धन्य हैं वे मनुष्य, जो उस समय इस पृथ्वी पर जीवित थे; और धन्य हैं वे कुछ लोग––धन्य, धन्य, धन्य–– जिन्हें उनके पादपद्मों में बैठने का सौभाग्य मिला था।

––भगिनी क्रिश्चिन

# हमारे गुरु और उनका सन्देश

...विश्व-धर्म-महासभा के सम्मुख स्वामी जी के अभिभाषण के सम्बन्ध में यह कहा जा सकता है कि जब उन्होंने अपना भाषण आरम्भ किया, तो विषय था, 'हिन्दुओं के धार्मिक विचार,' किन्तु जब उन्होंने अन्त किया; तब तक हिन्दू धर्म की सृष्टि हो चुकी थी। इस सम्भावना के लिए समय भी परिपक्व हो चुका था। उनके सम्मुख उपस्थित विशाल श्रोता-समूह पाश्चात्य विचारधारा का ही प्रतिनिधि था, लेकिन इसमें जो परमोत्कृष्ट विशिष्टता है, उस सबका कुछ विकास भी श्रोताओं में विद्यमान था। अमेरिका को और विशेष रूप से शिकागो को, जहाँ यह सम्मेलन हुआ, यूरोप के प्रत्येक राष्ट्र ने अपने मानवीय योगदान से आप्लावित किया है। आधुनिक उद्योग और संघर्ष के बहुत कुछ उत्कृष्ट और उनमें से कुछ निकृष्ट भाव पश्चिम की इस नगरों की रानी की सीमाओं के भीतर मिलते हैं, जिसके पदतल—जब वह अपनी आँखों में उत्तर का प्रकाश भरकर बैठती और चिन्तामग्न होती है—मिशिगन झील के तट पर हैं। आधुनिक ज्ञान में ऐसा बहुत कम है, यूरोप के अतीत से उत्तराधिकार में प्राप्त ऐसा बहुत कम है, जिसकी कोई न कोई चौकी शिकागो की नगरी में न विद्यमान हो। और जहाँ हममें से कुछ को इस केन्द्र का जनसंकुल जीवन और अधीर उत्सुकता अभी निरी विशृंखल ही क्यों न प्रतीत हों, फिर भी इसमें कोई संदेह नहीं कि वे मानवीय एकता के किसी महान् किन्तु धीरसंचारी आदर्श को उस समय व्यक्त करने की चेष्टा कर रहे हैं, जब उनकी परिपक्वता के दिन पूर्ण हो जायँगे।...

...यदि हिन्दू धर्म के दूत के रूप में उनका कुछ अपना होता, तो स्वामी विवेकानन्द जो कुछ थे, उससे कम महान् सिद्ध हुए होते। गीता के कृष्ण की भाँति, बुद्ध की भाँति, शंकराचार्य की भाँति, भारतीय चिन्तन के अन्य प्रत्येक महान् विचारक की भाँति, उनके वाक्य भी वेदों और उपनिषदों के उद्धरणों से परिपूर्ण हैं। भारत के पास जो अपनी ही निधियाँ सुरक्षित हैं, भारत के ही प्रति उनके मात्र उद्‌घाटक और भाष्यकार के रूप में ही स्वामी जी का महत्त्व है। यदि वे कभी जन्म ही न लेते, तो भी जिन सत्यों का उपदेश उन्होंने किया, वे वैसे सत्य बने रहते। यही नहीं, वे सत्य उतने ही प्रामाणिक भी बने रहते। अंतर केवल होता, उनकी प्राप्ति की कठिनाई में, उनकी अभिव्यक्ति में आधुनिक स्पष्टता और तीक्ष्णता के अभाव

में और उनके पारस्परिक सामंजस्य एवं एकता की हानि में। यदि वे न होते, तो आज सहस्रों लोगों को जीवनदायी संदेश प्रदान करनेवाले वे ग्रंथ पंडितों के विवाद के विषय ही बने रह जाते। उन्होंने एक पंडित की भाँति नहीं, एक अधिकारी व्यक्ति की भाँति उपदेश दिया। क्योंकि जिस सत्यानुभूति का उपदेश उन्होंने किया, उसकी गहराइयों में वे स्वयं ही ग़ोता लगा चुके थे और रामानुज की भाँति उसके रहस्यों को चांडाल, जाति-बहिष्कृत और विदेशियों को बतलाने के निमित्त ही वे वहाँ से लौटे थे।

किन्तु फिर भी यह कथन कि उनके उपदेशों में कुछ नवीनता नहीं है, पूर्णतः सत्य नहीं है। यह कभी नहीं भूलना चाहिए कि ये स्वामी विवेकानन्द ही थे, जिन्होंने अद्वैत दर्शन के श्रेष्ठत्व की घोषणा करते हुए कहा था कि इस अद्वैत में यह अनुभूति समाविष्ट है, जिसमें सब एक हैं, जो एकमेवाद्वितीय है; पर साथ साथ उन्होंने हिन्दू धर्म में यह सिद्धान्त भी संयोजित किया कि द्वैत, विशिष्टाद्वैत और अद्वैत एक ही विकास के तीन सोपान या स्तर हैं, जिनमें अंतिम अद्वैत ही लक्ष्य है। यह एक और भी महान् तथा अधिक सरल, इस सिद्धान्त का अंग है कि अनेक और एक, विभिन्न समयों पर विभिन्न वृत्तियों में मन के द्वारा देखे जानेवाला एक ही तत्त्व है; अथवा जैसा श्री रामकृष्ण ने उसी सत्य को इस प्रकार व्यक्त किया है, "ईश्वर साकार और निराकार, दोनों ही है। ईश्वर वह भी है, जिसमें साकार और निराकार, दोनों ही समाविष्ट हैं।" यही—वह वस्तु है, जो हमारे गुरुदेव के जीवन को सर्वोच्च महत्त्व प्रदान करती है, क्योंकि यहाँ वे पूर्व और पश्चिम के ही नहीं, भूत और भविष्य के भी संगम-विन्दु बन जाते हैं। यदि एक और अनेक सचमुच एक ही सत्य हैं, तो केवल उपासना के ही विविध प्रकार नहीं, वरन् सामान्य रूप से कर्म के भी सभी प्रकार, संघर्ष के सभी प्रकार, सर्जन के सभी प्रकार भी, सत्य-साक्षात्कार के मार्ग हैं। अतः लौकिक और धार्मिक में अब आगे कोई भेद नहीं रह जाता। कर्म करना ही उपासना करना है। विजय प्राप्त करना ही त्याग करना है। स्वयं जीवन ही धर्म है। प्राप्त करना और अपने अधिकार में रखना उतना ही कठोर न्यास है, जितना कि त्याग करना और विमुख होना।

स्वामी विवेकानन्द की यही अनुभूति है, जिसने उन्हें उस कर्म का महान् उपदेष्टा सिद्ध किया, जो ज्ञान-भक्ति से अलग नहीं, वरन् उन्हें अभिव्यक्त करनेवाला है। उनके लिए कारखाना, अध्ययन-कक्ष, खेत और क्रीड़ाभूमि आदि भगवान् के साक्षात्कार के वैसे ही उत्तम और योग्य स्थान हैं, जैसे साधु की कुटी या मन्दिर का द्वार। उनके लिए मानव की सेवा और ईश्वर की पूजा पौरुष तथा

श्रद्धा, सच्चे नैतिक बल और आध्यात्मिकता में कोई अन्तर नहीं है। एक दृष्टि से उनकी सम्पूर्ण वाणी को इसी केन्द्रीय दृढ़ आस्था के भाष्य के रूप में पढ़ा जा सकता है। एक बार उन्होंने कहा था, "कला, विज्ञान एवं धर्म एक ही सत्य की अभिव्यक्ति के त्रिविध माध्यम हैं। लेकिन इसे समझने के लिए निश्चय ही हमें अद्वैत का सिद्धान्त चाहिए।"

उनके दर्शन का निर्माण करनेवाले रचनात्मक प्रभाव को शायद त्रिगुणात्मक माना जा सकता है। पहले तो संस्कृत और अंग्रेज़ी में उनकी शिक्षा थी। इस प्रकार दो जगत् उनके सम्मुख उद्घाटित हुए एवं उनके वैषम्य ने उन पर एक ऐसी विशिष्ट अनुभूति का बलिष्ठ प्रभाव डाला, जो भारत के धर्म-ग्रंथों की विषय-वस्तु है। यदि यह सत्य हो, तो यह स्पष्ट है कि वह, जैसे कुछ अन्य लोगों को प्राप्त हो गया, उस प्रकार भारतीय ऋषियों को संयोगवश अप्रत्याशित रूप से नहीं प्राप्त हो गया। वरन् वह एक विज्ञान की विषय-वस्तु था, एक ऐसे तार्किक विश्लेषण का विषय था, जो सत्य की खोज में बड़े से बड़े बलिदान से पीछे हटनेवाला नहीं था।

अपने गुरु श्री रामकृष्ण परमहंस में, जो दक्षिणेश्वर के उद्यान-मन्दिर में रहते और उपदेश करते थे, स्वामी विवेकानन्द—उन दिनों के 'नरेन'—को प्राचीन धर्मग्रंथों का वह सत्यापन प्राप्त हुआ, जिसकी माँग उनका हृदय और बुद्धि करती रही थी। यहाँ वह सत्य उपलब्ध था, जिसका टूटा-फूटा वर्णन ही ग्रंथ कर पाते हैं। यहाँ एक ऐसा व्यक्ति था, जिसके लिए समाधि ही ज्ञान प्राप्त करने का सतत साधन थी। हर घंटे चित्त अनेक से एक की ओर दोलायमान था। हर क्षण अतिचेतन भूमिका से संगृहीत ज्ञान की वाणी से ध्वनित होता था। उनके सन्निकट हर व्यक्ति को ईश्वर दर्शन की झलक मिल जाती थी और शिष्य में भी परम ज्ञान की अभीप्सा, 'ज्वर चढ़ने के सदृश' जग उठती थी। किन्तु तथापि वे सम्पूर्ण अज्ञात रूप से ही धर्मग्रंथों की जीवन्त प्रतिमूर्ति थे, क्योंकि उन्होंने उनमें से किसीका कभी अध्ययन ही नहीं किया था! अपने गुरुदेव, रामकृष्ण परमहंस में विवेकानन्द को जीवन की कुंजी मिल गयी थी।

किंतु फिर भी अपने जीवन-कार्य के निमित्त उनकी तैयारी पूरी नहीं हो पायी थी। उनके गुरुदेव का जीवन एवं व्यक्तित्व, जिस विराट् परिपूर्णता का अल्पकालिक एवं प्रखर प्रतीक था, उसकी परिव्याप्ति को आत्मसात करने के लिए कन्याकुमारी से हिमालय तक, समग्र भारत का भ्रमण करना, सर्वत्र साधु-संतों, विद्वानों और जन-साधारण से सम भाव से मिलना, सबसे शिक्षा ग्रहण करना और सबको शिक्षा देना, सबके साथ जीवन बिताना और भारत के अतीत एवं वर्तमान का यथार्थ परिचय प्राप्त करना अनिवार्य था।

इस प्रकार विवेकानन्द की कृतियों का संगीत शास्त्र, गुरु तथा मातृभूमि—इन तीन स्वर-लहरियों से निर्मित हुआ है। उनके पास देने योग्य यही निधि है। इन्हींसे उनको वे उपकरण मिले, जिनसे विश्व-विकार को दूर करनेवाले आध्यात्मिक वरदान की विशल्यकरणी उन्होंने प्रस्तुत की। १९ सितंबर, १८९३ ई० से ४ जुलाई १९०२ ई० तक कार्य की अल्पावधि में भारत ने अपनी तथा विश्व की संतति के पथ-प्रदर्शन के लिए उनके हाथों से जो दीप प्रज्वलित एवं प्रतिष्ठित कराया, उसके भीतर ये ही तीन दीपशिखाएँ प्रोज्ज्वल हैं। हममें से कुछ ऐसे लोग भी हैं, जो इसी प्रकाश और अपने पीछे छोड़ी गयी उनकी कृतियों के लिए उनको जन्म देनेवाली पुण्यभूमि को, तथा जिन अदृश्य शक्तियों ने उन्हें विश्व में भेजा, उनको धन्य कहते हैं और विश्वास करते हैं कि उनके महान् संदेश की व्यापकता एवं सार्थकता का मर्म जानने में हम अभी तक असमर्थ रहे हैं।

४ जुलाई, १९०७ —भगिनी निवेदिता

प्रत्येक आत्मा अव्यक्त ब्रह्म है।

बाह्य एवं अन्तःप्रकृति को वशीभूत करके आत्मा के इस ब्रह्मभाव को व्यक्त करना ही जीवन का चरम लक्ष्य है।

कर्म, उपासना, मनःसंयम अथवा ज्ञान, इनमें से एक, एक से अधिक या सभी उपायों का सहारा लेकर अपना ब्रह्मभाव व्यक्त करो और मुक्त हो जाओ।

बस, यही धर्म का सर्वस्व है। मत, अनुष्ठान-पद्धति, शास्त्र, मन्दिर अथवा अन्य बाह्य क्रिया-कलाप तो उसके गौण ब्योरे मात्र हैं।

—स्वामी विवेकानन्द

# व्याख्यान : धर्म-महासभा

## स्वागत का उत्तर

(विश्व-धर्म-महासभा, शिकागो, ११ सितम्बर, १८९३ ई०)

**अमेरिकावासी बहनो तथा भाइयो,**

आपने जिस सौहार्द और स्नेह के साथ हम लोगों का स्वागत किया है, उसके प्रति आभार प्रकट करने के निमित्त खड़े होते समय मेरा हृदय अवर्णनीय हर्ष से पूर्ण हो रहा है। संसार में संन्यासियों की सबसे प्राचीन परम्परा की ओर से मैं आपको धन्यवाद देता हूँ; धर्मों की माता की ओर से धन्यवाद देता हूँ; और सभी सम्प्रदायों एवं मतों के कोटि कोटि हिन्दुओं की ओर से भी धन्यवाद देता हूँ।

मैं इस मंच पर से बोलनेवाले उन कतिपय वक्ताओं के प्रति भी धन्यवाद ज्ञापित करता हूँ, जिन्होंने प्राची के प्रतिनिधियों का उल्लेख करते समय आपको यह बतलाया है कि सुदूर देशों के ये लोग सहिष्णुता का भाव विविध देशों में प्रसारित करने के गौरव का दावा कर सकते हैं। मैं एक ऐसे धर्म का अनुयायी होने में गर्व का अनुभव करता हूँ, जिसने संसार को सहिष्णुता तथा सार्वभौम स्वीकृति, दोनों की ही शिक्षा दी है। हम लोग सब धर्मों के प्रति केवल सहिष्णुता में ही विश्वास नहीं करते, वरन् समस्त धर्मों को सच्चा मानकर स्वीकार करते हैं। मुझे एक ऐसे देश का व्यक्ति होने का अभिमान है, जिसने इस पृथ्वी के समस्त धर्मों और देशों के उत्पीड़ितों और शरणार्थियों को आश्रय दिया है। मुझे आपको यह बतलाते हुए गर्व होता है कि हमने अपने वक्ष में यहूदियों के विशुद्धतम अवशिष्ट अंश को स्थान दिया था, जिन्होंने दक्षिण भारत आकर उसी वर्ष शरण ली थी, जिस वर्ष उनका पवित्र मंदिर रोमन जाति के अत्याचार से धूल में मिला दिया गया था। ऐसे धर्म का अनुयायी होने में मैं गर्व का अनुभव करता हूँ, जिसने महान् जरथुष्ट्र जाति के अवशिष्ट अंश को शरण दी और जिसका पालन वह अब तक कर रहा है। भाइयो, मैं आप लोगों को एक स्तोत्र की कुछ पंक्तियाँ सुनाता हूँ, जिसकी आवृत्ति मैं अपने बचपन से कर रहा हूँ और जिसकी आवृत्ति प्रतिदिन लाखों मनुष्य किया करते हैं :

**रुचीनां वैचित्र्यादृजुकुटिलनानापथजुषाम्।**
**नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव॥**

—'जैसे विभिन्न नदियाँ भिन्न भिन्न स्रोतों से निकलकर समुद्र में मिल जाती हैं, उसी प्रकार हे प्रभो! भिन्न भिन्न रुचि के अनुसार विभिन्न टेढ़े-मेढ़े अथवा सीधे रास्ते से जानेवाले लोग अन्त में तुझमें ही आकर मिल जाते हैं।'[1]

यह सभा, जो अभी तक आयोजित सर्वश्रेष्ठ पवित्र सम्मेलनों में से एक है, स्वतः ही गीता के इस अद्भुत उपदेश का प्रतिपादन एवं जगत् के प्रति उसकी घोषणा है:

**ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।**
**मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः॥**

—'जो कोई मेरी ओर आता है—चाहे किसी प्रकार से हो—मैं उसको प्राप्त होता हूँ। लोग भिन्न भिन्न मार्ग द्वारा प्रयत्न करते हुए अंत में मेरी ही ओर आते हैं।'[2]

साम्प्रदायिकता, हठधर्मिता और उनकी बीभत्स वंशधर धर्मान्धता इस सुन्दर पृथ्वी पर बहुत समय तक राज्य कर चुकी हैं। वे पृथ्वी को हिंसा से भरती रही हैं, उसको बारम्बार मानवता के रक्त से नहलाती रही हैं, सभ्यताओं को विध्वस्त करती और पूरे पूरे देशों को निराशा के गर्त में डालती रही हैं। यदि ये बीभत्स दानवी न होतीं, तो मानव-समाज आज की अवस्था से कहीं अधिक उन्नत हो गया होता। पर अब उनका समय आ गया है, और मैं आंतरिक रूप से आशा करता हूँ कि आज सुबह इस सभा के सम्मान में जो घंटा-ध्वनि हुई है, वह समस्त धर्मान्धता का, तलवार या लेखनी के द्वारा होनेवाले सभी उत्पीड़नों का, तथा एक ही लक्ष्य की ओर अग्रसर होनेवाले मानवों की पारस्परिक कटुताओं का मृत्यु-निनाद सिद्ध हो।

## हमारे मतभेद का कारण[3]

(१५ सितम्बर, १८९३ ई०)

मैं आप लोगों को एक छोटी सी कहानी सुनाता हूँ। अभी जिन वाग्मी वक्ता महोदय ने व्याख्यान समाप्त किया है, उनके इस वचन को आप लोगों ने सुना

---

१. शिवमहिम्नस्तोत्रम्॥७॥ २. गीता॥४।११॥

३. १५ सितम्बर, शुक्रवार के अपराह्न में धर्म-महासभा के पंचम दिवस के अधिवेशन के समय भिन्न भिन्न धर्मावलम्बी अपने अपने धर्म की प्रधानता का प्रतिपादन करने के लिए वितण्डावाद में जुट गये थे। अन्त में स्वामी विवेकानन्द ने यह कहानी सुनाकर सबको शान्त कर दिया। स०

है कि 'आओ, हम लोग एक दूसरे को बुरा कहना बंद कर दें', और उन्हें इस बात का बड़ा खेद है कि लोगों में सदा इतना मतभेद क्यों रहता है।

परन्तु मैं समझता हूँ कि जो कहानी मैं सुनानेवाला हूँ, उससे आप लोगों को इस मतभेद का कारण स्पष्ट हो जायगा। एक कुएं में बहुत समय से एक मेढक रहता था। वह वहीं पैदा हुआ था और वहीं उसका पालन-पोषण हुआ, पर फिर भी वह मेढक छोटा ही था। हाँ, आज के क्रमविकासवादी ( evolutionists ) उस समय वहाँ नहीं थे, जो हमें यह बतला सकते कि उस मेढक की आँखें थीं अथवा नहीं, पर यहाँ कहानी के लिए यह मान लेना चाहिए कि उसकी आँखें थीं, और वह प्रतिदिन ऐसे पुरुषार्थ के साथ जल को सारे कीड़ों और कीटाणुओं से रहित पूर्ण स्वच्छ कर देता था कि उतना पुरुषार्थ हमारे आधुनिक कीटाणुवादियों[१] (bacteriologists) को यशस्वी बना दें। इस प्रकार धीरे धीरे यह मेढक उसी कुएँ में रहते रहते मोटा और चिकना हो गया। हाँ, अब एक दिन एक दूसरा मेढक, जो समुद्र में रहता था, वहाँ आया और कुएं में गिर पड़ा।

"तुम कहाँ से आये हो ?"

"मैं समुद्र से आया हूँ।"

"समुद्र ! भला, कितना बड़ा है वह ? क्या वह भी इतना ही बड़ा है, जितना मेरा यह कुआँ ?" और यह कहते हुए उसने कुएँ में एक किनारे से दूसरे किनारे तक छलाँग मारी।

समुद्रवाले मेढक ने कहा, "मेरे मित्र ! भला, समुद्र की तुलना इस छोटे से कुएँ से किस प्रकार कर सकते हो ?"

तब उस कुएँवाले मेढक ने एक दूसरी छलाँग मारी और पूछा, "तो क्या तुम्हारा समुद्र इतना बड़ा है ?"

समुद्रवाले मेढक ने कहा, "तुम कैसी बेवकूफ़ी की बात कर रहे हो ! क्या समुद्र की तुलना तुम्हारे कुएँ से हो सकती है ?"

अब तो कुएँवाले मेढक ने कहा, "जा, जा ! मेरे कुएँ से बढ़कर और कुछ हो ही नहीं सकता। संसार में इससे बड़ा और कुछ नहीं है ! झूठा कहीं का ? अरे, इसे बाहर निकाल दो।"

यही कठिनाई सदैव रही है।

मैं हिन्दू हूँ। मैं अपने क्षुद्र कुएँ में बैठा यही समझता हूँ कि मेरा कुआँ ही संपूर्ण

---

**१. सब बीमारियाँ कीड़ों से उत्पन्न होती हैं, अतएव कीड़ों को नष्ट करना चाहिए—यह इन लोगों का मत है। स०**

संसार है। ईसाई भी अपने क्षुद्र कुएँ में बैठे हुए यही समझता है कि सारा संसार उसीके कुएँ में है और मुसलमान भी अपने क्षुद्र कुएँ में बैठा हुआ उसीको सारा ब्रह्माण्ड मानता है। मैं आप अमेरिकावालों को धन्य कहता हूँ, क्योंकि आप हम लोगों के इन छोटे छोटे संसारों की क्षुद्र सीमाओं को तोड़ने का महान् प्रयत्न कर रहे हैं, और मैं आशा करता हूँ कि भविष्य में परमात्मा आपके इस उद्योग में सहायता देकर आपका मनोरथ पूर्ण करेंगे।

## हिन्दू धर्म पर निबन्ध

### (धर्म-महासभा में, १९ सितम्बर, १८९३ ई० को पठित)

प्रागैतिहासिक युग से चले आनेवाले केवल तीन ही धर्म आज संसार में विद्यमान हैं—हिन्दू धर्म, पारसी धर्म और यहूदी धर्म। उनको अनेकानेक प्रचंड आघात सहने पड़े हैं, किन्तु फिर भी जीवित बने रहकर वे सभी अपनी आन्तरिक शक्ति का प्रमाण प्रस्तुत करते हैं। पर जहाँ हम यह देखते हैं कि यहूदी धर्म ईसाई धर्म को आत्मसात नहीं कर सका, वरन् अपनी सर्वविजयिनी दुहिता—ईसाई धर्म—द्वारा अपने जन्म-स्थान से निर्वासित कर दिया गया, और केवल मुट्ठी भर पारसी ही अपने महान् धर्म की गाथा गाने के लिए अब अवशेष हैं, —वहाँ भारत में एक के बाद एक न जाने कितने सम्प्रदायों का उदय हुआ और उन्होंने वैदिक धर्म को जड़ से हिला सा दिया; किन्तु भयंकर भूकम्प के समय समुद्र-तट के जल के समान वह कुछ समय पश्चात् हजार गुना बलशाली होकर सर्वग्रासी आप्लावन के रूप में पुन: लौटने के लिए पीछे हट गया; और जब यह सारा कोलाहल शान्त हो गया, तब इन समस्त धर्म-सम्प्रदायों को उनकी धर्म-माता (हिन्दू धर्म) की विराट् काया ने चूस लिया, आत्मसात कर लिया और अपने में पचा डाला।

वेदान्त दर्शन की अत्युच्च आध्यात्मिक उड़ानों से लेकर —आधुनिक विज्ञान के नवीनतम आविष्कार जिसकी केवल प्रतिध्वनि मात्र प्रतीत होते हैं, मूर्ति-पूजा के निम्न स्तरीय विचारों एवं तदानुषंगिक अनेकानेक पौराणिक दन्तकथाओं तक, और बौद्धों के अज्ञेयवाद तथा जैनों के निरीश्वरवाद—इनमें से प्रत्येक के लिए हिन्दू धर्म में स्थान है।

तब यह प्रश्न उठता है कि वह कौन सा एक सामान्य विन्दु है, जहाँ पर इतनी विभिन्न दिशाओं में जानेवाली त्रिज्याएँ केन्द्रस्थ होती हैं? वह कौन सा एक सामान्य आधार है, जिस पर ये प्रचंड विरोधाभास आश्रित हैं? इसी प्रश्न का उत्तर देने का अब मैं प्रयत्न करूँगा।

हिन्दू जाति ने अपना धर्म श्रुति---वेदों से प्राप्त किया है। उनकी धारणा है कि वेद अनादि और अनन्त हैं। श्रोताओं को, सम्भव है, यह बात हास्यास्पद लगे कि कोई पुस्तक अनादि और अनन्त कैसे हो सकती है। किन्तु वेदों का अर्थ कोई पुस्तक है ही नहीं। वेदों का अर्थ है, भिन्न भिन्न कालों में भिन्न भिन्न व्यक्तियों द्वारा आविष्कृत आध्यात्मिक सत्यों का संचित कोष। जिस प्रकार गुरुत्वाकर्षण का सिद्धान्त मनुष्यों के पता लगने के पूर्व से ही अपना काम करता चला आया था और आज यदि मनुष्य-जाति उसे भूल भी जाय, तो भी वह नियम अपना काम करता ही रहेगा, ठीक वही बात आध्यात्मिक जगत् का शासन करनेवाले नियमों के सम्बन्ध में भी है। एक आत्मा का दूसरी आत्मा के साथ और जीवात्मा का आत्माओं के परम पिता के साथ जो नैतिक तथा आध्यात्मिक सम्बन्ध हैं, वे उनके आविष्कार के पूर्व भी थे, और हम यदि उन्हें भूल भी जायँ, तो भी बने रहेंगे।

इन नियमों या सत्यों का आविष्कार करनेवाले 'ऋषि' कहलाते हैं और हम उनको पूर्णत्व तक पहुँची हुई आत्मा मानकर सम्मान देते हैं। श्रोताओं को यह बतलाते हुए मुझे हर्ष होता है कि इन महानतम ऋषियों में कुछ स्त्रियाँ भी थीं।

यहाँ यह कहा जा सकता है कि ये नियम, नियम के रूप में अनन्त भले ही हों, पर इनका आदि तो अवश्य ही होना चाहिए। वेद हमें यह सिखाते हैं कि सृष्टि का न आदि है, न अन्त। विज्ञान ने हमें सिद्ध कर दिखाया है कि समग्र विश्व की सारी ऊर्जा-समष्टि का परिमाण सदा एक सा रहता है। तो फिर, यदि ऐसा कोई समय था, जब कि किसी वस्तु का अस्तित्व ही नहीं था, उस समय यह सम्पूर्ण व्यक्त ऊर्जा कहाँ थी ? कोई कोई कहते हैं कि ईश्वर में ही वह सब अव्यक्त रूप में निहित थी। तब तो ईश्वर कभी अव्यक्त और कभी व्यक्त है; इससे तो वह विकारशील हो जायगा। प्रत्येक विकारशील पदार्थ यौगिक होता है और हर यौगिक पदार्थ में वह परिवर्तन अवश्यम्भावी है, जिसे हम विनाश कहते हैं। इस तरह तो ईश्वर की मृत्यु हो जायगी, जो अनर्गल है। अतः ऐसा समय कभी नहीं था, जब यह सृष्टि नहीं थी।

मैं एक उपमा दूँ : स्रष्टा और सृष्टि मानो दो रेखाएँ हैं, जिनका न आदि है, न अन्त, और जो समानान्तर चलती हैं। ईश्वर नित्य क्रियाशील विधाता है, जिसकी शक्ति से प्रलय-पयोधि में से नित्यशः एक के बाद एक ब्रह्माण्ड का सृजन होता है, वे कुछ काल तक गतिमान रहते हैं, और तत्पश्चात् वे पुनः विनष्ट कर दिये जाते हैं। **सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्** अर्थात् इस सूर्य और इस चन्द्रमा को विधाता ने पूर्व कल्पों के सूर्य और चन्द्रमा के समान निर्मित किया है---इस वाक्य का नित्य पाठ प्रत्येक हिन्दू बालक प्रतिदिन करता है।

यहाँ पर मैं खड़ा हूँ और अपनी आँखें बन्द करके यदि मैं अपने अस्तित्व —'मैं', 'मैं', 'मैं' को समझने का प्रयत्न करूँ, तो मुझमें किस भाव का उदय होता है? इस भाव का कि मैं शरीर हूँ। तो क्या मैं भौतिक पदार्थों के संघात के सिवा और कुछ नहीं हूँ? वेदों की घोषणा है—'नहीं' मैं शरीर में रहनेवाली आत्मा हूँ, मैं शरीर नहीं हूँ। शरीर मर जायगा, पर मैं नहीं मरूँगा। मैं इस शरीर में विद्यमान हूँ और जब इस शरीर का पतन होगा, तब भी मैं विद्यमान रहूँगा ही। मेरा एक अतीत भी है। आत्मा की सृष्टि नहीं हुई है, क्योंकि सृष्टि का अर्थ है, भिन्न भिन्न द्रव्यों का संघात, और इस संघात का भविष्य में विघटन अवश्यम्भावी है। अतएव यदि आत्मा का सृजन हुआ, तो उसकी मृत्यु भी होनी चाहिए। कुछ लोग जन्म से ही सुखी होते हैं, पूर्ण स्वास्थ्य का आनन्द भोगते हैं, उन्हें सुंदर शरीर, उत्साहपूर्ण मन और सभी आवश्यक सामग्रियाँ प्राप्त रहती हैं। दूसरे कुछ लोग जन्म से ही दुःखी होते हैं, किसीके हाथ या पाँव नहीं होते, तो कोई मूर्ख होते हैं, और येन केन प्रकारेण अपने दुःखमय जीवन के दिन काटते हैं। ऐसा क्यों? यदि ये सभी एक ही न्यायी और दयालु ईश्वर ने उत्पन्न किये हों, तो फिर उसने एक को सुखी और दूसरे को दुःखी क्यों बनाया? ईश्वर ऐसा पक्षपाती क्यों है? फिर ऐसा मानने से भी बात नहीं सुधर सकती कि जो इस वर्तमान जीवन में दुःखी हैं, वे भावी जीवन में पूर्ण सुखी रहेंगे। न्यायी और दयालु ईश्वर के राज्य में मनुष्य इस जीवन में भी दुःखी क्यों रहे?

दूसरी बात यह है कि सृष्टि-उत्पादक ईश्वर को मान्यता देनेवाला सिद्धान्त वैषम्य की कोई व्याख्या नहीं करता, बल्कि वह तो केवल एक सर्वशक्तिमान पुरुष का निष्ठुर आदेश ही प्रकट करता है। अतएव इस जन्म के पूर्व ऐसे कारण होने ही चाहिए, जिनके फलस्वरूप मनुष्य इस जन्म में सुखी या दुःखी हुआ करता है। और ये कारण हैं, उसके ही पूर्वानुष्ठित कर्म।

क्या मनुष्य के शरीर और मन की सारी प्रवृत्तियों की व्याख्या उत्तराधिकार से प्राप्त क्षमता द्वारा नहीं हो सकती? यहाँ जड़ और चैतन्य (मन), सत्ता की दो समानान्तर रेखाएँ हैं। यदि जड़ और जड़ के समस्त रूपान्तर ही, जो कुछ यहाँ है, उसके कारण सिद्ध हो सकते, तो फिर आत्मा के अस्तित्व को मानने की कोई आवश्यकता ही न रह जाती। पर यह सिद्ध नहीं किया जा सकता कि चैतन्य (विचार) का विकास जड़ से हुआ है, और यदि कोई दार्शनिक अद्वैतवाद अनिवार्य है, तो आध्यात्मिक अद्वैतवाद निश्चय ही तर्कसंगत है और भौतिक अद्वैतवाद से किसी भी प्रकार कम वांछनीय नहीं; परन्तु यहाँ इन दोनों की आवश्यकता नहीं है।

हम यह अस्वीकार नहीं कर सकते कि शरीर कुछ प्रवृत्तियों को आनुवंशिकता से प्राप्त करता है; किन्तु ऐसी प्रवृत्तियों का अर्थ केवल शारीरिक रूपाकृति है, जिसके माध्यम से केवल एक विशेष मन एक विशेष प्रकार से काम कर सकता है। आत्मा की कुछ ऐसी विशेष प्रवृत्तियाँ होती हैं, जिनकी उत्पत्ति अतीत के कर्म से होती है। एक विशेष प्रवृत्तिवाली जीवात्मा 'योग्यं योग्येन युज्यते' इस नियमानुसार उसी शरीर में जन्म ग्रहण करती है, जो उस प्रवृत्ति के प्रकट करने के लिए सबसे उपयुक्त आधार हो। यह विज्ञानसंगत है, क्योंकि विज्ञान हर प्रवृत्ति की व्याख्या आदत से करना चाहता है, और आदत आवृत्तियों से बनती है। अतएव नवजात जीवात्मा की नैसर्गिक आदतों की व्याख्या के लिए आवृत्तियाँ अनिवार्य हो जाती हैं। और चूँकि वे प्रस्तुत जीवन में प्राप्त नहीं होतीं, अतः वे पिछले जीवनों से ही आयी होंगी।

एक और दृष्टिकोण है। ये सभी बातें यदि स्वयंसिद्ध भी मान लें, तो मैं अपने पूर्व जन्म की कोई बात स्मरण क्यों नहीं रख पाता? इसका समाधान सरल है। मैं अभी अंग्रेज़ी बोल रहा हूँ। वह मेरी मातृभाषा नहीं है। वस्तुतः इस समय मेरी मातृभाषा का कोई भी शब्द मेरे चित्त में उपस्थित नहीं है; पर उन शब्दों को सामने लाने का थोड़ा प्रयत्न करते ही वे मेरे मन में उमड़ आते हैं। इससे यही सिद्ध होता है कि चेतना मानस-सागर की सतह मात्र है और भीतर, उसकी गहराई में, हमारी समस्त अनुभवराशि संचित है। केवल प्रयत्न तथा उद्यम कीजिए, वे सब ऊपर उठ आयेंगे। और आप अपने पूर्व जन्मों का भी ज्ञान प्राप्त कर सकेंगे।

यह प्रत्यक्ष एवं प्रतिपाद्य प्रमाण है। सत्य-साधन ही किसी परिकल्पना का पूर्ण प्रमाण होता है, और ऋषिगण यहाँ समस्त संसार को एक चुनौती दे रहे हैं। हमने उस रहस्य का पता लगा लिया है, जिससे स्मृति-सागर की गंभीरतम गहराई तक का मन्थन किया जा सकता है--उसका प्रयोग कीजिए और आप अपने पूर्व जन्मों की संपूर्ण संस्मृति प्राप्त कर लेंगे।

अतएव हिन्दू का यह विश्वास है कि वह आत्मा है। 'उसको शस्त्र काट नहीं सकते, अग्नि दग्ध नहीं कर सकती, जल भिगो नहीं सकता और वायु सुखा नहीं सकती।'[१] हिन्दुओं की यह धारणा है कि आत्मा एक ऐसा वृत्त है, जिसकी परिधि कहीं नहीं है, किंतु जिसका केन्द्र शरीर में अवस्थित है; और मृत्यु का अर्थ है,

---

१. नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः॥ गीता ॥२।२३॥

इस केन्द्र का एक शरीर से दूसरे शरीर में स्थानान्तरित हो जाना। यह आत्मा जड़ की उपाधियों से बद्ध नहीं है। वह स्वरूपत: नित्य-शुद्ध-बुद्ध-मुक्तस्वभाव है। परन्तु किसी कारण से वह अपने को जड़ से बँधी हुई पाती है, और अपने को जड़ ही समझती है।

अब दूसरा प्रश्न यह है कि यह विशुद्ध, पूर्ण और विमुक्त आत्मा इस प्रकार जड़ का दासत्व क्यों करती है? स्वयं पूर्ण होते हुए भी इस आत्मा को अपूर्ण होने का भ्रम कैसे हो जाता है? हमें यह बताया जाता है कि हिन्दू लोग इस प्रश्न से कतरा जाते हैं और कह देते हैं कि ऐसा प्रश्न हो ही नहीं सकता। कुछ विचारक पूर्णप्राय सत्ताओं की कल्पना कर लेते हैं और इस रिक्त को भरने के लिए बड़े बड़े वैज्ञानिक नामों का प्रयोग करते हैं। परन्तु नाम दे देना व्याख्या नहीं है। प्रश्न ज्यों का त्यों ही बना रहता है। पूर्ण ब्रह्म पूर्णप्राय अथवा अपूर्ण कैसे हो सकता है; शुद्ध, निरपेक्ष ब्रह्म अपने स्वभाव को सूक्ष्मातिसूक्ष्म कण भर भी परिवर्तित कैसे कर सकता है? पर हिन्दू ईमानदार है। वह मिथ्या तर्क का सहारा नहीं लेना चाहता। पुरुषोचित रूप में इस प्रश्न का सामना करने का साहस वह रखता है, और इस प्रश्न का उत्तर देता है; "मैं नहीं जानता। मैं नहीं जानता कि पूर्ण आत्मा अपने को अपूर्ण कैसे समझने लगी, जड़-पदार्थों के संयोग से अपने को जड़-नियमाधीन कैसे मानने लगी।" पर इस सबके बावजूद तथ्य जो है, वही रहेगा। यह सभी की चेतना का एक तथ्य है कि प्रत्येक व्यक्ति अपने को शरीर मानता है। हिन्दू इस बात की व्याख्या करने का प्रयत्न नहीं करता कि मनुष्य अपने को शरीर क्यों समझता है। 'यह ईश्वर की इच्छा है', यह उत्तर कोई समाधान नहीं है। यह उत्तर हिन्दू के 'मैं नहीं जानता' के सिवा और कुछ नहीं है।

अतएव मनुष्य की आत्मा अनादि और अमर है, पूर्ण और अनन्त है, और मृत्यु का अर्थ है—एक शरीर से दूसरे शरीर में केवल केन्द्र-परिवर्तन। वर्तमान अवस्था हमारे पूर्वानुष्ठित कर्मों द्वारा निश्चित होती है और भविष्य, वर्तमान कर्मों द्वारा। आत्मा जन्म और मृत्यु के चक्र में लगातार घूमती हुई कभी ऊपर विकास करती है, कभी प्रत्यागमन करती है। पर यहाँ एक दूसरा प्रश्न उठता है—क्या मनुष्य प्रचंड तूफ़ान में ग्रस्त वह छोटी सी नौका है, जो एक क्षण किसी वेगवान तरंग के फेनिल शिखर पर चढ़ जाती है और दूसरे क्षण भयानक गर्त में नीचे ढकेल दी जाती है, अपने शुभ और अशुभ कर्मों की दया पर केवल इधर-उधर भटकती फिरती है; क्या वह कार्य-कारण की सतत प्रवाही, निर्मम, भीषण तथा गर्जनशील धारा में पड़ा हुआ अशक्त, असहाय भग्न पोत है, क्या वह उस कारणता के चक्र के नीचे पड़ा हुआ एक क्षुद्र शलभ है, जो विधवा के आँसुओं तथा अनाथ

बालक की आहों की तनिक भी चिन्ता न करते हुए, अपने मार्ग में आनेवाली सभी वस्तुओं को कुचल डालता है? इस प्रकार के विचार से अंतःकरण काँप उठता है, पर यही प्रकृति का नियम है। तो फिर क्या कोई आशा ही नहीं है? क्या इससे बचने का कोई मार्ग नहीं है?——यही करुण पुकार निराशाविह्वल हृदय के अन्तस्तल से ऊपर उठी और उस करुणामय के सिंहासन तक जा पहुँची। वहाँ से आशा तथा सान्त्वना की वाणी निकली और उसने एक वैदिक ऋषि को अंतःस्फूर्ति प्रदान की, और उसने संसार के सामने खड़े होकर तूर्य-स्वर में इस आनंद-सन्देश की घोषणा की: 'हे अमृत के पुत्रो! सुनो, हे दिव्यधामवासी देवगण!! तुम भी सुनो, मैंने उस अनादि, पुरातन पुरुष को प्राप्त कर लिया है, जो समस्त अज्ञान-अंधकार और माया के परे है। केवल उस पुरुष को जानकर ही तुम मृत्यु के चक्र से छूट सकते हो। दूसरा कोई पथ नहीं।'[1] 'अमृत के पुत्रो'——कैसा मधुर और आशाजनक सम्बोधन है यह! बन्धुओ! इसी मधुर नाम——अमृत के अधिकारी से आपको सम्बोधित करूँ, आप इसकी आज्ञा मुझे दें। निश्चय ही हिन्दू आपको पापी कहना अस्वीकार करता है। आप तो ईश्वर की सन्तान हैं, अमर आनंद के भागी हैं, पवित्र और पूर्ण आत्मा हैं। आप इस मर्त्यभूमि पर देवता हैं। आप भला पापी? मनुष्य को पापी कहना ही पाप है, वह मानवस्वरूप पर घोर लांछन है। आप उठें! हे सिंहो! आयें, और इस मिथ्या भ्रम को झटक कर दूर फेंक दें कि आप भेंड़ हैं। आप हैं आत्मा अमर, आत्मा मुक्त, आनंदमय और नित्य! आप जड़ नहीं हैं, आप शरीर नहीं हैं; जड़ तो आपका दास है, न कि आप हैं दास जड़ के।

अतः वेद ऐसी घोषणा नहीं करते कि यह सृष्टि-व्यापार कतिपय निर्मम विधानों का संघात है, और न यह कि वह कार्य-कारण की अनन्त कारा है; वरन् वे यह घोषित करते हैं कि इन सब प्राकृतिक नियमों के मूल में, जड़-तत्त्व और शक्ति के प्रत्येक अणु-परमाणु में ओतप्रोत वही एक विराजमान है, 'जिसके आदेश से वायु चलती है, अग्नि दहकती है, बादल बरसते हैं और मृत्यु पृथ्वी पर नाचती है।'[2]

---

१. श्रृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः।

*　　*　　*

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्।
तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय॥
——श्वेताश्वतरोपनिषद् ॥२।५; ३-८॥

२. भयादस्याग्निस्तपति भयात्तपति सूर्यः।
भयादिन्द्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पंचमः॥ कठोपनिषद् ॥२।३।३॥

और उस पुरुष का स्वरूप क्या है?

वह सर्वत्र है, शुद्ध, निराकार, सर्वशक्तिमान है, सब पर उसकी पूर्ण दया है। 'तू हमारा पिता है, तू हमारी माता है, तू हमारा परम प्रेमास्पद सखा है, तू ही सभी शक्तियों का मूल है; हमें शक्ति दे। तू ही इन अखिल भुवनों का भार वहन करनेवाला है; तू मुझे इस जीवन के क्षुद्र भार को वहन करने में सहायता दे।' वैदिक ऋषियों ने यही गाया है। हम उसकी पूजा किस प्रकार करें? प्रेम के द्वारा। 'ऐहिक तथा पारत्रिक समस्त प्रिय वस्तुओं से भी अधिक प्रिय जानकर उस परम प्रेमास्पद की पूजा करनी चाहिए।'

वेद हमें प्रेम के सम्बन्ध में इसी प्रकार की शिक्षा देते हैं। अब देखें कि श्री कृष्ण ने, जिन्हें हिन्दू लोग पृथ्वी पर ईश्वर का पूर्णावतार मानते हैं, इस प्रेम के सिद्धांत का पूर्ण विकास किस प्रकार किया है और हमें क्या उपदेश दिया है।

उन्होंने कहा है कि मनुष्य को इस संसार में पद्मपत्र की तरह रहना चाहिए। पद्मपत्र जैसे पानी में रहकर भी उससे नहीं भीगता, उसी प्रकार मनुष्य को भी संसार में रहना चाहिए—उसका हृदय ईश्वर में लगा रहे और उसके हाथ कर्म करने में लगे रहें।

इहलोक या परलोक में पुरस्कार की प्रत्याशा से ईश्वर से प्रेम करना बुरी बात नहीं, पर केवल प्रेम के लिए ही ईश्वर से प्रेम करना सबसे अच्छा है, और उसके निकट यही प्रार्थना करनी उचित है, 'हे भगवन्, मुझे न तो सम्पत्ति चाहिए, न सन्तति, न विद्या। यदि तेरी इच्छा है, तो सहस्रों बार जन्म-मृत्यु के चक्र में पड़ूँगा; पर हे प्रभो, केवल इतना ही दे कि मैं फल की आशा छोड़कर तेरी भक्ति करूँ, केवल प्रेम के लिए ही तुझ पर मेरा निःस्वार्थ प्रेम हो'[1] कृष्ण के एक शिष्य उस समय भारत के सम्राट् थे। उनके शत्रुओं ने उन्हें राजसिंहासन से च्युत कर दिया था और उन्हें अपनी सम्राज्ञी के साथ हिमालय के जंगल में आश्रय लेना पड़ा था। वहाँ एक दिन सम्राज्ञी ने उनसे प्रश्न किया, "मनुष्यों में सर्वोपरि पुण्यवान होते हुए भी आपको इतना दुःख क्यों सहना पड़ता है?" युधिष्ठिर ने उत्तर दिया, "महारानी, देखो, यह हिमालय कैसा भव्य और सुन्दर है। मैं इससे प्रेम करता हूँ। यह मुझे कुछ नहीं देता; पर मेरा स्वभाव ही ऐसा है कि मैं भव्य और सुंदर वस्तु से प्रेम करता हूँ और इसी कारण मैं उससे प्रेम करता हूँ। उसी प्रकार मैं ईश्वर से प्रेम करता हूँ। वह अखिल सौन्दर्य, समस्त सुषमा का मूल है।

---

१. न धनं न जनं न च सुन्दरीं कवितां वा जगदीश कामये।
मम जन्मनि जन्मनीश्वरे भवताद्भक्तिरहैतुकी त्वयि ॥शिक्षाष्टक॥४॥

वही एक ऐसा पात्र है, जिससे प्रेम करना चाहिए। उससे प्रेम करना मेरा स्वभाव है और इसीलिए मैं उससे प्रेम करता हूँ। मैं किसी बात के लिए उससे प्रार्थना नहीं करता, मैं उससे कोई वस्तु नहीं माँगता। उसकी जहाँ इच्छा हो, मुझे रखे। मैं तो सब अवस्थाओं में केवल प्रेम के लिए ही उस पर प्रेम करना चाहता हूँ, मैं प्रेम में सौदा नहीं कर सकता।"[१]

वेद कहते हैं कि आत्मा दिव्यस्वरूप है, वह केवल पंचभूतों के बन्धनों में बँध गयी है और उन बन्धनों के टूटने पर वह अपने पूर्णत्व को प्राप्त कर लेगी। इस अवस्था का नाम मुक्ति है, जिसका अर्थ है स्वाधीनता––अपूर्णता के बन्धनों से छुटकारा, जन्म-मृत्यु से छुटकारा।

और यह बन्धन केवल ईश्वर की दया से ही टूट सकता है और यह दया पवित्र लोगों को ही प्राप्त होती है। अतएव पवित्रता ही उसके अनुग्रह की प्राप्ति का उपाय है। उसकी दया किस प्रकार काम करती है? वह पवित्र हृदय में अपने को प्रकाशित करता है। पवित्र और निर्मल मनुष्य इसी जीवन में ईश्वर-दर्शन प्राप्त कर कृतार्थ हो जाता है। 'तब उसकी समस्त कुटिलता नष्ट हो जाती है, सारे सन्देह दूर हो जाते हैं।'[२] तब वह कार्य-कारण के भयावह नियम के हाथ का खिलौना नहीं रह जाता। यही हिन्दू धर्म का मूलभूत सिद्धान्त है––यही उसका अत्यंत मार्मिक भाव है। हिन्दू शब्दों और सिद्धांतों के जाल में जीना नहीं चाहता। यदि इन साधारण इन्द्रिय-संवेद्य विषयों के परे और भी कोई सत्ताएँ हैं, तो वह उनका प्रत्यक्ष अनुभव करना चाहता है। यदि उसमें कोई आत्मा है, जो जड़-वस्तु नहीं है, यदि कोई दयामय सर्वव्यापी विश्वात्मा है, तो वह उसका साक्षात्कार करेगा। वह उसे अवश्य देखेगा और मात्र उसीसे उसकी समस्त शंकाएँ दूर होंगी। अतः हिन्दू ऋषि आत्मा के विषय में, ईश्वर के विषय में यही सर्वोत्तम प्रमाण देता है: 'मैंने आत्मा का दर्शन किया; मैंने ईश्वर का दर्शन किया है।' और यही पूर्णत्व की एकमात्र शर्त है। हिन्दू धर्म भिन्न भिन्न मत-मतान्तरों या सिद्धान्तों

---

१. नाहं कर्मफलान्वेषी राजपुत्रि चराम्युत।
ददामि देयमित्येव यजे यष्टव्यमित्युत॥
धर्म एव मनः कृष्णे स्वभावाच्चैव मे धृतम्।
धर्मवाणिज्यको हीनो जघन्यो धर्मवादिनाम्॥
—महाभारत, वनपर्व ॥३१।२।५॥

२. भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।
क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे॥ मुंडकोपनिषद् ॥२।२।८॥

पर विश्वास करने के लिए संघर्ष और प्रयत्न में निहित नहीं है, वरन् वह साक्षात्कार है, वह केवल विश्वास कर लेना नहीं है, वह होना और बनना है।

इस प्रकार हिन्दुओं की सारी साधना-प्रणाली का लक्ष्य है---सतत अध्यवसाय द्वारा पूर्ण बन जाना, दिव्य बन जाना, ईश्वर को प्राप्त करना और उसके दर्शन कर लेना; और ईश्वर को इसी प्रकार प्राप्त करना, उसके दर्शन कर लेना, उस स्वर्गस्थ पिता के समान पूर्ण हो जाना---हिन्दुओं का धर्म है।

और जब मनुष्य पूर्णत्व को प्राप्त कर लेता है, तब उसका क्या होता है? तब वह असीम परमानन्द का जीवन व्यतीत करता है। जिस एकमात्र वस्तु में मनुष्य को सुख पाना चाहिए, उसे अर्थात् ईश्वर को पाकर वह परम तथा असीम आनंद का उपभोग करता है और ईश्वर के साथ भी परमानन्द का आस्वादन करता है।

यहाँ तक सभी हिन्दू एकमत हैं। भारत के विविध संप्रदायों का यह सामान्य धर्म है। परन्तु पूर्ण निरपेक्ष होता है, और निरपेक्ष दो या तीन नहीं हो सकता। उसमें कोई गुण नहीं हो सकता, वह व्यक्ति नहीं हो सकता। अतः जब आत्मा पूर्ण और निरपेक्ष हो जाती है, तब वह ब्रह्म के साथ एक हो जाती है, और वह ईश्वर को केवल अपने ही स्वरूप की पूर्णता, सत्यता और सत्ता के रूप में ---परम सत्, परम चित्, परम आनन्द के रूप में---प्रत्यक्ष करती है। इसी साक्षात्कार के विषय में हम बारम्बार पढ़ा करते हैं कि इसमें मनुष्य अपने व्यक्तित्व को खोकर जड़ता प्राप्त करता है या पत्थर के समान बन जाता है।

'जिन्हें चोट कभी नहीं लगी है, वे ही चोट के दाग की ओर हँसी की दृष्टि से देखते हैं।' मैं आपको बताता हूँ कि ऐसी कोई बात नहीं होती। यदि इस एक क्षुद्र शरीर की चेतना से इतना आनंद होता है, तो दो शरीरों की चेतना का आनंद अधिक होना चाहिए, और उसी तरह क्रमशः अनेक शरीरों की चेतना के साथ साथ आनंद की मात्रा भी अधिकाधिक बढ़नी चाहिए, और विश्व-चेतना का बोध होने पर आनंद की परम अवस्था प्राप्त हो जायगी।

अतः उस असीम विश्व-व्यक्तित्व की प्राप्ति के लिए इस कारास्वरूप दुःखमय क्षुद्र व्यक्तित्व का अंत होना चाहिए। जब मैं प्राणस्वरूप से एक हो जाऊँगा, तभी मृत्यु के हाथ से मेरा छुटकारा हो सकता है; जब मैं आनन्दस्वरूप हो जाऊँगा, तभी दुःख का अंत हो सकता है; जब मैं ज्ञानस्वरूप हो जाऊँगा, तभी सब अज्ञान का अन्त हो सकता है, और यह अनिवार्य वैज्ञानिक निष्कर्ष भी है। विज्ञान ने मेरे निकट यह सिद्ध कर दिया है कि हमारा यह भौतिक व्यक्तित्व भ्रम मात्र है, वास्तव में मेरा यह शरीर एक अविच्छिन्न जड़सागर में एक क्षुद्र सदा परिवर्तित

होता रहनेवाला पिंड है, और मेरे दूसरे पक्ष---आत्मा के संबंध में अद्वैत ही अनिवार्य निष्कर्ष है।

विज्ञान एकत्व की खोज के सिवा और कुछ नहीं है। ज्यों ही कोई विज्ञान पूर्ण एकता तक पहुँच जायगा, त्यों ही उसकी प्रगति रुक जायगी; क्योंकि तब वह अपने लक्ष्य को प्राप्त कर लेगा। उदाहरणार्थ रसायनशास्त्र यदि एक बार उस एक मूल तत्त्व का पता लगा ले, जिससे और सब द्रव्य बन सकते हैं, तो फिर वह और आगे नहीं बढ़ सकेगा। भौतिकशास्त्र जब उस एक मूल शक्ति का पता लगा लेगा, अन्य शक्तियाँ जिसकी अभिव्यक्ति हैं, तब वह वहीं रुक जायगा। वैसे ही, धर्मशास्त्र भी उस समय पूर्णता को प्राप्त कर लेगा, जब वह उसको खोज लेगा, जो इस मृत्यु के इस लोक में एकमात्र जीवन है, जो इस परिवर्तनशील जगत् का शाश्वत आधार है, जो एकमात्र परमात्मा है, अन्य सब आत्माएँ जिसकी प्रतीयमान अभिव्यक्तियाँ हैं। इस प्रकार अनेकता और द्वैत में होते हुए इस परम अद्वैत की प्राप्ति होती है। धर्म इससे आगे नहीं जा सकता। यही समस्त विज्ञानों का चरम लक्ष्य है।

समग्र विज्ञान अन्ततः इसी निष्कर्ष पर अनिवार्यतः पहुँचेंगे। आज विज्ञान का शब्द अभिव्यक्ति है, सृष्टि नहीं; और हिन्दू को यह देखकर बड़ी प्रसन्नता है कि जिसको वह अपने अन्तस्तल में इतने युगों से महत्त्व देता रहा है, अब उसीकी शिक्षा अधिक सशक्त भाषा में विज्ञान के नूतनतम निष्कर्षों के अतिरिक्त प्रकाश में दी जा रही है।

अब हम दर्शन की अभीप्साओं से उतरकर ज्ञानरहित लोगों के धर्म की ओर आते हैं। यह मैं प्रारम्भ में ही आपको बता देना चाहता हूँ कि भारतवर्ष में अनेकेश्वरवाद नहीं है। प्रत्येक मन्दिर में यदि कोई खड़ा होकर सुने, तो वह यही पायेगा कि भक्तगण सर्वव्यापित्व आदि ईश्वर के सभी गुणों का आरोप उन मूर्तियों में करते हैं। यह अनेकेश्वरवाद नहीं है, और न एकदेववाद से ही इस स्थिति की व्याख्या हो सकती है। 'गुलाब को चाहे दूसरा कोई भी नाम क्यों न दे दिया जाय, पर वह सुगंधि तो वैसी ही मधुर देता रहेगा।' नाम ही व्याख्या नहीं होती।

बचपन की एक बात मुझे यहाँ याद आती है। एक ईसाई पादरी कुछ मनुष्यों की भीड़ जमा करके धर्मोपदेश कर रहा था। बहुतेरी मज़ेदार बातों के साथ वह पादरी यह भी कह गया, "अगर मैं तुम्हारी देवमूर्ति को एक डंडा लगाऊँ, तो वह मेरा क्या कर सकती है?" एक श्रोता ने चट चुभता सा जवाब दे डाला, "अगर मैं तुम्हारे ईश्वर को गाली दे दूँ, तो वह मेरा क्या कर सकता है?" पादरी

बोला, "मरने के बाद वह तुम्हें सजा देगा।" हिन्दू भी तनकर बोल उठा, "तुम मरोगे, तब ठीक उसी तरह हमारी देवमूर्ति भी तुम्हें दंड देगी।"

वृक्ष अपने फलों से जाना जाता है। जब मूर्तिपूजक कहे जानेवाले लोगों में मैं ऐसे मनुष्यों को पाता हूँ, जिनकी नैतिकता, आध्यात्मिकता और प्रेम अपना सानी नहीं रखते, तब मैं क जाता हूँ और अपने से यही पूछता हूँ---'क्या पाप से भी पवित्रता की उत्पत्ति हो सकती है?'

अंधविश्वास मनुष्य का महान् शत्रु है, पर धर्मान्धिता तो उससे भी वढ़कर है। ईसाई गिरजाघर क्यों जाता है? क्रूस क्यों पवित्र है? प्रार्थना के समय आकाश की ओर मुँह क्यों किया जाता है? कैथोलिक ईसाइयां के गिरजाघरों में इतनी मूर्तियाँ क्यों रहा करती हैं? और प्रोटेस्टेन्ट ईसाइयों के मन में प्रार्थना के समय इतनी मूर्तियाँ क्यों रहा करती हैं? मेरे भाइयो! मन में किसी मूर्ति के बिना आये कुछ सोच सकना उतना ही असम्भव है, जितना श्वास लिये बिना जीवित रहना। साहचर्य के नियमानुसार भौतिक मूर्ति से मानसिक भावविशेष का उद्दीपन हो जाता है, अथवा मन में भावविशेष का उद्दीपन होने से तदनुरूप मूर्ति-विशेष का भी आविर्भाव होता है। इसीलिए तो हिन्दू आराधना के समय बाह्य प्रतीक का उपयोग करता है। वह आपको बतलायेगा कि यह बाह्य प्रतीक उसके मन को अपने ध्यान के विषय परमेश्वर में एकाग्रता से स्थिर रहने में सहायता देता है। वह भी यह बात उतनी ही अच्छी तरह से जानता है, जितना आप जानते हैं कि वह मूर्ति न तो ईश्वर ही है और न सर्वव्यापी ही। और सच पूछिए तो दुनिया के लोग 'सर्वव्यापित्व' का क्या अर्थ समझते हैं? वह तो केवल एक शब्द या प्रतीक मात्र है। क्या परमेश्वर का भी कोई क्षेत्रफल है? यदि नहीं, तो जिस समय हम सर्वव्यापी शब्द का उच्चारण करते हैं, उस समय विस्तृत आकाश या देश की ही कल्पना करने के सिवा हम और क्या करते हैं?

अपनी मानसिक संरचना के नियमानुसार, हमें किसी प्रकार अपनी अनंतता की भावना को नील आकाश या अपार समुद्र की कल्पना से सम्बद्ध करना पड़ता है; उसी तरह हम पवित्रता के भाव को अपने स्वभावानुसार गिरजाघर या मस्जिद या क्रूस से जोड़ लेते हैं। हिन्दू लोग पवित्रता, नित्यत्व, सर्वव्यापित्व आदि आदि भावों का सम्बन्ध विभिन्न मूर्तियों और रूपों से जोड़ते हैं? अन्तर यह है कि जहाँ अन्य लोग अपना सारा जीवन किसी गिरजाघर की मूर्ति की भक्ति में ही बिता देते हैं और उससे आगे नहीं बढ़ते, क्योंकि उनके लिए तो धर्म का अर्थ यही है कि कुछ विशिष्ट सिद्धान्तों को वे अपनी बुद्धि द्वारा स्वीकृत कर लें और अपने मानव-बंधुओं की भलाई करते रहें---वहाँ एक हिन्दू की सारी धर्म-भावना प्रत्यक्ष अनुभूति या

आत्म-साक्षात्कार में केन्द्रीभूत होती है। मनुष्य को ईश्वर का साक्षात्कार करके दिव्य बनना है। मूर्तियाँ, मन्दिर, गिरजाघर या ग्रन्थ तो धर्म-जीवन की बाल्यावस्था में केवल आधार या सहायक मात्र हैं; पर उसे उत्तरोत्तर उन्नति ही करनी चाहिए।

मनुष्य को कहीं पर रुकना नहीं चाहिए। शास्त्र का वाक्य है कि 'बाह्य पूजा या मूर्ति-पूजा सबसे नीचे की अवस्था है; आगे बढ़ने का प्रयास करते समय मानसिक प्रार्थना साधना की दूसरी अवस्था है, और सबसे उच्च अवस्था तो वह है, जब परमेश्वर का साक्षात्कार हो जाय।'[1] देखिए, वही अनुरागी साधक, जो पहले मूर्ति के सामने प्रणत रहता था, अब क्या कह रहा है--'सूर्य उस परमात्मा को प्रकाशित नहीं कर सकता, न चन्द्रमा या तारागण ही; वह विद्युत्प्रभा भी परमेश्वर को उद्भासित नहीं कर सकती, तब इस सामान्य अग्नि की बात ही क्या! ये सभी उसी परमेश्वर के कारण प्रकाशित होते हैं।'[2] पर वह किसीकी मूर्ति को गाली नहीं देता और न उसकी पूजा को पाप ही बताता है। वह तो उसे जीवन की एक आवश्यक अवस्था जानकर उसको स्वीकार करता है। 'बालक ही मनुष्य का जनक है।' तो क्या किसी वृद्ध पुरुष का बचपन या युवावस्था को पाप या बुरा कहना उचित होगा?

यदि कोई मनुष्य अपने दिव्य स्वरूप को मूर्ति की सहायता से अनुभव कर सकता है, तो क्या उसे पाप कहना ठीक होगा? और जब वह उस अवस्था के परे पहुँच गया है, तब भी उसके लिए मूर्ति-पूजा को भ्रमात्मक कहना उचित नहीं है। हिन्दू की दृष्टि में मनुष्य भ्रम से सत्य की ओर नहीं जा रहा है, वह तो सत्य से सत्य की ओर, निम्न श्रेणी के सत्य से उच्च श्रेणी के सत्य की ओर अग्रसर हो रहा है। हिन्दू के मतानुसार निम्नतम जड़-पूजावाद से लेकर सर्वोच्च अद्वैतवाद तक जितने धर्म हैं, वे सभी अपने अपने जन्म तथा साहचर्य की अवस्था द्वारा निर्धारित होकर उस असीम के ज्ञान तथा उपलब्धि के निमित्त मानवात्मा के विविध प्रयत्न हैं, और यह प्रत्येक प्रयत्न उन्नति की एक अवस्था को सूचित करता है। प्रत्येक जीव

---

१. **उत्तमो ब्रह्मसद्भावो ध्यानभावस्तु मध्यमः।**
**स्तुतिर्जपोऽधमो भावो बहिःपूजाऽधमाधमा।। महानिर्वाण तंत्र ।।४।१२।।**

२. **न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं**
**नेमा विद्युतो भान्तिं कुतोऽयमग्निः।**
**तमेव भान्तमनुभाति सर्वं**
**तस्य भासा सर्वमिदं विभाति।। कठोपनिषद् ।।२।२।१५।।**

उस युवा गरुड़ पक्षी के समान है, जो धीरे धीरे ऊँचा उड़ता हुआ तथा अधिकाधिक शक्ति-संपादन करता हुआ अंत में उस भास्वर सूर्य तक पहुँच जाता है।

अनेकता में एकता प्रकृति का विधान है और हिन्दुओं ने इसे स्वीकार किया है। अन्य प्रत्येक धर्म में कुछ निर्दिष्ट मतवाद विधिबद्ध कर दिये गये हैं और सारे समाज को उन्हें मानना अनिवार्य कर दिया जाता है। वह समाज के सामने केवल एक कोट रख देता है, जो जैक, जॉन और हेनरी, सभी को ठीक होना चाहिए। यदि वह जॉन या हेनरी के शरीर में ठीक नहीं आता, तो उसे अपना तन ढँकने के लिए बिना कोट के ही रहना होगा। हिन्दुओं ने यह जान लिया है कि निरपेक्ष ब्रह्म-तत्त्व का साक्षात्कार, चिन्तन या वर्णन केवल सापेक्ष के सहारे ही हो सकता है, और मूर्तियाँ, क्रूस या नवोदित चन्द्र केवल विभिन्न प्रतीक हैं, वे मानो बहुत सी खूँटियाँ हैं, जिनमें धार्मिक भावनाएँ लटकायी जाती हैं। ऐसा नहीं है कि इन प्रतीकों की आवश्यकता हर एक के लिए हो, किन्तु जिनको अपने लिए इन प्रतीकों की सहायता की आवश्यकता नहीं है, उन्हें यह कहने का अधिकार नहीं कि वे ग़लत हैं। हिन्दू धर्म में वे अनिवार्य नहीं हैं।

एक बात आपको अवश्य बतला दूँ। भारतवर्ष में मूर्ति-पूजा कोई जघन्य बात नहीं है। वह व्यभिचार की जननी नहीं है। वरन् वह अविकसित मन के लिए उच्च आध्यात्मिक भाव को ग्रहण करने का उपाय है। अवश्य, हिन्दुओं के बहुतेरे दोष हैं, उनके कुछ अपने अपवाद हैं, पर यह ध्यान रखिए कि उनके वे दोष अपने शरीर को ही उत्पीड़ित करने तक सीमित हैं, वे कभी अपने पड़ोसियों का गला नहीं काटने जाते। एक हिन्दू धर्मान्ध भले ही चिता पर अपने आपको जला डाले, पर वह विधर्मियों को जलाने के लिए 'इन्क्विज़िशन' की अग्नि कभी भी प्रज्वलित नहीं करेगा। और इस बात के लिए उसके धर्म को उससे अधिक दोषी नहीं ठहराया जा सकता, जितना डाइनों को जलाने का दोष ईसाई धर्म पर मढ़ा जा सकता है।

अतः हिन्दुओं की दृष्टि में समस्त धर्म-जगत् भिन्न भिन्न रुचिवाले स्त्री-पुरुषों की, विभिन्न अवस्थाओं एवं परिस्थितियों में से होते हुए एक ही लक्ष्य की ओर यात्रा है, प्रगति है। प्रत्येक धर्म जड़भावापन्न मानव से एक ईश्वर का उद्भव कर रहा है, और वही ईश्वर उन सबका प्रेरक है। तो फिर इतने परस्पर विरोध क्यों हैं? हिन्दुओं का कहना है कि ये विरोध केवल आभासी हैं। उनकी उत्पत्ति सत्य के द्वारा भिन्न अवस्थाओं और प्रकृतियों के अनुरूप अपना समायोजन करते समय होती है।

वही एक ज्योति भिन्न भिन्न रंग के काँच में से भिन्न भिन्न रूप से प्रकट होती है। समायोजन के लिए इस प्रकार की अल्प विविधता आवश्यक है। परन्तु प्रत्येक

के अन्तस्तल में उसी सत्य का राज है। ईश्वर ने अपने कृष्णावतार में हिन्दुओं को यह उपदेश दिया है, 'प्रत्येक धर्म में मैं, मोती की माला में सूत्र की तरह पिरोया हुआ हूँ।'[1] 'जहाँ भी तुम्हें मानव-सृष्टि को उन्नत बनानेवाली और पावन करनेवाली अतिशय पवित्रता और असाधारण शक्ति दिखायी दे, तो जान लो कि वह मेरे तेज के अंश से ही उत्पन्न हुआ है।'[2] और इस शिक्षा का परिणाम क्या हुआ है? सारे संसार को मेरी यह चुनौती है कि वह समग्र संस्कृत दर्शनशास्त्र में मुझे एक ऐसी उक्ति तो दिखा दे, जिसमें यह बताया गया हो कि केवल हिन्दुओं का ही उद्धार होगा और दूसरों का नहीं। व्यास कहते हैं, "हमारी जाति और सम्प्रदाय की सीमा के बाहर भी पूर्णत्व तक पहुँचे हुए मनुष्य हैं।"[3] एक बात और है। ईश्वर में ही अपने सभी भावों को केन्द्रित करनेवाला हिन्दू अज्ञेयवादी बौद्ध धर्म और निरीश्वरवादी जैन धर्म पर कैसे श्रद्धा रख सकता है?

यद्यपि बौद्ध तथा जैन ईश्वर पर निर्भर नहीं रहते, तथापि उनके धर्म की पूरी शक्ति प्रत्येक धर्म के महान् केन्द्रीय सत्य—मनुष्य में ईश्वरत्व—के विकास की ओर उन्मुख है। उन्होंने पिता को भले न देखा हो, पर पुत्र को अवश्य देखा है। और जिसने पुत्र को देख लिया, उसने पिता को भी देख लिया।

भाइयो! हिन्दुओं के धार्मिक विचारों की यही संक्षिप्त रूपरेखा है। हो सकता है कि हिन्दू अपनी सभी योजनाओं को कार्यान्वित करने में असफल रहा हो, पर यदि कभी कोई सार्वभौमिक धर्म होना है, तो वह किसी देश या काल से सीमाबद्ध नहीं होगा, वह उस असीम ईश्वर के सदृश ही असीम होगा, जिसका वह उपदेश देगा; जिसका सूर्य श्री कृष्ण और ईसा के अनुयायियों पर, सन्तों पर और पापियों पर समान रूप से प्रकाश विकीर्ण करेगा, जो न तो ब्राह्मण होगा, न बौद्ध, न ईसाई और न इस्लाम, वरन् इन सबकी समष्टि होगा, किन्तु फिर भी जिसमें विकास के लिए अनंत अवकाश होगा; जो इतना उदार होगा कि पशुओं के स्तर से किंचित् उन्नत निम्नतम घृणित जंगली मनुष्य से लेकर अपने हृदय और मस्तिष्क के गुणों के कारण मानवता से इतना ऊपर उठ गये उच्चतम मनुष्य तक को, जिसके प्रति सारा समाज श्रद्धानत हो जाता है और लोग जिसके मनुष्य होने में सन्देह करते हैं, अपनी बाहुओं से आलिंगन कर सके और उनमें सबको स्थान दे सके। वह धर्म ऐसा

---

१. मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव॥ गीता ॥७।७॥

२. यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा।
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम्॥ गीता ॥१०।४१॥

३. अन्तरा चापि तु तद्दृष्टेः॥ वेदान्त सूत्र ॥३।४।३६॥

होगा, जिसकी नीति में उत्पीड़न या असहिष्णुता का स्थान नहीं होगा; वह प्रत्येक स्त्री और पुरुष में दिव्यता को स्वीकार करेगा और उसका संपूर्ण बल और सामर्थ्य मानवता को अपनी सच्ची, दिव्य प्रकृति का साक्षात्कार करने के लिए सहायता देने में ही केन्द्रित होगा।

आप ऐसा ही धर्म सामने रखिए, और सारे राष्ट्र आपके अनुयायी बन जायँगे। सम्राट् अशोक की परिषद् बौद्ध परिषद् थी। अकबर की परिषद् अधिक उपयुक्त होती हुई भी, केवल बैठक की ही गोष्ठी थी। किन्तु पृथ्वी के कोने कोने में यह घोषणा करने का गौरव अमेरिका के लिए ही सुरक्षित था कि 'प्रत्येक धर्म में ईश्वर है।'

वह, जो हिन्दुओं का ब्रह्म, पारसियों का अहुर्मज़्द, बौद्धों का बुद्ध, यहूदियों का जिहोवा और ईसाइयों का स्वर्गस्थ पिता है, आपको अपने उदार उद्देश्य को कार्यान्वित करने की शक्ति प्रदान करे! नक्षत्र पूर्व गगन में उदित हुआ और कभी धुँधला और कभी देदीप्यमान होते धीरे धीरे पश्चिम की ओर यात्रा करते करते उसने समस्त जगत् की परिक्रमा कर डाली और अब वह फिर प्राची के क्षितिज में सहस्र गुनी अधिक ज्योति के साथ उदित हो रहा है!

ऐ स्वाधीनता की मातृभूमि कोलम्बिया[1], तू धन्य है! यह तेरा ही सौभाग्य है कि तूने अपने पड़ोसियों के रक्त से अपने हाथ कभी नहीं भिगोये, तूने अपने पड़ोसियों का सर्वस्व हरण कर सहज में ही धनी और सम्पन्न होने की चेष्टा नहीं की, अतएव समन्वय की ध्वजा फहराते हुए सभ्यता की अग्रणी होकर चलने का सौभाग्य तेरा ही था।

## धर्म : भारत की प्रधान आवश्यकता नहीं

(२० सितंबर, १८९३ ई०)

ईसाइयों को सत् आलोचना सुनने के लिए सदैव तैयार रहना चाहिए, और मुझे विश्वास है कि यदि मैं आप लोगों की कुछ आलोचना करूँ, तो आप बुरा न मानेंगे। आप ईसाई लोग जो मूर्तिपूजकों की आत्मा का उद्धार करने के निमित्त अपने धर्म-प्रचारकों को भेजने के लिए इतने उत्सुक रहते हैं, उनके शरीरों को भूख से मर जाने से बचाने के लिए कुछ क्यों नहीं करते? भारतवर्ष में जब भयानक

१. अमेरिका का दूसरा नाम। कोलम्बस ने इसका आविष्कार किया था, इसलिए इसका नाम कोलम्बिया पड़ा। स०

तरित होकर ईसा जैसा ही बन जायगा। उसका सारा जीवन आध्यात्मिक बन जायगा और उसके शरीर के रोम रोम से आध्यात्मिक शक्ति प्रवाहित होने लगेगी। ईसा की जो शक्तियाँ उनके चमत्कारों में और आरोग्य प्रदान करने की घटनाओं में दीख पड़ती हैं, वे यथार्थ में क्या थीं ? वे तो तुच्छ और ग्राम्य चीजें थीं, और वह सब करने के लिए वे असंस्कृत मनुष्यों के बीच रहने के कारण विवश हुए। वे चमत्कारपूर्ण कृत्य कहाँ किये गये ? यहूदी लोगों के बीच। और यहूदियों ने उन्हें स्वीकार नहीं किया। और वैसे चमत्कार कहाँ नहीं किये गये ? यूरोप में। वे चमत्कार तो यहूदियों को मिले, जिन्होंने ईसा का परित्याग किया। उनका 'शैलोपदेश' यूरोप को मिला, जिसने उनको अंगीकार किया। मनुष्य की आत्मा ने जो सत्य था, उसे ग्रहण किया और जो मिथ्या था, उसका परित्याग। ईसा की महान् शक्ति आरोग्य-दान के उनके चमत्कारों में नही है। यह तो एक मूर्ख भी कर सकता है। मूर्ख दूसरों को आरोग्य कर सकते हैं, शैतान भी दूसरों के रोग भगा सकते हैं। मैंने भयानक आसुरी मनुष्यों को अद्‌भुत चमत्कार करते देखा है। ऐसे लोग मिट्टी से असली फल बना लेते हैं। मैंने मूर्खों और आसुरी मनुष्यों को भूत, वर्तमान और भविष्य की बातें बताते देखा है। मैंने उन्हें केवल एक दृष्टिपात द्वारा इच्छा-शक्ति से बड़े भयानक रोगों को आराम करते देखा है। ये निस्सन्देह शक्तियाँ हैं, पर बहुधा ये आसुरी हुआ करती हैं। दूसरी शक्ति ईसा की आध्यात्मिक शक्ति है—वह जीवित रहेगी और सदा जीवित रहती आयी है, और वह है उनका सर्वशक्तिशाली विराट् प्रेम और सत्य के वे शब्द, जिनका उन्होंने उपदेश दिया। उनका अपनी एक नज़र से मनुष्यों को नीरोग कर देना कभी विस्मृत भी हो सकता है, पर 'जिनका अन्तःकरण पवित्र है, वे धन्य हैं' उनकी, यह उक्ति आज भी अमर है। यह शब्द-समूह शक्ति का महान् अक्षय भाण्डार है। जब तक मनुष्य का मन क़ायम रहेगा, जब तक हम ईश्वर के नाम को न भूलेंगे, तब तक ये शब्द चलते रहेंगे और इनका कभी अन्त न होगा। इन्हीं शक्तियों का उपदेश ईसा ने किया और ये ही शक्तियाँ उनके पास थीं। पवित्रता की शक्ति यथार्थ शक्ति होती है। अतः हमें ईसा की उपासना करते समय, उनसे प्रार्थना करते समय यह सदा स्मरण रखना चाहिए कि हम किस वस्तु की इच्छा कर रहे हैं। चामत्कारिक प्रदर्शन की उन मूर्खतापूर्ण वस्तुओं को हम नहीं चाहते, वरन् आत्मा की उन अद्‌भुत शक्तियों की आकांक्षा करते हैं, जो मनुष्य को स्वतंत्र बना देती हैं, उसे समग्र प्रकृति पर अधिकार प्राप्त करा देती हैं और उसे दासत्व की शृंखला से मुक्त कर ईश्वर के दर्शन करा देती हैं।

## प्रतीकों की आवश्यकता

भक्ति के दो विभाग हैं। एक वैधी भक्ति, जो विधिमयी या अनुष्ठानात्मक होती है और दूसरी मुख्या भक्ति या पराभक्ति। अत्यन्त निम्न श्रेणी से लेकर उच्चतम श्रेणी तक की उपासना के सभी रूपों का समावेश 'भक्ति' शब्द में होता है। दुनिया के सभी देशों और सभी धर्मों में जितनी भी उपासनाएँ की जाती हैं, उन सबका नियमन प्रेम द्वारा होता है। इन उपासनाओं में बहुत सा भाग तो केवल विधियों का होता है और बहुत सा भाग विधियों का न होने पर भी प्रेम नहीं कहा जा सकता; असल में वह तो प्रेम से नीची श्रेणी का होता है। तथापि ये विधियाँ आवश्यक होती हैं। भक्ति का यह बाहरी भाग आत्मा को उन्नति के मार्ग में सहायता देने के लिए नितान्त आवश्यक है। मनुष्य यदि सोचे कि मैं कूदकर एकदम उच्चतम अवस्था पर पहुँच जाऊँगा, तो यह उसकी बड़ी भूल है। यदि बालक सोचे कि मैं एक दिन में वृद्ध बन जाऊँगा, तो यह उसका अज्ञान है। मैं आशा करता हूँ कि तुम सदा इस बात का ध्यान रखोगे कि धर्म न तो पुस्तकों में है, न बौद्धिक सम्मति देने में और न तर्कवाद में ही। तर्क-सिद्धान्त, आप्त-वाक्य, शास्त्राज्ञा, धार्मिक अनुष्ठान, ये सब धर्म के सहायक होते हैं, पर असली धर्म तो साक्षात्कार ही है। हम सब कहा करते हैं कि 'ईश्वर है।' क्या तुमने ईश्वर को देखा है? यही प्रश्न है। तुम किसी मनुष्य को यह कहते सुनते हो कि 'स्वर्ग में एक ईश्वर है।' तुम उससे पूछते हो कि क्या तुमने ईश्वर को देखा है। यदि वह कहता है कि 'हाँ, मैंने ईश्वर को देखा है', तो तुम उस पर हँसोगे और उसे पागल कहोगे। धर्म अधिकांश लोगों के लिए एक प्रकार की बौद्धिक सम्मति देने मात्र में ही समाप्त हो जाता है। मैं इसे धर्म नहीं कहता। इस तरह का धर्म पालन करने की अपेक्षा तो नास्तिक होना अच्छा है। हमारी बौद्धिक सम्मति या असम्मति पर धर्म अवलम्बित नहीं रहता। तुम कहते हो कि आत्मा है। क्या तुमने आत्मा को देखा है? हम सबमें आत्मा है, पर उसे हम देख नहीं पाते, यह कैसी बात है? तुमको इस प्रश्न का उत्तर देना होगा और आत्मा को देखने का उपाय निकालना होगा। यदि ऐसा नहीं हो सकता, तो धर्म की बात करना निरर्थक है। यदि कोई धर्म सच्चा है, तो उसे हमें अपने आप में ही आत्मा, ईश्वर और सत्य का दर्शन करा सकने में समर्थ होना चाहिए। यदि तुम और हम किसी धार्मिक सूत्र या शास्त्र के सम्बन्ध

में सदा लड़ते रहें, तो हम कभी किसी निर्णय पर न पहुंच सकेंगे। इसी तरह लोग युगों से लड़ते आये हैं, पर नतीजा क्या हुआ ? बुद्धि वहाँ तक कदापि पहुँच नहीं सकती। हमें तो बुद्धि के उस पार जाना होगा। धर्म का प्रमाण प्रत्यक्ष अनुभव से ही होता है। इस दीवाल के अस्तित्व का प्रमाण यही है कि इसे हम देखते हैं। यदि हम बैठ जायँ और दीवाल के अस्तित्व के सम्बन्ध में युग-युगान्तर तक बहस करें, तो कभी किसी निर्णय पर नहीं पहुँच सकेंगे। पर यदि तुम इसे प्रत्यक्ष देख लो, तो उतना ही पर्याप्त है। फिर यदि संसार के सारे मनुष्य तुमसे कहें कि दीवाल नहीं थी, तो तुम उनका कभी विश्वास न करोगे, क्योंकि तुम जानते हो कि अपने चक्षुओं का प्रमाण संसार के सूत्रों और सिद्धान्तों से बढ़कर है।

धार्मिक होने के लिए सर्वप्रथम तुम्हें पुस्तकें फेंक देनी होंगी। पुस्तकें जितनी कम पढ़ो, उतनी ही तुम्हारी भलाई है। एक समय में एक ही काम करो। इस जमाने में पाश्चात्य देशों में दिमाग़ की खिचड़ी करने की प्रवृत्ति चल रही है। सभी तरह के अपरिपक्व विचार दिमाग़ में उत्पात मचाते हैं और अराजकता फैला देते हैं। इन विचारों को दिमाग़ में ठंडा होने का और निश्चित आकार में जमने का मौक़ा ही नहीं मिलता। बहुधा यह एक प्रकार का रोग सा हो जाता है। यह तो धर्म कदापि नहीं कहा जा सकता। इसके अतिरिक्त कुछ लोगों को कुछ सनसनी पैदा करनेवाला चाहिए। उन्हें बताओ कि ऐसे ऐसे भूत होते हैं, या कि उत्तरी ध्रुव या और किसी दूर देश से लोग पंखों के सहारे उड़ते उड़ते अथवा और किसी विचित्र रूप से आ रहे हैं, अदृश्य रूप से उपस्थित हैं और उनकी ओर ताक रहे हैं। उन्हें ऐसी ऐसी बातें बताओ, जिनको सुनकर उनके हृदय में सनसनी पैदा हो। तब वे सन्तुष्ट होकर अपने घर जायँगे। पर चौबीस घंटे बाद पुनः वे नयी उत्तेजना के लिए तैयार मिलेंगे। इसे ही कुछ लोग धर्म कहते हैं। पर यह पागलखाने का रास्ता है, न कि धर्म का। यदि तुम इसी राह में एक शताब्दी तक चलोगे, तो इस देश को तुम एक बड़ा पागलखाना बना डालोगे। परमात्मा के पास दुर्बल लोग नहीं पहुँच सकते और ये सब अलौकिक वस्तुएँ दुर्बलता उत्पन्न करनेवाली हैं। अतः भूलकर भी इनके निकट न जाओ। इनसे मनुष्य केवल कमज़ोर बनता है, दिमाग़ में गड़बड़ी पैदा होती है, मन दुर्बल हो जाता है, आत्मा का नैतिक पतन होता है और नैराश्यपूर्ण सम्भ्रम ही इसका अन्तिम फल होता है। तुम इस बात को ध्यान में रखो कि धर्म न बातों में है, न सिद्धान्तों में और न पुस्तकों में, वह है प्रत्यक्ष अनुभव में। वह 'सीखना' नहीं है, 'होना' है। 'चोरी मत करो', इसे सब जानते हैं, पर इससे क्या ? इसे तो यथार्थ में उसीने जाना, जिसने चोरी नहीं की। 'दूसरों को हानि मत पहुँचाओ', यह बात हर एक को

मालूम है, पर इससे क्या लाभ ? जिन्होंने दूसरों को हानि नहीं पहुँचायी, उन्होंने इस वाक्य का अनुभव किया। उन्होंने इसे जाना और इस सिद्धान्त पर अपने चरित्र का निर्माण किया। धर्म अनुभव करना है, और मैं तुमको ईश्वर का उपासक तभी कहूँगा, जब तुम इस आदर्श को सिद्ध करने में समर्थ हो जाओगे। उसके पूर्व ये सारे व्यापार शब्द की वर्तनी मात्र हैं। साक्षात्कार या प्रत्यक्षानुभूति की यह शक्ति ही धर्म की निर्मायक है। अपने मस्तिष्क में सिद्धान्तों, दर्शनों और नैतिक पुस्तकों को जितना चाहे ठूँस लो, उससे कुछ लाभ नहीं होने का; असली चीज़ है--वह, जो तुम हो तथा वह सत्य, जिसे तुमने उपलब्ध किया है। अतः हमें धर्म को जीवन में सिद्ध करना है, और धर्म की यह सिद्धि एक लंबी प्रक्रिया है।

जब लोग किसी उच्च अद्भुत विषय के सम्बन्ध में सुनते हैं, तब वे यह समझने लगते हैं कि वे उसे एकदम प्राप्त कर लेंगे। क्षण भर भी वे यह नहीं विचारते कि उसकी प्राप्ति के लिए उन्हें उसका रास्ता तय करना पड़ेगा। वे तो वहाँ एकदम कूदकर पहुँच जाना चाहते हैं। यदि वह स्थान उच्चतम है, तो भी हम वहाँ पहुँच जाना चाहते हैं। हम यह सोचने के लिए ज़रा भी नहीं रुकते कि हममें उतनी शक्ति है या नहीं। नतीजा यह होता है कि हम कुछ नहीं कर पाते। तुम किसी मनुष्य को ज़बरदस्ती उठाकर वहाँ ढकेलकर नहीं भेज सकते। हम सबको क्रमशः प्रयत्न करने की आवश्यकता होती है। अतः धर्म का यह पहला चरण वैधी भक्ति, उपासना की निचली श्रेणी है।

उपासना के ये निम्न स्तर क्या हैं? ये अनेक हैं। उस अवस्था में पहुँचने के लिए, जिसमें हम ईश्वर का अनुभव कर सकेंगे, हमें साकार वस्तु के माध्यम से जाना होगा--ठीक उसी तरह, जैसे कि बच्चे प्रथम साकार वस्तुओं का अभ्यास करके तदुपरान्त क्रमशः भाववाचक की ओर जाते हैं। यदि तुम किसी बालक को 'दो पंचे दस' बताते हो, तो वह नहीं समझता। पर यदि तुम उसे दस चीज़ें दो और दो दो चीज़ें पाँच बार उठाने से दस कैसे हुए, यह दिखा दो, तो वह उसे ठीक ठीक समझ लेगा। यहाँ धर्म के क्षेत्र में हम सब बच्चे ही हैं। हम उम्र में चाहे बूढ़े हों, संसार की सारी पुस्तकों का अध्ययन चाहे हमने कर लिया हो, पर आध्यात्मिक क्षेत्र में तो हम सब बच्चे ही हैं।

हमने सूत्रों और सिद्धान्तों का तो अध्ययन किया है, पर अपने जीवन में अनुभूति या साक्षात्कार कुछ भी नहीं किया। अब हमें स्थूल या साकार रूप में विधि, मंत्र, स्तोत्र, संस्कार और अनुष्ठानों द्वारा प्रारम्भ करना होगा। ये स्थूल विधियाँ हज़ारों हो सकती हैं। सबके लिए एक ही विधि होना आवश्यक नहीं है। किसीको मूर्ति से सहायता मिल सकती है और किसीको नहीं। किसीको

बाहरी मूर्ति की आवश्यकता होती है और किसीको अपने मन में ही मूर्ति की कल्पना करने की आवश्यकता पड़ती है। मन में ही मूर्ति की कल्पना कर लेनेवाला कहता है, "मैं उच्च श्रेणी का हूँ, क्योंकि मानस-पूजा ठीक है; बाहरी मूर्ति की पूजा करना बुतपरस्ती है, निन्दनीय है; मैं उसका विरोध करूँगा।" जब मनुष्य गिरजाघर या मन्दिर के रूप में मूर्ति बनाता है, तो वह उसे पवित्र समझता है; पर यदि वह मूर्ति मनुष्य की आकृति हुई, तो उस पर वह आपत्ति करता है।

अतः, मन अपना यह स्थूल अभ्यास भिन्न भिन्न रूपों द्वारा करेगा और धीरे धीरे हमें सूक्ष्म का ज्ञान प्राप्त होगा, सूक्ष्म का अनुभव होगा। एक ही विधि सबके लिए ठीक नहीं हो सकती। एक विधि मेरे लिए उपयुक्त हो सकती है। दूसरी, किसी और के लिए, आदि आदि। सभी मार्ग यद्यपि उसी ध्येय तक पहुँचाते हैं, तथापि वे सभी सबके योग्य नहीं होते। साधारणतः यहाँ पर हम एक गलती और करते हैं। मेरा आदर्श तुम्हारे लायक़ नहीं है, तो मैं उसे ज़बरदस्ती तुम्हारे गले क्यों मढ़ूँ? गिरजाघर बनाने का मेरा नमूना या स्तोत्र-पाठ करने की मेरी विधि यदि तुमको ठीक नहीं जँचती, तो मैं उस सम्बन्ध में तुम पर ज़बरदस्ती क्यों करूँ? तुम दुनिया में जाओ। हर मूर्ख यही कहेगा कि मेरी ही विधि ठीक है तथा अन्य सब विधियाँ आसुरी हैं, संसार से मेरे सिवा ईश्वर का और कृपापात्र पैदा ही नहीं हुआ! पर वस्तुतः सभी विधियाँ अच्छी और उपयोगी हैं। मानव-प्रकृति भिन्न भिन्न प्रकार की होती है। अतः यह आवश्यक है कि धर्म भिन्न भिन्न प्रकार का हो। और जितने ही अधिक प्रकार के धर्म हों, उतना ही संसार के लिए अच्छा है। यदि संसार में बीस प्रकार के धर्म हैं, तो बहुत अच्छा है, और यदि चार सौ प्रकार के धर्म हो गये, तो और भी अच्छा; क्योंकि उस अवस्था में धर्म पसन्द करने का अवसर तथा क्षेत्र अधिक रहेगा। अतः हमें तो धर्म तथा धार्मिक आदर्शों की संख्या बढ़ने पर प्रसन्न ही होना चाहिए, क्योंकि ऐसा होने से प्रत्येक मनुष्य को किसी न किसी धर्म-पालन का अवसर मिलेगा तथा मानव जाति को और अधिक सहायता मिलेगी। ईश्वर करे, धर्मों की संख्या यहाँ तक बढ़े कि प्रत्येक मनुष्य को अपने लिए हर किसीके धर्म से अलग एक अपना धर्म मिल जाय। भक्तियोग की यही कल्पना है।

अन्तिम भाव यही है कि मेरा धर्म तुम्हारा नहीं हो सकता और न तुम्हारा धर्म मेरा। यद्यपि ध्येय और उद्देश्य एक ही हैं, तथापि हर एक का मार्ग अपनी अपनी मानसिक प्रवृत्ति के अनुसार अलग अलग है। और यद्यपि ये मार्ग भिन्न भिन्न हैं, तो भी सभी मार्ग ठीक होने ही चाहिए, क्योंकि वे सभी उसी स्थान

को पहुँचाते हैं। इनमें से एक ही सत्य हो और बाक़ी सब ग़लत हों, यह सम्भव नहीं। अपना मार्ग पसन्द कर लेना ही भक्ति की भाषा में 'इष्ट' कहलाता है।

फिर हैं 'शब्द'। तुम सबने शब्दों की शक्ति के सम्बन्ध में सुना है। उनमें कैसी अद्भुत शक्ति होती है! धर्मग्रन्थ बाइबिल, क़ुरान और वेद इन शब्दों की शक्ति से भरे पड़े हैं। कुछ शब्दों का मानव जाति पर अद्भुत प्रभाव होता है। फिर, उपासना के दूसरे रूप भी हैं—जैसे, प्रतीक। प्रतीक मनुष्य के मन पर बड़ा प्रभाव रखते हैं। धर्म के बड़े बड़े प्रतीक ऐसे ही नहीं बना दिये गये हैं। वे विचारों को प्रकट करने की स्वाभाविक अभिव्यक्तियाँ हैं। हम प्रतीकों द्वारा ही विचार करते हैं। हमारे शब्द उनके पीछे रहनेवाले विचारों के प्रतीक मात्र हैं। भिन्न भिन्न जाति के लोग भिन्न भिन्न प्रतीकों का उपयोग बिना उसका कारण जाने ही करने लगे हैं। कारण पीछे रहते हैं और इन प्रतीकों का इन भावों और विचारों से सम्बन्ध रहता है। जिस तरह विचार इन प्रतीकों को बाहर प्रकट करते हैं, उसी प्रकार इसके विपरीत ये प्रतीक विचारों को भीतर ले जाते हैं। इसलिए भक्ति के एक अंश में इन प्रतीकों, शब्दों और प्रार्थनाओं का वर्णन है। प्रत्येक धर्म में प्रार्थनाएँ हैं। पर एक बात ध्यान में रखनी होगी कि आरोग्य या धन के लिए प्रार्थना करना भक्ति नहीं है—वह सब कर्म या स्तुत्य कार्य है। किसी भौतिक लाभ के लिए प्रार्थना करना निरा कर्म है; जैसे स्वर्ग-प्राप्ति अथवा अन्य किसी कार्य के लिए प्रार्थना करना। जो ईश्वर से प्रेम करना चाहता है, भक्त होना चाहता है, उसे ऐसी प्रार्थनाएँ छोड़ देनी चाहिए। जो ज्योतिर्मय प्रदेश में प्रवेश चाहता है, उसे इस क्रय-विक्रय, इस 'दूकानदारी' के धर्म की गठरी बाँधकर अलग रख देनी होगी; तत्पश्चात् उस द्वार में प्रवेश करना होगा। ऐसी बात नहीं कि जिस वस्तु के लिए प्रार्थना करते हो, वह मिलती नहीं। तुम सब कुछ पा सकते हो। पर यह तो भिखारी का धर्म हुआ। 'वह सचमुच मूर्ख है, जो गंगा के किनारे रहकर पानी के लिए कुआँ खोदता है। जो हीरों की खान में आकर काँच के टुकड़ों की खोज करता है, वह मूर्ख नहीं तो और क्या है?'[1] यह शरीर कभी न कभी तो मरेगा ही। तब इसकी आरोग्यता के लिए बार बार प्रार्थना करने से क्या लाभ? आरोग्य और धन में रखा ही क्या है? धनी से धनी मनुष्य भी अपने धन के थोड़े से ही अंश का उपभोग कर सकता है। हम संसार की सभी चीजें प्राप्त नहीं कर सकते। जब हम उन्हें प्राप्त नहीं कर सकते, तो क्या हमें उनकी चिन्ता में डूबे रहना चाहिए? जब यह शरीर ही नष्ट हो जायगा, तब इन वस्तुओं की चिंता कैसी?

---

१. उषित्वा जाह्नवीतीरे कूपं खनति दुर्मतिः।

यदि अच्छी चीज़ें आयें, तो उनका स्वागत है! यदि वे जाती हैं, तो भी स्वागत है! जाने दो! जब वे आती हैं, तो भी धन्य हैं; जब जाती हैं, तो भी धन्य हैं। हम तो राजाधिराज के समक्ष पहुँचने का प्रयत्न कर रहे हैं। हम वहाँ भिखारी के वेश में नहीं पहुँच सकते। यदि हम भिखारी के वेश में बादशाह के दरबार में प्रवेश करना चाहें भी, तो क्या हमें प्रवेश पा सकना चाहिए? कदापि नहीं। हमें भगा दिया जाना चाहिए। वह सम्राटों का सम्राट् है और हम उसके समक्ष भिखारियों के चिथड़ों में प्रवेश नहीं कर सकते। वहाँ दूकानदारों को प्रवेश करने की आज्ञा कभी नहीं मिलती। वहाँ क्रय-विक्रय की भी गुंजाइश नहीं है। तुमने बाइबिल में पढ़ा ही है, ईसा ने ख़रीदने और बेचनेवालों को मन्दिर से भगा दिया था। तुच्छ वस्तुओं के लिए कभी प्रार्थना न करो, यदि तुम केवल शारीरिक आराम की ही आकांक्षा करते हो, तो पशु और मनुष्य में अंतर ही क्या है? अपने को पशुओं से थोड़ा ऊँचा तो समझो।

अतः यह स्पष्ट है कि भक्त बनने में पहला काम है, स्वर्ग तथा अन्य सभी विषयों के प्रति समस्त कामनाओं का त्याग। किंतु प्रश्न यह है कि इन सब कामनाओं का त्याग कैसे किया जाय? मनुष्य दुःखी क्यों है? इसलिए कि वह दास है, नियमों से जकड़ा, प्रकृति की कठपुतली और खिलौनों की भाँति इधर से उधर लुढ़का दिया जानेवाला है। जिस शरीर को कोई भी वस्तु चूर्ण कर दे सकती है, उसी शरीर की चिन्ता हम निरंतर करते रहते हैं, और इसी कारण हम निरन्तर भय की स्थिति में अपना जीवन व्यतीत करते हैं। मैंने पढ़ा है कि मृग को भयभीत होते रहने के कारण प्रतिदिन ६०-७० मील की दौड़ लगानी पड़ती है। परन्तु हमें यह जान लेना चाहिए कि हम मृग से भी गयी-बीती स्थिति में हैं। मृग को तो कुछ आराम मिलता भी है, पर हमें आराम कहाँ? यदि मृग को पर्याप्त घास मिल जाती है, तो वह सन्तुष्ट हो जाता है, पर हम तो अपनी आवश्यकताएँ सदा बढ़ाते ही रहते हैं। अपनी आवश्यकताओं को बढ़ाने की हमारी प्रवृत्ति एक रुग्ण प्रवृत्ति है। हम ऐसे विक्षिप्त और अस्वाभाविक बन गये हैं कि हमें किसी भी स्वाभाविक वस्तु से सन्तोष नहीं होता। हम सदा विकृत चीज़ों के पीछे, अस्वाभाविक उत्तेजनाओं के पीछे दौड़ा करते हैं, हमें खान-पान, वातावरण और जीवन भी अस्वाभाविक चाहिए। और जहाँ तक भय का प्रश्न है, हमारा सारा जीवन भय की पोटली मात्र है। मृग को तो केवल बाघ, भेड़िया इत्यादि का ही डर रहता है, पर मनुष्य को सारी सृष्टि से डर बना रहता है।

अब प्रश्न यह है कि इससे हम अपने को मुक्त कैसे कर सकते हैं। उपयोगितावादी कहते हैं, 'ईश्वर और परलोक की बातें मत करो। हम इनके विषय में

कुछ नहीं जानते। इस संसार में ही सुख की ज़िन्दगी बिताना उचित है।' यदि हम ऐसा कर सकते, तो सबसे पहले मैं ही यह करता, पर दुनिया हमें जब ऐसा करने दे, तब न? जब तक तुम प्रकृति के दास हो, तब तक ऐसा कर ही कैसे सकते हो? तुम जितना ही अधिक प्रयत्न करते हो, उतना ही अधिक उलझते जाते हो। न जाने कितने वर्ष अपने को सुखी बनाने की योजनाओं में व्यस्त रहते हो, पर हर वर्ष यही देखते हो कि अवस्था उत्तरोत्तर बुरी होती जा रही है। दो सौ वर्ष पहले 'पूर्वी गोलार्द्ध' में मनुष्य की आवश्यकताएँ बहुत थोड़ी थीं, पर जैसे जैसे मनुष्य का ज्ञान अंकगणितीय क्रम से बढ़ता गया, वैसे वैसे उसकी आवश्यकताएँ ज्यामितीय क्रम से बढ़ती गयीं। हम सोचते हैं कि मुक्ति में तो कम से कम हमारी सारी इच्छाएँ अवश्य पूर्ण हो जायँगी और इसलिए हम स्वर्ग जाने की इच्छा करते हैं। पर यह तृष्णा अनन्त है, यह कभी बुझनेवाली नहीं! सदा किसी न किसी वस्तु की कमी बनी ही रहती है! यदि मनुष्य भिखारी है, तो उसे धन चाहिए। यदि धन मिला, तो उसे अन्य चीज़ें चाहिए, समाज चाहिए, और उसके बाद भी कुछ और चाहिए। आराम या शान्ति कभी मिलती ही नहीं! तो, इस तृष्णा को हम कैसे बुझा सकते हैं? यदि हम स्वर्ग को जाते हैं, तो हमारी इच्छाओं की और भी वृद्धि होती है। यदि गरीब आदमी धनी हो जाता है, तो उसकी वासना तृप्त नहीं होती। धन तो अग्नि में घृत छोड़ने के समान उसकी प्रदीप्त ज्वालाओं की वृद्धि ही करता है। स्वर्ग जाने का अर्थ है अत्यधिक धनवान होना, और तब वासना अधिकाधिक बढ़ती जाती है। हम संसार के विभिन्न धर्मग्रन्थों में स्वर्ग में अनेक मानवीय विषयों के संबंध में पढ़ते हैं। वहाँ सभी बातें सर्वदा अच्छी ही नहीं होतीं; आखिर यह स्वर्ग जाने की इच्छा भी तो सुख-भोग की वासना ही है। इस इच्छा का परित्याग करना चाहिए। तुम लोगों के लिए स्वर्ग जाने का विचार करना बहुत हीन और तुच्छ है। यह ठीक उसी विचार के सदृश है कि मैं करोड़पति होऊँगा और लोगों पर हुकूमत करूँगा। ऐसे स्वर्ग तो अनेक हैं, पर धर्म और प्रेम के द्वार में प्रवेश करने का अधिकार इन स्वर्गों के द्वारा तुम कभी प्राप्त नहीं कर सकते।

# राजयोग का उद्देश्य

हमारे समस्त ज्ञान अनुभव पर आधारित हैं। जिसे हम आनुमानिक ज्ञान कहते हैं, और जिसमें हम सामान्य से अधिक सामान्य या सामान्य से विशेष तक पहुँचते हैं, उसकी आधार-भूमि अनुभव ही है। जिनको निश्चित विज्ञान[1] कहते हैं, उनकी सत्यता सहज ही लोगों की समझ में आ जाती है, क्योंकि वे प्रत्येक मनुष्य के विशेष अनुभवों की ही ओर हमारा ध्यान आकृष्ट करते हैं। वैज्ञानिक तुमको किसी भी विषय पर विश्वास कर बैठने को न कहेंगे। उन्होंने स्वयं कुछ तथ्यों का प्रत्यक्ष अनुभव किया है, जिससे वे कुछ निष्कर्षों पर पहुँचे हैं और उन अनुभवों पर तर्क देते समय जब वे अपने उन निष्कर्षों पर हमसे विश्वास करने के लिए कहते हैं, तब वे मनुष्य जाति के कुछ सार्वभौम अनुभव की ओर हमारी दृष्टि आकृष्ट करते हैं। प्रत्येक निश्चित विज्ञान की एक आधार-भूमि है, जो समस्त मनुष्य जाति में सामान्य है और उससे जो निष्कर्ष उपलब्ध होते हैं, इच्छा करने पर कोई भी उनका सत्यासत्य तत्काल समझ ले सकता है। अब प्रश्न यह है: धर्म की ऐसी आधार-भूमि कोई है या नहीं? मुझे सकारात्मक और नकारात्मक, दोनों ही रूप से इस प्रश्न का उत्तर देना होगा।

संसार में धर्म के सम्बन्ध में सर्वत्र ऐसी शिक्षा मिलती है कि धर्म केवल श्रद्धा और विश्वास पर स्थापित है, और अधिकांश स्थलों में तो वह भिन्न भिन्न मतों का प्रकार मात्र है। इसी कारण हम देखते हैं कि सभी धर्म आपस में लड़ रहे हैं; ये मत फिर विश्वास पर स्थापित हैं। कोई मनुष्य कहता है कि बादलों के ऊपर एक महान् पुरुष बैठा है, वही सारे संसार का शासन करता है; और वह केवल अपने दावे के अधिकार पर ही मुझसे इसमें विश्वास करने को कहता है। मेरे भी ऐसे अनेक विचार हो सकते हैं, जिन पर विश्वास करने के लिए मैं दूसरों से कहता हूँ; और यदि वे कोई तर्क चाहें, तो मैं उन्हें कुछ नहीं दे सकता। इसीलिए आजकल धर्म और दर्शन-शास्त्रों की इतनी निन्दा सुनी जाती है। प्रत्येक शिक्षित व्यक्ति का

---

**१. निश्चित विज्ञान (exact science)--अर्थात् वे विज्ञान, जिनके तत्त्व इतनी दूर तक सत्य निर्णीत हुए हैं कि गणना के बल पर उनके द्वारा भविष्य निश्चय-पूर्वक कहा जा सकता है; जैसे गणित, गणित-ज्योतिष इत्यादि। स०**

मानो यही मनोभाव है—'अहो, ये धर्म कुछ मतों के गट्ठे भर हैं ! उनके सत्यासत्य-निर्णय का कोई मापदण्ड नहीं है; जिसके जी में जो आया, बस, वही, बक गया !' इन सबके बावजूद भी सभी धर्मों में सार्वभौमिक विश्वास की एक आधार-भूमि है, जो विभिन्न देशों के विभिन्न सम्प्रदायों के भिन्न भिन्न मतवादों और सब प्रकार की विभिन्न धारणाओं को नियमित करती है। उन सबके मूल में जाने पर हम देखते हैं कि वे भी सार्वजनिक अनुभव पर आधारित हैं।

पहली बात तो यह कि यदि तुम पृथ्वी के भिन्न भिन्न धर्मों का ज़रा विश्लेषण करो, तो तुमको ज्ञात हो जायगा कि वे दो श्रेणियों में विभक्त हैं; कुछ की शास्त्र-भित्ति है, और कुछ की शास्त्र-भित्ति नहीं। जो शास्त्र-भित्ति पर स्थापित हैं, वे सुदृढ़ हैं, उन धर्मों के अनुयायियों की संख्या भी अधिक है। जिनकी शास्त्र-भित्ति नहीं है, वे धर्म प्रायः लुप्त हो गये हैं। कुछ नये उठे अवश्य हैं, पर उनके अनुयायी बहुत थोड़े हैं। फिर भी उक्त सभी सम्प्रदायों में यह मतैक्य दीख पड़ता है कि उनकी शिक्षा विशिष्ट व्यक्तियों के अनुभवों के परिणाम हैं। ईसाई तुमसे अपने धर्म पर, ईसा पर, ईसा के अवतार के रूप पर, ईश्वर और आत्मा के अस्तित्व पर और उस आत्मा की उन्नत भविष्य-स्थिति पर विश्वास करने को कहता है। यदि मैं उससे इस विश्वास का कारण पूछूँ, तो वह कहता है, "यह मेरा विश्वास है।" किन्तु यदि तुम ईसाई धर्म के मूल स्रोत में जाओ, तो देखोगे कि वह भी अनुभव पर आधारित है। ईसा ने कहा है, "मैंने ईश्वर के दर्शन किये हैं।" उनके शिष्यों ने भी कहा है, "हमने ईश्वर का अनुभव किया है।"—आदि आदि। बौद्ध धर्म के सम्बन्ध में भी ऐसा ही है। बुद्ध के अनुभव पर यह धर्म आधारित है। उन्होंने कुछ सत्यों का अनुभव किया था, उनको देखा था, उनके संस्पर्श में आये थे, और उन्हींका उन्होंने संसार में प्रचार किया। हिन्दुओं के सम्बन्ध में भी ठीक यही बात है; उनके शास्त्रों में ऋषि नाम से सम्बोधित किये जानेवाले ग्रंथकर्ता घोषणा करते हैं कि उन्होंने कुछ सत्यों के अनुभव किये हैं और उन्हींका वे संसार में प्रचार कर गये हैं। अतः यह स्पष्ट है कि संसार के समस्त धर्म उस प्रत्यक्ष अनुभव पर स्थापित हैं, जो हमारे समस्त ज्ञान की सार्वभौमिक और सुदृढ़ आधारशिला है। सभी धर्माचार्यों ने ईश्वर के दर्शन किये थे; उन सभी ने अपनी आत्मा का दर्शन किया था; अपने अनन्त स्वरूप का ज्ञान सभी को हुआ था, सबने अपनी भविष्य-अवस्था देखी थी, और जो कुछ उन्होंने देखा था, उसीका वे प्रचार कर गये। भेद इतना ही है कि इनमें से अधिकांश धर्मों में, विशेषतः आजकल, एक अद्भुत दावा हमारे सामने उपस्थित होता है, और वह यह कि इस समय ये अनुभव असम्भव हैं। जो धर्म के प्रथम संस्थापक थे, बाद में जिनके नाम से उस धर्म का प्रवर्तन और प्रचलन हुआ, ऐसे केवल थोड़े

व्यक्तियों के लिए ही ऐसा प्रत्यक्ष अनुभव सम्भव हुआ था। अब ऐसे अनुभव के लिए कोई रास्ता नहीं रहा, फलतः अब धर्म पर विश्वास भर कर लेना होगा। इस बात को मैं पूरी शक्ति से अस्वीकृत करता हूँ। यदि संसार में किसी प्रकार के विज्ञान के किसी विषय की किसीने कभी प्रत्यक्ष उपलब्धि की है, तो इससे इस सार्वभौमिक सिद्धान्त पर पहुँचा जा सकता है कि पहले भी कोटि कोटि बार उसकी उपलब्धि की सम्भावना थी और भविष्य में भी अनन्त काल तक उसकी उपलब्धि की सम्भावना बनी रहेगी। एकरूपता ही प्रकृति का एक बड़ा नियम है। एक बार जो घटित हुआ है, वह पुनः घटित हो सकता है।

इसीलिए योग-विद्या के आचार्य कहते हैं कि धर्म पूर्वकालीन अनुभवों पर केवल स्थापित ही नहीं, वरन् इन अनुभवों से स्वयं सम्पन्न हुए बिना कोई भी धार्मिक नहीं हो सकता। जिस विद्या के द्वारा ये अनुभव प्राप्त होते हैं, उसका नाम है योग। धर्म के सत्यों का जब तक कोई अनुभव नहीं कर लेता, तब तक धर्म की बात करना ही वृथा है। भगवान् के नाम पर इतनी लड़ाई, विरोध और झगड़ा क्यों? भगवान् के नाम पर जितना खून बहा है, उतना और किसी कारण से नहीं। ऐसा क्यों? इसीलिए कि कोई भी व्यक्ति मूल तक नहीं गया। सब लोग पूर्वजों के कुछ आचारों का अनुमोदन करके ही सन्तुष्ट थे। वे चाहते थे कि दूसरे भी वैसा ही करें। जिन्हें आत्मा की अनुभूति या ईश्वर-साक्षात्कार न हुआ हो, उन्हें यह कहने का क्या अधिकार है कि आत्मा या ईश्वर है? यदि ईश्वर हो, तो उसका साक्षात्कार करना होगा; यदि आत्मा नामक कोई चीज़ हो, तो उसकी उपलब्धि करनी होगी। अन्यथा विश्वास न करना ही भला। ढोंगी होने से स्पष्टवादी नास्तिक होना अच्छा है। एक ओर, आजकल के विद्वान् कहलानेवाले मनुष्यों के मन का भाव यह है कि धर्म, दर्शन और एक परम पुरुष का अनुसन्धान, यह सब निष्फल है और दूसरी ओर, जो अर्धशिक्षित हैं, उनका मनोभाव ऐसा जान पड़ता है कि धर्म, दर्शन आदि की वास्तव में कोई बुनियाद नहीं; उनकी इतनी ही उपयोगिता है कि वे संसार के मंगल-साधन की बलशाली प्रेरक शक्तियाँ हैं। यदि लोगों का ईश्वर की सत्ता में विश्वास रहेगा, तो वे सत् और नीतिपरायण बनेंगे और इसीलिए अच्छे नागरिक होंगे। जिनके ऐसे मनोभाव हैं, इसके लिए उनको दोष नहीं दिया जा सकता, क्योंकि वे धर्म के सम्बन्ध में जो शिक्षा पाते हैं, वह केवल सारशून्य, अर्थहीन अनन्त शब्द-समष्टि पर विश्वास मात्र है। उन लोगों से शब्दों पर जीवित रहने के लिए कहा जाता है; क्या ऐसा कोई कभी कर सकता है? यदि मनुष्य द्वारा यह सम्भव होता, तो मानव-प्रकृति पर मेरी तिल मात्र श्रद्धा न रहती। मनुष्य चाहता है सत्य, वह सत्य का स्वयं अनुभव करना चाहता है; और जब वह सत्य की

धारणा कर लेता है, सत्य का साक्षात्कार कर लेता है, हृदय के अन्तरतम प्रदेश में उसका अनुभव कर लेता है, वेद कहते हैं, 'केवल तभी उसके सारे सन्देह दूर होते हैं, सारा तमोजाल छिन्न-भिन्न हो जाता है और सारी वक्रता सीधी हो जाती है।'[1] 'हे अमृत के पुत्रो, यहाँ तक कि हे दिव्यधामनिवासियो, सुनो--मैंने अज्ञानान्धकार से आलोक में जाने का रास्ता पा लिया है। जो समस्त तम के पार है, उसको जानने पर ही वहाँ जाया जा सकता है--मुक्ति का और कोई दूसरा उपाय नहीं।'[2]

इस सत्य को प्राप्त करने के लिए, राजयोग-विद्या मानव के समक्ष यथार्थ व्यावहारिक और साधनोपयोगी वैज्ञानिक प्रणाली रखने का प्रस्ताव करती है। पहले तो, प्रत्येक विद्या के अनुसन्धान और साधन की प्रणाली पृथक् पृथक् है। यदि तुम ज्योतिषी होने की इच्छा करो और बैठे बैठे केवल ज्योतिष ज्योतिष कहकर चिल्लाते रहो, तो तुम कभी ज्योतिषशास्त्र के अधिकारी न हो सकोगे। रसायन-शास्त्र के सम्बन्ध में भी ऐसा ही है; उसमें भी एक निर्दिष्ट प्रणाली का अनुसरण करना होगा; प्रयोगशाला (laboratory) में जाकर विभिन्न द्रव्यादि लेने होंगे, उनको एकत्र करना होगा, उन्हें उचित अनुपात में मिलाना होगा, फिर उनको लेकर उनकी परीक्षा करनी होगी, और तभी इससे रसायनशास्त्र का ज्ञान प्राप्त होगा। यदि तुम ज्योतिषी होना चाहते हो, तो तुम्हें वेधशाला में जाकर दूरबीन की सहायता से ताराओं और ग्रहों का पर्यवेक्षण करके उनके विषय में अध्ययन करना होगा, तभी तुम ज्योतिषी हो सकोगे। प्रत्येक विद्या की अपनी एक निर्दिष्ट प्रणाली है। मैं तुम्हें सैकड़ों उपदेश दे सकता हूँ, परन्तु तुम यदि साधना न करो, तो तुम कभी धार्मिक न हो सकोगे। सभी युगों में, सभी देशों में, निष्काम, शुद्ध-स्वभाव साधु-महापुरुष इसी सत्य का प्रचार कर गये हैं। संसार का हित छोड़कर अन्य कोई कामना उनमें नहीं थी। उन सभी लोगों ने कहा है कि इन्द्रियाँ हमें जहाँ तक सत्य का अनुभव करा सकती हैं, हमने उससे उच्चतर सत्य प्राप्त कर

---

१. भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।
क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे॥

--मुण्डकोपनिषद् ॥२।२।८॥

२. शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः।

* * *

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्।
तमेव विदित्वाति मृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय॥

--श्वेताश्वतरोपनिषद् ॥२।५: ३।८॥

लिया है; और वे उसकी परीक्षा के लिए तुम्हें बुलाते हैं। वे कहते हैं कि हम एक निर्दिष्ट साधन-प्रणाली लेकर ईमानदारी से साधना करते रहें, और यदि यह उच्चतम सत्य प्राप्त न हो, तो फिर भले ही कह सकते हैं कि इस उच्चतर सत्य के सम्बन्ध की बातें केवल कपोलकल्पित हैं। पर हाँ, इससे पहले इन उक्तियों की सत्यता को बिल्कुल अस्वीकृत कर देना किसी तरह युक्तिपूर्ण नहीं है। अतएव निर्दिष्ट साधन-प्रणाली लेकर श्रद्धापूर्वक साधना करना हमारे लिए आवश्यक है, और तब प्रकाश अवश्य आयेगा।

कोई ज्ञान प्राप्त करने के लिए हम साधारणीकरण की सहायता लेते हैं और साधारणीकरण घटनाओं के पर्यवेक्षण पर आधारित है। हम पहले घटनावली का पर्यवेक्षण करते हैं, फिर उनका साधारणीकरण करते हैं और फिर उनसे अपने सिद्धान्त या निष्कर्ष निकालते हैं। हम जब तक यह प्रत्यक्ष नहीं कर लेते कि हमारे मन के भीतर क्या हो रहा है और क्या नहीं, तब तक हम अपने मन के सम्बन्ध में, मनुष्य की आभ्यन्तरिक प्रकृति के सम्बन्ध में, मनुष्य के विचार के सम्बन्ध में कुछ भी नही जान सकते। बाह्य जगत् के व्यापारों का पर्यवेक्षण करना अपेक्षाकृत सहज है, क्योंकि उसके लिए हज़ारों यन्त्र निर्मित हो चुके हैं, पर अन्तर्जगत् के व्यापार को समझने में मदद करनेवाला कोई भी यन्त्र नहीं। किन्तु फिर भी हम यह निश्चयपूर्वक जानते हैं कि किसी विषय का यथार्थ ज्ञान प्राप्त करने के लिए पर्यवेक्षण आवश्यक है। उचित विश्लेषण के बिना विज्ञान निरर्थक और निष्फल होकर केवल भित्तिहीन अनुमान में परिणत हो जाता है। इसी कारण, उन थोड़े से मनस्तत्त्वान्वेषियों को छोड़कर, जिन्होंने पर्यवेक्षण करने के उपाय जान लिये हैं, शेष सब लोग चिरकाल से परस्पर केवल विवाद ही करते आ रहे हैं।

राजयोग-विद्या पहले मनुष्य को उसकी अपनी आभ्यन्तरिक अवस्थाओं के पर्यवेक्षण का इस प्रकार उपाय दिखा देती है। मन ही उस पर्यवेक्षण का यन्त्र है। मनोयोग की शक्ति का सही सही नियमन कर जब उसे अन्तर्जगत् की ओर परिचालित किया जाता है, तभी वह मन का विश्लेषण कर सकती है, और तब उसके प्रकाश से हम यह सही समझ सकते हैं कि अपने मन के भीतर क्या हो रहा है। मन की शक्तियाँ इधर-उधर बिखरी हुई प्रकाश की किरणों के समान हैं। जब उन्हें केन्द्रीभूत किया जाता है, तब वे सब कुछ आलोकित कर देती हैं। यही ज्ञान का हमारा एकमात्र उपाय है। बाह्य जगत् में हो अथवा अन्तर्जगत् में, लोग इसीको काम में ले आ रहे हैं। पर वैज्ञानिक जिस सूक्ष्म पर्यवेक्षण-शक्ति का प्रयोग बहिर्जगत् में करता है, मनस्तत्त्वान्वेषी उसीका मन पर करते हैं। इसके लिए काफ़ी अभ्यास आवश्यक है। बचपन से हमने केवल बाहरी वस्तुओं में मनोनिवेश

करना सीखा है, अन्तर्जगत् में मनोनिवेश करने की शिक्षा नहीं पायी। इसी कारण हममें से अधिकांश आभ्यन्तरिक क्रिया-विधि की निरीक्षण-शक्ति खो बैठे हैं। मन को अन्तर्मुखी करना, उसकी बहिर्मुखी गति को रोकना, उसकी समस्त शक्तियों को केन्द्रीभूत कर, उस मन के ही ऊपर उनका प्रयोग करना, ताकि वह अपना स्वभाव समझ सके, अपने आपको विश्लेषण करके देख सके---एक अत्यन्त कठिन कार्य है। पर इस विषय में वैज्ञानिक प्रथा के अनुसार अग्रसर होने के लिए यही एकमात्र उपाय है।

इस तरह के ज्ञान की उपयोगिता क्या है? पहले तो, ज्ञान स्वयं ज्ञान का सर्वोच्च पुरस्कार है; दूसरे, इसकी उपयोगिता भी है। यह हमारे समस्त दुःखों का हरण करेगा। जब मनुष्य अपने मन का विश्लेषण करते करते ऐसी एक वस्तु के साक्षात् दर्शन कर लेता है, जिसका किसी काल में नाश नहीं, जो स्वरूपतः नित्य-पूर्ण और नित्यशुद्ध है, तब उसको फिर दुःख नहीं रह जाता, उसका सारा विषाद न जाने कहाँ ग़ायब हो जाता है। भय और अतृप्त वासना ही समस्त दुःखों का मूल है। पूर्वोक्त अवस्था के प्राप्त होने पर मनुष्य समझ जाता है कि उसकी मृत्यु किसी काल में नहीं है, तब उसे फिर मृत्यु-भय नहीं रह जाता। अपने को पूर्ण समझ सकने पर असार वासनाएँ फिर नहीं रहतीं। पूर्वोक्त कारणद्वय का अभाव हो जाने पर फिर कोई दुःख नहीं रह जाता। उसकी जगह इसी देह में परमानन्द की प्राप्ति हो जाती है।

इस ज्ञान की प्राप्ति के लिए एकमात्र उपाय है एकाग्रता। रसायनवित् अपनी प्रयोगशाला में जाकर अपने मन की समस्त शक्तियों को केन्द्रीभूत करके, जिन वस्तुओं का विश्लेषण करता है, उन पर प्रयोग करता है; और इस प्रकार वह उनके रहस्य जान लेता है। ज्योतिषी अपने मन की समुदय शक्तियों को एकत्र करके दूरबीन के भीतर से आकाश में प्रक्षिप्त करता है, और बस, त्यों ही सूर्य, चन्द्र और ताराएँ अपने अपने रहस्य उसके निकट खोल देती हैं। मैं जिस विषय पर बातचीत कर रहा हूँ, उस विषय में मैं जितना मनोनिवेश कर सकूँगा, उतना ही उस विषय का गूढ़ तत्त्व तुम लोगों के निकट प्रकट कर सकूँगा। तुम लोग मेरी बात सुन रहे हो और तुम लोग जितना इस विषय में मनोनिवेश करोगे, उतनी ही मेरी बात की स्पष्ट रूप से धारणा कर सकोगे।

मन की शक्तियों को एकाग्र करने के सिवा अन्य किस तरह संसार में ये समस्त ज्ञान उपलब्ध हुए हैं? यदि प्रकृति के द्वार पर कैसे खटखटाना चाहिए---उस पर कैसे आघात देना चाहिए, केवल यह ज्ञात हो गया, तो बस, प्रकृति अपना सारा रहस्य खोल देती है। उस आघात की शक्ति और तीव्रता एकाग्रता से

ही आती है। मानव-मन की शक्ति की कोई सीमा नहीं। वह जितना ही एकाग्र होता है, उतनी ही उसकी शक्ति एक लक्ष्य पर केन्द्रित होती है; यही रहस्य है।

मन को बाहरी विषय पर स्थिर करना अपेक्षाकृत सहज है। मन स्वभावतः बहिर्मुखी है। किन्तु धर्म, मनोविज्ञान अथवा दर्शन के विषय में ऐसा नहीं है। यहाँ तो ज्ञाता और ज्ञेय (विषयी और विषय) एक हैं। यहाँ प्रमेय (विषय) एक अन्दर की वस्तु है—मन ही स्वयं यहाँ प्रमेय है। मन का अध्ययन करना ही यहाँ प्रयोजन है, और मन ही मन के अध्ययन का कर्ता है। हमें मालूम है कि मन की एक ऐसी शक्ति है, जिससे वह अपने अन्दर जो कुछ हो रहा है, उसे देख सकता है—इसको अन्तःपर्यवेक्षण-शक्ति कह सकते हैं। मैं तुमसे बातचीत कर रहा हूँ; फिर साथ ही मैं मानो एक और व्यक्ति होकर बाहर खड़ा हूँ और जो कुछ कह रहा हूँ, वह जान-सुन रहा हूँ। तुम एक ही समय काम और चिन्तन, दोनों कर रहे हो, परन्तु तुम्हारे मन का एक और अंश मानो बाहर खड़े होकर तुम जो कुछ चिन्तन कर रहो हो, उसे देख रहा है। मन की समस्त शक्तियों को एकत्र करके मन पर ही उनका प्रयोग करना होगा। जैसे सूर्य की तीक्ष्ण किरणों के सामने घने अन्धकारमय स्थान भी अपने गुप्त तथ्य खोल देते हैं, उसी तरह यह एकाग्र मन अपने सब अन्तरतम रहस्य प्रकाशित कर देगा। तब हम विश्वास की सच्ची बुनियाद पर पहुँचेंगे। तभी हमको सही धर्म-प्राप्ति होगी। तभी, आत्मा है या नहीं, जीवन केवल पाँच मिनट का है अथवा अनन्तकाल-व्यापी है और संसार में कोई ईश्वर है या नहीं, यह सब हम स्वयं देख सकेंगे। सब कुछ हमारे ज्ञान-चक्षुओं के सामने उद्भासित हो उठेगा। राजयोग हमें यही शिक्षा देना चाहता है। इसमें जितने उपदेश हैं, उन सबका उद्देश्य, प्रथमतः मन की एकाग्रता का साधन है; इसके बाद है—उसके गम्भीरतम प्रदेश में कितने प्रकार के भिन्न भिन्न कार्य हो रहे हैं, उनका ज्ञान प्राप्त करना; और तत्पश्चात् उनसे साधारण सत्यों को निकालकर उनसे अपने एक सिद्धान्त पर उपनीत होना। इसीलिए राजयोग की शिक्षा किसी धर्मविशेष पर आधारित नहीं है। तुम्हारा धर्म चाहे जो हो—तुम चाहे आस्तिक हो या नास्तिक, यहूदी या बौद्ध या ईसाई—इससे कुछ बनता-बिगड़ता नहीं; तुम मनुष्य हो, बस, यही पर्याप्त है। प्रत्येक मनुष्य में धर्म-तत्त्व का अनुसन्धान करने की शक्ति है, उसे उसका अधिकार है। प्रत्येक व्यक्ति का, किसी भी विषय से क्यों न हो, कारण पूछने का अधिकार है, और उसमें ऐसी शक्ति भी है कि वह अपने भीतर से ही उन प्रश्नों के उत्तर पा सके। पर हाँ, उसे इसके लिए कुछ कष्ट उठाना पड़ेगा।

अब तक हमने देखा, इस राजयोग की साधना में किसी प्रकार के विश्वास

की आवश्यकता नहीं। जब तक कोई बात स्वयं प्रत्यक्ष न कर सको, तब तक उस पर विश्वास न करो---राजयोग यही शिक्षा देता है। सत्य को प्रतिष्ठित करने के लिए अन्य किसी सहायता की आवश्यकता नहीं। क्या तुम कहना चाहते हो कि जाग्रत अवस्था की सत्यता के प्रमाण के लिए स्वप्न अथवा कल्पना की सहायता की ज़रूरत है? नहीं, कभी नहीं। इस राजयोग की साधना में दीर्घ काल और निरन्तर अभ्यास की आवश्यकता है। इस अभ्यास का कुछ अंश शरीर-संयम विषयक है, परन्तु इसका प्रमुख अंश मनःसंयमात्मक है। हम क्रमशः समझेंगे, मन और शरीर में किस प्रकार का सम्बन्ध है। यदि हम विश्वास करें कि मन शरीर की केवल एक सूक्ष्म अवस्थाविशेष है और मन शरीर पर कार्य करता है, तो हमें यह भी स्वीकार करना होगा कि शरीर भी मन पर कार्य करता है। शरीर के अस्वस्थ होने पर मन भी अस्वस्थ हो जाता है, शरीर स्वस्थ रहने पर मन भी स्वस्थ और तेजस्वी रहता है। जब किसी व्यक्ति को क्रोध आता है, तब उसका मन अस्थिर हो जाता है। मन की अस्थिरता के कारण शरीर भी पूरी तरह अस्थिर हो जाता है। अधिकांश लोगों का मन शरीर के सम्पूर्ण अधीन रहता है। असल में उनके मन की शक्ति बहुत थोड़े परिमाण में विकसित हुई रहती है। अधिकांश मनुष्य पशु से बहुत थोड़े ही उन्नत हैं; क्योंकि अधिकांश स्थलों में तो उनकी संयम की शक्ति पशु-पक्षियों से कोई विशेष अधिक नहीं। हममें मन के निग्रह की शक्ति बहुत थोड़ी है। मन पर यह अधिकार पाने के लिए, शरीर और मन पर आधिपत्य लाने के लिए कुछ बहिरंग साधनाओं की---दैहिक साधनाओं की आवश्यकता है। शरीर जब पूरी तरह अधिकार में आ जायगा, तब मन को हिलाने-डुलाने का समय आयेगा। इस तरह मन जब बहुत कुछ वश में आ जायगा, तब हम इच्छानुसार उससे काम ले सकेंगे, उसकी वृत्तियों को एकमुखी होने के लिए मजबूर कर सकेंगे।

राजयोगी के मतानुसार यह सम्पूर्ण बहिर्जगत् अन्तर्जगत् या सूक्ष्म जगत् का स्थूल विकास मात्र है। सभी स्थलों में सूक्ष्म को कारण और स्थूल को कार्य समझना होगा। इस नियम से, बहिर्जगत् कार्य है और अन्तर्जगत् कारण। इसी हिसाब से, स्थूल जगत् की परिदृश्यमान शक्तियाँ आभ्यन्तरिक सूक्ष्मतर शक्तियों का स्थूल भाग मात्र हैं। जिन्होंने इन आभ्यन्तरिक शक्तियों का आविष्कार करके उन्हें इच्छानुसार चलाना सीख लिया है, वे सम्पूर्ण प्रकृति को वश में कर सकते हैं। सम्पूर्ण जगत् को वशीभूत करना और सारी प्रकृति पर अधिकार हासिल करना---इस बृहत् कार्य को ही योगी अपना कर्तव्य समझते हैं। वे एक ऐसी अवस्था में जाना चाहते हैं, जहाँ, हम जिन्हें 'प्रकृति के नियम' कहते हैं वे

उन पर कोई प्रभाव नहीं डाल सकते, जिस अवस्था में वे उन सबको पार कर जाते हैं। तब वे आभ्यन्तरिक और बाह्य समस्त प्रकृति पर प्रभुत्व प्राप्त कर लेते हैं। मनुष्य-जाति की उन्नति और सभ्यता इस प्रकृति को वशीभूत करने की शक्ति पर ही निर्भर है।

इस प्रकृति को वशीभूत करने के लिए भिन्न भिन्न जातियाँ भिन्न भिन्न प्रणालियों का सहारा लेती हैं। जैसे एक ही समाज के भीतर कुछ व्यक्ति वाह्य प्रकृति को और कुछ अन्तःप्रकृति को वशीभूत करने की चेष्टा करते हैं, वैसे ही भिन्न भिन्न जातियों में कोई कोई जातियाँ बाह्य प्रकृति को, तो कोई कोई अन्तः-प्रकृति को वशीभूत करने का प्रयत्न करती हैं। किसीके मत से, अन्तःप्रकृति को वशीभूत करने पर सब कुछ वशीभूत हो जाता है; फिर दूसरों के मत से, वाह्य प्रकृति को वशीभूत करने पर सब कुछ वश में आ जाता है। इन दो सिद्धान्तों के चरम भावों को देखने पर यह प्रतीत होता है कि दोनों ही सिद्धान्त सही हैं; क्योंकि यथार्थतः प्रकृति में वाह्य और आभ्यन्तर जैसा कोई भेद नहीं। यह केवल एक काल्पनिक विभाग है। ऐसे विभाग का कोई अस्तित्व ही नहीं, और यह कभी था भी नहीं। बहिर्वादी और अन्तर्वादी जब अपने अपने ज्ञान की चरम सीमा प्राप्त कर लेंगे, तब दोनों अवश्य एक ही स्थान पर पहुँच जायँगे। जैसे भौतिक विज्ञानी जब अपने ज्ञान को चरम सीमा पर ले जायँगे, तो अन्त में उन्हें दार्शनिक होना होगा, उसी प्रकार दार्शनिक भी देखेंगे कि वे मन और भूत के नाम से जो दो भेद कर रहे थे, वह वास्तव में कल्पना मात्र है; वह एक दिन विल्कुल विलीन हो जायगी।

जिस एक से यह बहु उत्पन्न हुआ है, जो एक बहु रूपों में प्रकाशित हुआ है, उस एकत्व को प्राप्त करना ही समस्त विज्ञान का उद्देश्य और लक्ष्य है। राजयोगी कहते हैं, हम पहले अन्तर्जगत् का ज्ञान प्राप्त करेंगे, फिर उसीके द्वारा बाह्य और अन्तर, उभय प्रकृति को वशीभूत कर लेंगे। प्राचीन काल से ही लोग इसके लिए प्रयत्नशील रहे हैं। भारतवर्ष में इसकी विशेष चेष्टा होती रही है, परन्तु दूसरी जातियों ने भी इस ओर कुछ प्रयत्न किये हैं। पाश्चात्य देशों में लोग इसको रहस्य या गुप्त विद्या सोचते थे; जो लोग इसका अभ्यास करने जाते थे, उन पर अघोरी, डाइन, ऐन्द्रजालिक आदि अपवाद लगाकर उन्हें जला दिया अथवा मार डाला जाता था। भारतवर्ष में अनेक कारणों से यह विद्या ऐसे व्यक्तियों के हाथ पड़ी, जिन्होंने इसका ९० प्रतिशत अंश नष्ट कर डाला और शेष को गुप्त रीति से रखने की चेष्टा की। आजकल पश्चिमी देशों में, भारतवर्ष के गुरुओं की अपेक्षा निकृष्टतर अनेक गुरु नामधारी व्यक्ति दिखायी पड़ते हैं। भारतवर्ष के गुरु फिर भी कुछ जानते थे, पर ये आधुनिक व्याख्याकार तो कुछ भी नहीं जानते।

इन सारी योग-प्रणालियों में जो कुछ गुह्य या रहस्यात्मक है, सब छोड़ देना पड़ेगा। जिससे बल मिलता है, उसीका अनुसरण करना चाहिए। अन्यान्य विषयों में जैसा है, धर्म में भी ठीक वैसा ही है—जो तुमको दुर्बल बनाता है, वह समूल त्याज्य है। रहस्य-स्पृहा मानव-मस्तिष्क को दुर्बल कर देती है। इसके कारण ही आज योगशास्त्र नष्ट सा हो गया है। किन्तु वास्तव में यह एक महाविज्ञान है। चार हज़ार वर्ष से भी पहले यह आविष्कृत हुआ था। तब से भारतवर्ष में यह प्रणालीवद्ध होकर वर्णित और प्रचारित होता रहा है। यह एक आश्चर्यजनक बात है कि व्याख्याकार जितना आधुनिक है, उसका भ्रम भी उतना ही अधिक है; और लेखक जितना प्राचीन है, उसने उतनी ही अधिक युक्तियुक्त बात कही है। आधुनिक लेखकों में ऐसे अनेक हैं, जो नाना प्रकार की रहस्यात्मक और अद्‌भुत अद्‌भुत बातें कहा करते हैं। इस प्रकार, जिनके हाथ यह शास्त्र पड़ा, उन्होंने समस्त शक्तियाँ अपने अधिकार में कर रखने की इच्छा से इसको महा गोपनीय बना डाला और युक्तिरूप प्रभाकर का पूर्ण आलोक इस पर न पड़ने दिया।

मैं पहले ही कह देना चाहता हूँ कि मैं जो कुछ प्रचार कर रहा हूँ, उसमें गुह्य नाम की कोई चीज़ नहीं है। मैं जो कुछ थोड़ा सा जानता हूँ, वही तुमसे कहूँगा। जहाँ तक यह युक्ति से समझाया जा सकता है, वहाँ तक समझाने की कोशिश करूँगा। परन्तु मैं जो नहीं समझ सकता, उसके बारे में कह दूंगा, "शास्त्र का यह कथन है।" अन्धविश्वास करना ठीक नहीं। अपनी विचार-शक्ति और युक्ति काम में लानी होगी। यह प्रत्यक्ष करके देखना होगा कि शास्त्र में जो कुछ लिखा है, वह सत्य है या नहीं। भौतिक विज्ञान तुम जिस ढंग से सीखते हो, ठीक उसी प्रणाली से यह धर्मविज्ञान भी सीखना होगा। इसमें गुप्त रखने की कोई बात नहीं, किसी विपत्ति की भी आशंका नहीं। इसमें जहाँ तक सत्य है, उसका सबके समक्ष राजपथ पर, स्पष्ट दिवालोक में प्रचार करना आवश्यक है। यह सब किसी प्रकार छिपा रखने की चेष्टा करने से अनेक प्रकार की महान् विपत्तियाँ उत्पन्न होती हैं।

कुछ और अधिक कहने के पहले मैं सांख्य दर्शन के सम्बन्ध में कुछ कहूँगा। इस सांख्य दर्शन पर राजयोग आधारित है। सांख्य दर्शन के मत से किसी विषय के ज्ञान की प्रणाली इस प्रकार है—प्रथमत: विषय के साथ चक्षु आदि बाह्य करणों का संयोग होता है। ये चक्षु आदि बाहरी करण फिर उसे मस्तिष्क-स्थित अपने अपने केन्द्र अर्थात् इन्द्रियों के पास भेजते हैं; इन्द्रियाँ मन के निकट, और मन उसे निश्चयात्मिका बुद्धि के पास ले जाता है; तब पुरुष या आत्मा उसका ग्रहण करती है। फिर जिस सोपानक्रम में से होता हुआ वह विषय अन्दर आया था, उसीमें से होते हुए लौट जाने की पुरुष मानो उसे आज्ञा देता है।

इस प्रकार विषय गृहीत होता है। पुरुष को छोड़कर शेष सब जड़ हैं। पर आँख आदि बाहरी करणों की अपेक्षा मन सूक्ष्मतर भूत से निर्मित है। मन जिस उपादान से निर्मित है, उसीसे तन्मात्रा नामक सूक्ष्म भूतों की उत्पत्ति होती है। उनके स्थूल हो जाने पर परिदृश्यमान भूतों की उत्पत्ति होती है। यही सांख्य का मनोविज्ञान है। अतएव बुद्धि और परिदृश्यमान स्थूल भूत में अन्तर केवल स्थूलता के तारतम्य में है। एकमात्र पुरुष ही चेतन है। मन तो मानो आत्मा के हाथों एक यन्त्र है। उसके द्वारा आत्मा बाहरी विषयों को ग्रहण करती है। मन सतत परिवर्तनशील है, इधर से उधर दौड़ता रहता है, कभी सभी इन्द्रियों से लगा रहता है, तो कभी एक से, और कभी किसी भी इन्द्रिय से संलग्न नहीं रहता। मान लो, मैं मन लगाकर एक घड़ी की टिक टिक सुन रहा हूँ। ऐसी दशा में आँखें खुली रहने पर भी मैं कुछ देख न पाऊँगा। इससे स्पष्ट समझ में आ जाता है कि मन जब श्रवणेन्द्रिय से लगा था, तो दर्शनेन्द्रिय से उसका संयोग न था। पर पूर्णताप्राप्त मन सभी इन्द्रियों से एक साथ लगाया जा सकता है। उसी अन्तर्दृष्टि की शक्ति है, जिसके बल से मनुष्य अपने अन्तर के सबसे गहरे प्रदेश तक में नज़र डाल सकता है। इस अन्तर्दृष्टि का विकास-साधन ही योगी का उद्देश्य है। मन की समस्त शक्तियों को एकत्र करके भीतर की ओर मोड़कर वे जानना चाहते हैं कि भीतर क्या हो रहा है। इसमें केवल विश्वास की कोई बात नहीं; यह तो दार्शनिकों के मनस्तात्त्व-विश्लेषण का फल मात्र है। आधुनिक शरीर-विज्ञानवित् का कथन है कि आँखें यथार्थतः दर्शनेन्द्रिय नहीं हैं; वह इन्द्रिय तो मस्तिष्क के अन्तर्गत स्नायु-केन्द्र में अवस्थित है और समस्त इन्द्रियों के सम्बन्ध में ठीक ऐसा ही समझना चाहिए। उनका यह भी कहना है कि मस्तिष्क जिस पदार्थ से निर्मित है, ये केन्द्र भी ठीक उसी पदार्थ से बने हैं। सांख्य भी ऐसा ही कहता है। अंतर यह है कि सांख्य का सिद्धान्त मनोविज्ञान पर आधारित है और वैज्ञानिकों का भौतिकता पर। फिर भी दोनों एक ही बात है। हमारे शोध के क्षेत्र इन दोनों के परे हैं।

योगी प्रयत्न करते हैं कि वे अपने को ऐसा सूक्ष्म अनुभूतिसम्पन्न कर लें, जिससे वे विभिन्न मानसिक अवस्थाओं को प्रत्यक्ष कर सकें। समस्त मानसिक प्रक्रियाओं को पृथक् पृथक् रूप से मानस-प्रत्यक्ष करना आवश्यक है। इन्द्रिय-गोलकों पर विषयों का आघात होते ही उससे उत्पन्न हुई संवेदनाएँ उस उस करण की सहायता से किस तरह स्नायु में से होती हुई जाती हैं, मन किस प्रकार उनको ग्रहण करता है, किस प्रकार फिर वे निश्चयात्मिका बुद्धि के पास जाती हैं, तत्पश्चात् किस प्रकार वह पुरुष के पास उन्हें पहुँचाता है—इन समस्त व्यापारों

को पृथक् पृथक् रूप से देखना होगा। प्रत्येक विषय की शिक्षा की अपनी एक निर्दिष्ट प्रणाली है। कोई भी विज्ञान क्यों न सीखो, पहले अपने आपको उसके लिए तैयार करना होगा, फिर एक निर्दिष्ट प्रणाली का अनुसरण करना होगा, इसके अतिरिक्त उस विज्ञान के सिद्धान्तों को समझने का और कोई दूसरा उपाय नहीं है। राजयोग के सम्बन्ध में भी ठीक ऐसा ही है।

भोजन के सम्बन्ध में कुछ नियम आवश्यक हैं। जिससे मन खूब पवित्र रहे, ऐसा भोजन करना चाहिए। तुम यदि किसी अजायबघर में जाओ, तो भोजन के साथ जीव का क्या सम्बन्ध है, यह भली भाँति समझ में आ जायगा। हाथी बड़ा भारी प्राणी है, परन्तु उसकी प्रकृति बड़ी शान्त है। और यदि तुम सिंह या बाघ के पिंजड़े की ओर जाओ, तो देखोगे, वे बड़े चंचल हैं। इससे समझ में आ जाता है कि आहार का तारतम्य कितना भयानक परिवर्तन कर देता है। हमारे शरीर के अन्दर जितनी शक्तियाँ कार्यशील हैं, वे आहार से पैदा हुई हैं। और यह हम प्रतिदिन प्रत्यक्ष देखते हैं। यदि तुम उपवास करना आरम्भ कर दो, तो तुम्हारा शरीर दुर्बल हो जायगा, दैहिक शक्तियों का ह्रास हो जायगा और कुछ दिनों बाद मानसिक शक्तियाँ भी क्षीण होने लगेंगी। पहले स्मृति-शक्ति जाती रहेगी, फिर ऐसा एक समय आयेगा, जब सोचने के लिए भी सामर्थ्य न रह जायगा---किसी विषय पर गम्भीर रूप से विचार करना तो दूर की बात रहे। इसीलिए साधना की पहली अवस्था में, भोजन के सम्बन्ध में विशेष ध्यान रखना होगा; फिर बाद में साधना में विशेष प्रगति हो जाने पर उतना सावधान न रहने से भी चलेगा। जब तक पौधा छोटा रहता है, तब तक उसे घेरकर रखते हैं, नहीं तो जानवर उसे चर जायँ। उसके बड़े वृक्ष हो जाने पर घेरा निकाल दिया जाता। तब वह सारे आघात झेलने के लिए पर्याप्त शक्त है।

योगी को अधिक विलास और कठोरता, दोनों को ही त्याग देना चाहिए। उनके लिए उपवास करना या देह को किसी प्रकार कष्ट देना उचित नहीं। गीता कहती है, जो अपने को अनर्थक क्लेश देते हैं, वे कभी योगी नहीं हो सकते। अतिभोजनकारी, उपवासशील, अधिक जागरणशील, अधिक निद्रालु, अत्यन्त कर्मी अथवा बिल्कुल आलसी---इनमें से कोई भी योगी नहीं हो सकता।[1]

---

१. नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नतः।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन॥
युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा॥ गीता ॥६।१६-७॥

# क्रियात्मक आध्यात्मिकता के प्रति संकेत

## (लॉस एंजिलस, कैलिफ़ोर्निया में दिया हुआ भाषण)

आज प्रातःकाल मैं प्राणायाम तथा अन्य साधनाओं के सम्बन्ध में कुछ विचार प्रकट करूँगा। हमने अभी तक केवल सैद्धांतिक चर्चा ही की है, अब क्रियात्मक पक्ष की ओर ध्यान देना आवश्यक है। भारत में इस विषय पर अनेक पुस्तकें लिखी गयी हैं। जिस तरह तुम लोग अनेक बातों में व्यवहारकुशल हो, उसी तरह हम भारतवासी इस विषय में हैं। तुम लोगों में से पाँच मनुष्य इकट्ठे हो जाते हैं और उनका विचार हो जाता है कि वे एक 'ज्वाइन्ट स्टॉक कम्पनी' खोलें, और पाँच घंटे बाद कम्पनी खुल भी जाती है। पर भारत में लोगों से पचास साल में भी ऐसी कम्पनी नहीं खुल सकती। भारतवासी इन बातों में व्यवहार-कुशल हैं ही नहीं। लेकिन यदि कोई नयी दर्शन-प्रणाली प्रवर्तित करे, तो तुम निश्चय ही समझ लो कि वह चाहे जितना ही विलक्षण क्यों न हो, उसके अनुयायी निकल ही पड़ेंगे। उदाहरणार्थ, यदि कोई सम्प्रदाय यह कहे कि बारह साल दिन-रात एक पैर पर खड़े रहने से मुक्ति मिल जायगी, तो एक पैर पर खड़े रहने के लिए प्रस्तुत सैकड़ों आदमी मिल जायँगे। वे सारा कष्ट चुपचाप सह लेंगे। वहाँ ऐसे भी मनुष्य हैं, जो पुण्य प्राप्त करने के लिए लगातार सालों हाथ उठाये ही रह जायँगे। मैंने स्वयं ऐसे सैकड़ों व्यक्ति देखे हैं। और, देखो, इनमें सभी मूर्ख होते हों, ऐसी बात नहीं, उनकी गम्भीर तथा विशाल बुद्धि देखकर तुम चकरा जाओगे। इस तरह हम देखते हैं कि व्यवहारकुशलता शब्द भी सापेक्ष है।

दूसरों की समीक्षा करते समय हम सदा यही भूल कर बैठते हैं; हम सदा यही सोचा करते हैं कि हमारी छोटी बुद्धि जितना समझ सकती है, उतना ही यह विश्व है; हमारा नीतिशास्त्र, हमारा आचरणशास्त्र, हमारी अपनी कर्तव्यविषयक भावना, हमारी अपनी उपयोगिता के विचार—केवल ये ही श्रेयस्कर हैं। एक दिन, मार्सेल्स से होकर यूरोप जाते समय मैंने देखा कि साँड़ लड़ाये जा रहे हैं। यह देखकर जहाज में बैठे हुए सब अंग्रेज़ जोश से पागल हो गये; कहने लगे, "यह तो बिल्कुल निष्ठुर है," और बड़े दोष बतलाकर गालियाँ देने लगे। जब मैं इंग्लैंड गया, तो वहाँ मैंने मुक्केबाज़ों के एक दल के विषय में सुना, जो पेरिस गये थे और जिन्हें फ़्रांसीसियों ने

ठोकरें मारकर निकाल दिया था; क्योंकि फ़ांसीसी मुक्केबाज़ी को बेरहम समझते हैं। जब इस तरह की बातें मैं अनेक देशों में सुनता हूँ, तो ईसा के अप्रतिम शब्दों का तात्पर्य मेरी समझ में आ जाता है: "दूसरों की समीक्षा न करो, जिससे तुम्हारी भी समीक्षा न हो।" जितना ही अधिक हम ज्ञान प्राप्त करते हैं, उतना ही अधिक हमें पता लगता है कि हम कितने अज्ञ हैं और मनुष्य का मन कितना बहुमुखी और बहुपक्षीय है। जब मैं छोटा था, तब मैं अपने देशवासियों की तापस साधनाओं के सम्बन्ध में नुक्ताचीनी किया करता था। हमारे देश के बड़े बड़े आचार्यों ने भी उनके सम्बन्ध में नुक़्ताचीनी की है; यही नहीं, दुनिया के श्रेष्ठतम पुरुष भगवान् बुद्ध ने भी उसकी आलोचना की है। लेकिन जैसे जैसे मैं बड़ा होता जा रहा हूँ, मैं देखता हूँ कि उनकी इस तरह समीक्षा करने का मुझे कोई अधिकार नहीं है। यद्यपि उनकी बातें असंबद्ध होती हैं, तो भी कभी कभी मैं चाहता हूँ कि उनकी कार्यक्षमता तथा सहनशक्ति का एक अंश मुझमें आ जाय। मुझे अक्सर लगता है कि मैं जो समीक्षा और आलोचना करता हूँ, वह इसलिए नहीं कि मुझे देह-यातना पसंद नहीं, बल्कि इसलिए कि मैं डरपोक हूँ—मुझमें वह करने की हिम्मत नहीं, मैं उसे आचरण में नहीं ला सकता।

फिर तुम यह भी देखते हो कि बल, शक्ति तथा साहस, ये ऐसी बातें हैं, जो बहुत विचित्र हैं। हम प्रायः कहा करते हैं कि यह मनुष्य शूर है, हिम्मतवाला या वीर है; लेकिन हमें स्मरण रखना चाहिए कि शौर्य, साहस या अन्य गुण हमें उस मनुष्य में सभी अवस्थाओं में दिखायी देंगे, ऐसा नहीं। एक मनुष्य, जो तोप के मुँह में घुस जायगा, डॉक्टर का चाकू देखकर पीछे हट जाता है; लेकिन दूसरा मनुष्य, जो तोप को देखने तक की हिम्मत न करेगा, मौक़ा पड़ने पर डॉक्टर के द्वारा किये बड़े आपरेशन को शांति से सहन कर लेता है। इसलिए दूसरों की समीक्षा करते समय तुम्हें पहले 'साहस' या 'महानता' की अपनी व्याख्या देनी चाहिए। हो सकता है कि जिस मनुष्य को मैं बुरा कहता हूँ, वह अन्य कुछ बातों में आश्चर्यजनक रूप से अच्छा हो, जिनमें मैं कभी अच्छा नहीं हो सकता।

दूसरा उदाहरण लो। जब लोग पुरुष और स्त्री की कार्य-शक्ति के सम्बन्ध में बातचीत करते हैं, तो तुम देखोगे कि वे यही भूल कर बैठते हैं। पुरुष युद्ध तथा कठिन शारीरिक श्रम कर सकता है, इसलिए वे समझते हैं कि वह अधिक श्रेष्ठ है, और इसके साथ स्त्री-जाति की शारीरिक दुर्बलता तथा युद्धपराङ्मुखता की तुलना करते हैं। पर यह अन्याय है। स्त्री भी उतनी ही साहसी होती है, जितना कि पुरुष। अपने अपने ढंग से दोनों ही अच्छे हैं। भला एक ऐसा पुरुष तो बताओ, जो बच्चे का लालन-पालन उतनी सहनशीलता, धैर्य एवं प्यार के साथ कर सकता

हो, जितना एक स्त्री। पुरुष ने यदि अपनी कर्मठता का सामर्थ्य बढ़ाया है, तो स्त्री ने सहनशीलता का। स्त्री में यदि कार्यक्षमता की कमी है, तो पुरुष कष्ट सहने में कच्चा है। यह सम्पूर्ण विश्व पूर्णतया संतुलित है। कौन कह सकता है कि शायद एक दिन एक कीड़े में भी कुछ ऐसा गुण दिखे, जो हमारी मनुष्यता को संतुलित करता हो। अत्यन्त दुष्ट मनुष्य में भी वे गुण हो सकते हैं, जो मुझमें बिल्कुल न हों। अपने जीवन में यह सत्य मैं प्रतिदिन देख रहा हूँ। एक जंगली व्यक्ति की ओर ही देखो। मैं कितना चाहता हूँ कि मेरा शरीर भी ऐसा ही मज़बूत होता। वह भर पेट खाता-पीता है, और बीमारी क्या चीज़ है, यह शायद जानता तक नहीं। इसके विपरीत मैं सर्वदा बीमार रहता हूँ। अगर मैं अपने मस्तिष्क से इसका शरीर बदल ले सकता, तो मुझे कितना हर्ष होता! सारा विश्व लहर और गर्त के सदृश है, ऐसी कोई लहर नहीं, जिसके साथ गर्त न हो। संतुलन सर्वत्र विद्यमान है। यदि तुम्हारे पास एक वस्तु बड़ी है, तो तुम्हारे पड़ोसी के पास दूसरी। पुरुष या स्त्री की समीक्षा करते समय उनके विशिष्टताओं के मानदंड से निर्णय करो। प्रत्येक का कार्यक्षेत्र भिन्न है। किसीको भी 'वह दुष्ट है', ऐसा कहने का अधिकार नहीं। यह तो वही पुराना अन्धविश्वास हुआ, जो कहता है, "अगर तुम ऐसा करोगे, तो संसार नष्ट हो जायगा।" यह तो चलता ही आ रहा है और फिर भी संसार आज तक नष्ट नहीं हुआ। इस देश में ऐसा कहा जाता था कि अगर हब्शी मुक्त कर दिये जायँ, तो यह सारा देश रसातल को पहुँच जायगा। पर क्या ऐसा हुआ? लोग यह भी कहते थे कि अगर साधारण जनता में शिक्षा का प्रसार होगा, तो दुनिया का नाश हो जायगा। पर इस शिक्षा-प्रसार से तो उन्नति ही हुई। कई वर्ष पहले एक पुस्तक छपी थी, जिसमें यह बतलाया गया था कि इंग्लैण्ड का सबसे अधिक बुरा क्या हो सकता है। लेखक ने यह दिखलाया था कि मज़दूरी बढ़ती जा रही है और इस कारण इंग्लैण्ड का व्यापार घटता जा रहा है। यह आवाज़ उठायी गयी थी कि अंग्रेज़ मज़दूर बेहद मज़दूरी माँगते हैं, जब कि जर्मन मज़दूर बहुत कम वेतन पर काम करते हैं। इस बात की जाँच के लिए एक समिति जर्मनी भेजी गयी और उसने आकर यह बतलाया कि जर्मनी के मज़दूर तो अधिक वेतन पाते हैं। ऐसा क्यों हुआ? जन-साधारण में शिक्षा के प्रसार के कारण। साधारण जनता के पढ़ी-लिखी होने से दुनिया नष्ट होनेवाली थी न? पर ऐसा हुआ तो नहीं। विशेषकर भारत में, हमें समस्त देश में ऐसे पुराने सठियाये बूढ़े मिलते हैं, जो सब कुछ साधारण जनता से गुप्त रखना चाहते हैं। इसी कल्पना में वे अपना बड़ा समाधान कर लेते हैं कि वे सारे विश्व में सर्वश्रेष्ठ हैं। वे समझते हैं कि ये भयावह प्रयोग उनको हानि नहीं पहुँचा सकते। केवल साधारण जनता को ही उनसे हानि पहुँचेगी!

अच्छा, अब हम क्रियात्मक साधना की ओर आयें। व्यावहारिक जीवन में मनोविज्ञान के उपयोग की ओर भारत ने बहुत प्राचीन काल से ध्यान दिया है। ईसा के लगभग १४०० वर्ष पूर्व भारत में एक बहुत बड़े तत्त्वज्ञ हो गये हैं, जिनका नाम पतंजलि था। उन्होंने मनोविज्ञान के समस्त तथ्य, प्रमाण तथा आविष्कृत सिद्धान्त संकलित किये और पूर्वकालीन सभी अनुभवों से लाभ उठाया। यह न भूलना चाहिए कि दुनिया बहुत पुरानी है। ऐसा मत समझो कि यह केवल दो-तीन हज़ार वर्ष पूर्व ही रची गयी है। इधर तुम पाश्चात्यों को यह सिखलाया जाता है कि समाज का आरम्भ १८०० वर्ष पूर्व 'नव व्यवस्थान' के साथ ही हुआ, इसके पहले समाज नहीं था। सम्भव है, यह बात पश्चिम के बारे में सत्य हो, परन्तु सारी दुनिया के लिए यह सत्य नहीं हो सकती। जब मैं लन्दन में भाषण दिया करता था, तब एक बुद्धिमान और बौद्धिक मित्र मुझसे वाद-विवाद किया करता था। एक दिन अपने सारे शस्त्र चला चुकने के बाद वह एकदम बोल उठा, "लेकिन यह तो बताओ कि तुम्हारे ऋषि इस इंग्लैण्ड में हमें ज्ञान देने क्यों नहीं आये ?" मैंने उत्तर दिया, "तब इंग्लैंड था ही कहाँ, जो ज्ञान देने आते ? क्या वे जंगलों को सिखलाते ?"

इंगरसोल ने मुझसे कहा था, "यदि तुम पचास साल पहले यहाँ ज्ञान सिखलाने आते, तो या तो तुम्हें फाँसी पर चढ़ा दिया जाता या जिन्दा जला दिया जाता अथवा पत्थर मार मारकर तुम्हें गाँवों से बाहर निकाल दिया जाता।"

अतएव यह मानने में कोई असंगति नहीं है कि सभ्यता ईसा के १४०० वर्ष पूर्व भी विद्यमान थी। यह बात अभी तक निश्चित नहीं हुई है कि सभ्यता की गति सदैव नीचे से ऊपर की ओर ही हुई है। यह सिद्धान्त प्रस्थापित करने के लिए जो आधार तथा प्रमाण पेश किये गये हैं, उनसे यह भी सिद्ध किया जा सकता है कि आज का जंगली समाज एक समय के उन्नत समाज का अधःपतित रूप है। चीन के लोगों का ही उदाहरण लो। उनका कभी इस बात पर विश्वास ही नहीं हो सकता कि संस्कृति का उदय जंगली स्तर से हुआ है। उनका अनुभव इसके बिलकुल प्रतिकूल है। लेकिन जब तुम अमेरिका की सभ्यता के बारे में बात करते हो, तो तुम्हारी दृष्टि से उसका अर्थ केवल स्वजाति का चिरजीवत्व तथा उसका सतत विकास होता है।

यह सहज ही विश्वास किया जा सकता है कि जिन हिन्दुओं का आज ७०० वर्षों से पतन हो रहा है, वे एक समय निश्चय ही विशेष सुसंस्कृत रहे होंगे। इसके प्रतिकूल प्रमाण हम उपस्थित कर ही नहीं सकते।

ऐसा एक भी उदाहरण नहीं है, जहाँ सभ्यता आप ही आप पैदा हो गयी हो। ऐसा कभी नहीं हुआ कि किसी दूसरी सभ्य जाति के संपर्क में आये बिना कोई जाति

उन्नत हो गयी हो। सभ्यता का उदय पहले एक या दो जातियों में हुआ होगा और फिर ये जातियाँ दूसरी जातियों से मिलीं; उन्होंने अपने विचार फैलाये और इस तरह सभ्यता का विस्तार हुआ।

व्यावहारिकता की दृष्टि से आधुनिक वैज्ञानिक भाषा में ही हमें चर्चा करनी चाहिए; लेकिन मुझे तुमको सचेत कर देना चाहिए कि जिस तरह धर्म के सम्बन्ध में अन्धविश्वास है, उसी तरह वैज्ञानिक विषयों में भी है। धार्मिक कार्य को अपना वैशिष्ट्य माननेवाले पुरोहितों के सदृश भौतिक विज्ञान के भी पुरोहित होते हैं, जो वैज्ञानिक कहलाते हैं। ज्यों ही डार्विन या हक्सले जैसे वैज्ञानिक का नाम लिया जाता है, त्यों ही हम आँख बन्द कर उनका अनुसरण करने लगते हैं। यह तो आजकल का एक फ़ैशन हो गया है। जिसे हम वैज्ञानिक ज्ञान कहते हैं, उसका नव्वे प्रतिशत केवल परिकल्पना ही होता है। और इसमें से बहुत सा तो अनेक हाथ और सिरवाले भूतों में अन्धविश्वास के सदृश ही होता है। अन्तर केवल इतना है कि इस दूसरी परिकल्पना में मनुष्य को पत्थरों अथवा डंठलों से कुछ पृथक् माना जाता है। सच्चा विज्ञान हमें सावधान रहना सिखलाता है। जिस तरह पुरोहितों से हमें सावधान रहना चाहिए, उसी तरह वैज्ञानिकों से भी। पहले अविश्वास से आरम्भ करो। छान-बीन करो, परीक्षा करो और प्रत्येक वस्तु का प्रमाण माँगने के बाद उसे स्वीकार करो। आजकल के विज्ञान के बहुत से प्रचलित सिद्धान्त, जिनमें हम विश्वास करते हैं, सिद्ध नहीं हुए हैं। गणित जैसे शास्त्र में भी बहुत से सिद्धान्त ऐसे हैं, जो केवल कामचलाऊ परिकल्पना के सदृश ही हैं। जब ज्ञान की वृद्धि होगी, तो ये फेंक दिये जायँगे।

ईसा के १४०० वर्ष पूर्व एक बड़े महात्मा ने मनोविज्ञान के कुछ सत्यों की व्यवस्थित रचना तथा विश्लेषण कर उनसे व्यापक सिद्धान्त निकालने का प्रयत्न किया था। उनके बाद उनके अनेक अनुयायी आये, जिन्होंने उनके आविष्कृत ज्ञान के अंशों को लेकर उनका विशेष रूप से अध्ययन आरम्भ किया। प्राचीन जातियों में केवल हिन्दुओं ने ही ज्ञान के इस विभाग का अध्ययन लगन से किया है। मैं अब तुम्हें उसीकी शिक्षा दूंगा, लेकिन प्रश्न यह है कि तुममें से कितने उस पर चलेंगे? कितने दिन या कितने महीनों के बाद तुम उसे छोड़ दोगे? मैं जानता हूँ कि इस विषय में तुम लोग कर्मकुशल नहीं हो। भारत में लोग युगों तक धैर्यपूर्वक प्रयत्न करते रहते हैं। तुम्हें सुनकर आश्चर्य होगा कि न तो उनका कोई गिरजाघर है और न कोई सामुदायिक प्रार्थना। वहाँ इस तरह के अन्य कोई साधन नहीं हैं; परन्तु फिर भी वे प्रतिदिन प्राणायाम का अभ्यास करते हैं तथा मन को एकाग्र करने का प्रयत्न करते हैं। उनकी उपासना का मुख्य अंश यही है।

असल में यह तो उस देश का धर्म ही है। हाँ, उनमें से प्रत्येक की, प्राणायाम तथा मन को एकाग्र करने की कोई विशेष पद्धति हो सकती है, पर यह आवश्यक नहीं कि किसी व्यक्ति की स्त्री भी उसकी वह विशेष पद्धति जाने, या बाप लड़के का विशेष तरीक़ा जाने। हिन्दुओं को ये अभ्यास करने ही पड़ते हैं। इन अभ्यासों में कोई 'गुह्य' नहीं है। 'गुह्य' शब्द इन पर लागू नहीं होता। रोज़ हज़ारों मनुष्य गंगा के किनारे आँखें मूँदकर ध्यान लगाये हुए प्राणायाम का अभ्यास करते हुए दिखायी देते हैं। साधारण जनता किसी किसी प्रक्रिया को आचरण में नहीं ला सकती, इसके दो कारण हो सकते हैं। पहला तो यह कि आचार्यों के मत से जनसाधारण इस अभ्यास के योग्य नहीं होते। इस मत में कुछ सत्यांश हो सकता है, लेकिन अधिक सच्चा कारण है गर्व। दूसरा कारण है अत्याचार का भय। उदाहरणार्थ, तुम्हारे देश में सबके सामने प्राणायाम करना कोई पसंद न करेगा, क्योंकि लोग उस व्यक्ति को शायद सोचने लगें कि कैसा विचित्र प्राणी है यह! कारण, इस देश का रिवाज़ ऐसा नहीं है। इसके विपरीत, भारत में अगर कोई ऐसी प्रार्थना करे, "हे प्रभो, आज के दिन हमें हमारी हर रोज़ की रोटी दो", तो लोग उस पर हँसेंगे। "हे पिता, जो तू स्वर्ग में रहता है", इसके समान दूसरी मूर्खता की कल्पना तो हिन्दुओं की दृष्टि में हो ही नहीं सकती। जब हिन्दू उपासना करता है, तो समझता है कि परमेश्वर अपने हृदय में विराजमान है।

योगियों के मत से मुख्यतः तीन नाड़ियाँ हैं। 'इड़ा', 'पिंगला' और बीच में 'सुषुम्णा', और यह तीनों मेरुदंड में स्थित हैं। इड़ा और पिंगला दाहिनी और बायीं, नाड़ी-तंतुओं के गुच्छ हैं। पर सुषुम्णा उनका गुच्छ नहीं है, वह पोली है। सुषुम्णा बन्द रहती है और साधारण मनुष्य के लिए इसका कोई उपयोग नहीं होता। वह इड़ा और पिंगला से ही अपना काम लिया करता है। इन्हीं नाड़ियों द्वारा संवेदना का प्रवाह लगातार आता-जाता रहता है और वे सम्पूर्ण शरीर में फैले हुए नाड़ीय सूत्रों द्वारा शरीर की पृथक् पृथक् इन्द्रियों तक आदेश पहुँचाती रहती हैं।

इड़ा और पिंगला का व्यवहार नियमित करना और उनमें लय उत्पन्न करना प्राणायाम का महत् उद्देश्य है। पर यह कोई बड़ी बात नहीं है। यह तो केवल अपने फेफड़ों में काफ़ी हवा लेना है, रक्त साफ़ करने के अतिरिक्त इसका और कोई विशेष उपयोग नहीं। श्वासोच्छ्वास द्वारा हवा फेफड़ों में खींचना और उसके द्वारा ख़ून साफ करना, इसमें कुछ गुह्य नहीं है; यह तो केवल गति मात्र है। इस गति को ऐकिक गति में विकसित किया जा सकता है, जिसे प्राण कहते हैं। विश्व में सर्वत्र दिखायी देनेवाली सब क्रियाएँ इस प्राण की विभिन्न अभिव्यक्तियाँ हैं।

यह प्राण विद्युत् शक्ति है, चुम्बक शक्ति है, मस्तिष्क के द्वारा वह विचार के रूप में बहिर्गत होती है। सब वस्तुएँ प्राण ही हैं और यह प्राण ही सूर्य, चन्द्र, तारे आदि को चला रहा है। हम कहते हैं कि इस विश्व में जो कुछ विद्यमान है, वह सब प्राण के स्पन्दन से ही उत्पन्न हुआ है। प्राण के सर्वोच्च स्पन्दनों का कार्य है 'विचार'। इससे उच्च अगर कुछ है, तो वह हमारी कल्पनाशक्ति के बाहर है। इस प्राण द्वारा इडा और पिंगला का कार्य होता है। विभिन्न शक्तियों का रूप लेकर शरीर के प्रत्येक भाग को प्राण ही चलाता है। यह पुरानी कल्पना छोड़ दो कि ईश्वर नाम की कोई वस्तु है, जो कार्य या फल उत्पन्न करता है, और जो सिंहासन पर बैठकर न्याय कर रहा है। काम करते समय हम थक जाते हैं, क्योंकि उसमें उतने प्राण का क्षय हो जाता है।

प्राणायाम नामक श्वासोच्छ्वास का व्यायाम श्वासोच्छ्वास को नियमित करता और प्राण की क्रिया को लयात्मक बनाता है। जब प्राण की गति लयात्मक होती है, तो सब कार्य ठीक ठीक होते हैं। जब योगियों का शरीर उनके वश में हो जाता है, तब यदि शरीर के किसी अंग में रोग उत्पन्न होता है, तो वे जान लेते हैं कि उस अंग में प्राण की गति लयात्मक नहीं हो रही है और फिर वे प्राण को उस विकृत अंग की ओर प्रेरित करते हैं, जिससे लय फिर से नियमित हो जाती है।

जिस तरह तुम अपने शरीरस्थ प्राण को नियंत्रित कर सकते हो, उसी तरह अगर तुम काफ़ी शक्तिमान हो, तो यहाँ से ही भारत के किसी मनुष्य के प्राण का भी नियंत्रण कर सकते हो। प्राण विभक्त नहीं है। एकत्व ही उसका धर्म है। भौतिक, दैविक, आध्यात्मिक, मानसिक, नैतिक और तात्त्विक, सभी दृष्टियों से सब एक ही है। जीवन तो सिर्फ़ एक स्पन्दन है। आकाश के सागर को जो स्पन्दित करता है, वही तुमको भी स्पन्दित करता है। जिस तरह सरोवर में बर्फ़ के विभिन्न घनत्व के भिन्न भिन्न स्तर होते हैं, या जैसे वाष्प के सागर में घनत्व के विविध परिमाण होते हैं, उसी प्रकार यह विश्वब्रह्माण्ड भी जड़ द्रव्य का सागर है। यह सागर आकाश का है, जिसमें हमें सूर्य, चंद्र, तारे और हम स्वयं, विविध घनत्व की वस्तुएँ मिलती हैं, लेकिन सातत्य खंडित नहीं होता, वह सर्वत्र एकरस है।

जब हम दर्शनशास्त्र का अध्ययन करते हैं, तो हमें यह ज्ञान होता है कि सम्पूर्ण विश्व एक है। आध्यात्मिक, भौतिक, मानसिक तथा ऊर्जा जगत्, ये भिन्न भिन्न नहीं हैं। विश्व एक है, अलग अलग दृष्टिकोणों से देखे जाने के कारण विभिन्न प्रतीत होता है। 'मैं शरीर हूँ', इस भावना से जब तुम अपनी ओर देखते हो, तो 'मैं मन भी हूँ', यह भूल जाते हो, और जब तुम अपने को मनोरूप देखने लगते हो, तो तुम्हें अपने शरीरत्व की विस्मृति हो जाती है। विद्यमान वस्तु केवल एक है और

वह तुम हो। वह तुम्हें या तो जड़ या शरीर के रूप में अथवा मन या आत्मा के रूप में दिख सकती है। जन्म, जीवन, मरण, ये सब भ्रम मात्र हैं। न कोई कभी मरता है और न कोई कभी जन्म लेता है, केवल मनुष्य एक स्थिति से दूसरी स्थिति में चला जाता है। पाश्चात्यों को मृत्यु से इतना भय खाते देख मुझे दुःख होता है—वे मानो जीवन को पकड़ रखने की सतत चेष्टा करते रहते हैं। वे कहते हैं, "मृत्यु के बाद हमें जीवन दो! हमें मरणोत्तर जीवन दो!" यदि कोई आये और उन्हें बताये कि मृत्यु के बाद भी वे विद्यमान रहेंगे, तो वे कितने आनन्दित होते हैं। वस्तुतः मनुष्य के अमरत्व में मैं अविश्वास ही किस तरह कर सकता हूँ! मैं मृत हूँ, यह कल्पना ही किस प्रकार कर सकता हूँ! तुम यदि अपने को मरा सोचने की कोशिश करो, तो देखोगे कि तुम अपने मृत शरीर को देखने के लिए वर्तमान हो ही। जीवन का अस्तित्व एक ऐसा आश्चर्यमय सत्य है कि तुम एक क्षण भी उसका विस्मरण नहीं कर सकते। तब तो तुम अपने अस्तित्व में भी संदेह कर सकते हो। मैं हूँ—यह ज्ञान ही चैतन्य का आदि तथ्य है। जिसका कभी अस्तित्व ही नही था, उसकी कल्पना ही कौन कर सकता है? सभी सत्यों में यह सर्वाधिक स्वयंसिद्ध सत्य है। अतः अमरत्व की भावना मनुष्य में स्वभावतः विद्यमान रहती है। अकल्पनीय विषय पर कोई विवाद ही नहीं कर सकता। और इसीलिए इस स्वयंसिद्ध विषय पर किसी विवाद की आवश्यकता नहीं है।

अतएव हम किसी भी दृष्टि से देखें, हमें प्रतीत होगा कि यह सम्पूर्ण जगत् एक इकाई है। अभी हमें यह समग्र विश्व प्राण तथा आकाश अर्थात् शक्ति एवं जड़ का बना हुआ प्रतीत होता है। और तुम लोग ख्याल रखो कि अन्य मूलभूत सिद्धान्तों के समान यह सिद्धान्त भी स्वविरोधी है। शक्ति क्या है? शक्ति वह है, जो जड़ को गति देती है। और जड़ क्या है? जड़ वह है, जो शक्ति द्वारा गतिशील होता है। यह तो गोल-मोल बात हुई! हमें अपने ज्ञान तथा विज्ञान का गर्व होते हुए भी हमारे कोई कोई मूलभूत तर्कसिद्धान्त बड़े विचित्र होते हैं। संस्कृत कहावत के अनुसार यह तो 'बेसिर के सिर-दर्द' के समान हुआ। इस वस्तु-स्थिति का नाम है 'माया'। न तो वह विद्यमान है और न अविद्यमान ही। तुम उसे विद्यमान नहीं कह सकते, क्योंकि केवल वही वस्तु विद्यमान कहलाती है, जो देश-काल से परे हो और जिसके अस्तित्व के लिए किसी दूसरे की आवश्यकता न हो। फिर भी यह विश्व आंशिक रूप में हमारी अस्तित्व की धारणा की पूर्ति करता है। अतएव उसका प्रतीयमान अस्तित्व है।

परन्तु इस समस्त विश्व में एक सत् वस्तु ओतप्रोत है; और वह देश, काल तथा कार्य-कारण के जाल में मानो फँसी हुई है। मनुष्य का सच्चा स्वरूप वह है, जो

अनादि, अनन्त, आनन्दमय तथा नित्य मुक्त है; वही देश, काल और परिणाम के फेर में फँसा है। यही प्रत्येक वस्तु के सम्बन्ध में भी सत्य है। प्रत्येक वस्तु का परमार्थस्वरूप वही अनन्त है। यह विज्ञानवाद (प्रत्ययवाद) नहीं है; इसका अर्थ यह नहीं कि विश्व का अस्तित्व ही नहीं है। इसका अस्तित्व सापेक्ष है और सापेक्षता के सब लक्षण इसमें विद्यमान हैं। लेकिन इसकी स्वयं की कोई स्वतंत्र सत्ता नहीं है। यह इसलिए विद्यमान है कि इसके पीछे देश-काल-निमित्त से अतीत निरपेक्ष अद्वितीय सत्ता मौजूद है।

ख़ैर, यह विषयान्तर हो गया है। आओ, अब हम फिर अपने मुख्य विषय की ओर आयें।

सारी क्रियाएँ, चाहे वे सहज हों या ऐच्छिक, नाड़ियों के माध्यम से प्राण के ही कार्य हैं। इससे तुम्हें अब मालूम होगा कि अपनी सहज क्रियाओं पर नियंत्रण रखना एक बहुत अच्छी बात होगी।

एक दूसरे अवसर पर मैंने तुम्हें मनुष्य और परमेश्वर की परिभाषा बतलायी थी। मनुष्य एक असीम वृत्त है, जिसकी परिधि कहीं भी नहीं है, लेकिन जिसका केन्द्र एक स्थान में निश्चित है, और परमेश्वर एक ऐसा असीम वृत्त है, जिसकी परिधि कहीं भी नहीं है, परन्तु जिसका केन्द्र सर्वत्र है। वह सब हाथों द्वारा काम करता है, सब आँखों द्वारा देखता है, सब पैरों द्वारा चलता है, सब शरीरों द्वारा साँस लेता है, सब जीवों में वास करता है, सब मुखों द्वारा बोलता है और सब मस्तिष्क द्वारा विचार करता है। यदि मनुष्य अपनी आत्मचेतना को अनंत गुना कर ले, तो वह ईश्वररूप बन सकता है और सम्पूर्ण विश्व पर अपना अधिकार चला सकता है। इसलिए चैतन्य का ज्ञान परमावश्यक है। मान लो, अँधेरे में एक अनन्त रेखा है। हम वह रेखा देख नहीं सकते, लेकिन उस रेखा पर एक तेजोमय बिन्दु है, जो गतिमान है। इस रेखा पर चलते हुए जैसे जैसे वह बिन्दु आगे बढ़ता है, वैसे वैसे वह विभिन्न भागों पर क्रमशः प्रकाश डालता जाता है और जो हिस्से पीछे होते जाते हैं, वे फिर अँधेरे में डूब जाते हैं। हमारी चेतनावस्था को भी ठीक इस प्रकाशमान बिन्दु की उपमा दी जा सकती है। इस चेतनावस्था के गत अनुभवों का स्थान वर्तमान अनुभव ने ले लिया है या यों कहो कि गत अनुभव अवचेतन-स्तर में जा चुके हैं। इनके अस्तित्व का हमें बोध नहीं होता, परन्तु फिर भी ये विद्यमान हैं और हमारे मन तथा शरीर को अज्ञात रूप से प्रभावित करते जा रहे हैं। आज जो जो कार्य बिना चेतना की सहायता के होते दिखायी दे रहे हैं, वे सब पहले चेतनायुक्त थे। अब उनमें इतनी गति आ गयी है कि वे स्वयं ही कार्य कर सकते हैं।

सभी नीतिशास्त्रों का, अनपवाद रूप से, एक बड़ा दोष यह है कि उन्होंने उन साधनों का कभी उपदेश नहीं दिया, जिनके द्वारा मनुष्य बुरा करने से अपने को रोक सके। सभी नीतिशास्त्र कहते हैं कि 'चोरी मत करो।' ठीक है; लेकिन मनुष्य चोरी करता ही क्यों है? कारण यह है कि चोरी, डाका, दुर्व्यवहार आदि कुकर्म यांत्रिक सहज क्रियाएँ बन बैठे हैं। डाका डालनेवाले, चोर, झूठे तथा अन्यायी स्त्री-पुरुष—ये ऐसे इसलिए हो गये हैं कि अन्यथा होना उनके हाथ नहीं। सचमुच यह मनोविज्ञान के लिए एक बड़ी विकट समस्या है। मनुष्य की ओर हमें बड़ी उदारता की दृष्टि से देखना चाहिए। अच्छा बनना इतनी सरल बात नहीं है। जब तक तुम मुक्त नहीं होते, तब तक एक यंत्र के सिवा तुम और क्या हो? क्या तुम्हें इस बात पर अभिमान होना चाहिए कि तुम अच्छे मनुष्य हो? बिल्कुल नहीं। तुम इसलिए अच्छे हो कि तुम अन्यथा नहीं हो सकते। दूसरा मनुष्य इसलिए बुरा है कि अन्यथा होना उसके बस की बात नहीं। अगर तुम उसकी जगह होते, तो कौन जानता है कि तुम क्या होते? एक वेश्या या जेलबंद चोर मानो ईसा मसीह है, जो इसलिए सूली पर चढ़ाया गया है कि तुम अच्छे बनो। प्रकृति में इसी तरह साम्यावस्था रहती है। सब चोर और ख़ूनी, सब अन्यायी और पतित, सब बदमाश और राक्षस मेरे लिए ईसा मसीह हैं! देवरूपी ईसा तथा दानवरूपी ईसा, दोनों ही मेरे लिए आराध्य हैं! यही मेरा धर्म है, इससे अन्यथा मेरे बस की बात नहीं। अच्छे और साधु पुरुषों को मेरा प्रणाम! बदमाश और शैतानों को भी मेरा प्रणाम! वे सभी मेरे गुरु हैं, मेरे धर्मोपदेशक आचार्य हैं, मेरे त्राता हैं। मैं चाहे किसी एक को शाप दूँ, परन्तु सम्भव है, फिर उसीके दोषों से मेरा लाभ भी हो; दूसरे को मैं आशीर्वाद दूँ और उसके शुभ कर्मों से मेरा हित हो। यह सूर्य-प्रकाश के समान सत्य है। दुराचारी स्त्री को मुझे इसलिए दुत्कारना पड़ता है कि समाज वैसा चाहता है। आह, वह! वह मेरी तारिणी, जिसकी वेश्या-वृत्ति के ही कारण दूसरी स्त्रियों का सतीत्व सुरक्षित रहा, इसका विचार तो करो! भाइयो और बहनो, इस प्रश्न को ज़रा अपने मन में सोचो। यह सत्य है—बिल्कुल सत्य है। मैं जितनी ही अधिक दुनिया देखता हूँ, जितना ही अधिक स्त्री-पुरुषों के सम्पर्क में आता हूँ, उतनी ही मेरी यह धारणा दृढ़तर होती जाती है। मैं किसे दोष दूँ? मैं किसकी तारीफ़ करूँ? हमें वस्तु-स्थिति का सभी पक्षों से विचार करना चाहिए।

हमारे सामने बहुत बड़ा कार्य है, और इसमें सर्वप्रथम और सबसे महत्त्व का काम है, अपने सहस्रों सुप्त संस्कारों पर अधिकार चलाना, जो अनैच्छिक सहज क्रियाओं में परिणत हो गये हैं। यह बात सच है कि असत्कर्म-समूह मनुष्य के जाग्रत

क्षेत्र में रहता है, लेकिन जिन कारणों ने इन बुरे कामों को जन्म दिया, वे इसके पीछे प्रसुप्त और अदृश्य जगत् के हैं और इसलिए अधिक प्रभावशाली हैं।

व्यावहारिक मनोविज्ञान प्रथम हमें यह सिखलाता है कि हम अपने अचेतन मन का नियंत्रण किस तरह कर सकते हैं। हम जानते हैं कि हम ऐसा कर सकते हैं। क्यों ? इसलिए कि हम जानते हैं, चेतन मन ही अचेतन का कारण है। हमारे जो लाखों पुराने चेतन विचार और चेतन कार्य थे, वे ही घनीभूत होकर प्रसुप्त हो जाने पर हमारे अचेतन विचार बन जाते हैं। हमारा उधर ख्याल ही नहीं जाता, हमें उनका ज्ञान नहीं होता, हम उन्हें भूल जाते हैं। लेकिन देखो, यदि प्रसुप्त अज्ञात संस्कारों में बुरा करने की शक्ति है, तो उनमें अच्छा करने की भी शक्ति है। हमारे भीतर नाना प्रकार के संस्कार भरे पड़े हैं—मानो एक जेब में बहुत सी चीजें भरी हुई हैं। उन्हें हम भूल गये हैं, हम उनका विचार तक नहीं करते। उनमें से बहुत से तो वहीं पड़े सड़ते रहते हैं और सचमुच भयावह बनते जाते हैं। वे ही प्रसुप्त कारण एक दिन मन के ज्ञानयुक्त क्षेत्र पर आ उठते हैं और मानवता का नाश कर देते हैं। अतएव सच्चा मनोविज्ञान उनको चेतन मन के अधीन लाने का प्रयत्न करेगा। अतएव महत्त्वपूर्ण बात है, पूरे मनुष्य को पुनरुज्जीवित जैसा कर देना, जिससे कि वह अपना पूर्ण स्वामी बन जाय। शरीरान्तर्गत यकृत आदि अवयवों की स्वतःप्रवृत्त क्रियाओं को भी हम अपनी आज्ञापालक बना सकते हैं।

अचेतन को अपने अधिकार में लाना हमारी साधना का पहला भाग है। दूसरा है चेतन के परे जाना। जिस तरह, अचेतन चेतन के नीचे—उसके पीछे रहकर कार्य करता रहता है, उसी तरह चेतन के ऊपर—उसके अतीत भी एक अवस्था है। जब मनुष्य इस अतिचेतन अवस्था को पहुँच जाता है, तब वह मुक्त हो जाता है, ईश्वरत्व को प्राप्त हो जाता है। तब मृत्यु अमरत्व में परिणत हो जाती है, दुर्बलता असीम शक्ति बन जाती है और अज्ञान की लौहशृंखलाएँ मुक्ति बन जाती हैं। अतिचेतन का यह असीम राज्य ही हमारा एकमात्र लक्ष्य है।

अतएव यह स्पष्ट है कि हमें दो कार्य अवश्य ही करने होंगे। एक तो यह कि इड़ा और पिंगला के प्रवाहों का नियमन कर अचेतन कार्यों को नियमित करना; और दूसरा, इसके साथ ही साथ चेतन के भी परे चले जाना।

ग्रंथों में कहा है कि योगी वही है, जिसने दीर्घ काल तक चित्त की एकाग्रता का अभ्यास करके इस सत्य की उपलब्धि कर ली है। अब सुषुम्णा का द्वार खुल जाता है और इस मार्ग में वह प्रवाह प्रवेश करता है, जो इसके पूर्व उसमें कभी नहीं गया था, वह (जैसा कि आलंकारिक भाषा में कहा है) धीरे धीरे विभिन्न कमल-चक्रों में से होता हुआ, कमल-दलों को खिलाता हुआ अन्त में मस्तिष्क

तक पहुँच जाता है। तब योगी को अपने सत्यस्वरूप का ज्ञान हो जाता है, वह जान लेता है कि वह स्वयं परमेश्वर ही है।

हममें से प्रत्येक व्यक्ति, बिना किसी अपवाद के, योग की इस अन्तिम अवस्था को प्राप्त कर सकता है। लेकिन यह अत्यन्त कठिन कार्य है। यदि मनुष्य को इस सत्य का अनुभव करना हो, तो उसे केवल वक्तृता सुनने और श्वासोच्छ्वास की थोड़ी सी क्रियाओं का अभ्यास करने के अतिरिक्त कुछ और विशेष साधनाएँ भी करनी होंगी। महत्त्व है तैयारी ही का। दीपक जलाने में कितनी देर लगती है? केवल एक सेकंड। लेकिन उस मोमबत्ती को बनाने में कितना समय लग जाता है! खाना खाने में कितनी देर लगती है? शायद आधा घंटा। लेकिन वही खाना पकाने के लिए कितने घंटे लग जाते हैं! हम चाहते हैं कि दीप एक क्षण में जल उठे, लेकिन हम यह भूल जाते हैं कि मोमबत्ती बनाना ही तो मुख्य है।

इस प्रकार यद्यपि ध्येय-प्राप्ति बहुत कठिन है, तथापि हमारे द्वारा किया गया लघुतम प्रयास भी व्यर्थ नहीं जाता। हम जानते हैं कि कोई भी वस्तु नष्ट नहीं होती। गीता में अर्जुन ने कृष्ण से प्रश्न किया है कि वे मनुष्य, जिनकी योग-साधना इस जन्म में सिद्ध नहीं हुई, किस दशा को प्राप्त होते हैं? क्या वे ग्रीष्मकाल के मेघों की तरह नष्ट-भ्रष्ट हो जाते हैं? कृष्ण उत्तर देते हैं, "हे मित्र, कोई भी वस्तु नष्ट नहीं होती। जो कुछ मनुष्य करता है, वह उसका अपना हो जाता है। और यदि योग की सिद्धि इस जन्म में न हुई, तो दूसरे जन्म में मनुष्य फिर वह अभ्यास आरम्भ कर देता है।"[1] यदि ऐसा न हो, तो ईसा मसीह, बुद्ध अथवा शंकराचार्य की अलौकिक बाल्यावस्था की व्याख्या तुम कैसे करोगे?

आसन, प्राणायाम इत्यादि योग के सहायक हैं अवश्य, लेकिन वे केवल शारीरिक क्रियाएँ मात्र हैं। मुख्य तैयारी तो मन की है। सबसे पहले यह आवश्यक है कि हमारा जीवन शान्तिपूर्ण तथा समाधानयुक्त हो।

यदि तुम योगी बनना चाहते हो, तो तुम्हें स्वतंत्र होना होगा, और अपने को ऐसे वातावरण में रखना होगा, जहाँ तुम एकाकी और सर्व चिन्ताओं से मुक्त होकर रह सको। 'जो भोग-विलासपूर्ण जीवन की इच्छा रखते हुए आत्मानुभूति की चाह रखता है, वह उस मूर्ख के समान है, जिसने नदी पार करने के लिए एक मगर को लकड़ी का लट्ठा समझकर पकड़ लिया।'[2]

---

१. गीता ॥६।३८-४०॥

२. शरीरपोषणार्थी सन् य आत्मानं दिदृक्षति।
ग्राहं दारुधिया धृत्वा नदीं तर्तुं स गच्छति॥ विवेकचूड़ामणि ॥८४॥

'पहले भगवत् राज्य को प्राप्त कर लो, शेष सब कुछ तुम्हें स्वयं ही मिल जायगा।' यही एक महान् कर्तव्य है, यही त्याग है। एक आदर्श के लिए ज़िंदा रहो और मन में कोई दूसरे विचार आने ही न दो। आओ, हम अपनी सब शक्तियाँ उस आध्यात्मिक पूर्णता की ओर लगायें, जिसका कभी क्षय नहीं होता। अगर हमें आत्मबोध की सच्ची लगन है, तो हमें साधना करनी चाहिए और उसीके द्वारा हमारी उन्नति होगी। हमसे ग़लतियाँ होंगी ही, लेकिन वे हमारे लिए अज्ञात वरदानस्वरूप हो सकती हैं।

आध्यात्मिक जीवन का सबसे बड़ा सहायक 'ध्यान' है। ध्यान के द्वारा हम अपनी भौतिक भावनाओं से अपने आपको स्वतंत्र कर लेते हैं और अपने ईश्वरीय स्वरूप का अनुभव करने लगते हैं। ध्यान करते समय हमें कोई बाहरी साधनों पर अवलम्बित नहीं रहना पड़ता। गहरे अँधेरे स्थान को भी आत्मा की ज्योति दिव्य प्रकाश से भर देती है, बुरी से बुरी वस्तु में भी वह अपना सौरभ उत्पन्न कर सकती है, वह अत्यन्त दुष्ट मनुष्य को भी देवता बना देती है—और सम्पूर्ण स्वार्थी भावनाएँ, सम्पूर्ण शत्रुभाव नष्ट हो जाते हैं। शरीर का जितना कम ख़्याल हो, उतना ही अच्छा, क्योंकि यह शरीर ही है, जो हमें नीचे गिराता है। इस शरीर से आसक्ति और उससे तादात्म्य ही हमारे दुःखों का कारण है। 'मैं आत्मा हूँ, मैं शरीर नहीं हूँ; यह विश्व और उसके सम्पूर्ण संबंध, उसकी भलाई और उसकी बुराई—यह सब एक चित्रावली—चित्रपट पर खिंचे हुए विभिन्न दृश्य हैं और मैं उनका साक्षी हूँ'—यह निदिध्यासन ही धर्मजीवन का रहस्य है।

# वेदान्त दर्शन

## (२५ मार्च, १८९६ ई० को हॉर्वर्ड विश्वविद्यालय की स्नातक दर्शन परिषद् में दिया गया भाषण)

भारत में सम्प्रति जितने दार्शनिक सम्प्रदाय हैं, वे सभी वेदान्त दर्शन के अन्तर्गत आते हैं। वेदान्त की कई प्रकार की व्याख्याएँ हुई हैं और मेरे विचार से वे सभी प्रगतिशील रही हैं। प्रारम्भ में व्याख्याएँ द्वैतवादी हुई, अन्त में अद्वैतवादी। वेदान्त का शाब्दिक अर्थ है 'वेद का अंत'। वेद हिन्दुओं के आदि धर्मग्रंथ हैं।[1] कभी कभी पाश्चात्य देशों में 'वेद' को केवल ऋचाएँ और कर्मकांड ही समझा जाता है। किन्तु अब इनको अधिक महत्त्व नहीं दिया जाता, और भारत में साधारणतः वेद शब्द से वेदान्त ही समझा जाता है। यहाँ के भाष्यकार जब धर्मग्रंथों से कुछ उद्धृत करना चाहते हैं, तो साधारणतः वे वेदान्त से ही उद्धृत करते हैं। ये लोग वेदान्त को श्रुति[2] कहते हैं। ऐसी बात नहीं है कि जो ग्रंथ वेदान्त के नाम से विख्यात हैं, उनकी रचना वैदिक कर्मकाण्ड के बाद हुई।

---

१. वेद दो अंशों में विभक्त है—कर्मकाण्ड तथा ज्ञानकाण्ड। कर्मकाण्ड के अन्तर्गत ब्राह्मणों के प्रख्यात मन्त्र तथा अनुष्ठान आते हैं। जिन ग्रंथों में अनुष्ठानादि से भिन्न आध्यात्मिक विषयों का विवरण है, उन्हें उपनिषद् कहते हैं। उपनिषद् ज्ञानकाण्ड के अन्तर्गत हैं। सभी उपनिषदों की रचना वेदों से पृथक् हुई हो, ऐसा नहीं है। कुछ उपनिषद् तो ब्राह्मणों के अन्तर्गत हैं। कम से कम एक उपनिषद् तो संहिता भाग या ऋचाओं के ही अन्तर्गत है। कभी कभी उपनिषद् शब्द उन ग्रन्थों के लिए भी प्रयुक्त होता है, जो वेद के अन्तर्गत नहीं हैं, जैसे गीता। किन्तु साधारणतः उपनिषद् शब्द का प्रयोग वेदों के मध्य विकीर्ण दार्शनिक प्रकरणों के लिए ही होता है। इन दार्शनिक प्रकरणों का संकलन हुआ है और उसे वेदान्त कहते हैं। स०

२. 'श्रुति' का अर्थ है 'जो सुना हुआ है।' यद्यपि श्रुति के अन्तर्गत समस्त वैदिक साहित्य आ जाता है, फिर भी भाष्यकार श्रुति शब्द का मुख्यतः उपनिषदों के लिए ही प्रयोग करते हैं। स०

ईशोपनिषद् जो यजुर्वेद का चालीसवाँ अध्याय है, वेदों के प्राचीनतम अंशों में एक है। ऐसे भी उपनिषद् हैं, जो ब्राह्मणों के अंश हैं। अन्य उपनिषद्[1] न तो ब्राह्मणों के, न वेद के अन्य भागों के ही अन्तर्गत हैं। किन्तु इससे यह नहीं समझना चाहिए कि वे वेद के अन्य भागों से पूर्णतः स्वतंत्र हैं। यह तो हम जानते हैं कि वेद के अनेक भाग सर्वथा अप्राप्य हैं तथा अनेक ब्राह्मण भी नष्ट हो चुके हैं। अतः यह संभव है कि जो उपनिषद् अव स्वतंत्र ग्रंथ जैसे प्रतीत होते हैं, वे ब्राह्मणों के अन्तर्गत रहे हों। ऐसे ब्राह्मण-ग्रंथ लुप्त हो गये हैं, मात्र उपनिषद् अवशिष्ट हैं। इन उपनिषदों को आरण्यक भी कहते हैं।

व्यावहारिक रूप में वेदान्त ही हिन्दुओं का धर्मग्रंथ है। जितने भी आस्तिक दर्शन हैं, सभी इसीको अपना आधार मानते हैं। यदि उनके उद्देश्य के अनुकूल होता है, तो बौद्ध तथा जैन भी वेदान्त को प्रमाण मानकर उससे एक उद्धरण प्रस्तुत करते हैं। यद्यपि भारत के सभी आस्तिक दर्शन वेदों पर आधारित हैं, फिर भी उनके नाम भिन्न भिन्न हैं। अन्तिम दर्शन, जो व्यास का है, पूर्व प्रतिपादित दर्शनों की अपेक्षा वैदिक विचारों पर अधिक आधारित है। इसमें सांख्य और न्याय जैसे प्राचीन दर्शनों का वेदान्त के साथ यथासंभव सामंजस्य स्थापित करने का प्रयत्न किया गया है। इसलिए इसे विशेष रूप से वेदान्त कहा जाता है। आधुनिक भारतीयों के अनुसार व्यास-सूत्र ही वेदान्त दर्शन का आधार माना जाता है। विभिन्न भाष्यकारों ने व्यास के सूत्रों की व्याख्या विभिन्न प्रकार से की है। सामान्यतः अभी भारत में तीन प्रकार के व्याख्याकार हैं।[2] उनकी व्याख्याओं से तीन दार्श-

---

१. उपनिषदों की संख्या १०८ मानी जाती है। निश्चित रूप से इनका समय-निर्धारण नहीं किया जा सकता। किन्तु यह तो निश्चित है कि वे बौद्ध मत से प्राचीन हैं। यह ठीक है कि कुछ गौण उपनिषदों में ऐसे निर्देश हैं, जिनसे उनके अर्वाचीन होने का संकेत मिलता है। किन्तु इससे यह नहीं सिद्ध होता कि वे उपनिषद् अर्वाचीन हैं। संस्कृत साहित्य के प्राचीन मूल ग्रन्थों को सम्प्रदायवादी अपने अपने मतों की उत्कृष्टता स्थापित करने के लिए परिवर्तित करते रहे हैं। स०

२. व्याख्याएँ कई प्रकार की होती हैं—भाष्य, टीका, टिप्पणी, चूर्णिका आदि। भाष्य को छोड़ अन्य सबों में मूल ग्रन्थ या उसके कठिन शब्दों की व्याख्या की जाती है। भाष्य सही अर्थ में व्याख्या नहीं है। इसमें मूल ग्रन्थ के आधार पर एक विचार-पद्धति का स्पष्टीकरण किया जाता है। भाष्य का उद्देश्य शब्दों की व्याख्या नहीं, वरन् किसी विचार-पद्धति का प्रतिपादन करना होता है। भाष्यकार मूल ग्रन्थों को प्रमाण मानकर अपनी विचार-पद्धति को [illegible] है।

निक पद्धतियों एवं सम्प्रदायों की उत्पत्ति हुई है—द्वैत, विशिष्टाद्वैत तथा अद्वैत। अधिकांश भारतीय द्वैत एवं विशिष्टाद्वैत के अनुयायी हैं। अद्वैतवादियों की संख्या अपेक्षाकृत कम है। मैं इन तीन सम्प्रदायों की विचार-पद्धतियों की चर्चा तुम्हारे सम्मुख करना चाहता हूँ। इसके पहले कि मैं ऐसा करूँ, मैं तुमको यह बतला देना चाहता हूँ कि इन तीनों वेदान्त दर्शनों की मनोवैज्ञानिक पद्धति सांख्य की मनोवैज्ञानिक पद्धति के समान ही है। सांख्य दर्शन का मनोविज्ञान न्याय एवं वैशेषिक दर्शनों के मनोविज्ञानों के सदृश ही है। इनके मनोविज्ञानों में केवल गौण विषयों में भेद पाया जाता है।

सभी वेदान्ती तीन बातों में एक मत हैं। ये सभी ईश्वर को, वेदों के श्रुत रूप को तथा सृष्टि-चक्र को मानते हैं। वेदों की चर्चा तो हम कर चुके हैं। सृष्टि सम्बन्धी मत इस प्रकार है। समस्त विश्व का जड़ पदार्थ आकाश नामक मूल जड़-सत्ता से उद्‌भूत हुआ है। गुरुत्वाकर्षण, आकर्षण या विकर्षण, जीवन आदि जितनी शक्तियाँ हैं, वे सभी आदि शक्ति प्राण से उद्‌भूत हुई हैं। आकाश पर प्राण का प्रभाव पड़ने से विश्व का सर्जन या प्रक्षेपण[1] होता है। सृष्टि के प्रारम्भ में

---

**वेदान्त की अनेक व्याख्याएँ हुई हैं। इसके विचारों की अन्तिम अभिव्यक्ति व्यास के दार्शनिक सूत्रों में हुई है। वेदान्त मत का प्रामाणिक ग्रन्थ उत्तर मीमांसा है। उत्तर मीमांसा हिन्दू धर्मशास्त्र का सबसे अधिक प्रामाणिक ग्रन्थ है। कट्टर विरोधी धर्म-संप्रदायों ने भी विवश होकर व्यास की उक्तियों को अपनी विचार-पद्धति के साथ मिलाने का प्रयत्न किया है। अति प्राचीन काल में ही वेदान्त के व्याख्याकार तीन प्रसिद्ध हिन्दू सम्प्रदायों में विभक्त हो गये। इन सम्प्रदायों के नाम द्वैत, विशिष्टाद्वैत तथा अद्वैत हैं। अति प्राचीन व्याख्याएँ तो शायद लुप्त हो गयी हैं, किन्तु अर्वाचीन काल में बौद्ध धर्म के उत्थान के बाद शंकर, रामानुज तथा मध्व ने उनका पुनरुद्धार किया है। शंकर ने अद्वैत को, रामानुज ने विशिष्टाद्वैत को तथा मध्व ने द्वैत को पुनः संस्थापित किया है। भारतीय सम्प्रदायों के पारस्परिक भेद का कारण उनकी विचार-पद्धति है। कर्मानुष्ठान के बारे में उनमें कम भेद है, क्योंकि उनके धर्मशास्त्र का आधार एक ही है। स०**

**१. अंग्रेज़ी भाषा का 'क्रियेशन'** (creation) **तथा संस्कृत का प्रक्षेपण** (projection) **समानार्थक शब्द हैं। [illegible]त का कोई भी मत पाश्चात्य देशों के उस सृष्टिवाद को नहीं मानता, जिसके [illegible]ार असत् से सत् की उत्पत्ति मानी जाती है। हम सष्टि से जो अर्थ समझते [illegible] वह उसीका प्रक्षेपण है, जो पहले से ही विद्यमान था। स०**

आकाश स्थिर तथा अव्यक्त रहता है। बाद में प्राण ज्यों ज्यों अधिकाधिक क्रियाशील होता है, त्यों त्यों अधिकाधिक स्थूल पदार्थ उत्पन्न होते जाते हैं, यथा पेड़, पौधे, पशु, मनुष्य, नक्षत्र आदि। कालान्तर में सृष्टि की प्रगति समाप्त हो जाती है और प्रलय प्रारम्भ होता है। सभी पदार्थ सूक्ष्मातिसूक्ष्म रूपों को प्राप्त करते हुए मूलभूत आकाश एवं प्राण में परिवर्तित हो जाते हैं। तब नया सृष्टि-चक्र प्रारम्भ होता है। आकाश एवं प्राण के परे भी एक सत्ता है, जिसे महत् कहते हैं। महत् आकाश एवं प्राण का निर्माण नहीं करता, स्वयं उनका रूप धारण कर लेता है।

अब मैं मन, आत्मा तथा ईश्वर के सम्बन्ध में चर्चा करूँगा। सर्वमान्य सांख्य दर्शन के अनुसार चाक्षुष प्रत्यक्ष के लिए चक्षु जैसे उपकरणों की आवश्यकता होती है। इन उपकरणों के पीछे चाक्षुष स्नायु-तंतु तथा उसके स्नायु-केन्द्र—-दर्शनेन्द्रिय हैं। ये बाह्य उपकरण नहीं हैं, फिर भी इनके बिना आँखें देख नहीं सकतीं। प्रत्यक्ष के लिए अन्य उपकरण की भी आवश्यकता होती है। इन्द्रिय के साथ मन का संयोग भी आवश्यक है। फिर बुद्धि से भी संवेदना का संयोग आवश्यक है, क्योंकि मन की वह शक्ति, जिससे रूप निर्धारण करनेवाली प्रतिक्रिया उत्पन्न होती है, बुद्धि ही है। बुद्धि के कारण जब प्रतिक्रिया उत्पन्न होती है, तब साथ ही साथ बाह्य जगत् तथा अहंकार प्रतिभासित हो उठते हैं। और तब इच्छा उत्पन्न होती है। मन के स्वरूप का वर्णन यहीं पूरा नहीं होता। जैसे प्रकाश के आनुक्रमिक संवेगों से रचित चित्र को सम्पूर्ण बनाने के लिए उसका किसी स्थिर आधार पर संघटित होना आवश्यक है, उसी प्रकार मन के लिए यह आवश्यक है कि उसके सभी प्रत्यय सम्मिलित हों और शरीर एवं मन से अपेक्षाकृत अधिक स्थिर सत्ता पर उनका प्रक्षेपण हो। ऐसी स्थिर सत्ता को पुरुष या आत्मा कहते हैं।

सांख्य दर्शन के अनुसार मन की प्रतिक्रियात्मक शक्ति, जिसे बुद्धि की संज्ञा दी जाती है, महत् से उद्भूत होती है। ऐसा कहा जा सकता है कि बुद्धि महत् का परिवर्तित रूप है या उसकी अभिव्यक्ति है। महत् स्पंदनशील बुद्धि में परिवर्तित होता है। बुद्धि का एक अंश इन्द्रियों में तथा दूसरा अंश तन्मात्राओं में परिवर्तित होता है। इन सबके संयोग से विश्व का निर्माण होता है। सांख्य के अनुसार महत् के परे भी सत् की एक अवस्था है, जिसे अव्यक्त कहते हैं। इस अवस्था में मन का अस्तित्व नहीं रहता, केवल इसके कारण विद्यमान रहते हैं। सत् की अवस्था को प्रकृति भी कहते हैं। प्रकृति से पुरुष सतत भिन्न होता है। सांख्य के अनुसार पुरुष ही आत्मा है, जो निर्गुण सर्वव्यापी होता है। पुरुष कर्ता नहीं, द्रष्टा मात्र है। पुरुष का स्वरूप समझाने के लिए स्फटिक का उदाहरण दिया जाता है। स्फटिक स्वयं बिना रंग का होता है, किन्तु यदि किसी प्रकार का रंग के समीप रखा

जाता है, तो वह उसी प्रकार के रंग में रँगा दीख पड़ता है। वेदान्ती सांख्य के आत्मा एवं जगत् सम्बन्धी मतों को नहीं मानते। सांख्य के अनुसार पुरुष एवं प्रकृति के बीच बड़ा पार्थक्य है। इस पार्थक्य को दूर करना आवश्यक है। सांख्य इसे दूर करना चाहता है, पर सफल नहीं होता। जब पुरुष वास्तव में रंगहीन है, तो उस पर प्रकृति का रंग कैसे चढ़ सकता है? इसलिए वेदान्ती मौलिक स्तर पर ही यह मानते हैं कि पुरुष और प्रकृति अभिन्न हैं।[1] द्वैतवादी भी यह स्वीकार करते हैं कि आत्मा या ईश्वर संसार का केवल निमित्त कारण ही नहीं, उपादान कारण भी है। किन्तु यथार्थ में वे ऐसा केवल कहते हैं। उनके कहने का अभिप्राय दूसरा होता है, क्योंकि उनके विचारों से जो सही परिणाम निकलते हैं, उनको वे स्वीकार नहीं करना चाहते। वे कहते हैं कि विश्व में तीन प्रकार की सत्ताएँ हैं—ईश्वर, आत्मा और प्रकृति। प्रकृति और आत्मा मानो ईश्वर का शरीर हैं। इस कारण यह कहा जा सकता है कि ईश्वर और प्रकृति अभिन्न हैं। किन्तु पारमार्थिक दृष्टि से तो प्रकृति और आत्माओं में भिन्नता रह ही जाती है। सृष्टि-चक्र के प्रारम्भ होने पर वे व्यक्त रूप धारण करती हैं। और जब सृष्टि-चक्र का अन्त होता है, तो वे सूक्ष्म रूप धारण कर लेती हैं और सूक्ष्मावस्था में ही रहती हैं। अद्वैत वेदान्ती आत्मा की इस व्याख्या को नहीं मानते और इनके मत का समर्थन तो प्रायः सभी उपनिषदों में पाया जाता है। उपनिषदों के आधार पर ही वे अपने दर्शन का प्रतिपादन करते हैं। सभी उपनिषदों का विषय एक है, उद्देश्य एक है—निम्नलिखित विचार को स्थापित करना: 'मिट्टी के एक टुकड़े के बारे में ज्ञान प्राप्त कर लेने से हम संसार की सभी मिट्टी के बारे में ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं। इसी प्रकार अवश्य ऐसा कोई तत्त्व है, जिसको जान लेने से हम संसार की सभी वस्तुओं का ज्ञान प्राप्त कर ले सकते हैं। वह तत्त्व क्या है?'[2] अद्वैतवादी समस्त विश्व को एक सामान्य रूप देना चाहते हैं, विश्व के एकमात्र तत्त्व को बतलाना

---

१. वेदान्त और सांख्य में परस्पर विरोध बहुत कम है। वेदान्त की ईश्वर-कल्पना सांख्य की पुरुष-कल्पना से निकली है। सभी दर्शन सांख्य के मनोविज्ञान को मानते हैं। वेदान्त और सांख्य, दोनों ही शाश्वत पुरुष को मानते हैं। भेद केवल इतना है कि सांख्य अनेक पुरुषों को मानता है। सांख्य के अनुसार विश्व के अस्तित्व के लिए किसी अन्य सत्ता की आवश्यकता नहीं है। वेदान्त के अनुसार आत्मा एक है, जो अनेक जैसी प्रतिभासित होती है। इस एक विचार को छोड़कर वेदान्त के अन्य विचार तो प्रायः सांख्य पर ही आधारित हैं। स०

२. छान्दोग्योपनिषद् ।।६।१।४।।

चाहते हैं। उनका मूल सिद्धान्त यह है कि सारा विश्व एक है और एक ही सत् नाना रूपों में प्रतिभासित होता है। उनके अनुसार सांख्य की प्रकृति का अस्तित्व तो है, परन्तु प्रकृति ईश्वर से अभिन्न है। विश्व, मनुष्य, जीवात्मा तथा जितनी भी अन्य सत्ताएँ हैं, सभी सत् के ही भिन्न भिन्न रूप हैं। मन तथा महत् उसी सत् के व्यक्त रूप हैं। इस मत के विरोध में कहा जा सकता है कि यह तो सर्वेश्वर-वाद (pantheism) है। यह भी प्रश्न उठ सकता है कि अपरिवर्तनशील सत् (वेदान्ती सत् को ऐसा ही मानते हैं, क्योंकि जो निरपेक्ष है, वह अपरिवर्तनशील है) परिवर्तनशील तथा नाशवान में कैसे परिवर्तित हो सकता है? इस समस्या के समाधान में (अद्वैत) वेदान्ती विवर्तवाद के सिद्धान्त को प्रस्तुत करते हैं। सांख्य मतानुयायियों तथा द्वैतवादियों के अनुसार समस्त विश्व प्रकृति से उद्भूत हुआ है। कुछ अद्वैतवादियों तथा कुछ द्वैतवादियों के अनुसार सारा विश्व ईश्वर से उत्पन्न हुआ है। किन्तु शंकराचार्य के अनुयायियों के अनुसार (सही अर्थ में ये ही अद्वैत-वादी हैं) समस्त विश्व ब्रह्म का प्रातिभासिक रूप है। ब्रह्म विश्व का वास्तविक नहीं, केवल आभासी उपादान कारण है, इस सम्बन्ध में रज्जु और सर्प का प्रसिद्ध उदाहरण दिया जाता है। रज्जु सर्प जैसी आभासित होती है, वह वास्तव में सर्प नहीं है। उसका सर्प में परिवर्तन नहीं होता। इसी तरह सारा विश्व वास्तव में सत् है। सत् का परिवर्तन नहीं होता। हम इसमें जितने भी परिवर्तन पाते हैं, सभी आभास मात्र हैं। ये परिवर्तन देश, काल तथा निमित्त के कारण होते हैं; अथवा मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त की दृष्टि से नाम-रूप के कारण होते हैं। नाम और रूप के द्वारा ही एक वस्तु का दूसरी वस्तु से भेद किया जाता है। अतः नाम और रूप ही उन वस्तुओं के भेद के कारण हैं। वास्तव में दोनों वस्तुएँ एक हैं। (अद्वैत) वेदान्तियों के अनुसार सत् और जगत् (phenomenon) परस्पर भिन्न सत्ताएँ नहीं हैं। रज्जु का सर्प जैसा दीखना भ्रमात्मक है। भ्रम के समाप्त होने पर सर्प का दीखना भी समाप्त हो जाता है। अज्ञानवश व्यक्ति जगत् को देखता है, ब्रह्म को नहीं। जब उसे ब्रह्म का ज्ञान होता है, तब उसके लिए जगत् नहीं होता। अज्ञान, जिसे माया कहते हैं, जगत् का कारण है, क्योंकि इसीके कारण निरपेक्ष अपरि-वर्तनशील सत् व्यक्त जगत् के रूप में प्रतिभासित होता है। माया शून्य या असत् नहीं है। यह सत् भी नहीं है, क्योंकि निरपेक्ष अपरिवर्तनशील तत्त्व ही एकमात्र सत् है। पारमार्थिक दृष्टि से तो माया को असत् कहा जाना चाहिए, किन्तु इसे असत् भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि तब तो इसके कारण जगत् का प्रतिभासित होना भी संभव नहीं हो सकता। अतः यह न तो सत् है, न असत् है। वेदान्त में इसे अनिर्वचनीय कहते हैं। यही जगत् का यथार्थ कारण है। ब्रह्म उपादान कारण

है और माया नाम-रूप का कारण है। ब्रह्म नाना रूपों में परिवर्तित जैसा प्रतिभासित होता है। इस प्रकार अद्वैतियों के लिए जीवात्मा का स्वतंत्र अस्तित्व नहीं है। उनके अनुसार माया ही जीवात्मा के अस्तित्व का कारण है। पारमार्थिक दृष्टि से उसका अपना कोई अस्तित्व नहीं है। इस प्रकार सत्ता यदि केवल एक है, तो यह कैसे संभव हो सकता है कि मैं एक पृथक् सत्ता हूँ और तुम एक पृथक् सत्ता हो? यथार्थ में हम लोग सभी एक हैं। हमारी द्वैत दृष्टि ही सभी अनिष्ट का कारण है। जभी मैं यह समझता हूँ कि मैं संसार से पृथक् हूँ, तभी पहले भय उत्पन्न होता है और तब दुःख का अनुभव होता है। जहाँ व्यक्ति दूसरे से सुनता है, दूसरे को देखता है, वह अल्प है। जहाँ व्यक्ति दूसरे को देखता नहीं, दूसरे को सुनता नहीं, वह भूमा है; वह ब्रह्म है। भूमा में परम सुख है, अल्प में नहीं?[१]

अद्वैत दर्शन के अनुसार परम तत्त्व के विघटन से सांसारिक नाम-रूपों के प्रतिभासित होने के कारण मनुष्य का पारमार्थिक स्वरूप छिप जाता है। पर उसमें वास्तविक परिवर्तन कदापि नहीं होता। निम्न से निम्न कीट में तथा उच्च से उच्च मनुष्य में एक ही आध्यात्मिक तत्त्व विद्यमान है। कीट निम्न कोटि का इसलिए है कि उसके देवत्व पर मायाजनित अध्यास अधिक रहता है। जिस पदार्थ में इस तरह का अध्यास सबसे कम रहता है, वह सबसे ऊँची कोटि का होता है। सभी वस्तुओं के पीछे उसी देवत्व का अस्तित्व है, और इसीसे नैतिकता का आधार प्रस्तुत होता है। दूसरों को कष्ट नहीं देना चाहिए। प्रत्येक व्यक्ति को अभिन्न समझकर उसके साथ प्रेम करना चाहिए, क्योंकि समस्त विश्व मौलिक स्तर पर एक है। दूसरे को कष्ट देना अपने आपको कष्ट देना है। दूसरे के साथ प्रेम करना अपने आपसे प्रेम करना है। इसीसे अद्वैत नैतिकता का वह सिद्धान्त उद्भूत होता है, जिसका समाहार एक आत्मोत्सर्ग शब्द में किया गया है। अद्वैतवादियों के अनुसार जीवात्मा ही दुःखों का कारण है। व्यक्ति-सीमित जीवात्मा के कारण मैं अपने को अन्य वस्तुओं से भिन्न समझता हूँ। अतः यही घृणा, ईर्ष्या, दुःख, संघर्ष आदि अनिष्टों का कारण है। इसके परिहार से सभी संघर्ष, सभी दुःख समाप्त हो जाते हैं। अतः इसका परिहार आवश्यक है। निम्न से निम्न सत्ताओं के लिए भी हमें अपने जीवन का उत्सर्ग करने को तत्पर रहना चाहिए। मनुष्य जब एक लघु कीट के लिए अपने जीवन तक का उत्सर्ग करने को तत्पर हो जाता है, तो वह पूर्णत्व को प्राप्त कर लेता है। अद्वैतवादियों के अनुसार पूर्णत्व ही जीवन का अभीष्ट है। मनुष्य जब उत्सर्ग के योग्य हो जाता है, तो उसके अज्ञान का

---

१. छान्दोग्योपनिषद् ॥७।२३-४।१॥

आवरण दूर हो जाता है और वह अपने को पहचान लेता है। जीवन-काल में ही उसे यह अनुभव हो जाता है कि उसमें और संसार में कोई अन्तर नहीं है। कुछ समय के लिए तो ऐसे व्यक्ति के लिए जगत् का नाश हो जाता है और वह समझ लेता है कि उसका वास्तविक स्वरूप क्या है। किन्तु जब तक उसके वर्तमान शरीर का कर्म अवशिष्ट रहता है, तब तक उसे जीवन धारण करते रहना पड़ता है। ऐसी स्थिति में अविद्या का आवरण तो नष्ट हो चुका रहता है, पर शरीर को कुछ अवधि के लिए रहना पड़ता है। इसे वेदान्ती जीवन्मुक्ति कहते हैं। मनुष्य मरीचिका को देखकर कुछ समय के लिए भ्रम में अवश्य पड़ जाता है, किन्तु एक दिन मरीचिका विलीन हो जाती है। बाद में मरीचिका के सम्मुख आने पर भी मनुष्य भ्रम में नहीं पड़ता। मरीचिका जब पहली बार घटित होती है, मनुष्य सत्य और मिथ्या में भेद नहीं कर सकता। किन्तु जब वह एक बार नष्ट हो जाती है, तब नेत्रादि इन्द्रियों के वर्तमान रहने के कारण मनुष्य उसे देखता तो है, पर उसके कारण भ्रम में नहीं पड़ता। अब तो उसे मरीचिका तथा वास्तविक जगत् के भेद का ज्ञान प्राप्त रहता है। इसीलिए वह मरीचिका के कारण भ्रम में नहीं पड़ता। इस प्रकार अद्वैत वेदान्तियों के अनुसार व्यक्ति जब अपने आपका यथार्थ ज्ञान प्राप्त कर लेता है, तो उसके लिए संसार का मानो लोप हो जाता है। संसार का फिर से प्रत्यक्ष तो होता है, किन्तु अब वह दुःखमय नहीं रह जाता। जो संसार पहले दुःखमय कारागार था, वह सच्चिदानन्द हो जाता है। अद्वैत के अनुसार सच्चिदानन्द की अवस्था को प्राप्त करना ही जीवन का अभीष्ट है।

# माया और भ्रम

## (लन्दन में दिया हुआ भाषण)

माया शब्द प्रायः तुम सभी ने सुना होगा। इसका व्यवहार साधारणतः कल्पना, कुहक अथवा इसी प्रकार के अर्थ में किया जाता है। किन्तु मायावाद उन स्तम्भों में से एक है, जिन पर वेदान्त की स्थापना हुई है, अतः उसका ठीक ठीक अर्थ समझ लेना आवश्यक है। मैं तुम लोगों से तनिक धैर्यपूर्वक सुनने की प्रार्थना करता हूँ, क्योंकि मुझे भय है कि कहीं तुम माया के सिद्धान्त को ग़लत न समझ बैठो। वैदिक साहित्य में 'माया' शब्द का प्रयोग कुहक के अर्थ में ही देखा जाता है। यही माया शब्द का सबसे प्राचीन अर्थ है। किन्तु उस समय यथार्थ मायावाद-तत्त्व का उदय नहीं हुआ था। हम वेद में इस प्रकार के वाक्य पाते हैं—**इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते,** अर्थात् इन्द्र ने माया द्वारा नाना रूप धारण किये। यहाँ पर 'माया' शब्द इन्द्रजाल अथवा उसी प्रकार के अर्थ में व्यवहृत हुआ है। वेद के अनेक स्थलों में माया शब्द इसी अर्थ में व्यवहृत देखा जाता है। इसके बाद कुछ समय तक माया शब्द का व्यवहार एकदम लुप्त हो गया। किन्तु इसी बीच उस शब्द द्वारा प्रतिपादित जो अर्थ या भाव था, वह क्रमशः परिपुष्ट हो रहा था। बाद में हम देखते हैं कि एक प्रश्न उठाया गया है, 'हम जगत् के इस रहस्य को क्यों नहीं जान पाते?' और उसका जो उत्तर दिया गया है, वह बड़ा ही अर्थगंभीर है: 'हम सब थोथी बकवास करते हैं, इन्द्रिय-सुख से ही सन्तुष्ट हैं और वासनाओं के पीछे दौड़ते रहते हैं, इसलिए इस सत्य को हमने मानो कुहरे से ढक रखा है।'[1] यहाँ पर माया शब्द का व्यवहार बिल्कुल नहीं हुआ है, पर उससे यही भाव प्रकट होता है कि हमारी अज्ञता का कारण कुछ कुहरे जैसा है, जो इस सत्य और हमारे बीच आ गया है। इसके बहुत समय बाद, एक अपेक्षाकृत आधुनिक उपनिषद् में, माया शब्द पुनः दीख पड़ता है। पर इस बीच उसका रूप काफ़ी बदल चुका है; उसके साथ कई नये अर्थ संयोजित हो गये हैं। नाना प्रकार के मतवादों का प्रचार हुआ, उनकी पुनरुक्ति हुई, और अन्त में मायाविषयक धारणा ने एक स्थिर रूप

---

१. **नीहारेण प्रावृता जल्प्या चासुतृप उक्थशासश्चरन्ति ॥ऋग्वेद॥१०।८२।७॥**

प्राप्त कर लिया। हम श्वेताश्वतरोपनिषद् में पढ़ते हैं—**मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्**—'माया को ही प्रकृति समझो और मायी को महेश्वर जानो।' भगवान् शंकराचार्य के पूर्ववर्ती दार्शनिक पण्डितों ने इस माया शब्द का विभिन्न अर्थों में व्यवहार किया है। बौद्धों ने भी मायावाद का उपयोग किया है। किन्तु बौद्धों के हाथों यह बहुत कुछ विज्ञानवाद (idealism)[1] में परिणत हो गया था, और अब माया शब्द को साधारणतः यही अर्थ दिया जाता है। हिन्दू लोग जब कहते हैं कि 'संसार माया है', तो साधारण मनुष्य के मन में यही भाव उदित होता है कि 'संसार एक भ्रम मात्र है।' इस प्रकार की व्याख्या का कुछ आधार है; क्योंकि बौद्ध दार्शनिकों की एक श्रेणी के दार्शनिकगण बाह्य जगत् के अस्तित्व में बिल्कुल विश्वास नहीं करते थे। किन्तु वेदान्त में माया का जो अन्तिम निश्चित स्वरूप है, वह न तो विज्ञानवाद है, न यथार्थवाद (realism)[2] और न किसी प्रकार का सिद्धान्त ही। वह तो तथ्यों का सहज वर्णन मात्र है—हम क्या हैं और अपने चारों ओर हम क्या देखते हैं।

मैं तुमसे पहले ही कह चुका हूँ कि जिन पुरुषों के अन्तःकरण से वेद निकले, उनकी चिन्तन-शक्ति मूल तत्त्वों के अनुसरण तथा खोज में ही लगी हुई थी। इन तत्त्वों के ब्योरों के अनुशीलन के लिए मानो उन्हें समय ही नहीं मिला और उन्होंने प्रतीक्षा भी नहीं की। वे तो वस्तुओं के अन्तस्तल में पहुँचने के लिए व्यग्र थे। इस जगत् से अतीत की कोई वस्तु मानो उन्हें पुकार रही थी, वे मानो और अधिक प्रतीक्षा नहीं कर सकते थे। उपनिषदों में यत्र-तत्र, आज जिन्हें हम आधुनिक विज्ञान कहते हैं, उन विषयों के ब्योरों का प्रतिपादन बहुधा बड़ा भ्रमात्मक मिलता है, पर तो भी उनके मूल सिद्धान्त बिल्कुल सही हैं। उदाहरणार्थ, आधुनिक विज्ञान का ईथर अर्थात् आकाशविषयक नवीन सिद्धान्त उपनिषदों में आधुनिक वैज्ञानिकों के ईथर-सिद्धान्त की अपेक्षा अधिक विकसित रूप में विद्यमान है। किन्तु वह बस, मूल सिद्धान्त तक ही सीमित रहा। इस आकाश-तत्त्व के कार्य की व्याख्या करने में उन्होंने अनेक भूलें कीं। वह सर्वव्यापी प्राण-तत्त्व, जगत् के समस्त जीवन जिसकी विविध अभिव्यक्ति मात्र है, वेदों में—ब्राह्मण भाग में पाया जाता

---

१. हमारी इन्द्रियों से ग्राह्य सारा जगत् हमारे मन की ही विभिन्न अनुभूति मात्र है, उसकी कोई वास्तविक सत्ता नहीं है; इस मत को विज्ञानवाद या idealism कहते हैं। स०

२. जगत् हमारे मन की अनुभूति मात्र नहीं है, वरन् उसकी यथार्थ सत्ता है; इस मत को यथार्थवाद या realism कहते हैं। स०

है। संहिता के एक लम्बे मंत्र में समस्त जीवनी-शक्ति के विकासक प्राण की प्रशंसा की गयी है। शायद तुम लोगों में से कुछ को यह जानकर आनन्द हो कि इस पृथ्वी पर जीवन की उत्पत्ति के सम्बन्ध में कुछ आधुनिक यूरोपीय वैज्ञानिकों के जो सिद्धान्त हैं, बहुत कुछ वैसे ही सिद्धान्त वैदिक दर्शन में भी पाये जाते हैं। तुम सभी निश्चित ही जानते हो कि जीवन अन्य ग्रहों से संक्रमित होकर पृथ्वी पर आता है, इस प्रकार का एक मत प्रचलित है। कतिपय वैदिक दार्शनिकों का यह निश्चित मत है कि जीवन इस प्रकार चन्द्रलोक से पृथ्वी पर आता है।

मूल तत्त्वों के सम्बन्ध में हम देखते हैं कि वैदिक विचारकों ने व्यापक सिद्धांतों की व्याख्या करने में अतिशय साहस और आश्चर्यजनक निर्भीकता का परिचय दिया है। इस विश्व के रहस्य के मर्म को बाह्य जगत् से ढूँढ़ निकालने के प्रयास में उन्हें यथासम्भव संतोषजनक उत्तर मिला। मौलिक सिद्धांतों के असफल हो जाने के कारण आधुनिक विज्ञान का विशद कार्य भी इस प्रश्न के समाधान को एक पग आगे नहीं बढ़ा सका है। जब प्राचीन काल में आकाश-तत्त्व विश्व-रहस्य का भेद खोलने में समर्थ नहीं हुआ, तब उसका सविस्तर अनुशीलन भी हमें सत्य की ओर कोई अधिक अग्रसर नहीं करा सकता। यदि यह सर्वव्यापी प्राण-तत्त्व विश्व-रहस्य का भेद खोलने में असमर्थ रहा हो, तो उसका विस्तृत अनुशीलन निरर्थक है; क्योंकि ब्योरे मौलिक तत्त्व के सम्बन्ध में कोई परिवर्तन नहीं कर सकते। मेरे कहने का तात्पर्य यह है कि तत्त्वानुशीलन में हिन्दू दार्शनिक आधुनिक विद्वानों की भाँति ही, एवं कभी कभी उनसे भी अधिक, साहसी थे। उन्होंने अनेक भव्यतम सिद्धांतों का आविष्कार किया और कुछ अब भी परिकल्पनाओं के रूप में ही विद्यमान हैं, जिन्हें वर्तमान विज्ञान अभी तक परिकल्पना के रूप में भी प्राप्त नहीं कर सका है। उदाहरणार्थ, वे केवल आकाश-तत्त्व पर पहुँचकर ही नहीं रुक गये, वरन् और आगे बढ़कर मन को भी एक सूक्ष्मतर आकाश के रूप में वर्गीकृत किया। फिर उसके भी परे उन्होंने और भी अधिक सूक्ष्म आकाश की प्राप्ति की। पर वह भी समाधान नहीं था, उससे समस्या का समाधान नहीं हुआ। बाह्य जगत् के बारे में कितना भी ज्ञान क्यों न हो जाय, पर उससे रहस्य का भेद नहीं खुल सकता। किन्तु वैज्ञानिक कहता है, "अरे, हमने अभी ही तो कुछ जानना शुरू किया है। ज़रा कुछ हज़ार वर्ष ठहरो, देखोगे, हमें समाधान मिल जायगा।" किन्तु वेदान्तवादी ने तो निःसन्दिग्ध रूप से मन की ससीमता को प्रमाणित कर दिया है, अतएव वह उत्तर देता है, "नहीं, सीमा से बाहर जाने की हमारी शक्ति नहीं। हम देश, काल और निमित्त की चहारदीवारी के बाहर नहीं जा सकते।" जिस प्रकार कोई भी व्यक्ति अपनी सत्ता को नहीं लाँघ सकता, उसी प्रकार देश और काल के नियम ने

जो सीमा खड़ी कर दी है, उसका अतिक्रमण करने की क्षमता किसीमें नहीं। देश-काल-निमित्त सम्बन्धी रहस्य को खोलने का प्रयत्न ही व्यर्थ है, क्योंकि इसकी चेष्टा करते ही इन तीनों की सत्ता स्वीकार करनी होगी। तब भला यह किस प्रकार सम्भव है? और ऐसा होने पर फिर जगत् के अस्तित्ववाद का क्या रूप रहेगा? 'इस जगत् का अस्तित्व नहीं है', 'जगत् मिथ्या है'—इसका अर्थ क्या है? इसका यही अर्थ है कि उसका निरपेक्ष अस्तित्व नहीं है। मेरे, तुम्हारे और अन्य सबके मन के सम्बन्ध में इसका केवल सापेक्ष अस्तित्व है। हम पाँच इन्द्रियों द्वारा जगत् को जिस रूप में प्रत्यक्ष करते हैं, यदि हमारे एक इन्द्रिय और होती, तो हम इसमें और भी कुछ अधिक प्रत्यक्ष करते तथा और अधिक इन्द्रिय-सम्पन्न होने पर हम इसे और भी भिन्न रूप में देख पाते। अतएव इसकी यथार्थ सत्ता नहीं है—वह अपरिवर्तनीय, अचल, अनन्त सत्ता इसकी नहीं है। पर इसको अस्तित्वशून्य या असत् भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि यह तो वर्तमान है और इसमें तथा इसीके माध्यम से हम कार्य करते हैं। यह सत् और असत् का मिश्रण है।

सूक्ष्म तत्त्वों से लेकर जीवन के साधारण दैनिक स्थूल कार्यों तक पर्यालोचना करने पर हम देखते हैं कि हमारा सम्पूर्ण जीवन सत् और असत्, इन दो विरुद्ध भावों का सम्मिश्रण है। ज्ञान के क्षेत्र में भी यह विरुद्ध भाव दिखायी पड़ता है। ऐसा प्रतीत होता है कि मनुष्य यदि जानना चाहे, तो समस्त ज्ञान प्राप्त कर सकता है; पर दो-चार पग चलने के बाद ही उसे एक ऐसा अभेद्य व्यवधान देखने में आता है, जिसको लाँघ जाना उसके वश के बाहर हो जाता है। उसके सभी कार्य एक परिधि के अन्दर घूमते रहते हैं और वह इस परिधि को कभी लाँघ नहीं सकता। उसके अन्तरतम एवं प्रियतम रहस्य उसे समाधान के लिए दिन-रात उत्तेजित करते रहते हैं, उसका आह्वान करते रहते हैं, पर उनका उत्तर देने में वह असमर्थ है, क्योंकि वह अपनी बुद्धि की सीमा का उल्लंघन नहीं कर सकता। फिर भी वह इच्छा उसके भीतर गहरी जड़ें जमाये हुए है। और इस उत्तेजना का दमन ही एकमात्र मंगलकर पथ है, यह भी हम अच्छी तरह जानते हैं। हमारे हृदय का प्रत्येक स्पन्दन, प्रत्येक निःश्वास के साथ हमें स्वार्थी होने का आदेश देता है। पर दूसरी ओर, एक पराशक्ति कहती है कि एकमात्र निःस्वार्थता ही शुभ का साधन है। जन्म से ही प्रत्येक बालक आशावादी होता है; वह केवल सुनहले स्वप्न देखता है। यौवन में वह और भी अधिक आशावादी हो जाता है। मृत्यु, पराजय अथवा अपमान नाम की भी कोई चीज़ है, यह बात किसी युवक की समझ में आनी कठिन है। फिर बुढ़ापा आता है; जीवन एक ध्वंसावशेष मात्र रह जाता है, सुनहले स्वप्न हवा में उड़ जाते हैं और मनुष्य निराशावादी हो जाता है। प्रकृति के थपेड़े खाकर हम बस, इसी

प्रकार दिशाहीन व्यक्ति की भाँति एक छोर से दूसरे छोर तक दौड़ते रहते हैं। इस सम्बन्ध में मुझे बुद्ध की जीवनी 'ललितविस्तर' का एक प्रसिद्ध गीत याद आता है। वर्णन इस प्रकार है कि बुद्ध ने मनुष्य-जाति के परित्राता के रूप में जन्म ग्रहण किया, किन्तु जब राजप्रासाद की विलासिता में वे अपने को भूल गये, तब उनको जगाने के लिए देवदूतों ने एक गीत गाया, जिसका मर्मार्थ इस प्रकार है-- 'हम एक प्रवाह में बहते चले जा रहे हैं, हम अविरत रूप से परिवर्तित हो रहे हैं-- कहीं निवृत्ति नहीं है, कहीं विराम नहीं है।' इसी प्रकार हमारा जीवन भी विराम नहीं जानता--अविरत चलता ही रहता है। तब फिर उपाय क्या है? जिसके पास खाने-पीने की प्रचुर सामग्री है, वह तो आशावादी हो जाता है, कहता है, "भय उत्पन्न करनेवाली दुःख की बातें मत कहो, संसार के दुःख-कष्ट की बातें मत सुनाओ।" उसके पास जाकर यदि कहो--"सभी शुभ है", तो वह कहेगा, "सचमुच, मैं मज़े में हूँ; यह देखो, कितनी सुन्दर अट्टालिका में मैं वास करता हूँ। मुझे भूख या शीत का कोई भय नहीं। अतएव मेरे सम्मुख ऐसे भयावह चित्र मत लाओ।" पर दूसरी ओर कितने ही लोग ऐसे हैं, जो शीत और अनाहार से मर रहे हैं। उनके पास जाकर यदि कहो कि 'सभी शुभ है', तो वे तुम्हारी बात सुनने के नहीं। वे सारा जीवन दुःख-कष्ट से पिसते आ रहे हैं, उनके लिए सुख, सौन्दर्य और शुभ कहाँ? वे तो कहेंगे, "नहीं, मैं यह सब विश्वास नहीं करता। जीवन में केवल रोना है-- केवल दुःख है।" बस, हम इसी प्रकार आशावाद से निराशावाद में झूलते रहते हैं।

इसके बाद मृत्युरूपी भयावह तथ्य आता है--सारा संसार मृत्यु के मुख में चला जा रहा है; सभी मरते जा रहे हैं। हमारी उन्नति, हमारे व्यर्थ के आडम्बर-पूर्ण कार्य-कलाप, समाज-संस्कार, विलासिता, ऐश्वर्य, ज्ञान--इन सबकी मृत्यु ही एकमात्र गति है। इससे अधिक निश्चित बात और कुछ नहीं। नगर पर नगर बनते हैं और नष्ट हो जाते हैं। साम्राज्य पर साम्राज्य उठते हैं और पतन के गर्त में समा जाते हैं, ग्रह आदि चूर चूर होकर विभिन्न ग्रहों की वायु के झोंको से इधर-उधर बिखरे जा रहे हैं। इसी प्रकार अनादि काल से चलता आ रहा है। इस सबका आखिर लक्ष्य क्या है? मृत्यु। मृत्यु ही सबका लक्ष्य है। वह जीवन का लक्ष्य है, सौन्दर्य का लक्ष्य है, ऐश्वर्य का लक्ष्य है, शक्ति का लक्ष्य है, और तो और, धर्म का भी लक्ष्य है। साधु और पापी, दोनों मरते हैं, राजा और भिक्षुक, दोनों मरते हैं--सभी मृत्यु को प्राप्त होते हैं। फिर भी जीवन के प्रति यह विषम आसक्ति विद्यमान है। हम क्यों इस जीवन से आसक्ति करते हैं? क्यों हम इसका परित्याग नहीं कर पाते? यह हम नहीं जानते। और यही माया है।

उस पर नाम-रूप ने ये सब विभिन्न स्वप्न-चित्र अंकित कर दिये हैं। आकृति ने ही तरंग को समुद्र से पृथक् किया है। मान लो कि तरंग विलीन हो गयी, तो क्या यह रूप रहेगा? नहीं, वह बिल्कुल चला जायगा। तरंग का अस्तित्व पूर्ण रूप से समुद्र के अस्तित्व पर निर्भर है; पर समुद्र का अस्तित्व तरंग के अस्तित्व पर निर्भर नहीं है। जब तक तरंग रहती है, तब तक रूप भी रहता है, पर तरंग के विलीन हो जाने पर वह रूप फिर नहीं रह सकता। इस नाम-रूप को ही माया कहते हैं। यह माया ही भिन्न भिन्न व्यक्तियों का सृजन करके उनमें आपस में पार्थक्य का बोध करा रही है। पर वास्तव में इसका अस्तित्व नहीं है। माया का अस्तित्व है, यह नहीं कहा जा सकता। रूप या आकृति का अस्तित्व है, यह नहीं कहा जा सकता, क्योंकि वह तो दूसरे के अस्तित्व पर निर्भर रहती है। और उसका अस्तित्व नहीं है, यह भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि उसीने तो यह सारा भेद उत्पन्न किया है। अद्वैतवादियों के मत से, इस माया या अज्ञान या नाम-रूप, अथवा यूरोपीय लोगों की भाषा में, इस देश-काल निमित्त के कारण यह एक अनन्त सत्ता इस वैचित्र्यमय जगत् के रूप में दीख पड़ती है। परमार्थतः यह जगत् एक अखण्डस्वरूप है; जब तक कोई दो परमार्थतः सत्य वस्तुओं की कल्पना करता है, तब तक वह भ्रम में है। जब वह जान जाता है कि सत्ता केवल एक है, तभी वह यथार्थ में जानता है। जितना ही समय बीतता जाता है, उतना ही हमारे निकट यह सत्य प्रमाणित होता जाता है। क्या जड़ जगत् में, क्या मनोजगत् में और क्या अध्यात्म जगत् में, सर्वत्र यह सत्य प्रमाणित हो रहा है। अब प्रमाणित हो गया है कि तुम, मैं, सूर्य, चन्द्र, तारे—सभी एक ही जड़समुद्र के भिन्न भिन्न अंशों के नाम मात्र हैं और यह जड़राशि अपने रूपाकार में सतत परिवर्तित होती रहती है। शक्ति का जो कण कुछ मास पहले सूर्य में था, हो सकता है, आज वह मनुष्य के भीतर आ गया हो, कल शायद वह पशु के भीतर और परसों किसी उद्भिद् के भीतर प्रवेश कर जायगा। आना-जाना निरन्तर हो रहा है। यह सब एक अखण्ड जड़राशि है—भेद है केवल नाम और रूप में। इसके एक बिन्दु का नाम है सूर्य, एक का चन्द्र, एक का तारा, एक का मनुष्य, एक का पशु, एक का उद्भिद् आदि आदि। और ये सारे नाम भ्रमात्मक हैं, इसमें कोई वास्तविकता नहीं है; क्योंकि इस जड़राशि का लगातार परिवर्तन हो रहा है। इसी जगत् को एक दूसरे भाव से देखने पर यह एक विशाल विचार-समुद्र के समान प्रतीत होगा, जिसका एक एक बिन्दु एक एक मन है—तुम एक मन हो, मैं एक मन हूँ, प्रत्येक व्यक्ति केवल एक एक मन है। फिर इसी जगत् को ज्ञान की दृष्टि से देखने पर, अर्थात् जब आँखों पर से मोह का

आवरण हट जाता है, जब मन शुद्ध हो जाता है, तब यही नित्य शुद्ध, अपरिणामी, अविनाशी, अखण्ड पूर्णस्वरूप पुरुष के रूप में प्रतीत होता है।

तब फिर द्वैतवादियों के परलोकवाद का--मनुष्य मरने के बाद स्वर्ग जाता है अथवा अमुक लोक में आता है और बुरा आदमी भूत हो जाता है, उसके बाद पशु होता है, आदि बातों का--क्या होता है? अद्वैतवादी कहते हैं--'न कोई आता है, न कोई जाता है--तुम्हारे लिए आना-जाना किस प्रकार सम्भव है? तुम तो अनन्तस्वरूप हो; तुम्हें जाने के लिए स्थान कहाँ?' किसी स्कूल में छोटे बच्चों की परीक्षा हो रही थी। परीक्षक उन छोटे छोटे बच्चों से कठिन कठिन प्रश्न कर रहे थे। उन प्रश्नों में एक प्रश्न यह भी था, "पृथ्वी गिरती क्यों नहीं?" उन्हें आशा थी कि बच्चों से उत्तर में गुरुत्वाकर्षण का भाव या दूसरा कोई जटिल वैज्ञानिक सत्य मिले। अनेक बालक इस प्रश्न को समझ न सके और अपनी अपनी समझ से उलटे-सीधे उत्तर देने लगे। पर एक बुद्धिमती बालिका ने एक दूसरा प्रश्न करते हुए उसका उत्तर दिया, "पृथ्वी गिरेगी कहाँ?" यह प्रश्न तो निरर्थक है! विश्व में ऊँचा-नीचा कुछ भी नहीं है। ऊँचा-नीचा तो सापेक्ष ज्ञान मात्र है। आत्मा के सम्बन्ध में भी यही बात है। इसके सम्बन्ध में जन्म-मृत्यु का प्रश्न ही निरी मूर्खता है। कौन जाता है, कौन आता है? तुम कहाँ नहीं हो? वह स्वर्ग कहाँ है, जहाँ तुम पहले से ही नहीं हो? मनुष्य की आत्मा सर्वव्यापी है। तुम कहाँ जाओगे? कहाँ नहीं जाओगे? आत्मा तो सब जगह है। अतएव पूर्ण जीवन्मुक्त व्यक्ति के लिए यह बालकों का सा स्वप्न, जन्म-मृत्यु रूप यह बालकों का सा भ्रम, स्वर्ग-नरक आदि का स्वप्न--सब कुछ एकदम ग़ायब हो जाता है। जिनके भीतर कुछ अज्ञान अवशिष्ट है, उनको वह ब्रह्मलोक पर्यन्त नाना प्रकार के दृश्य दिखाकर फिर अन्तर्हित होता है। और जो अज्ञानी हैं, उनके लिए वह रह जाता है।

स्वर्ग जायँगे, मरेंगे, पैदा होंगे--इन सब बातों पर सारा जगत् विश्वास क्यों करता है? मैं एक पुस्तक पढ़ रहा हूँ, उसके पृष्ठ पर पृष्ठ पढ़े जा रहा हूँ और उन्हें उलटाते जा रहा हूँ। और एक पृष्ठ आया, वह भी उलट दिया गया। परिवर्तन किसमें हो रहा है? कौन आ-जा रहा है? मैं नहीं, इस पुस्तक के पन्ने ही उलटे जा रहे हैं। सारी प्रकृति आत्मा के सम्मुख रखी एक पुस्तक समान है। उसका एक के बाद दूसरा अध्याय पढ़ा जा रहा है। फिर एक नया दृश्य सामने आता है। पढ़ने के बाद उसे भी उलट दिया जाता है। फिर एक नया अध्याय सामने आता है; पर आत्मा जैसी थी, वैसी ही रहती है--वही अनन्तस्वरूप। परिणाम प्रकृति का हो रहा है, आत्मा का नहीं। आत्मा का कभी भी परिणाम नहीं होता। जन्म-

मृत्यु प्रकृति में हैं, तुममें नहीं। फिर भी अज्ञ लोग भ्रान्त होकर सोचते हैं कि हम मर रहे हैं, हम जी रहे हैं, प्रकृति नहीं। यह बात ठीक वैसी ही है, जैसे हम भ्रान्ति-वश समझते हैं कि सूर्य चल रहा है, पृथ्वी नहीं। अतः यह समस्त भ्रान्ति ही है। जैसे रेलगाड़ी के बदले हम खेत आदि को चलायमान समझते हैं, जन्म और मृत्यु की यह भ्रान्ति भी ठीक वैसी ही है। जब मनुष्य किसी विशेष भाव में रहता है, तब वह इसी सत्ता को पृथ्वी, सूर्य, चन्द्र, तारा आदि के रूप में देखता है; और जो लोग इसी मनोभाव से युक्त हैं, वे भी ठीक ऐसा ही देखते हैं। मेरे-तुम्हारे बीच अस्तित्व के विभिन्न स्तरों पर लाखों जीव हो सकते हैं। वे हमें कभी न देख पायेंगे और हम भी उन्हें कभी नहीं। हम केवल अपने ही प्रकार के चित्तवृत्तिसम्पन्न और अपने ही स्तर के प्राणियों को देख सकते हैं। जिन वाद्य-यन्त्रों में एक ही प्रकार का कम्पन है, उनमें से एक के बजने पर शेष सभी बज उठेंगे। मान लो, हम अभी जिस कम्पन से युक्त हैं, उसे हम 'मानव-कम्पन' नाम देते हैं। अब यदि यह कम्पन बदल जाय, तो फिर मनुष्य दिखायी नहीं देंगे। मनुष्य के बदले अन्य दृश्य हमारे सामने आ जायगा——हो सकता है, देव-जगत् और देवता आदि आ जायँ, अथवा दुष्ट मनुष्यों के लिए शैतान और शैतान-जगत् आ जाय; पर ये सभी एक ही जगत् के विभिन्न दृष्टिकोण हैं।

यह जगत् मानवीय स्तर से देखने पर पृथ्वी, सूर्य, चन्द्र, तारा आदि रूपों में दिखता है, फिर यही दुष्टता की दृष्टि से देखने पर नरक या दण्डालय के रूप में प्रतीत होता है। और जो स्वर्ग जाना चाहते हैं, वे इसी जगत् को स्वर्ग के रूप में देखते हैं। जो व्यक्ति आजीवन यह सोचता रहा है कि मैं स्वर्ग में सिंहासन पर बैठे हुए ईश्वर के निकट जाकर सारा जीवन उसकी उपासना करूँगा, वह मृत्यु के बाद अपने उसी मनोभाव के अनुरूप देखेगा। यह जगत् ही उसके लिए एक वृहत् स्वर्ग में परिणत हो जायगा; वह देखेगा कि नाना प्रकार की अप्सराएँ, किन्नर आदि उड़ते फिर रहे हैं और देवता लोग सिंहासनों पर बैठे हैं। स्वर्ग आदि सब कुछ मनुष्य के गढ़े हुए हैं। अतएव अद्वैतवादी कहते हैं——द्वैतवादियों की बात सत्य तो है, पर यह सब उनका अपना ही बनाया हुआ है। ये सब लोक, शैतान, पुनर्जन्म आदि सभी काल्पनिक हैं, और मानव-जीवन भी वैसा ही है। ये सब तो काल्पनिक हों और मानव-जीवन सत्य हो, ऐसा कभी नहीं हो सकता। इसी जीवन मात्र को सत्य मान-कर मनुष्य सर्वदा एक महान् भूल करता है। अन्यान्य वस्तुओं को तो——जैसे स्वर्ग, नरक आदि को——काल्पनिक कहने से वह ठीक समझ लेता है, पर अपने अस्तित्व को वह कभी काल्पनिक मानना नहीं चाहता। यह सारा दृश्यमान जगत् कल्पना मात्र है और सबसे बड़ा मिथ्या ज्ञान तो यह है कि हम शरीर हैं। हम कभी भी शरीर नहीं

थे, और न कभी हो सकते हैं। हम केवल मनुष्य हैं, यह कहना सबसे बड़ी मिथ्या बात है। हम तो जगत् के ईश्वर हैं। ईश्वर की उपासना करके हमने सदा अपनी अव्यक्त आत्मा की ही उपासना की है। अपने को जन्म से ही दुष्ट और पापी सोचना --यही सबसे बड़ी मिथ्या बात है। पापी तो वह है, जो दूसरों को पापी देखता है। मान लो, यहाँ एक बच्चा है और सोने की मोहरों से भरी एक थैली तुम यहाँ मेज़ पर रख देते हो। मान लो, एक चोर आया और थैली ले गया। बच्चे की दृष्टि में थैली का रखा जाना और चोरी हो जाना--दोनों समान हैं। उसके भीतर चोर नहीं है, इसलिए वह बाहर भी चोर नहीं देखता। पापी और दुष्ट मनुष्य को ही बाहर पाप दिखता है, साधु पुरुष को नहीं। अत्यन्त असाधु व्यक्ति इस जगत् को नरक-स्वरूप देखते हैं; मध्यम श्रेणी के लोग इसे स्वर्गस्वरूप देखते हैं; और जो पूर्ण, सिद्ध पुरुष हैं, वे इसे साक्षात् भगवान् के रूप में देखते हैं। बस, तभी नेत्रों पर से आवरण हट जाता है, और पवित्र एवं शुद्ध हुआ वह व्यक्ति देखता है कि उसकी दृष्टि बिल्कुल बदल गयी है। जो दुःस्वप्न उसे लाखों वर्षों से पीड़ित कर रहे थे, वे सब एकदम समाप्त हो जाते हैं। और जो अपने को इतने दिन मनुष्य, देवता, दानव आदि समझ रहा था, जो अपने को कभी ऊपर, कभी नीचे, कभी पृथ्वी पर, कभी स्वर्ग में, तो कभी और किसी स्थान में स्थित समझता था, वह देखता है कि वह वास्तव में सर्वव्यापी है, वह काल के अधीन नहीं है। काल ही उसके अधीन है, सारे स्वर्ग उसके भीतर हैं,वह स्वयं किसी स्वर्ग में अवस्थित नहीं है--और मनुष्य ने आज तक जितने देवताओं की उपासना की है, वे सबके सब उसके भीतर ही अवस्थित हैं, वह स्वयं किसी देवता में अवस्थित नहीं है। वह देव, असुर, मानव, पशु, उद्भिद्, प्रस्तर आदि सभी का सृष्टिकर्ता है। और उस समय मनुष्य का असल स्वरूप उसके निकट इस जगत् से श्रेष्ठतर, स्वर्ग से भी श्रेष्ठतर और सर्वव्यापी आकाश से भी अधिक सर्वव्यापी रूप में प्रकाशित होता है। तभी मनुष्य निर्भय हो जाता है, तभी वह मुक्त हो जाता है। तब सारी भ्रान्ति दूर हो जाती है, सारे दुःख दूर हो जाते हैं, सारा भय एकदम चिरकाल के लिए समाप्त हो जाता है। तब जन्म न जाने कहाँ चला जाता है और उसके साथ मृत्यु भी; दुःख न जाने कहाँ ग़ायब हो जाता है और उसके साथ सुख भी। पृथ्वी उड़ जाती है और उसके साथ साथ स्वर्ग भी उड़ जाता है; शरीर चला जाता है और उसके साथ मन भी। उस व्यक्ति की दृष्टि में यह सारा जगत् मानो अन्तर्हित हो जाता है। यह जो शक्तियों का निरन्तर संग्राम, निरन्तर संघर्ष है, यह सब एकदम समाप्त हो जाता है, और जो, शक्ति और भूत के रूप में, प्रकृ त के विभिन्न संघर्षों के रूप में अभिव्यक्त हो रहा था, जो स्वयं प्रकृति के रूप में अभिव्यक्त हो रहा था, जो स्वर्ग,

पृथ्वी, उद्भिद्, पशु, मनुष्य, देवता आदि के रूप में प्रकट हो रहा था, वह समस्त एक अनन्त, अच्छेद्य, अपरिणामी सत्ता के रूप में परिणत हो जाता है; और ज्ञानी पुरुष देख पाते हैं कि वे उस सत्ता से अभिन्न हैं। 'जिस प्रकार आकाश में नाना वर्ण के मेघ आकर, कुछ देर खेलकर फिर अन्तर्हित हो जाते हैं', उसी प्रकार इस आत्मा के सम्मुख पृथ्वी, स्वर्ग, चन्द्रलोक, देवता, सुख, दुःख आदि आते हैं, पर वे उसी अनन्त, अपरिणामी, नील आकाश को हमारे सम्मुख छोड़कर अन्तर्हित हो जाते हैं। आकाश में कभी परिवर्तन नहीं होता, परिवर्तन केवल मेघ में होता है। भ्रम के वश हो हम सोचते हैं कि हम अपवित्र हैं, हम सान्त हैं, हम पृथक् हैं। पर असल में यथार्थ मनुष्य एक अखण्ड सत्तास्वरूप है।

यहाँ पर दो प्रश्न उठते हैं। पहला यह कि 'क्या इसकी उपलब्धि सम्भव है? अब तक तो सिद्धान्त और दर्शन की बात हुई; क्या उसकी अपरोक्षानुभूति सम्भव है?' हाँ, बिल्कुल सम्भव है। ऐसे अनेक व्यक्ति संसार में इस समय भी जीवित हैं, जिनका अज्ञान सदा के लिए चला गया है। तो क्या सत्य की उपलब्धि के बाद उनकी तुरन्त मृत्यु हो जाती है? उतनी जल्दी नहीं, जितनी जल्दी हम समझते हैं। मान लो, एक लकड़ी से जुड़े हुए दो पहिये साथ साथ चल रहे हैं। अब यदि मैं एक पहिये को पकड़कर बीच की लकड़ी को कुल्हाड़ी से काट दूँ, तो जिस पहिये को मैंने पकड़ रखा है, वह तो रुक जायगा; पर दूसरा पहिया, जिसमें पहले का वेग अभी नष्ट नहीं हुआ है, कुछ दूर चलेगा और फिर गिर पड़ेगा। पूर्ण शुद्धस्वरूप आत्मा मानो एक पहिया है, और शरीर-मनरूप भ्रान्ति दूसरा पहिया; ये दोनों कर्मरूपी लकड़ी द्वारा जुड़े हुए हैं। ज्ञान मानो कुल्हाड़ी है, जो जोड़नेवाली इस लकड़ी को काट देता है। जब आत्मारूपी पहिया रुक जाता है, तब आत्मा यह सोचना छोड़ देती है कि वह आ रही है, जा रही है, अथवा उसका जन्म होता है, मृत्यु होती है; तब वह इस प्रकार के सभी अज्ञानात्मक भावों का त्याग कर देती है और तब उसका यह भाव कि वह प्रकृति के साथ संयुक्त है, उसके अभाव और वासनाएँ हैं, बिल्कुल चली जाती हैं। तब वह देखती है कि वह पूर्ण है, वासनारहित है। पर शरीर-मनरूपी पहिये में पूर्व कर्मों का वेग बचा रहता है। अतः जब तक पूर्व कर्मों का यह वेग पूरी तरह समाप्त नहीं हो जाता, तब तक शरीर और मन बने रहते हैं। यह वेग समाप्त हो जाने पर इनका भी नाश हो जाता है और तब आत्मा मुक्त हो जाती है। तब फिर स्वर्गलोक जाना या स्वर्ग से पृथ्वी पर लौटना, यहाँ तक कि ब्रह्मलोक जाना भी समाप्त हो जाता है; क्योंकि आत्मा भला कहाँ से आयेगी, और कहाँ जायगी? जिन व्यक्तियों ने इस जीवन में ही इस अवस्था को प्राप्त कर लिया है, जिन्हें कम से कम एक मिनट के लिए भी संसार का यह दृश्य बदलकर

सत्य का ज्ञान मिल गया है, उन्हें जीवन्मुक्त कहते हैं। जीवित रहते हुए यह मुक्ति प्राप्त करना ही वेदान्ती का लक्ष्य है।

एक बार मैं पश्चिमी भारत में हिन्द महासागर के तटवर्ती मरुस्थल में भ्रमण कर रहा था। बहुत दिन तक निरन्तर पैदल भ्रमण करता रहा। किन्तु प्रतिदिन यह देखकर मुझे महान् आश्चर्य होता था कि चारों ओर सुन्दर सुन्दर झीलें हैं, वे चारों ओर वृक्षों से घिरी हैं और वृक्षों की परछाइँ जल में पड़ रही है। मैं अपने मन में कहने लगा, 'कैसे अद्भुत दृश्य हैं ये! और लोग इसे रेगिस्तान कहते हैं!' एक मास तक वहाँ मैं घूमता रहा और प्रतिदिन मुझे वे सुन्दर दृश्य दिखायी देते रहे। एक दिन मुझे बड़ी प्यास लगी। मैंने सोचा कि चलूँ, वहाँ एक झील पर जाकर प्यास बुझा लूँ। अतएव मैं इन सुन्दर निर्मल झीलों में से एक ओर अग्रसर हुआ। जैसे मैं आगे बढ़ा कि वह सब दृश्य न जाने कहाँ लुप्त हो गया। और तब मेरे मन में एकदम यह ज्ञान हुआ कि 'जीवन भर जिस मरीचिका की बात पुस्तकों में पढ़ता रहा हूँ, यह तो वही मरीचिका है!' और उसके साथ साथ यह ज्ञान भी हुआ कि 'इस पिछले मास प्रतिदिन मैं मरीचिका ही देखता रहा, पर कभी जान न पाया कि यह मरीचिका है।' दूसरे दिन मैंने पुनः चलना प्रारम्भ किया। फिर से वही सुन्दर दृश्य दिखने लगे, पर अब साथ साथ यह ज्ञान भी रहने लगा कि यह सचमुच की झील नहीं है, यह मरीचिका है। बस, इस जगत् के सम्बन्ध में भी ठीक यही बात है। हम प्रतिदिन, प्रतिमास, प्रतिवर्ष इस जगद्रूपी मरुस्थल में भ्रमण कर रहे हैं,पर मरीचिका को मरीचिका नहीं समझ पा रहे हैं। एक दिन यह मरीचिका अदृश्य हो जायगी। पर वह फिर से आ जायगी—शरीर को पूर्व कर्मों के अधीन रहना पड़ता है, अतः यह मरीचिका फिर से लौट आयेगी। जब तक हम कर्म से बँधे हुए हैं, तब तक जगत् हमारे सम्मुख आयेगा ही। नर, नारी, पशु, उद्भिद् आसक्ति, कर्तव्य—सब कुछ आयेगा, पर वे पहले की भाँति हम पर प्रभाव न डाल सकेंगे। इस नवीन ज्ञान के प्रभाव से कर्म की शक्ति का नाश हो जायगा, उसके विष के दाँत टूट जायँगे; जगत् हमारे लिए एकदम बदल जायगा; क्योंकि जैसे ही जगत् दिखायी देगा, वैसे ही उसके साथ सत्य और मरीचिका के भेद का ज्ञान भी हमारे सामने प्रकाशित हो जायगा।

तब यह जगत् पहले का सा जगत् नहीं रह जायगा। किन्तु इसमें एक भय की आशंका है। हम देखते हैं कि प्रत्येक देश में लोग इस वेदान्त मत को अपनाकर कहते हैं, "मैं धर्माधर्म से अतीत हूँ, मैं नैतिकता के किसी नियम से नहीं बँधा हूँ, अतः मेरी जो इच्छा होगी, वही करूँगा।" इस देश में देखोगे, अनेक मूर्ख कहते रहते हैं, "मैं बद्ध नहीं हूँ, मैं स्वयं ईश्वर हूँ; मेरी जो इच्छा होगी, वही करूँगा।"

यह ठीक नहीं है, यद्यपि यह वात सच है कि आत्मा भौतिक, मानसिक और नैतिक, सभी प्रकार के नियमों से अतीत है। नियम के अन्दर बन्धन है और नियम के वाहर मुक्ति। यह भी सच है कि मुक्ति आत्मा का जन्मगत स्वभाव है, यह उसका जन्म-सिद्ध अधिकार है और आत्मा का यह वास्तविक मुक्त स्वभाव भौतिक आवरण के भीतर से मनुष्य की प्रतीयमान स्वतन्त्रता के रूप में प्रतीत होता है। अपने जीवन के प्रत्येक क्षण हम अपने को मुक्त अनुभव करते हैं। हम अपने को मुक्त अनुभव किये बिना एक क्षण भी जीवित नहीं रह सकते, बोल नहीं सकते और श्वास-प्रश्वास भी नहीं ले सकते। किन्तु फिर कुछ विचार करने पर यह भी प्रमाणित हो जाता है कि हम एक मशीन के समान हैं, मुक्त नहीं। तब कौन सी वात सत्य मानी जाय? 'हम मुक्त हैं' यह धारणा क्या भ्रमात्मक है? एक पक्ष कहता है कि 'मैं मुक्त-स्वभाव हूँ' यह धारणा भ्रमात्मक है, और दूसरा पक्ष कहता है कि 'मैं बद्धभावापन्न हूँ' यह धारणा भ्रमात्मक है। यह कैसे? वास्तव में, मनुष्य मुक्त है; मनुष्य परमार्थतः जो है, वह मुक्त के अतिरिक्त और कुछ हो ही नहीं सकता, किन्तु ज्यों ही वह माया के जगत् में आता है, ज्यों ही नाम-रूप के भीतर पड़ जाता है, त्यों ही वह बद्ध हो जाता है? 'स्वाधीन इच्छा' कहना ही भूल है। इच्छा कभी स्वाधीन हो नहीं सकती। होगी कैसे? जो प्रकृत मनुष्य है, वह जब बद्ध हो जाता है, तभी उसकी इच्छा की उत्पत्ति होती है, उससे पहले नहीं। मनुष्य की इच्छा बद्ध है, किन्तु जो इसका मूल है, वह तो सदा ही मुक्त है। इसीलिए बन्धन की दशा में भी—चाहे मनुष्य-जीवन हो, चाहे देव-जीवन, चाहे पृथ्वी पर हो, चाहे स्वर्ग में—हममें इस स्वतन्त्र या मुक्ति की स्मृति रहती ही है, जो कि हमारा विधिप्रदत्त अधिकार है। और जान में हो या अनजान में, हम सब इस मुक्ति की ओर अग्रसर हो रहे हैं। मनुष्य जब मुक्त हो जाता है, तब वह किस प्रकार नियम में बद्ध रह सकता है? तव जगत् का कोई भी नियम उसे बाँध नहीं सकता; क्योंकि यह विश्व-ब्रह्माण्ड ही उसका हो जाता है।

वह विश्व-ब्रह्माण्ड है। या तो कह लो कि वही विश्व-ब्रह्माण्ड है, या फिर कह लो कि उसके लिए विश्व-ब्रह्माण्ड का अस्तित्व ही नहीं है। तब फिर उसके लिए लिंग, देश आदि छोटे छोटे भाव किस प्रकार सम्भव हैं? वह कैसे कहेगा—मैं पुरुष हूँ, मैं स्त्री हूँ अथवा मैं वालक हूँ? क्या ये सब मिथ्या वातें नहीं हैं? उसने जान लिया है कि यह सब मिथ्या है। तव वह भला किस तरह कहेगा—ये ये पुरुष के अधिकार हैं और ये ये स्त्री के? किसीका कुछ अधिकार नहीं है, किसीका स्वतन्त्र अस्तित्व नहीं है। पुरुष भी नहीं है और स्त्री भी नहीं; आत्मा तो लिंगहीन है, वह नित्य शुद्ध है। मैं पुरुष या स्त्री हूँ, मैं अमुक देशवासी हूँ, यह सब कहना

केवल मिथ्या है। सभी देश मेरे हैं, सारा जगत् मेरा है; क्योंकि मैंने अपने को मानो सारे जगत् से ढक लिया है, सारा जगत् ही मानो मेरा शरीर हो गया है। किन्तु हम देखते हैं कि बहुत से लोग विचार करते समय ये सब बातें मुख से कहने पर भी आचरण में सभी प्रकार के अपवित्र कार्य करते रहते हैं, और यदि उनसे पूछें, "तुम ऐसा क्यों कह रहे हो ?" तो वे उत्तर देंगे, "यह तुम्हारी समझ की भूल है। हमसे कोई अन्याय होना असम्भव है।" इन सब लोगों को किस कसौटी पर कसें ? कसौटी यह है।

यद्यपि शुभ और अशुभ, दोनों एक ही आत्मा के आंशिक प्रकाश मात्र हैं, फिर भी अशुभ मनुष्य के वास्तविक स्वरूप का, उसकी आत्मा का वाह्यतम आवरण है, और शुभ अपेक्षाकृत निकटतर आवरण है। जब तक मनुष्य अशुभ के स्तर को छिन्न नहीं कर लेता, तब तक वह शुभ के स्तर पर नहीं पहुँच सकता; और जब तक वह शुभ और अशुभ, दोनों के स्तरों को पार नहीं कर लेता, तब तक वह आत्मा तक नहीं पहुँच सकता। आत्मा की प्राप्ति होने पर उसके लिए फिर क्या रह जाता है ?——अत्यन्त अल्प कर्म, अतीत जीवन के कर्मों का अति अल्प वेग; पर यह वेग भी शुभ कर्मों का ही वेग होता है। जब तक अशुभ-वेग एकदम समाप्त नहीं हो जाता, जब तक पहले की अपवित्रता बिल्कुल दग्ध नहीं हो जाती, तब तक कोई भी सत्य का साक्षात्कार और उसकी उपलब्धि नही कर सकता। अतएव जिन लोगों ने आत्मा को प्राप्त कर लिया है, जिन्होंने सत्य का साक्षात्कार कर लिया है, उनके लिए अतीत जीवन के शुभ संस्कार, शुभ-वेग ही बच रहता है। शरीर में वास करते हुए भी और अनवरत कर्म करते हुए भी वे केवल सत्कर्म ही करते हैं; उनके मुख से सबके प्रति केवल आशीर्वाद ही निकलता है, उनके हाथ केवल सत्कार्य ही करते हैं, उनका मन केवल सच्चिन्तन ही कर सकता है, उनकी उपस्थिति ही, चाहे वे कहीं भी रहें, सर्वत्र मानव जाति के लिए महान् वरदान होती है। वह स्वयं एक सजीव वरदान होते हैं। यदि वह कुछ भी न बोले, तो भी उसका होना मात्र मानवता के लिए एक आशीषस्वरूप है। ऐसा व्यक्ति अपनी उपस्थिति मात्र से घोर दुरात्मा को भी संत बना देता है। इस प्रकार के व्यक्ति के द्वारा क्या कोई बुरा कार्य सम्भव है ? याद रखो, 'प्रत्यक्षानुभूति' और 'केवल मुख से कहने' में आकाश-पाताल का अन्तर है। अज्ञानी व्यक्ति भी नाना प्रकार की ज्ञान की बातें कहता है। तोता भी इस तरह बक लेता है। मुँह से कहना एक बात है और अनुभव करना दूसरी बात। दर्शन, मतामत, विचार, शास्त्र, मन्दिर, सम्प्रदाय आदि अपने स्थान पर ठीक हैं। पर प्रत्याक्षानुभूति होने पर यह सब पीछे छूट जाते हैं। जैसे, नक्शा अच्छी चीज है, पर नक़्शे में अंकित देश को स्वयं देखकर आने के बाद यदि

उसी नक़्शे को फिर से देखो, तो कितना अन्तर दिखायी पड़ेगा! अतएव जिन्होंने सत्य को प्रत्यक्ष कर लिया है, उन्हें फिर सत्य को समझने के लिए न्याय-युक्ति, तर्क-वितर्क आदि बौद्धिक व्यायामों की आवश्यकता नहीं रह जाती। उनके लिए तो सत्य जीवन का जीवन, प्रत्यक्ष से भी प्रत्यक्ष हो जाता है। वेदान्तियों की भाषा में, वह मानो उनके लिए हस्तामलकवत् हो गया है। प्रत्यक्ष उपलब्धि करनेवाले लोग निःसंकोच भाव से कह सकते हैं, 'यही आत्मा है।' तुम उनके साथ कितना ही तर्क क्यों न करो, वे तुम्हारी बात पर केवल हँसेंगे, वे उसे बच्चे की अण्ड-बण्ड बकवास समझेंगे; और उन्हें बकने देंगे। उन्होंने सत्य का साक्षात्कार किया और पूर्ण हो गये। मान लो, तुम एक देश देखकर आये और कोई व्यक्ति तुम्हारे पास आकर यह तर्क करने लगा कि उस देश का कहीं अस्तित्व ही नहीं है। वह फिर कितना ही तर्क क्यों न करे, पर उसके प्रति तुम्हारा भाव यही रहेगा कि वह पागलखाने में भेज देने लायक़ है। इसी प्रकार, जो धर्म की प्रत्यक्ष उपलब्धि कर चुके हैं, वे कहते हैं, "जगत् में धर्म सम्बन्धी जो बातें सुनी जाती हैं, वे सब केवल बच्चों की सी बातें हैं। प्रत्यक्षानुभूति ही धर्म का सार है।" धर्म की उपलब्धि की जा सकती है। प्रश्न यह है कि क्या तुम इसके अधिकारी हो चुके हो? क्या तुम्हें धर्म की सचमुच में आवश्यकता है? यदि तुम ठीक ठीक प्रयत्न करो, तभी तुम्हें प्रत्यक्ष उपलब्धि होगी, और तभी तुम वास्तव में धार्मिक होगे। जब तक यह उपलब्धि तुम्हें नहीं होती, तब तक तुममें और नास्तिक में कोई भेद नहीं। नास्तिक तो फिर भी निष्कपट होते हैं; किन्तु जो कहता है कि 'मैं धर्म में विश्वास करता हूँ, पर उसकी प्रत्यक्ष अनुभूति की चेष्टा नहीं करता', वह निष्कपट नहीं है।

दूसरा प्रश्न यह है कि उपलब्धि के बाद क्या होता है? मान लो कि हमने जगत् का यह अखण्ड भाव—यह भाव कि हमीं एकमात्र अनन्त पुरुष हैं—उपलब्ध कर लिया; मान लो, हमने जान लिया कि एकमात्र आत्मा ही विद्यमान है और वही विभिन्न रूपों से प्रकाशित हो रही है। तो अब प्रश्न यह है कि इस प्रकार जान लेने से हमारा क्या हुआ? तब क्या हम निश्चेष्ट हो एक कोने में बैठकर मर जायँ? इससे जगत् का क्या उपकार होगा? वही प्राचीन प्रश्न फिर से घूम-फिरकर आता है! पहले तो, इससे जगत् का उपकार क्यों हो? क्यों? मैं इसका कारण जानना चाहता हूँ। लोगों को यह प्रश्न करने का अधिकार ही क्या है कि इससे जगत् का भला होगा? ऐसा पूछने का अर्थ क्या? छोटे छोटे बच्चे मिठाई पसन्द करते हैं। मान लो, तुम विद्युत् के बारे में कुछ खोज कर रहे हो और बच्चा तुमसे पूछता है, 'इससे क्या मिठाई मिलेगी?' तुम कहते हो, 'नहीं।' तो वह कह उठता है, 'तो फिर इससे क्या लाभ?' तत्त्वज्ञान के अनुसंधान

में रत देखकर लोग ठीक इसी प्रकार पूछते हैं, 'इससे जगत् का क्या उपकार होगा? क्या इससे हमें रुपया मिलेगा?' 'नहीं।' 'तो फिर इससे क्या लाभ?' लोग उपकार का अर्थ बस, इतना ही समझते हैं।

तो भी, धर्म की इस प्रत्यक्षानुभूति से जगत् का पूरा उपकार होता है। लोगों को भय होता है कि जब वे यह अवस्था प्राप्त कर लेंगे, जब उन्हें यह ज्ञान हो जायगा कि सभी एक हैं, तब उनके प्रेम का स्रोत सूख जायगा, जीवन में जो कुछ मूल्यवान है, वह सब चला जायगा, इस जीवन में और पर-जीवन में जो कुछ उन्हें प्रिय था, उसमें से कुछ भी न बच रहेगा। पर लोग यह बात एक बार भी नहीं सोच सकते कि जो व्यक्ति अपने सुख की चिन्ता की ओर से उदासीन हो गये हैं, वे ही जगत् में सर्वश्रेष्ठ कर्मी हुए हैं। मनुष्य तभी वास्तव में प्रेम करता है, जब वह देखता है कि उसके प्रेम का पात्र कोई क्षुद्र मर्त्य जीव नहीं है। मनुष्य तभी वास्तविक प्रेम कर सकता है, जब वह देखता है कि उसके प्रेम का पात्र एक मिट्टी का ढेला नहीं, किन्तु स्वयं भगवान् हैं। स्त्री पति से अधिक प्रेम करेगी, यदि वह समझेगी कि स्वामी साक्षात् ब्रह्मस्वरूप है। पति भी स्त्री से अधिक प्रेम करेगा, यदि वह जानेगा कि स्त्री स्वयं ब्रह्मस्वरूप है। वे माताएँ सन्तान से अधिक स्नेह कर सकेंगी, जो सन्तान को ब्रह्मस्वरूप देखेंगी। वे ही लोग अपने महान् शत्रुओं के प्रति भी प्रेमभाव रख सकेंगे, जो जानेंगे कि ये शत्रु साक्षात् ब्रह्मस्वरूप हैं। वे ही लोग पवित्र व्यक्तियों से प्रेम करेंगे, जो समझेंगे कि साधु व्यक्ति साक्षात् ब्रह्मस्वरूप हैं। वे ही लोग अत्यन्त अपवित्र व्यक्तियों से भी प्रेम करेंगे, जो यह जान लेंगे कि इन महा दुष्टों के भी पीछे वही प्रभु विराजमान है। जिनका क्षुद्र अहंकार एकदम मर चुका है और उसके स्थान पर ईश्वर ने अधिकार जमा लिया है, वे ही लोग जगत् के हिलानेवाले होते हैं। उनके लिए समग्र विश्व दिव्य-भाव से रूपान्तरित हो जायगा। दुःखकर अथवा क्लेशकर जो कुछ भी है, वह सब उनकी दृष्टि से लुप्त हो जाता है; सभी प्रकार के द्वन्द्व और संघर्ष समाप्त हो जाते हैं। तब यह जगत्, जहाँ हम प्रतिदिन एक टुकड़ा रोटी के लिए झगड़ा और मार-पीट करते हैं, उनके लिए कारागार होने के बदले एक क्रीड़ाक्षेत्र बन जाता है। तब जगत् बड़ा सुन्दर रूप धारण कर लेता है। ऐसे ही व्यक्ति को यह कहने का अधिकार है कि 'यह जगत् कितना सुन्दर है!' उन्हींको यह कहने का अधिकार है कि सब मंगलस्वरूप है। इस प्रकार की प्रत्यक्ष उपलब्धि से जगत् का यह महान् हित होगा कि ये अविराम विवाद, द्वन्द्व आदि सब दूर होकर जगत् शान्ति का राज्य हो जायगा। यदि जगत् के सभी मनुष्य आज इस महान् सत्य के एक बिन्दु की भी उपलब्धि कर सकें, तो उनके लिए यह सारा जगत् एक दूसरा ही रूप धारण कर

लेगा और यह सब झगड़ा समाप्त हो शान्ति का राज्य आ जायगा। यह घिनौना उतावलापन, यह स्पर्धा, जो हमें, अन्य सबों को ठेलकर आगे बढ़ निकलने के लिए बाध्य करती है, इस संसार से उठ जायगी। इसके साथ साथ सब प्रकार की अशान्ति, घृणा, ईर्ष्या एवं सभी प्रकार का अशुभ सदा के लिए चला जायगा। उस समय देवता लोग इस जगत् में वास करेंगे। उस समय यही जगत् स्वर्ग हो जायगा। और जब देवता देवता से खेलेगा, देवता देवता से मिलकर कार्य करेगा, देवता देवता से प्रेम करेगा, तब क्या अशुभ ठहर सकता है? ईश्वर की प्रत्यक्ष उपलब्धि का यही एक बड़ा सुफल है। समाज में तुम जो कुछ भी देख रहे हो, वह सभी उस समय परिवर्तित होकर एक दूसरा रूप धारण कर लेगा। तब तुम किसी मनुष्य को बुरा नहीं समझोगे। यही प्रथम महालाभ है। उस समय तुम लोग किसी अन्याय करनेवाले बेचारे नर-नारी की ओर घृणापूर्ण दृष्टि से नही देखोगे। हे महिलाओ, फिर तुम प्रणयाकांक्षा में रात भर रास्ते में भटकती फिरनेवाली दुखिया स्त्री की ओर घृणा से न देखोगी; क्योंकि तुम वहाँ भी साक्षात् ईश्वर को देखोगी! तब तुममें ईर्ष्या अथवा दूसरों पर शासन करने का भाव उदय नहीं होगा; वह सब चला जायगा! तब प्रेम इतना प्रबल हो जायगा कि मानव जाति को सत्पथ पर चलाने के लिए फिर चाबुक की आवश्यकता नहीं रह जायगी।

यदि संसार के नर-नारियों का दश-लक्षांश भी बिलकुल चुप रहकर एक क्षण के लिए कहे, "तुम सभी ईश्वर हो; हे मानवो, हे पशुओ, हे सब प्रकार के जीवित प्राणियो! तुम सभी एक जीवन्त ईश्वर के प्रकाश हो," तो आधे घण्टे के अन्दर ही सारे जगत् का परिवर्तन हो जाय। उस समय चारों ओर घृणा के बीज न बोकर, ईर्ष्या और असत् चिन्ता का प्रवाह न फैलाकर सभी देशों के लोग सोचेंगे कि सभी 'वह' हैं। जो कुछ तुम देख रहे हो या अनुभव कर रहे हो, वह सब 'वही' है। तुम्हारे भीतर अशुभ न रहने पर तुम अशुभ किस तरह देखोगे? तुम्हारे भीतर यदि चोर न हो, तो तुम किस प्रकार चोर देखोगे? तुम स्वयं यदि खूनी नहीं हो, तो किस प्रकार खूनी देखोगे। साधु हो जाओ, तो असाधु-भाव तुम्हारे अन्दर से ए दम चला जायगा। इस प्रकार सारे जगत् का परिवर्तन हो जा । यही समाज का सबसे ब लाभ है। मनुष्य के लिए यही महान् लाभ है। ये सब भाव भारत में प्राचीन काल में अनेक महात्माओं द्वारा आविष्कृत और कार्य-रूप में परिणत हुए थे। पर आचार्यों की संकीर्णता और देश की पराधीनता आदि अनेकविध कारणों से ये सब भाव चारों ओर फैल न सके। फिर भी ये सब महान् सत्य हैं। जहाँ भी इन विचारों का प्रभाव पड़ा है, वहीं मनुष्य ने देवत्व प्राप्त कर लिया है। ऐसे ही एक देवस्वभाव मनुष्य के स्पर्श द्वारा मेरा समस्त जीवन परिवर्तित हो गया है; इनके सम्बन्ध में

आगामी रविवार को तुमसे कहूँगा। आज इन सब भावों का जगत् में प्रचार करने का समय आ गया है। अब मठों की चहारदीवारी में आबद्ध न रहकर, केवल पण्डितों के पढ़ने की दार्शनिक पुस्तकों में आबद्ध न रहकर, केवल कुछ सम्प्रदायों के अथवा कुछ पण्डितों के एकाधिकार में न रहकर, इन भावों का समस्त जगत् में प्रचार होगा, जिससे ये साधु, पापी, आबालवृद्धवनिता, शिक्षित, अशिक्षित सभी की साधारण सम्पत्ति हो जायँ। तब ये सब भाव इस जगत् के वातावरण को ओत-प्रोत कर देंगे और हम श्वास-प्रश्वास द्वारा जो वायु ले रहे हैं, वह अपने प्रत्येक स्पन्दन के साथ कहने लगेगी---**तत्त्वमसि** ! असंख्य चन्द्र-सूर्यपूर्ण यह समग्र ब्रह्माण्ड वाक्शक्तियुक्त प्रत्येक प्राणी के माध्यम से एक स्वर से कह उठेगा---**तत्त्वमसि** !

# विश्व धर्म का आदर्श

## (उसमें विभिन्न प्रकार की प्रवृत्तियों और पद्धतियों का समावेश किस प्रकार होना चाहिए)

हमारी इन्द्रियाँ चाहे किसी वस्तु को क्यों न ग्रहण करें, हमारा मन चाहे किसी विषय की कल्पना क्यों न करे, सभी जगह हम दो शक्तियों की क्रिया-प्रतिक्रिया देखते हैं। ये एक दूसरे के विरुद्ध काम करती हैं, और हमारे चारों ओर वाह्य जगत् में होनेवाली तथा जिनका अनुभव हम अपने मन में करते हैं, उन जटिल घटनाओं की निरन्तर क्रीड़ा की कारण हैं। ये ही दो विपरीत शक्तियाँ वाह्य जगत् में आकर्षण-विकर्षण अथवा केन्द्रगामी, केन्द्रापसारी शक्तियों के रूप से, और अन्तर्जगत् में राग-द्वेष या शुभाशुभ के रूप से प्रकाशित होती हैं। हम कितनी ही चीजों को अपने सामने से हटा देते हैं और कितनी ही को अपने सामने खींच लाते हैं, किसीकी ओर आकृष्ट होते हैं और किसीसे दूर रहना चाहते हैं। हमारे जीवन में ऐसा अनेक बार होता है कि हमारा मन किसीकी ओर हमें बलात् आकृष्ट करता है, पर इस आकर्षण का कारण हमें ज्ञात नहीं होता और किसी किसी समय किसी आदमी को देखने ही से बिना किसी कारण मन भागने की इच्छा करता है। इस बात का अनुभव सभी को है। और इस शक्ति का कार्यक्षेत्र जितना ऊँचा होगा, इन दो विपरीत शक्तियों का प्रभाव उतना ही तीव्र और परिस्फुट होगा। धर्म मनुष्य के चिन्तन और जीवन का सबसे उच्च स्तर है और हम देखते हैं कि धर्म-जगत् में ही इन दो शक्तियों की क्रिया सबसे अधिक परिस्फुट हुई है। मानवता को जिस तीव्रतम प्रेम का ज्ञान है, वह धर्म से ही प्राप्त हुआ है, और वह घोरतम पैशाचिक घृणा भी, जिसे मानवता ने कभी अनुभव किया, वह भी धर्म से ही प्राप्त हुई है। संसार ने कभी भी महत्तम शान्ति की जो वाणी सुनी है, वह धर्म-राज्य के लोगों के मुख से ही निकली हुई है। और जगत् ने कभी भी जो तीव्रतम भर्त्सना सुनी है, वह भी धर्म-राज्य के मनुष्यों के मुख से उच्चरित हुई है। किसी धर्म का उद्देश्य जितना ही उच्च होता है, उसका संगठन जितना ही सूक्ष्म होता है, उसकी क्रियाशीलता भी उतनी ही अद्भुत होती है। धर्म-प्रेरणा से मनुष्यों ने संसार में जो खून की नदियाँ बहायी हैं, मनुष्य के हृदय की और किसी प्रेरणा ने वैसा नहीं

किया। और धर्म-प्रेरणा से मनुष्यों ने जितने चिकित्सालय, धर्मशाला, अन्न-क्षेत्र आदि बनाये, उतने और किसी प्रेरणा से नहीं। मनुष्य-हृदय की और कोई वृत्ति उसे, सारी मानव-जाति की ही नहीं, निकृष्टतम प्राणियों तक की सेवा करने को प्रवृत्त नहीं करती। धर्म-प्रेरणा से मनुष्य जितना निष्ठुर हो जाता है, उतना और किसी प्रेरणा से नहीं; उसी प्रकार धर्म-प्रेरणा से मनुष्य जितना कोमल हो जाता है, उतना और किसी प्रवृत्ति से नहीं। अतीत में ऐसा ही हुआ है और सम्भवतः भविष्य में भी ऐसा ही होगा। फिर भी विविध धर्मों और संप्रदायों के कलह और कोलाहल, द्वंद्व और संघर्ष, अविश्वास और ईर्ष्या-द्वेष से समय समय पर इस प्रकार की वज्रगम्भीर वाणियाँ निकली हैं, जिन्होंने इस सारे कोलाहल को दबाकर संसार में शान्ति और मेल की तीव्र घोषणा कर दी थी। एक ध्रुव से दूसरे ध्रुव तक अपने वज्रगम्भीर आह्वान को सुनने के लिए मानव-जाति को विवश किया है। क्या संसार में किसी समय इस शांति-समन्वय का राज्य स्थापित होगा ?

प्रवल धार्मिक संघर्ष की इस भूमिका में क्या कभी सामंजस्य का अविच्छिन्न राज्य होना सम्भव है ! वर्तमान शताब्दी के अन्त में इस समन्वय को लेकर संसार में एक विवाद चल पड़ा है। इस समस्या का समाधान करने के लिए समाज में विविध योजनाएँ प्रस्तावित की जा रही हैं और उन्हें कार्यरूप में परिणत करने के लिए अनेक चेष्टाएँ हो रही हैं। हम सभी लोग जानते हैं कि यह कितना कठिन है। सभी लोग जानते हैं कि जीवन-संग्राम की भीषणता को, मनुष्य के मन की प्रवल स्नायविक उत्तेजनाओं को कम करना लगभग एक प्रकार से असम्भव है। जीवन का जो स्थूल एवं वाह्यांश मात्र है, उस वाह्य जगत् में साम्य और शान्ति स्थापित करना यदि इतना कठिन है, तो मनुष्य के अन्तर्जगत् में शान्ति और साम्य स्थापित करना उससे हज़ार गुना कठिन है। तुम लोगों को थोड़ी देर के लिए शब्द-जाल से वाहर आना होगा। हम सभी लोग वाल्य काल से ही प्रेम, शान्ति, मैत्री, साम्य, सार्वजनीन भ्रातृभाव प्रभृति अनेक बातें सुनते आ रहे हैं। किन्तु इन सभी वातों में से हमारे निकट कितनी ही निरर्थक हो जाती हैं। हम लोग उन्हें तोते की तरह रट लेते हैं और वे मानो हम लोगों के स्वभाव हो गये हैं। हम ऐसा किये विना रह नहीं सकते। जिन महापुरुषों ने पहले अपने हृदय में इस महान् तत्त्व की उपलब्धि की थी, उन्होंने इन वाक्यों की रचना की है। उस समय बहुत से लोग इसका अर्थ समझते थे, आगे चलकर मूर्ख लोगों ने इन वातों को लेकर उनसे खिलवाड़ आरंभ कर दिया, और धर्म को केवल शब्दों का खेल वना दिया, उसे जीवन में परिणत करने की वस्तु ही नहीं रखा। धर्म अव 'पैत्रिक धर्म',

'राष्ट्रीय धर्म', 'देशी धर्म' इत्यादि के रूप में परिणत हो गया है। अन्त में किसी धर्म में विश्वास करना देशभक्ति का एक अंग हो जाता है। और देशभक्ति सदा पक्षपाती होती है। विभिन्न धर्मों में सामञ्जस्य-विधान करना बहुत ही कठिन काम है। फिर भी हम इस धर्म-समन्वय-समस्या पर विचार करेंगे।

हम देखते हैं कि प्रत्येक धर्म में तीन भाग हैं--मैं अवश्य ही प्रसिद्ध और प्रचलित धर्मों की बात कहता हूँ। पहला है, दार्शनिक भाग। इसमें उस धर्म का सारा विषय अर्थात् मूल तत्त्व, उद्देश्य और उसकी प्राप्ति के साधन निहित होते हैं। दूसरा है, पौराणिक भाग। यह स्थूल उदाहरणों के द्वारा दार्शनिक भाग को स्पष्ट करता है। इसमें मनुष्यों एवं अलौकिक पुरुषों के जीवन के उपाख्यान आदि होते हैं। 'इसमें सूक्ष्म दार्शनिक तत्त्व, मनुष्यों या अतिप्राकृतिक पुरुषों के थोड़े-बहुत काल्पनिक जीवन के उदाहरणों द्वारा समझाये जाते हैं। तीसरा है, आनुष्ठानिक भाग। यह धर्म का स्थूल भाग है। इसमें पूजा-पद्धति, आचार, अनुष्ठान, विविध शारीरिक अंग-विन्यास, पुष्प, धूप, धूनी प्रभृति नाना प्रकार की इन्द्रियग्राह्य वस्तुएँ हैं। इन सबको मिलाकर आनुष्ठानिक धर्म का सगठन होता है। तुम देख सकते हो कि सारे प्रसिद्ध धर्मों के ये तीन विभाग हैं। कोई धर्म दार्शनिक भाग पर अधिक ज़ोर देता है, कोई अन्य दूसरे भागों पर। पहले दार्शनिक भाग की बातें लेनी चाहिए। प्रश्न उठता है, कोई सार्वभौमिक दर्शन है या नहीं! अभी तक तो नहीं। प्रत्येक धर्मवाले अपने मतों की व्याख्या करके उसीको एकमात्र सत्य कहकर उसमें विश्वास करने के लिए आग्रह करते हैं। वे सिर्फ़ इतना ही करके शान्त नहीं होते, वरन् समझते हैं कि जो उनके मत में विश्वास नहीं करते, वे किसी भयानक स्थान में अवश्य जायँगे। कोई कोई तो दूसरों को अपने मत में लाने के लिए तलवार तक काम में लाते हैं। वे ऐसा दुष्टता से करते हों, सो नहीं। मानव-मस्तिष्कप्रसूत धर्मान्धता नामक व्याधिविशेष की प्रेरणा से वे ऐसा करते हैं। ये धर्मान्ध सर्वथा निष्कपट होते हैं, मनुष्यों में सबसे अधिक निष्कपट। किन्तु संसार के दूसरे पागलों की भाँति उनमें उत्तरदायित्व नहीं होता। यह धर्मान्धता एक भयानक बीमारी है। मनुष्यों में जितनी दुष्ट बुद्धि है, वह सभी धर्मान्धता द्वारा जगायी गयी है। उसके द्वारा क्रोध उत्पन्न होता है, स्नायु-समूह अतिशय तन जाता है, और मनुष्य शेर जैसा हो जाता है।

विभिन्न धर्मों के पुराणों में क्या कोई सादृश्य या ऐक्य है! क्या ऐसा कोई सार्वभौमिक पौराणिक तत्त्व है, जिसे सभी धर्मवाले ग्रहण कर सकें? निश्चय ही नहीं है। सभी धर्मों का अपना अपना पुराण-साहित्य है, किन्तु सभी कहते हैं--"केवल हमारी पुराणोक्त कथाएँ उपकथा मात्र नहीं हैं।" इस बात को

मैं उदाहरण द्वारा समझाने की चेष्टा करता हूँ। मेरा उद्देश्य--अपनी कही बातों को उदाहरण द्वारा समझाना मात्र है--किसी धर्म की समालोचना करना नहीं। ईसाई विश्वास करते हैं कि ईश्वर पण्डुक (एक प्रकार का कबूतर) का रूप धारण कर पृथ्वी में अवतीर्ण हुआ था। उनके निकट यह ऐतिहासिक सत्य है--पौराणिक कहानी नहीं। हिन्दू लोग गाय को भगवती के आविर्भाव के रूप में मानते हैं। ईसाई कहता है कि इस प्रकार का विश्वास इतिहास नहीं है--यह केवल पौराणिक कहानी और अंधविश्वास मात्र है। यहूदी समझते हैं, यदि प्रतीक एक मंजूषा या संदूक के रूप में बनायी जाय, जिसके दो पल्लों में दो देवदूतों की मूर्तियाँ हों, तो उसे मन्दिर के सबसे पवित्र स्थान में स्थापित किया जा सकता है; वह जिहोवा की दृष्टि से परम पवित्र होगा; किन्तु यदि किसी सुन्दर स्त्री या पुरुष की मूर्ति हो, तो वे कहते हैं, "यह एक बीभत्स प्रतिमा है--इसे तोड डालो।" हमारा पौराणिक सामंजस्य यही है! यदि कोई खड़ा होकर कहे, "हमारे अवतारों ने इन आश्चर्यजनक कामों को किया," तो दूसरे लोग कहेंगे, "यह केवल अंधविश्वास मात्र है।" किन्तु उसी समय वे लोग कहेंगे कि हमारे अवतारों ने उसकी अपेक्षा और भी अधिक आश्चर्यजनक व्यापार किये थे और वे उन्हें ऐतिहासिक सत्य समझने का दावा करते हैं। मैंने जहाँ तक देखा है, इस पृथ्वी पर ऐसा कोई नहीं है, जो इन सब मनुष्यों के मस्तिष्क में रहनेवाले इतिहास और पुराण के सूक्ष्म पार्थक्य को पकड़ सके। इस प्रकार की कहानियाँ--वे चाहे किसी भी धर्म की क्यों न हों--सर्वथा पौराणिक ही हैं, पर कभी कभी उनमें भी ऐतिहासिक सत्य का लेश हो सकता है।

इसके बाद आनुष्ठानिक भाग आता है। एक सम्प्रदाय की एक विशेष प्रकार की अनुष्ठान-पद्धति होती है और उस सम्प्रदाय के अनुयायी उसीको धर्मसंगत समझकर विश्वास करते हैं तथा दूसरे सम्प्रदायों की अनुष्ठान-पद्धति को घोर अंधविश्वास समझते हैं। यदि एक सम्प्रदाय किसी विशेष प्रतीक की उपासना करता है, तो दूसरे सम्प्रदायवाले कह बैठते हैं, "आह, कैसा बीभत्स है!" एक साधारण प्रतीक की ही बात लो। लिंग-प्रतीक निश्चय ही यौन प्रतीक है, किन्तु उसका यह पक्ष क्रमशः विस्मृत हो गया है। और इस समय उसका ईश्वर के स्रष्टाभाव के प्रतीक-रूप में ग्रहण होता है। जिन जातियों ने उसका प्रतीक के रूप में ग्रहण किया है, वे कभी भी उसे लिंग नहीं समझते, वह भी एक प्रतीक है--बस, इतना ही। किन्तु दूसरी जाति या सम्प्रदाय का व्यक्ति उसे लिंग के अतिरिक्त और कुछ नहीं समझ पाता और इसीलिए वह उसकी निन्दा करने लगता है। किन्तु यह भी संभव है कि स्वयं वह कुछ ऐसा करता है, जो लिंगोपासना करनेवालों को

अत्यन्त वीभत्स लगे। उदाहरण के लिए लिंग-प्रतीक और सैक्रेमेन्ट (sacrament) नामक ईसाई धर्म के अनुष्ठानविशेष की बात कही जा सकती है। ईसाइयों के लिए लिंगोपासना में व्यवहृत मूर्ति अति कुत्सित है और हिन्दुओं के लिए ईसाइयों का सैक्रेमेन्ट वीभत्स है। हिन्दू कहते हैं कि किसी मनुष्य की सद्‌गुणावली पाने के अभिप्राय से उसकी हत्या करके उसके मांस को खाना और खून को पीना नर-भक्षण है। कुछ जंगली जातियाँ भी ऐसा ही करती हैं। यदि कोई आदमी बहुत साहसी होता है, तो वे लोग उसकी हत्या करके उसके हृदय को खाते हैं। कारण, वे समझते हैं, उसके द्वारा उन्हें उस व्यक्ति का साहस और वीरत्व आदि गुण प्राप्त होगा। सर जॉन लूबक की तरह के भक्त ईसाई भी इस बात को स्वीकार करते हैं कि जंगली जातियों के रिवाज़ के आधार पर ही ईसाइयों के अनुष्ठान की रचना हुई है। दूसरे ईसाई अवश्य ही अनुष्ठान के उद्‌भव के सम्बन्ध में इस मत को स्वीकार नहीं करते और उसके द्वारा इस प्रकार के भाव का आभास मिलता है, यह भी उनकी समझ में नहीं आता। वह एक पवित्र वस्तु का प्रतिनिधि है, इतना ही वे जानना चाहते हैं। इसलिए आनुष्ठानिक भाग में भी कोई सार्वभौमिक प्रतीक नहीं है, जिसे सब धर्मवाले स्वीकार और ग्रहण कर सकें। तब किसी भी प्रकार का सार्वभौमिकत्व कहाँ है? सार्वभौमिक धर्म किस प्रकार सम्भव है? सच है, किन्तु वह पहले से ही विद्यमान है। अब देखें, वह कैसे।

हम सभी लोग विश्वबंधुत्व की बात सुनते हैं और विविध समाज में उसके प्रचार के लिए कितना उत्साह है, यह भी जानते हैं। मुझे एक पुरानी कहानी याद आती है। भारतवर्ष में शराबखोरी बहुत ही नीच समझी जाती है। दो भाई थे, उन दोनों ने रात्रि के समय छिपकर शराब पीने का इरादा किया। बगल के कमरे में उनके चाचा सोये थे, जो बहुत निष्ठावान व्यक्ति थे। इसीलिए शराब पीने के पहले वे लोग सलाह करने लगे, 'हम लोगों को चुपचाप पीना होगा, नहीं तो चाचा जाग जायँगे।' वे लोग शराब पीते समय बार बार 'चुप, चुप, जाग जायगा' की आवाज़ करके एक दूसरे को चुप कराते रहे। इस गड़बड़ में चाचा की नींद खुल गयी। उन्होंने कमरे में घुसकर सब कुछ देख लिया। हम लोग भी ठीक इन मतवालों की तरह शोर करते हैं, विश्वबंधुत्व। 'हम सभी लोग समान हैं, इसलिए हम लोग एक दल का संगठन करें!' किन्तु ध्यान रहे, ज्यों ही तुमने किसी दल का संगठन किया, त्यों ही तुम समता के विरुद्ध हो गये, और तब समता नामक कोई चीज़ तुम्हारे पास नहीं रह जायगी। मुसलमान विश्वबंधुत्व का शोर मचाते हैं। किन्तु वस्तुत: वे भ्रातृभाव से कितनी दूर हैं! जो मुसलमान नहीं हैं, वे भ्रातृ-संघ में शामिल नहीं किये जायँगे। उनके गले काटे जाने ही की अधिक

सम्भावना है। ईसाई भी विश्वबंधुत्व की बातें करते हैं; किन्तु जो ईसाई नहीं है, वह अवश्य ही ऐसे एक स्थान में जायगा, जहाँ अनन्त काल तक वह आग से झुलसाया जाय।

इस प्रकार हम लोग विश्वबंधुत्व और साम्य के अनुसन्धान में सारी पृथ्वी पर घूमते फिरते हैं। जिस समय तुम लोग कहीं पर इसकी बातें सुनो, मेरा अनुरोध है, तुम थोड़ा धैर्य रखो और सतर्क हो जाओ, कारण, इन सब बातों के भीतर प्राय: घोर स्वार्थपरता छिपी रहती है। 'जाड़ों में कभी कभी बादल आता है, बड़ा गर्जन-तर्जन करता है, लेकिन बरसता नहीं। किंतु वर्षा ऋतु में बादल गरजता नहीं, वह संसार को जल से प्लावित कर देता है।' इसी प्रकार जो लोग यथार्थ कर्मी हैं और अपने हृदय से विश्वबंधुत्व का अनुभव करते हैं, वे लम्बी-चौड़ी बातें नहीं करते, न उस निमित्त संप्रदायों की रचना करते हैं; किन्तु उनके क्रिया-कलाप, गतिविधि और सारे जीवन के ऊपर ध्यान देने से यह स्पष्ट समझ में आ जायगा कि उनके हृदय सचमुच ही मानव-जाति के प्रति बंधुता से परिपूर्ण हैं, वे सबसे प्रेम और सहानुभूति करते हैं। वे केवल बातें न बनाकर काम कर दिखाते हैं--आदर्श के अनुसार जीवन व्यतीत करते हैं। सारी दुनिया लम्बी-चौड़ी बातों से परिपूर्ण है। हम चाहते हैं कि बातें बनाना कम हो, यथार्थ काम कुछ अधिक हो।

अभी तक हम लोगों ने देखा है कि धर्म के सम्बन्ध में कोई सार्वभौमिक लक्षण खोज निकालना ज़रा टेढ़ी खीर है। तथापि हम जानते हैं कि ऐसा भाव वर्तमान है। हम सभी लोग मनुष्य तो अवश्य हैं, किन्तु क्या सभी समान हैं? निश्चय ही नहीं। कौन कहता है, हम सब समान हैं? केवल पागल। क्या हम बल, बुद्धि, शरीर में समान हैं? एक व्यक्ति दूसरे की अपेक्षा बलवान्, एक मनुष्य की बुद्धि दूसरे की अपेक्षा अत्यधिक है। यदि हम सब लोग समान ही होते, तो यह असमानता कैसी! किसने यह असमानता उपस्थित की? हमने। हम लोगों की क्षमता, विद्या-बुद्धि और शारीरिक बल में अंतर होने के कारण निश्चय ही पार्थक्य है। फिर भी हम लोग जानते हैं कि समता का यह सिद्धान्त हमारे हृदय को स्पर्श करता है। हम सब लोग मनुष्य अवश्य हैं, किन्तु हम लोगों में कुछ पुरुष और कुछ स्त्रियाँ हैं; कोई काले हैं और कोई गोरे--किन्तु सभी मनुष्य हैं, सभी एक मनुष्य जाति के अन्तर्गत हैं। हम लोगों का चेहरा भी कई प्रकार का है। दो मनुष्यों का मुँह ठीक एक तरह का हम नहीं देख सकते, तथापि हम सब लोग मनुष्य हैं। मनुष्यत्वरूपी सामान्य तत्त्व कहाँ है? मैंने जिस काले या गोरे स्त्री या पुरुष को देखा, उन सबके मुँह पर सामान्य रूप से मनुष्यत्व का एक अमूर्त भाव है, मैं उसे पकड़ या इन्द्रियगोचर भले ही न कर सकूँ, फिर भी मैं निश्चयपूर्वक जानता

हूँ कि वह है। यदि किसी वस्तु का असंदिग्ध अस्तित्व है, तो इसी मानवीयता का, जो हम सबमें व्याप्त है। इस सामान्यीकृत उपादान के द्वारा ही मैं तुम लोगों को स्त्री और पुरुष के रूप में जान पाता हूँ। विश्व धर्म के सम्बन्ध में भी यही बात है, जो ईश्वर-रूप से पृथ्वी के सभी धर्मों में विद्यमान है। यह अनन्त काल से वर्तमान है और अनन्त काल तक रहेगा। **मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव।**--'मैं इस जगत् में मणियों के भीतर सूत्र की भाँति वर्तमान हूँ।'[1] इस एक मणि को एक विशेष धर्म, मत या सम्प्रदाय कहा जा सकता है। पृथक् पृथक् मणियाँ एक एक धर्म हैं और प्रभु ही सूत्ररूप से उन सबमें वर्तमान है। तिस पर भी अधिकांश लोग इस सम्बन्ध में सर्वथा अज्ञ हैं।

बहुत्व में एकत्व का होना सृष्टि का विधान है। हम सब लोग मनुष्य होते हुए भी परस्पर पृथक् हैं। मनुष्य जाति के एक अंश के रूप में मैं और तुम एक हैं, किन्तु अमुक के रूप में मैं तुमसे पृथक् हूँ। पुरुष होने से तुम स्त्री से भिन्न हो, किन्तु मनुष्य होने के नाते स्त्री और पुरुष एक ही हैं। मनुष्य होने से तुम जीव-जन्तु से पृथक् हो, किन्तु प्राणी होने के नाते स्त्री-पुरुष, जीव-जन्तु और उद्भिज, सभी समान हैं एवं सत्ता के नाते, तुम्हारा विराट् विश्व के साथ एकत्व है। ईश्वर है वह विराट् सत्ता--इस वैचित्र्यमय जगत्-प्रपंच का चरम एकत्व। उस ईश्वर में हम सभी एक हैं, किन्तु व्यक्त प्रपंच में यह भेद अवश्य चिरकाल तक विद्यमान रहेगा। हमारे प्रत्येक बाहरी कार्य और चेष्टा में यह भेद सदा ही विद्यमान रहेगा। इसलिए विश्व धर्म का यदि यह अर्थ हो कि एक प्रकार के विशेष मत में संसार के सभी लोग विश्वास करें, तो यह सर्वथा असम्भव है। यह कभी हो नहीं सकता। ऐसा समय कभी नहीं आयेगा, जब सब लोगों का मुँह एक रंग का हो जाय। और यदि हम आशा करें कि समस्त संसार एक ही पौराणिक तत्त्व में विश्वास करेगा, तो यह भी असम्भव है, यह कभी नहीं हो सकता। फिर, समस्त संसार में कभी भी एक प्रकार की अनुष्ठान-पद्धति प्रचलित हो नहीं सकती। ऐसा किसी समय हो नहीं सकता, अगर कभी हो भी जाय, तो सृष्टि लुप्त हो जायगी। कारण, वैचित्र्य ही जीवन की मूल भित्ति है। हमें आकारयुक्त किसने बनाया है?--वैषम्य ने। सम्पूर्ण साम्यभाव होने से ही हमारा विनाश अवश्यम्भावी है। समान परिमाण और सम्पूर्ण भाव से विकीर्ण होना ही ताप का धर्म है। मान लो, इस घर का सारा ताप उस तरह विकीर्ण हो जाय, तो ऐसा होने पर वस्तुतः ताप जैसी कोई चीज़ बाक़ी न रहेगी। इस संसार की गति किसके लिए सम्भव होती है?--खोये हुए

१. गीता ।।७।७।।

संतुलन के लिए। जिस समय इस संसार का ध्वंस होगा, उसी समय चरम साम्य आ सकेगा; अन्यथा ऐसा होना असम्भव है। केवल इतना ही नहीं, ऐसा होना विपज्जनक भी है। हम सभी लोग एक प्रकार का विचार करें, ऐसा सोचना भी उचित नहीं है। ऐसा होने से विचार करने की कोई चीज़ न रह जायगी। अजायब-घर में रखी हुई मिस्र देश की ममियों (mummies)[1] की तरह हम सभी लोग एक प्रकार के हो जायँगे और एक दूसरे को देखते रहेंगे, हमारे मन में कोई भाव ही न उठेगा। यही भिन्नता, यही वैषम्य, संतुलन का यह भंग होना ही हमारी उन्नति का प्राण—हमारे समस्त चिंतन का स्रष्टा है। यह वैचित्र्य सदा ही रहेगा।

विश्व धर्म का अर्थ फिर मैं क्या समझता हूँ? कोई सार्वभौमिक दार्शनिक तत्त्व, कोई सार्वभौमिक पौराणिक तत्त्व या कोई सार्वभौमिक अनुष्ठान-पद्धति, जिसको मानकर सबको चलना पड़ेगा—मेरा अभिप्राय नहीं है। कारण, मैं जानता हूँ कि तरह तरह के चक्रसमवायों से गठित, बड़ा ही जटिल और आश्चर्यजनक इस विश्व का जो दुर्बोध और विशाल यन्त्र है, वह सदा ही चलता रहेगा। फिर हम लोग क्या कर सकते हैं? हम इस यन्त्र को अच्छी तरह चला सकते हैं, इसका घर्षणवेग कम कर सकते हैं—इसके चक्कों को चमकीला रख सकते हैं, उसमें तेल देते रह सकते हैं। वह कैसे? वैषम्य की नैसर्गिक अनिवार्यता को स्वीकार करके। जैसे हम सबने स्वाभाविक रूप से एकत्व को स्वीकार किया है, उसी प्रकार हमको वैषम्य भी स्वीकार करना पड़ेगा। हमको यह शिक्षा लेनी होगी कि एक ही सत्य का प्रकाश लाखों प्रकार से होता है और प्रत्येक भाव ही अपनी निर्दिष्ट सीमा के अन्दर प्रकृत सत्य है—हमको यह सीखना होगा कि किसी भी विषय को सैकड़ों प्रकार की विभिन्न दृष्टि से देखने पर वह एक ही वस्तु रहती है। उदाहरणार्थ सूर्य को लो। मान लो, कोई मनुष्य भूतल पर से सूर्योदय देख रहा है; उसको पहले एक गोलाकार वस्तु दिखायी पड़ेगी। अब मान लो, उसने एक कैमरा लेकर सूर्य की ओर यात्रा की और जब तक सूर्य के निकट न पहुँचे, तब तक बार बार सूर्य की प्रतिच्छवि लेने लगा। एक स्थान से लिया हुआ सूर्य का चित्र दूसरे स्थानों से लिये हुए सूर्य के चित्र से भिन्न है—वह जब लौट आयेगा, तब उसे मालूम होगा कि मानो वे सब भिन्न भिन्न सूर्यों के चित्र हैं। परन्तु हम जानते हैं कि वह अपने गन्तव्य पथ के भिन्न भिन्न स्थानों से एक ही सूर्य के अनेक चित्र लेकर लौटा है। ईश्वर के सम्बन्ध में भी ठीक ऐसा ही होता है। उच्च अथवा निकृष्ट दर्शन से हो हो,

---

**१. मिस्र देश में मुर्दों को औषधियों के द्वारा कई हजार बर्ष तक क़ायम रखने का रिवाज़ है। इस तरह क़ायम रखी हुई लाश को 'ममी' कहते हैं। स०**

सूक्ष्म अथवा स्थूल पौराणिक कथाओं के अनुसार ही हो, या सुसंस्कृत क्रियाकाण्ड अथवा भूतोपासना द्वारा हो, प्रत्येक सम्प्रदाय, प्रत्येक व्यक्ति, प्रत्येक धर्म और प्रत्येक जाति, जान या अनजान में अग्रसर होने की चेष्टा करते हुए ईश्वर की ओर बढ़ रही है। मनुष्य चाहे जितने प्रकार के सत्य की उपलब्धि करे, उसका प्रत्येक सत्य भगवान् के दर्शन के सिवा और कुछ नहीं है। मान लो, हम जलपात्र लेकर जलाशय से जल भरने आये। कोई कटोरी लाया, कोई घड़ा लाया, कोई बाल्टी लाया, इत्यादि। अब जब हमने जल भर लिया, तो क्या देखते हैं कि प्रत्येक पात्र के जल ने स्वभावतः अपने अपने पात्र का आकार धारण किया है। परन्तु प्रत्येक पात्र में वही एक जल है––जो सबके पास है। धर्म के सम्बन्ध में भी ऐसा ही कहा जा सकता है––हमारे मन भी ठीक पूर्वोक्त पात्रों के समान हैं। हम सब ईश्वर-प्राप्ति की चेष्टा कर रहे हैं। पात्रों में जो जल भरा हुआ है, ईश्वर उसी जल के समान है––प्रत्येक पात्र में भगवद्दर्शन उस पात्र के आकार के अनुसार है, फिर भी वे सर्वत्र एक ही हैं––वे घट घट में विराजमान हैं। सार्वभौमिक भाव का भी हम यही एकमात्र परिचय पा सकते हैं।

सैद्धान्तिक दृष्टि से यहाँ तक तो सब ठीक है। परन्तु धर्म के समन्वय-विधान को कार्य रूप में परिणत करने का भी क्या कोई उपाय है? हम देखते हैं––'सब धर्ममत सत्य हैं', यह बात बहुत पुराने समय से ही मनुष्य स्वीकार करता आया है। भारतवर्ष, अलेक्ज़ेन्ड्रिया, यूरोप, चीन, जापान, तिब्बत और अंततः अमेरिका में भी एक समन्वित धर्म को सूत्रबद्ध करने, सब धर्मों को एक ही प्रेम-सूत्र में ग्रथित करने की सैकड़ों चेष्टाएँ हो चुकीं––परन्तु सब व्यर्थ हुई, कारण, उन्होंने किसी व्यावहारिक प्रणाली का अवलम्बन नहीं किया। संसार के सभी धर्म सत्य हैं, यह तो अनेकों ने स्वीकार किया है––परन्तु उन सबको एकत्र करने का उन्होंने कोई ऐसा उपाय नहीं दिखाया, जिससे वे इस समन्वय के भीतर रहते हुए भी अपनी विशिष्टता को सुरक्षित रख सकें। वही उपाय यथार्थ में कार्यकारी हो सकता है, जो किसी धर्मावलम्बी व्यक्ति की विशिष्टता को नष्ट न करते हुए, उसको औरों के साथ सम्मिलित होने का पथ बता दे। परन्तु अब तक धर्मों के समन्वय के जितने प्रयास हुए हैं, उनमें धर्म संबंधी सभी दृष्टिकोणों को समाहित कर लेने के संकल्प के बावजूद, कार्यरूप में उन्होंने सभी धर्मों को कुछ मतवादों में जकड़ देने की चेष्टा की है। फलस्वरूप उनसे परस्पर कलह, संघर्ष और प्रतियोगिता करनेवाले अनेक नये संप्रदायों की ही सृष्टि हुई है।

मेरी भी एक छोटी सी योजना है। मैं नहीं जानता कि वह कार्यकारी होगी या नहीं, परन्तु मैं उसको विचारार्थ तुम्हारे सामने रखता हूँ। मेरी योजना क्या

है? सर्वप्रथम मैं मनुष्य जाति से यह मान लेने का अनुरोध करता हूँ कि 'कुछ विनाश न करो।' मूर्ति-भंजनकारी सुधारक लोग संसार का उपकार नहीं कर सकते। किसी वस्तु को भी तोड़कर धूल में मत मिलाओ, वरन् उसका गठन करो। यदि हो सके, तो सहायता करो, नहीं तो चुपचाप हाथ उठाकर खड़े हो जाओ और देखो, मामला कहाँ तक जाता है। यदि सहायता न कर सको, तो अनिष्ट मत करो। जब तक मनुष्य कपटहीन रहे, तब तक उसके विश्वास के विरुद्ध एक भी शब्द न कहो। दूसरी बात यह है कि जो जहाँ पर है, उसको वहीं से ऊपर उठाने की चेष्टा करो। यदि यह सत्य है कि ईश्वर सब धर्मों का केन्द्रस्वरूप है और हममें से प्रत्येक एक एक व्यासार्ध से उसकी ओर अग्रसर हो रहा है, तो हम सब निश्चय ही उस केन्द्र में पहुँचेंगे और सब व्यापारों के मिलन-स्थान में हमारे सब वैषम्य दूर हो जायँगे। परन्तु जब तक हम वहाँ नहीं पहुँचते, तब तक वैषम्य कदापि दूर नहीं हो सकता। सब व्यासार्ध एक ही केन्द्र में सम्मिलित होते हैं। कोई अपने स्वभावानुसार एक व्यासार्ध से अग्रसर होता है और कोई किसी दूसरे व्यासार्ध से। इसी तरह हम सब अपने अपने व्यासार्ध द्वारा आगे बढ़ें, तब अवश्य ही हम एक ही केन्द्र में पहुँचेंगे। कहावत भी ऐसी है कि 'सब रास्ते रोम में पहुँचते हैं।' प्रत्येक अपनी अपनी प्रकृति के अनुसार बढ़ रहा है और पुष्ट हो रहा है--प्रत्येक व्यक्ति उचित समय पर चरम सत्य की उपलब्धि करेगा; कारण, अन्त में देखा जाता है कि मनुष्य स्वयं ही अपना शिक्षक है। तुम क्या कर सकते हो और मैं भी क्या कर सकता हूँ? क्या तुम यह समझते हो कि तुम एक शिशु को भी कुछ सिखा सकते हो? नहीं, तुम नहीं सिखा सकते। शिशु स्वयं ही शिक्षा लाभ करता है--तुम्हारा कर्तव्य है सुयोग देना और बाधा दूर करना। एक वृक्ष बढ़ रहा है। क्या तुम उस वृक्ष को बढ़ा रहे हो? तुम्हारा कर्तव्य है, उस वृक्ष के चारों ओर घेरा बना देना, जिससे चौपाये उस वृक्ष को कहीं न चर डालें। बस, वहीं तुम्हारे कर्तव्य का अन्त हो गया--वृक्ष स्वयं ही बढ़ता है। मनुष्य की आध्यात्मिक उन्नति का रूप भी ठीक ऐसा ही है। न कोई तुम्हें शिक्षा दे सकता है और न कोई तुम्हारी आध्यात्मिक उन्नति कर सकता है। तुमको स्वयं ही शिक्षा लेनी होगी--तुम्हारी उन्नति तुम्हारे ही भीतर से होगी।

बाह्य शिक्षा देनेवाले क्या कर सकते हैं? वे ज्ञानलाभ की बाधाओं को थोड़ा दूर कर सकते हैं, और वहीं उनका कर्तव्य समाप्त हो जाता है। इसीलिए यदि हो सके, तो सहायता करो; किन्तु विनाश मत करो। तुम इस धारणा को त्याग दो कि 'तुम' किसीको आध्यात्मिक बना सकते हो। यह असम्भव है। तुम्हारी आत्मा को छोड़ तुम्हारा और कोई शिक्षक नहीं है। यह स्वीकार करो। फिर देखो, क्या फल मिलता है। समाज में हम भिन्न भिन्न प्रकार के लोगों को देखते

हैं। संसार में सहस्रों प्रकार के मन और संस्कार के लोग वर्तमान हैं––उन सबका सम्पूर्ण सामान्यीकरण (generalisation) असम्भव है, परन्तु हमारे व्यावहारिक प्रयोजन के लिए उनको चार श्रेणियों में विभक्त किया जा सकता है। प्रथम, कर्मठ व्यक्ति, जो कर्मेच्छुक हैं। उनके नाड़ीतंत्र और मांसपेशियों में विपुल शक्ति है। उनका उद्देश्य है काम करना, अस्पताल तैयार करना, सत्कार्य करना, रास्ता बनाना, योजना स्थिर करके संघबद्ध होना। द्वितीय, भावुक, जो उदात्त और सुन्दर को सर्वान्तःकरण से प्रेम करते हैं। वे सौन्दर्य की चिन्ता करते हैं, प्रकृति के मनोरम दृश्यों का उपभोग करने के लिए; और प्रेम करते हैं, प्रेममय भगवान् की पूजा करने के लिए। वे विश्व के तमाम महापुरुषों और भगवान् के अवतारों पर विश्वास करते हुए सबकी सर्वान्तःकरण से पूजा करते हैं, प्रेम करते हैं। ईसा और बुद्ध यथार्थ थे या नहीं; इसके लिए प्रमाणों की वे परवा ही नहीं करते। ईसा का दिया हुआ 'शैलोपदेश' कब प्रचारित हुआ था? अथवा श्री कृष्ण ने कौन सी तारीख़ को जन्म ग्रहण किया था?––इसकी उन्हें चिन्ता नहीं। उनके निकट तो उनका व्यक्तित्व, उनकी मनोहर मूर्तियाँ ही सबसे बड़े आकर्षण हैं। यही प्रेमिक या भावुकों का आदर्श है, यही उनका स्वभाव है। तृतीय, योगमार्गी व्यक्ति, जो अपने मन का विश्लेषण करना और मनुष्य के मन की क्रियाओं को जानना चाहते हैं। मन में कौन कौन शक्ति काम कर रही है और उन शक्तियों को पहचानने का या उनको परिचालित करने का अथवा उनको वशीभूत करने का क्या उपाय है––यही सब जानने को वे उत्सुक रहते हैं। चतुर्थ, दार्शनिक, जो प्रत्येक विषय की परीक्षा लेना चाहते हैं––और अपनी बुद्धि के द्वारा मानवीय दर्शन से जहाँ तक जाना सम्भव है, उसके भी परे जाने की इच्छा रखते हैं।

अब बात यह है कि यदि किसी धर्म को अधिकांश लोगों के लिए उपयोगी होना है, तो उसमें इन सब भिन्न भिन्न वर्गों के लोगों के लिए उपयुक्त सामग्री जुटाने की क्षमता होनी चाहिए, और जहाँ इस क्षमता का अभाव है, वहाँ सभी संप्रदाय एकदेशीय हो जाते हैं। मान लो, तुम किसी भक्त-सम्प्रदाय के पास गये। वे गाते हैं, रोते हैं, और प्रेम का प्रचार करते हैं; परन्तु यदि तुमने उनसे कहा, "मित्र, यह सब ठीक ही है, परन्तु मैं इससे अधिक शक्तिप्रद कुछ चाहता हूँ, मैं कुछ युक्ति-तर्क, कुछ दर्शन और बुद्धिपूर्वक इन क्रियाओं को थोड़ा समझना चाहता हूँ", तो वे फ़ौरन तुमको बाहर निकाल देंगे। और केवल इतना ही नहीं कि तुमको चले जाने को ही कहें, वरन् हो सका, तो एकदम तुमको भवसागर के पार ही भेज देंगे! अब इससे यह फल निकलता है कि वह सम्प्रदाय केवल भावनाप्रधान लोगों की ही सहायता कर सकता है। दूसरों की सहायता तो वे करते ही नहीं, उनको विनष्ट

पूर्णत्व-प्राप्ति का यही एक मार्ग है और मैं उसका अनुसरण करने को भी प्रस्तुत हूँ, किन्तु मैं ईश्वर के उत्पन्न एकमात्र पुत्र के रूप में आपकी उपासना नहीं कर सकता।' ईसा मसीह के पास इसका क्या उत्तर होगा ?—सोचो। अवश्य ईसा उस व्यक्ति से कहते, 'अच्छा भाई, आदर्श का अनुसरण करो और अपने भाव के अनुसार उस ओर प्रगति करो। तुम मुझे मेरे उपदेशों के लिए कोई श्रेय दो या न दो—मुझे इसकी चिन्ता नहीं है। मैं कोई दूकानदार नहीं हूँ, बनिया नहीं हूँ। मैं धर्म का व्यवसाय नहीं करता। मैं केवल सत्य की शिक्षा देता हूँ—और सत्य किसीकी बपौती—किसीकी जायदाद नहीं है। सत्य पर किसीका एकाधिपत्य नहीं है। सत्य स्वयं ईश्वर है। तुम अपने मार्ग पर बढ़ते जाओ।' पर आज ईसा के अनुयायी उसी प्रश्न का यह जवाब देते हैं, 'तुम इन उपदेशों पर, चलो या न चलो, पर यह बतलाओ कि तुम उपदेशक को श्रेय देते हो या नहीं? यदि तुम शास्ता को श्रेय देते हो, तो अवश्य ही तुम्हारा उद्धार हो जायगा; यदि नहीं, तो तुम्हारी मुक्ति की कोई आशा नहीं।' इस प्रकार उन महापुरुष की सारी शिक्षाओं को विकृत रूप दे दिया गया है। सारे विवाद, सारे झगड़े, केवल उनके व्यक्तित्व को लेकर खड़े होते हैं। वे नहीं जानते कि इस प्रकार का भेद आरोपित कर वे उसी व्यक्ति को लांछित और अपमानित कर रहे हैं, जो उनका आदरणीय एवं पूजार्ह है, जो स्वयं इस प्रकार के विचार सुनकर लज्जा से संकुचित हो जाता। संसार में कोई उन्हें स्मरण रखता है या नहीं, इसकी उन महापुरुष को क्या परवाह थी? उन्हें तो विश्व को एक सन्देश देना था—और वह उन्होंने दे दिया। इसके बाद यदि उन्हें बीस सहस्र जीवन भी प्राप्त होते, तो उन्हें वे दुनिया के ग़रीब से ग़रीब आदमी के लिए भी निछावर कर देते। यदि लक्ष लक्ष घृणित 'समारिया'-वासियों के उद्धार के लिए उन्हें करोड़ों बार करोड़ों यातनाएँ भी सहनी पड़तीं, यदि उनमें से एक एक की मुक्ति के लिए उन्हें अपने जीवन की भी आहुति देनी पड़ती, तो वे सहर्ष यह सब अंगीकार कर लेते और यह सब करते हुए उन्हें यह इच्छा छू भी न पाती कि दुनिया में किसीको उनका नाम मालूम हो। स्वयं ईश्वर जिस प्रकार कार्य करता है, वे भी उसी प्रकार शान्त, स्थिर, नीरव और अज्ञात रूप से अपना कार्य करते। लेकिन इनके अनुयायी क्या कहते हैं? वे कहते हैं—'तुम पूर्ण निःस्वार्थ और दोषरहित ही क्यों न हो, जब तक तुम हमारे पैग़म्बर, हमारे धर्माचार्य की पूजा और उनका सम्मान नहीं करोगे, तुम्हारा उद्धार नहीं होगा।' पर यह क्यों? इस कुसंस्कार, इस अज्ञान का कारण क्या है—इसकी उत्पत्ति कहाँ से हुई? इसका एकमात्र कारण यही हो सकता है कि ईसा के शिष्य सोचते हैं—ईश्वर केवल एक ही बार अवतीर्ण हो सकता है। किन्तु यही विचार सब

कुसंस्कारों, सब भ्रमों की जड़ है। ईश्वर मानव-रूप में तुम्हारे सामने प्रकट हुआ है। किन्तु प्राकृतिक जगत् में जो घटनाएँ होती हैं, वे अवश्यमेव भूतकाल में भी हुई हैं और भविष्य में भी होंगी। प्रकृति में ऐसी कोई घटना नहीं है, जो नियमाधीन न हो। उसके नियमबद्ध होने का अर्थ केवल यही है कि जो घटना एक बार हुई है, वह चिरकाल से घटती आ रही है और भविष्य में भी घटती रहेगी।

भारत में ईश्वरावतार के सम्बन्ध में यही सिद्धान्त प्रचलित है। भारतीयों के अन्यतम अवतार श्री कृष्ण ने, जिनकी भगवद्‌गीता के रूप में अपूर्व उपदेश-माला तुममें से अनेक ने पढ़ी होगी, कहा है: 'यद्यपि मैं जन्मरहित, अक्षयस्वभाव एवं इस भूतसमूह का ईश्वर हूँ, तथापि मैं अपनी प्रकृति का अधिष्ठान कर, अपनी माया से जन्म-ग्रहण करता हूँ। हे अर्जुन! जब जब धर्म की अवनति और अधर्म का उत्थान होता है, तब तब मैं शरीर धारण करता हूँ। साधुजन के परित्राणार्थ, दुष्कार्य-रत व्यक्तियों के विनाशार्थ तथा धर्म की संस्थापना के लिए मैं प्रत्येक युग में जन्म ग्रहण करता हूँ।'[1] जब संसार की अवनति होने लगती है, तो भगवान् उसकी सहायता करने को अवतार लेते हैं; इस प्रकार वे विभिन्न स्थानों एवं विभिन्न युगों में आविर्भूत होते रहते हैं। एक दूसरे स्थान पर भगवान् श्री कृष्ण ने कहा है—'जहाँ कहीं किसी असाधारण शक्तिसम्पन्न एवं पवित्र आत्मा को मानव-जाति के उत्थान के लिए यत्नशील देखो, तो यह जान लो कि वह मेरे ही तेज से उत्पन्न हुआ है, मैं उसके माध्यम से कार्य कर रहा हूँ।'[2]

इसलिए हमें केवल नाज़रथवासी ईसा में ही ईश्वर का दर्शन न कर विश्व के उन सभी महान् आचार्यों और पैग़म्बरों में भी उसका दर्शन करना चाहिए, जो ईसा के पहले जन्म ले चुके थे, जो ईसा के पश्चात् आविर्भूत हुए हैं और जो भविष्य में अवतार ग्रहण करेंगे। हमारा सम्मान और हमारी पूजा सीमाबद्ध न हो। ये सब महापुरुष उसी एक अनन्त ईश्वर की विभिन्न अभिव्यक्ति हैं।

---

१. अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन्।
प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय सम्भवाम्यात्ममायया॥
यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्॥
परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्।
धर्मसंस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे युगे॥ गीता॥४।६-८॥

२. यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा।
तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम्॥गीता॥१०।४१॥

वे सब शुद्ध और स्वार्थगन्धशून्य हैं, सभी ने इस दुर्बल मानव-जाति के उद्धार के लिए प्राणपण से प्रयत्न किया है, इसीके लिए अपना जीवन निछावर कर दिया है। वे हमारे और हमारी आनेवाली सन्तान के सब पापों को ग्रहण कर उनका प्रायश्चित्त कर गये हैं।

एक दृष्टि से हम सभी अवतार हैं, हम सब अपने कन्धों पर संसार का भार वहन कर रहे हैं। क्या तुमने कोई ऐसा व्यक्ति देखा है, ऐसी कोई स्त्री देखी है, जो धैर्यपूर्वक शान्ति से अपने जीवन का लघु भार न वहन कर रही हो? ये महान् अवतार हमारी तुलना में अवश्य ही बहुत बड़े थे और इसलिए वे अपने कन्धों पर इस विशाल जगत् का भार उठाने में भी सफल हो सके। अवश्य उनसे तुलना करने पर हम बौने प्रतीत होते हैं, किन्तु हम भी वही कार्य कर रहे हैं—हम भी अपने छोटे छोटे घरों में, अपने छोटे संसार में अपने क्रूस सिर पर रख अग्रसर हो रहे हैं। कोई कितना ही अपदार्थ क्यों न हो, कितना ही हीन क्यों न हो, अपना क्रूस स्वयं ही वहन करता है। हमारी सब भ्रान्तियों, सब दुष्कृतियों, हमारे सब हीन और गर्हित विचारों के लांछन तथा अपवाद की कालिमा के बावजूद भी हमारे चरित्र में एक उज्ज्वल अंश है, कहीं न कहीं एक ऐसा सुवर्ण सूत्र है, जिसके द्वारा हम सदैव भगवान् से संयुक्त रहते हैं। कारण, यह निश्चय ही जानो कि जिस क्षण भगवान् के साथ हमारा यह संयोग नष्ट हो जायगा, उसी क्षण हमारा विनाश हो जायगा। और चूँकि कभी किसीका सम्पूर्ण नाश होना असम्भव है, हम कितने ही हीन, पतित तथा दुष्कर्मरत क्यों न हों, कहीं न कहीं हमारे हृदय में—हमारे अन्तर के अन्तरतम प्रदेश में ज्योति की एक ऐसी किरण विराजमान है, जो भगवान् से चिर संयुक्त है।

विभिन्न देशीय, विभिन्न जातीय और विभिन्न मतावलम्बी, भूतकाल के उन सब महापुरुषों को हम प्रणाम करते हैं, जिनके उपदेश और चरित्र हमने उत्तराधिकार में पाये हैं! विभिन्न जातियों, देशों और धर्मों में जो देवतुल्य नर-नारी मानव-जाति के कल्याण में रत हैं, उन सबको प्रणाम है। जीवन्त ईश्वर-स्वरूप जो महापुरुष भविष्य में हमारी सन्तान के लिए निःस्पृहता से कार्य करने के लिए अवतार धारण करेंगे, उन सबको प्रणाम है!

# भगवान् बुद्ध

## (अमेरिका के डिट्रॉएट नगर में दिया हुआ भाषण)

हर एक धर्म में हम किसी एक प्रकार की साधना को चरम सीमा पर पहुँची हुई पाते हैं। बौद्ध धर्म में निष्काम कर्म का भाव अत्यन्त विकसित है। तुम लोग बौद्ध धर्म तथा ब्राह्मण धर्म को समझने में भूल न करो। बौद्ध धर्म हमारे सम्प्रदायों में से एक है। भारतीय वर्ण-व्यवस्था, कठिन कर्मकाण्ड एवं दार्शनिक वाद-विवादों से ऊबकर गौतम नामक एक महापुरुष ने बौद्ध धर्म की स्थापना की। कुछ लोग कहते हैं कि हमारा एक विशेष कुल में जन्म हुआ है और इसलिए हम उन लोगों से श्रेष्ठ हैं, जिनका जन्म ऐसे वंश में नहीं हुआ। भगवान् बुद्ध का इस सिद्धान्त में कोई विश्वास न था——वे इस प्रकार के जाति-भेद के विरोधी थे। और पुरोहित लोग धर्म के नाम पर जो कपटाचरण द्वारा स्वार्थ-सिद्धि करते थे, इसके भी वे घोर विरोधी थे। इसलिए उन्होंने एक ऐसे धर्म का प्रचार किया, जिसमें कामनाओं तथा वासनाओं के लिए स्थान न था। वे दर्शन तथा ईश्वर के सम्बन्ध में सम्पूर्ण अज्ञेयवादी थे।

उनसे कई बार ईश्वर के अस्तित्व के सम्बन्ध में प्रश्न पूछे गये, पर उन्होंने सदैव यही उत्तर दिया, "मैं नहीं जानता।" उनसे पूछा गया कि मनुष्य का प्रकृत कर्तव्य क्या है। उन्होंने कहा, "शुभ चरित्र बनो और शुभ कर्म करो।" एक बार पाँच ब्राह्मणों ने आकर उनसे बिनती की, "भगवन्, हमारे वाद-विवाद का न्याय कीजिए।" उनमें से एक ने कहा, "भगवन्, मेरे शास्त्रों में ईश्वर का यह स्वरूप बतलाया गया है और उसकी प्राप्ति के लिए यह मार्ग दर्शाया गया है।" दूसरे ब्राह्मण ने कहा, "नहीं, यह सब मिथ्या है, क्योंकि मेरे शास्त्र में इसके विपरीत लिखा है और ईश्वर-प्राप्ति का अन्य मार्ग बतलाया गया है।" इस प्रकार दूसरों ने भी शास्त्रों की दुहाई देकर ईश्वर के स्वरूप तथा उसकी प्राप्ति के सम्बन्ध में अपने अपने मत प्रकट किये। बुद्धदेव यह विवाद शान्तिपूर्वक सुनकर उनसे क्रमशः पूछने लगे, "क्या किसीके शास्त्र में यह भी कथन है कि ईश्वर कभी क्रोध करता है? किसीकी हानि करता है या अशुद्ध है?" उन सबने कहा, "नहीं भगवन्, हमारे सभी शास्त्र यही कहते हैं कि ईश्वर शुद्ध, विकाररहित और कल्याणकर

है।" तब भगवान् बुद्ध बोले, "मित्रो, तब तुम पहले शुद्ध और सदाचारी बनने की चेष्टा क्यों नहीं करते, जिससे तुम्हें ईश्वर का ज्ञान हो सके।"

अवश्य ही मैं बुद्ध के समस्त दर्शन का अनुमोदन नहीं करता हूँ। मुझे अपने लिए यथेष्ट दार्शनिक विचार की आवश्यकता प्रतीत होती है। मैं पूर्णतया बौद्ध दर्शन से सहमत नहीं हूँ; किन्तु यह मेरे उस महान् आत्मा के चरित्र एवं भाव-सौन्दर्य के दर्शन में बाधक नहीं है। बुद्ध ही एक व्यक्ति थे, जो पूर्णतया तथा यथार्थ में निष्काम कहे जा सकते हैं। ऐसे अन्य कई महापुरुष थे, जो अपने को ईश्वर का अवतार कहते थे और विश्वास दिलाते थे कि जो उनमें श्रद्धा रखेंगे, वे स्वर्ग प्राप्त कर सकेंगे। पर बुद्ध के अधरों पर अन्तिम क्षण तक ये ही शब्द थे, 'अपनी उन्नति अपने ही प्रयत्न से होगी। अन्य कोई इसमें तुम्हारा सहायक नहीं हो सकता। स्वयं अपनी मुक्ति प्राप्त करो।' अपने सम्बन्ध में भगवान् बुद्ध कहा करते थे, 'बुद्ध शब्द का अर्थ है—आकाश के समान अनन्त ज्ञान-सम्पन्न; मुझ गौतम को यह अवस्था प्राप्त हो गयी है। तुम भी यदि प्राणपण से प्रयत्न करो, तो उस स्थिति को प्राप्त हो सकते हो।' बुद्ध ने अपनी सब कामनाओं पर विजय पा ली थी। उन्हें स्वर्ग जाने की कोई लालसा न थी और न ऐश्वर्य की ही कोई कामना थी। अपने राज-पाट और सब प्रकार के सुखों को तिलांजलि दे, इस राजकुमार ने अपना सिन्धु सा विशाल हृदय लेकर नर-नारी तथा जीव-जन्तुओं के कल्याण के हेतु, आर्यावर्त की वीथी वीथी में भ्रमण कर भिक्षा-वृत्ति से जीवन-निर्वाह करते हुए अपने उपदेशों का प्रचार किया। जगत् में वे ही एकमात्र ऐसे हैं, जो यज्ञों में पशुबलि-निवारण के हेतु, किसी प्राणी के जीवन की रक्षा के लिए अपना जीवन भी निछावर करने को तत्पर रहते थे। एक बार उन्होंने एक राजा से कहा, "यदि किसी निरीह पशु के होम करने से तुम्हें स्वर्ग-प्राप्ति हो सकती है, तो मनुष्य के होम से और किसी उच्च फल की प्राप्ति होगी। राजन्, उस पशु के पाश काटकर मेरी आहुति दे दो—शायद तुम्हारा अधिक कल्याण हो सके।" राजा स्तब्ध हो गया! इस प्रकार हम देखते हैं कि भगवान् पूर्ण रूप से निष्काम थे। वे कर्मयोग के ज्वलन्त आदर्शस्वरूप थे और जिस उच्चावस्था पर वे पहुँच गये थे, उससे प्रतीत होता है कि कर्म-शक्ति द्वारा हम भी उच्चतम आध्यात्मिक स्थिति को प्राप्त कर सकते हैं।

ईश्वर में विश्वास रखने से अनेक व्यक्तियों का मार्ग सुगम हो जाता है। किन्तु बुद्ध का चरित्र बताता है कि एक ऐसा व्यक्ति भी, जो नास्तिक है, जिसका किसी दर्शन में विश्वास नहीं, जो न किसी सम्प्रदाय को मानता है और न किसी मन्दिर-मस्जिद में ही जाता है, जो घोर जड़वादी है, परमोच्च अवस्था प्राप्त कर सकता

है। बुद्ध के मतामत या कार्यकलापों का मूल्यांकन करने का हमें कोई अधिकार नहीं। उनके विशाल हृदय का सहस्रांश पाकर भी मैं स्वयं को धन्य मानता। बुद्ध की आस्तिकता या नास्तिकता से मुझे कोई मतलब नहीं। उन्हें भी वह पूर्णावस्था प्राप्त हो गयी थी, जो अन्य जन भक्ति, ज्ञान या योग के मार्ग से प्राप्त करते हैं। केवल इसमें-उसमें विश्वास करने से ही पूर्णता प्राप्त नहीं होती, जल्पना से कोई अर्थ-सिद्धि नहीं होती। यह तो शुक-सारिका भी कर लेते हैं। केवल निष्काम कर्म ही मनुष्य को पूर्णत्व तक पहुँचा सकता है।

# ॐ : प्रतीक

तुम्हारे मन में जो भी भाव उठता है, उसका एक प्रतिरूप शब्द भी रहता है; इस शब्द और भाव को अलग नहीं किया जा सकता। एक ही वस्तु के बाहरी भाग को शब्द और अन्तर्भाग को विचार या भाव कहते हैं। कोई भी व्यक्ति विश्लेषण के वल से विचार को शब्द से अलग नहीं कर सकता। वहुतों का मत है कि कुछ लोग एक साथ बैठकर यह स्थिर करने लगे कि किस भाव के लिए कौन से शब्द का प्रयोग किया जाय, और इस प्रकार भाषा की उत्पत्ति हो गयी। किन्तु यह प्रमाणित हो चुका है कि यह मत भ्रमात्मक है। जब से मनुष्य विद्यमान है, तब से शब्द और भाषाएँ रही हैं। अब प्रश्न यह है कि एक भाव और एक शब्द में परस्पर क्या सम्बन्ध है। यद्यपि हम देखते हैं कि एक भाव के साथ एक शब्द का रहना अनिवार्य है, तथापि ऐसा नहीं कि एक भाव एक ही शब्द द्वारा प्रकाशित हो। बीस विभिन्न देशों में भाव एक ही होने पर भी भाषाएँ बिल्कुल भिन्न भिन्न हो सकती हैं। प्रत्येक भाव को प्रकट करने के लिए एक न एक शब्द की आवश्यकता अवश्य होगी, किन्तु इन शब्दों का एक ही ध्वनिविशिष्ट होना कोई आवश्यक नहीं। विभिन्न देशों में भिन्न भिन्न ध्वनिविशिष्ट शब्दों का व्यवहार होगा। इसीलिए टीकाकार ने कहा है, "यद्यपि भाव और शब्द का परस्पर सम्बन्ध स्वाभाविक है, तथापि एक ध्वनि और एक भाव के बीच एक नितान्त अलंघनीय सम्बन्ध ही रहे, ऐसी कोई वात नहीं।"[१] यद्यपि ये सब ध्वनियाँ भिन्न भिन्न होती हैं, तो भी ध्वनि और भाव का परस्पर सम्बन्ध स्वाभाविक है। यदि वाच्य और वाचक के बीच प्रकृत सम्बन्ध रहे, तभी यह कहा जा सकता है कि भाव और ध्वनि के बीच परस्पर सम्बन्ध है। यदि ऐसा न हो, तो वह वाचक शब्द कभी सर्वसाधारण के उपयोग में नहीं आ सकता। वाचक वाच्य पदार्थ का प्रकाशक होता है। यदि वह वाच्य वस्तु पहले से अस्तित्व में रहे, और हम यदि पुनः पुनः परीक्षा द्वारा यह देखें कि उस वाचक शब्द ने उस वस्तु को अनेक बार सूचित किया है, तो हम निश्चित रूप से यह मान सकते हैं कि उस वाच्य और वाचक के बीच एक यथार्थ सम्बन्ध है। यदि ये वाच्य पदार्थ न भी रहें, तो भी हज़ारों मनुष्य उनके वाचकों के द्वारा ही उनका

---

१. **सर्वे एव शब्दाः सर्वाकारार्थभिधानसमर्था—इति स्थित एवैषां सर्वाकारैरर्थैः स्वाभाविकः स म्बन्धः।—व्यास-भाष्य की वाचस्पति मिश्र कृत टीका।**

ज्ञान प्राप्त करेंगे। पर हाँ, वाच्य और वाचक के बीच एक स्वाभाविक सम्बन्ध रहना अनिवार्य है। ऐसा होने पर, ज्यों ही उस वाचक-शब्द का उच्चारण किया जायगा, त्यों ही वह उस वाच्य पदार्थ की बात मन में ला देगा। सूत्रकार कहते हैं, ओंकार ईश्वर का वाचक है। सूत्रकार ने विशेष रूप से 'ॐ' शब्द का ही उल्लेख क्यों किया है? 'ईश्वर'—इस भाव को व्यक्त करने के लिए तो सैकड़ों शब्द हैं। एक भाव के साथ हजारों शब्दों का संबन्ध रहता है। 'ईश्वर'—इस भाव का सैकड़ों शब्दों के साथ सम्बन्ध है और उनमें से प्रत्येक ही तो ईश्वर का वाचक है। फिर उन्होंने 'ॐ' को ही क्यों चुना? हाँ, ठीक है; पर वैसा होने पर भी उन शब्दों में से एक सामान्य शब्द चुन लेना चाहिए। उन सारे वाचकों का एक सामान्य आधार निकालना होगा, और जो वाचक-शब्द सबका सामान्य वाचक होगा, वही सर्वश्रेष्ठ समझा जायगा, और वास्तव में वही उसका यथार्थ वाचक होगा। किसी ध्वनि के लिए हम कण्ठ-नली और तालु का ध्वनि के आधार-रूप में व्यवहार करते हैं। क्या ऐसी कोई भौतिक ध्वनि है, जिसकी कि अन्य सब ध्वनियाँ अभिव्यक्ति हैं, जो स्वभावतः ही दूसरी सब ध्वनियों को समझा सकती हैं? हाँ, 'ओम' (अउम्) ही वह ध्वनि है; वही सारी ध्वनियों की भित्तिस्वरूप है। उसका प्रथम अक्षर 'अ' सभी ध्वनियों का मूल है—वह सारी ध्वनियों की कुंजी के समान है, वह जिह्वा या तालु के किसी अंश को स्पर्श किये बिना ही उच्चारित होता है। 'म्' ध्वनि-शृंखला की अन्तिम ध्वनि है, उसका उच्चारण करने में दोनों ओंठों को बन्द करना पड़ता है। और 'उ' ध्वनि जिह्वा के मूल से लेकर मुख के मध्यवर्ती ध्वनि के आधार की अन्तिम सीमा तक मानो ढुलकता आता है। इस प्रकार 'ॐ' शब्द के द्वारा ध्वनि-उत्पादन की सम्पूर्ण क्रिया प्रकट हो जाती है। अतएव वही स्वाभाविक वाचक-ध्वनि है, वही सब विभिन्न ध्वनियों की जननीस्वरूप है। जितने प्रकार के शब्द उच्चारित हो सकते हैं—हमारी ताक़त में जितने प्रकार के शब्द के उच्चारण की सम्भावना है, 'ओम्' उन सभी का सूचक है। यह सब तात्त्विक चर्चा छोड़ देने पर भी, हम देखते हैं कि भारतवर्ष में जितने सारे विभिन्न धर्मभाव हैं, यह ओंकार उन सबका केन्द्रस्वरूप है, वेद के सब विभिन्न धर्मभाव इस ओंकार का ही अवलम्बन किये हुए है। अब प्रश्न यह है कि इसके साथ अमेरिका, इंग्लैंड और अन्यान्य देशों का क्या सम्बन्ध है? उत्तर यह है कि सब देशों में इस ओंकार का व्यवहार हो सकता है। कारण, भारत में धर्म के विकास की प्रत्येक अवस्था में—उसके प्रत्येक सोपान में ओंकार को अपनाया गया है, उसका आश्रय लिया गया है और वह ईश्वर सम्बन्धी सारे विभिन्न भावों को व्यक्त करने के लिए व्यवहृत हुआ है। अद्वैतवादी, द्वैतवादी, द्वैताद्वैतवादी, भेदवादी, यहाँ तक कि नास्तिकों ने भी अपने उच्चतम

आदर्श को प्रकट करने के लिए इस ओंकार का अवलम्बन किया था। मानव-जाति के अधिकांश के लिए यह ओंकार उनकी अपनी धार्मिक स्पृहा का एक प्रतीक बन गया है। अंग्रेज़ी गॉड (God) शब्द को लो। वह जिस भाव को प्रकट करता है, वह कोई अधिक दूर तक नहीं जा सकता। यदि तुम उसके अतिरिक्त अन्य कोई भाव उस शब्द से व्यक्त करने की इच्छा करो, तो तुम्हें उसमें विशेषण लगाना पड़ेगा—जैसे सगुण (personal), निर्गुण (impersonal), निर्विशेष (absolute) आदि, आदि। अन्य दूसरी भाषाओं में ईश्वरवाचक जो सब शब्द हैं, उनके बारे में भी यही बात घटती है, उनमें बहुत कम भाव प्रकट करने की शक्ति है; किन्तु 'ॐ' शब्द में ये सभी प्रकार के भाव विद्यमान हैं। अतएव सर्वसाधारण को उसका ग्रहण करना चाहिए।

# संन्यास : उसका आदर्श तथा साधन

१९ जून, सन् १८९९ को जब स्वामी जी दूसरी बार पाश्चात्य देशों को जाने लगे, उस अवसर पर बिदाई के उपलक्ष्य में बेलूड़ मठ के युवा संन्यासियों ने उन्हें एक मानपत्र दिया। उसके उत्तर में स्वामी जी ने जो कहा था, उसका सारांश निम्नलिखित है :

## स्वामी जी का भाषण

यह समय लम्बा भाषण देने का नहीं है, परन्तु संक्षेप में मैं कुछ उन बातों की चर्चा करूँगा, जिनका तुम्हें आचरण करना चाहिए। पहले हमें अपने आदर्श को भली भाँति समझ लेना चाहिए और फिर उन साधनों को भी जानना चाहिए, जिनके द्वारा हम उसको चरितार्थ कर सकते हैं। तुम लोगों में से जो संन्यासी हैं, उन्हें सदव दूसरों के प्रति भलाई करते रहने का यत्न करना चाहिए, क्योंकि संन्यास का यही अर्थ है। इस समय 'संन्यास' पर भी एक लम्बा भाषण देने का अवसर नहीं है, परन्तु संक्षेप में मैं इसकी परिभाषा इस प्रकार करूँगा कि 'संन्यास' का अर्थ है, 'मृत्यु के प्रति प्रेम'। सांसारिक लोग जीवन से प्रेम करते हैं, परन्तु संन्यासी के लिए प्रेम करने को मृत्यु है। तो प्रश्न यह उठता है कि क्या फिर हम आत्महत्या कर लें ? नहीं नहीं, इससे वहुत दूर। आत्महत्या करनेवालों को मृत्यु तो कभी प्यारी नहीं होती, क्योंकि यह बहुधा देखा गया है कि कोई मनुष्य आत्महत्या करने जाता है और यदि वह अपने यत्न में असफल रहता है, तो दुबारा फिर वह उसका कभी नाम भी नहीं लेता। तो फिर प्रश्न यह है कि मृत्यु के लिए प्रेम कैसा होता है ?

हम यह निश्चित जानते हैं कि हम एक न एक दिन अवश्य मरेंगे और जब ऐसा है, तो फिर किसी सत्कार्य के लिए ही हम क्यों न मरें ! हमें चाहिए कि हम अपने सारे कार्यो को जैसे खाना-पीना, सोना, उठना, बैठना आदि सभी---आत्म-त्याग की ओर लगा दें। भोजन द्वारा तुम अपने शरीर को पुष्ट करते हो, परन्तु उससे क्या लाभ हुआ, यदि तुमने उस शरीर को दूसरों की भलाई के लिए अर्पण न किया ? इसी प्रकार तुम पुस्तकें पढ़कर अपने मस्तिष्क को पुष्ट करते हो, परन्तु उससे भी कोई लाभ नहीं, यदि समस्त संसार के हित के लिए तुमने उस मस्तिष्क को लगाकर आत्म-त्याग न किया। चूँकि सारा संसार एक है और तुम इसके एक

अत्यन्त अकिंचन अंश हो, इसीलिए केवल इस तुच्छ स्वयं के अभ्युदयार्थ यत्न करने की अपेक्षा यह श्रेष्ठ है कि तुम अपने करोड़ों भाइयों की सेवा करते रहो।

**सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्।**
**सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति॥**

—'सर्वत्र उसके हाथ पैर हैं, सर्वत्र उसके नेत्र, शिर और मुख हैं तथा लोक में सर्वत्र उसके कान हैं। वह ईश्वर सर्वव्यापी होकर सर्वत्र विद्यमान है।'[1]

इस प्रकार धीरे धीरे मृत्यु को प्राप्त हो जाओ। ऐसी ही मृत्यु में स्वर्ग है, उसी में सारी भलाई है। और इसके विपरीत समस्त अमंगल तथा नरक है।

अब हमें यह विचार करना चाहिए कि किन उपायों अथवा साधनों द्वारा हम इन आदर्शों को कार्यरूप में परिणत कर सकते हैं। सबसे पहले हमें यह समझ लेना चाहिए कि हमारा आदर्श ऐसा न हो, जो असम्भव हो, अत्यन्त उच्च आदर्श रखने में एक बुराई यह है कि उससे राष्ट्र कमज़ोर हो जाता है तथा धीरे धीरे गिरने लगता है। यही हाल बौद्ध तथा जैन सुधारों के बाद हुआ। परन्तु साथ ही हमें यह भी समझ लेना चाहिए कि अत्यधिक व्यावहारिकता भी ठीक नहीं है, क्योंकि यदि तुममें थोड़ी भी कल्पना-शक्ति नहीं है, यदि तुम्हारे पथ-प्रदर्शन के लिए तुम्हारे सामने कोई भी आदर्श नहीं है, तो तुम निरे जंगली ही हो। अतएव हमें अपने आदर्श को कभी नीचा नहीं करना चाहिए और साथ ही यह भी न होना चाहिए कि हम व्यावहारिकता को बिल्कुल भूल बैठें। इन दो 'अतियों' से हमें बचना चाहिए। हमारे देश में तो प्राचीन पद्धति यह है कि हम एक गुफा में बैठ जायँ, वहीं ध्यान करें और बस वहीं मर जायँ, परन्तु मुक्ति-लाभ के लिए यह ग़लत सिद्धान्त है कि हम दूसरों से आगे ही बढ़ते चले जायँ। आगे या पीछे साधक को यह समझ लेना चाहिए कि यदि वह अपने अन्य भाइयों की मुक्ति के लिए भी यत्न नहीं करता है, तो उसे मुक्ति नहीं प्राप्त हो सकती। अतएव तुम्हें इस बात का यत्न करना चाहिए कि तुम्हारे जीवन में उच्च आदर्श तथा उत्कृष्ट व्यावहारिकता का सुन्दर सामंजस्य हो। तुम्हें इस बात के लिए तैयार होना चाहिए कि एक क्षण तो तुम पूर्ण रूप से ध्यान में मग्न हो सको, पर दूसरे ही क्षण (मठ के चरागाह की भूमि की ओर इशारा करके स्वामी जी ने कहा) इन खेतों को जोतने के लिए उद्यत हो जाओ। अभी तुम इस बात के योग्य बनो कि शास्त्रों की कठिन गुत्थियों को स्पष्ट रूप से समझा सको, पर दूसरे ही क्षण उसी उत्साह से इन खेतों

---

१. गीता॥१३।१३॥

की फ़सल को ले जाकर बाज़ार में भी बेच सको। छोटे से छोटे सेवा-टहल के कार्य के लिए भी तुम्हें उद्यत रहना चाहिए और वह भी केवल यहीं नहीं, वरन् सर्वत्र।

अब दूसरी बात जो ध्यान में रखने योग्य है, वह यह है कि इस मठ का उद्देश्य है, 'मनुष्य' का निर्माण करना। तुम्हें केवल वही नहीं सीखना चाहिए, जो हमें ऋषियों ने सिखाया है। वे ऋषि चले गये और उनकी सम्मतियाँ भी उन्हींके साथ चली गयीं। अब तुम्हें स्वयं ऋषि बनना होगा। तुम भी वैसे ही मनुष्य हो, जैसे कि बड़े से बड़े व्यक्ति जो कभी पैदा हुए, यहाँ तक कि तुम अवतारों के सदृश हो। केवल ग्रन्थों के पढ़ने से ही क्या होगा? केवल ध्यान-धारणा से भी क्या होगा तथा केवल मंत्र-तंत्र भी क्या कर सकते हैं? तुम्हें तो अपने ही पैरों पर खड़े होना चाहिए और इस नये ढंग से कार्य करना चाहिए—वह ढंग, जिससे मनुष्य 'मनुष्य' बन जाता है। सच्चा 'नर' वही है, जो इतना शक्तिशाली हो, जितनी शक्ति स्वयं है, परन्तु फिर भी जिसका हृदय एक नारी के सदृश कोमल हो। तुम्हारे चारों ओर जो करोड़ों व्यक्ति हैं, उनके लिए तुम्हारे हृदय में प्रेम भाव होना चाहिए, परन्तु साथ ही तुम लोहे के समान दृढ़ और कठोर बने रहो, पर ध्यान रहे कि साथ ही तुममें आज्ञा-पालन की नम्रता भी हो। मैं जानता हूँ कि ये गुण एक दूसरे के विरोधी प्रतीत होते हैं, परन्तु हाँ, ऐसे ही परस्पर विरोधी प्रतीत होनेवाले गुण तुममें होने चाहिए। यदि तुम्हारे वरिष्ठ तुम्हें इस बात की आज्ञा दें कि तुम नदी में कूद पड़ो और एक मगर को पकड़ लाओ, तो तुम्हारा कर्तव्य यह होना चाहिए कि पहले तुम आज्ञा-पालन करो, और फिर कारण पूछो। भले ही तुम्हें दी हुई आज्ञा ठीक न हो, परन्तु फिर भी तुम पहले उसका पालन करो और फिर उसका प्रतिवाद करो। हमारे सम्प्रदायों में, विशेषकर बंगीय संप्रदायों में एक विशेष दोष यह है कि यदि किसी के मत में कुछ अन्तर होता है, तो बिना कुछ सोचे-बिचारे वह झट से एक नया सम्प्रदाय शुरू कर देता है। थोड़ा सा भी रुकने का उसमें धीरज नहीं होता। अतएव अपने संघ के प्रति तुममें अटूट श्रद्धा तथा विश्वास होना चाहिए। यहाँ अवज्ञा को तनिक भी स्थान नहीं मिल सकता और यदि कहीं वह दिखायी दे, तो निर्दयतापूर्वक उसे कुचलकर नष्ट कर डालो। हमारे इस संघ में एक भी अवज्ञाकारी सदस्य नहीं रह सकता; और यदि कोई हो, तो उसे निकाल बाहर करो। हमारे इस शिविर में दग़ाबाज़ी नहीं चल सकती, यहाँ एक भी धोखेबाज़ नहीं रह सकता। इतने स्वतंत्र रहो, जितनी वायु, पर हाँ, साथ ही ऐसे आज्ञापालक तथा नम्र, जैसा कि यह पौधा या कुत्ता।

# गीता पर विचार

सन् १८९७ में स्वामी विवेकानन्द अपने कलकत्ते के अल्पवास में प्रायः मठ में ही रहते थे। यह मठ रामकृष्ण मिशन का प्रधान कार्यालय था, और उन दिनों आलमबाज़ार में स्थित था। उस अवधि में कई युवक, जो पहले से ही अपने को तैयार कर रहे थे, उनके पास आये। उन्होंने संन्यास और ब्रह्मचर्य का व्रत लिया और स्वामी जी ने गीता और वेदान्त पर कक्षाएँ लेकर तथा उनसे ध्यान का अभ्यास आरम्भ कराकर उन्हें भावी कार्य के लिए प्रशिक्षित करना शुरू किया। इनमें से एक कक्ष में गीता पर बंगला भाषा में उन्होंने ज़ोरदार प्रवचन किया। मठ की डायरी में प्रवचन का जो संक्षिप्त विवरण अंकित है, उसका हिन्दी रूपान्तर निम्नलिखित है:

गीता नाम से विख्यात ग्रंथ महाभारत का एक अंश है। गीता को ठीक से समझने के लिए कई बातों का जानना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। प्रथम तो यह, कि क्या वह सचमुच महाभारत का एक अंश है, अर्थात् क्या यह सच है कि उसके रचयिता, जैसा कि कहा जाता है, वेदव्यास थे, अथवा उस महाकाव्य में वह क्षेपक के रूप में सम्मिलित कर ली गयी है; द्वितीय यह, कि क्या कृष्ण नाम के कोई ऐतिहासिक पुरुष थे; तृतीय यह, कि गीता में कुरुक्षेत्र के जिस महायुद्ध का उल्लेख है, क्या वह सचमुच हुआ था; और चतुर्थ यह, कि क्या अर्जुन तथा अन्य लोग वास्तविक ऐतिहासिक पुरुष थे।

अब सर्वप्रथम हम यह देखें कि इस तरह की जाँच-पड़ताल के क्या आधार हैं। हम जानते हैं कि वेदव्यास नाम के कई व्यक्ति हुए, और उनमें से गीता का असली लेखक कौन था——बादरायण व्यास या द्वैपायन व्यास? 'व्यास' तो उपाधि मात्र थी। जो कोई किसी नये पुराण की रचना करता था, वह व्यास के नाम से प्रसिद्ध हो जाता था, जो विक्रमादित्य शब्द के सदृश एक सामान्य नाम था। एक अन्य बात यह है कि साधारण जनता को गीता के विषय में तब तक अधिक जानकारी नहीं थी, जब तक शंकराचार्य ने उस पर अपना महान् भाष्य लिखकर उसे विख्यात नहीं बना दिया। बहुतों का कहना है कि उससे बहुत पहले उस पर बोधायन का भाष्य प्रचलित था। यदि यह सिद्ध हो सके, तो निस्संदेह गीता की प्राचीनता और व्यास का उसका लेखक होना काफ़ी हद तक मान्य हो सकता है। किन्तु भारत भर में

भ्रमण करते समय मुझे वेदान्त-सूत्र पर बोधायन भाष्य की कोई प्रति नहीं मिली। रामानुज ने उससे अपना श्रीभाष्य संकलित किया, शंकराचार्य ने उसका उल्लेख किया है और स्वयं अपने भाष्य में उन्होंने यत्र-तत्र उसे अंशतः उद्धृत तक किया है और स्वामी दयानन्द ने उसकी बड़ी चर्चा की है। कहा जाता है कि रामानुज तक ने कीड़ों-मकोड़ों से खायी हुई एक हस्तलिखित प्रति से, जो संयोग से उन्हें मिल गयी थी, अपने भाष्य को संकलित किया। जब वेदान्त-सूत्र पर लिखा गया बोधायन का यह महान् भाष्य भी अनिश्चितता के अंधकार में इतना ढका हुआ है, तब गीता पर बोधायन भाष्य के अस्तित्व को प्रमाणित करने का प्रयास व्यर्थ है। कुछ लोग यह निष्कर्ष निकालते हैं कि गीता के लेखक शंकराचार्य थे और उन्होंने ही उसे महाभारत के बीच प्रक्षिप्त कर दिया।

फिर जहाँ तक दूसरा विचारणीय प्रश्न है, कृष्ण के व्यक्तित्व के विषय में बहुत संदेह की स्थिति है। छान्दोग्योपनिषद् में एक जगह हमें देवकी के पुत्र कृष्ण का उल्लेख मिलता है, जिन्होंने एक घोर नामक योगी से आध्यात्मिक शिक्षा प्राप्त की थी। महाभारत में कृष्ण द्वारकाधीश हैं और विष्णुपुराण में गोपियों के साथ लीला करते हुए कृष्ण का वर्णन मिलता है। फिर भागवत में उनकी रासलीला का विशद वर्णन किया गया है। हमारे देश में अति प्राचीन काल में मदनोत्सव के नाम से एक उत्सव (कामदेव के सम्मान में समारोह) प्रचलित था। बिल्कुल वही चीज़ दोल में रूपान्तरित कर दी गयी और वह कृष्ण के मत्थे मढ़ दी गयी; कौन इतना साहसी हो सकता है, जो ज़ोर देकर कहे कि उनसे सम्बन्धित रासलीला तथा अन्य वस्तुएँ उनके साथ उसी भाँति नहीं जोड़ दी गयीं? प्राचीन काल में हमारे देश में ऐतिहासिक शोध द्वारा सत्य का पता लगाने की प्रवृत्ति बहुत कम थी। अतएव समुचित तथ्यों और प्रमाणों द्वारा सिद्ध किये बिना ही जिसके विचार में जो सर्वोत्तम जान पड़ता, उसे वह कह डालता था। इसलिए प्रायः ऐसा हुआ कि किसी आदमी ने कोई ग्रंथ रचा और अपने गुरु या किसी अन्य के नाम से उसे प्रचलित कर दिया। ऐसे मामलों में ऐतिहासिक तथ्यों की खोज करनेवालों के लिए सत्य तक पहुँचना बड़ी जोखिम का काम है। प्राचीन काल में लोगों को भूगोल का ज़रा भी ज्ञान नहीं था—कल्पना की बेसिर-पैर की उड़ानें थीं, अतः हमें मस्तिष्क की ऐसी काल्पनिक सृष्टियों के नमूने मिलते हैं यथा इक्षु-सागर, क्षीर-सागर, घृत-सागर, दधि-सागर, आदि! पुराणों में हमें मिलता है कि एक की आयु दस हज़ार वर्ष थी, तो दूसरे की आयु एक लाख वर्ष थी! किन्तु वेद कहते हैं, **शतायुर्वै पुरुषः**—'मनुष्य की आयु एक सौ वर्ष की है।' यहाँ हम किसका मत ठीक मानें? अतः, कृष्ण के विषय में सही निष्कर्ष पर पहुँचना प्रायः असम्भव है।

यह मनुष्य का स्वभाव है कि वह किसी महान् पुरुष के वास्तविक चरित्र में तरह तरह की काल्पनिक अतिमानवीय विशेषताएँ जोड देता है। कृष्ण के विषय में अवश्य ऐसा हुआ होगा, किन्तु यह बिल्कुल सम्भव प्रतीत होता है कि वह राजा थे। मैं इसे बिल्कुल सम्भव कहता हूँ, क्योंकि प्राचीन काल में हमारे देश में ब्रह्म-ज्ञान का उपदेश देने में मुख्यतः राजन्य वर्ग ही उद्योग करता था। यहाँ एक और बात पर विशेष रूप से ध्यान देना होगा कि गीता का लेखक चाहे जो कोई रहा हो, हमें उसमें वही शिक्षाएँ मिलती हैं, जो समस्त महाभारत में हैं। इससे हम निरापद रूप से यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि महाभारत-काल में किसी महान् पुरुष का अभ्युदय हुआ, जिसने तत्कालीन समाज को इस नये परिधान में ब्रह्मज्ञान का उपदेश दिया। एक और बात सामने आती है कि प्राचीन समय में जब एक धर्म-सम्प्रदाय के पश्चात् दूसरे धर्म-सम्प्रदाय का अभ्युदय होता था, तब किसी न किसी नये धर्मशास्त्र का भी प्रणयन होता था और वह उनमें व्यवहृत होने लगता था। यह भी होता था कि काल व्यतीत होने पर धर्म-सम्प्रदाय तथा उसका धर्मशास्त्र दोनों लुप्त हो गये, या धर्म-सम्प्रदाय का तो अस्तित्व मिट गया, किन्तु धर्मशास्त्र बचा रह गया। इस प्रकार, यह बिल्कुल सम्भव है कि गीता किसी ऐसे धर्म-सम्प्रदाय का शास्त्र रही हो, जिसने अपने उच्च एवं श्रेष्ठ विचारों को इस पवित्र ग्रंथ में समाविष्ट किया हो।

अब तीसरा प्रश्न है, जो कुरुक्षेत्र के युद्ध के विषय से सम्बन्धित है। इसके समर्थन में कोई विशेष प्रमाण नहीं प्रस्तुत किया जा सकता। परन्तु इसमें संदेह नहीं है कि कुरुओं और पांचालों में एक युद्ध हुआ था। दूसरी बात यह है कि रण-क्षेत्र में, जहाँ विशाल सेना व्यूहबद्ध खड़ी हो और लड़ने के लिए सन्नद्ध हो, बस, अन्तिम संकेत की प्रतीक्षा कर रही हो, ज्ञान, भक्ति और योग के विषय में इतनी अधिक चर्चा कैसे हो सकती थी? और क्या रणक्षेत्र के कोलाहल और खलबली में कृष्ण तथा अर्जुन के संवाद के प्रत्येक शब्द को नोट करने के लिए वहाँ कोई शीघ्रलिपिक उपस्थित था? कुछ लोगों का कहना है कि कुरुक्षेत्र-युद्ध केवल एक रूपक है। जब हम उसके गुह्य अभिप्राय का सारांश निकालते हैं, तो उसका अर्थ उस युद्ध से होता है, जो निरन्तर मनुष्य के अन्तःकरण में उसकी दैवी तथा आसुरी प्रवृत्तियों में हो रहा है। यह अर्थ भी विवेकवर्जित नहीं हो सकता।

चौथा प्रश्न लो। अर्जुन तथा अन्य लोगों की ऐतिहासिकता के विषय में सन्देह का काफ़ी आधार है और वह आधार यह है—अत्यन्त प्राचीन ग्रन्थ, शतपथ ब्राह्मण है। उसमें कहीं पर उन सभी नामों का उल्लेख है, जो अश्वमेध यज्ञ के अनुष्ठाता थे, किन्तु वहाँ अर्जुन तथा अन्य लोगों के नामों के उल्लेख की कौन कहे उनका

संकेत भी नहीं है, यद्यपि उसमें जनमेजय का वर्णन है, जो परीक्षित के पुत्र और अर्जुन के प्रपौत्र थे; फिर भी महाभारत तथा अन्य ग्रन्थों में कहा गया कि युधिष्ठिर, अर्जुन तथा अन्य लोगों ने अश्वमेध यज्ञ किया।

यहाँ एक बात विशेष रूप से याद रखनी चाहिए कि इन ऐतिहासिक खोजों और हमारे वास्तविक उद्देश्य के बीच कोई सम्बन्ध नहीं है। हमारा वास्तविक उद्देश्य वह ज्ञान है, जो धर्मोपार्जन कराता है। यदि इसकी सारी ऐतिहासिकता आज पूर्ण रूप से मिथ्या प्रमाणित हो जाय, तब भी इससे हमें कोई क्षति नहीं पहुँचेगी। तब तुम पूछ सकते हो कि इतने ऐतिहासिक शोध से क्या लाभ है? इससे लाभ है, क्योंकि हमें सत्य का पता लगाना है। वह हमें अज्ञानवश ग़लत भावनाओं में बँधे नहीं रहने देगा। इस देश में इस प्रकार की छानबीन के महत्त्व को लोग बहुत कम समझते हैं। बहुत से धर्म-सम्प्रदायों का विश्वास है कि बहुजनहिताय किसी अच्छी बात का उपदेश देने में, एक असत्य कह देने से कोई हानि नहीं है, बशर्ते उससे उपदेश को सहायता मिले, या दूसरे शब्दों में उद्देश्य पावन होने से साधनों के अपावन होने के दोष का परिमार्जन हो जाता है। अतः हम देखते हैं कि हमारे तन्त्र ग्रन्थों में से बहुतों का आरम्भ 'महादेव ने पार्वती से कहा' से होता है। किन्तु हमारा कर्तव्य यह होना चाहिए कि हमें स्वयं सत्य की पूरी प्रतीति हो जाय और हम केवल सत्य में ही विश्वास करें। कुसंस्कार अथवा सत्य की छानबीन किये बिना प्राचीन परंपराओं के विश्वास में इतना बल है कि वह लोगों का हाथ-पाँव जकड़ देता है, इतना जकड़ देता है कि ईसा मसीह, मुहम्मद और अन्य महापुरुष तक ऐसे बहुत से कुसंस्कारों के प्रति आस्था रखते थे और उन्हें विदा न कर सके। तुम्हें सदा अपनी दृष्टि सत्य पर जमाये रखनी चाहिए और सभी कुसंस्कारों का पूर्णतया परिहार करना चाहिए।

अब हमें यह देखना चाहिए कि गीता में क्या है। उपनिषदों का अध्ययन करें, तो हम देखते हैं कि बहुत से असम्बद्ध विषयों की भूलभुलैया में भटकने पर सहसा किसी महान् सत्य की चर्चा छिड़ जाती है, ठीक वैसे ही जैसे किसी विशाल वीरान प्रदेश में किसी यात्री को अकस्मात् यत्र-तत्र अति सुन्दर गुलाब मिल जाता है, जिसकी पत्तियाँ, काँटे, जड़ें सभी परस्पर उलझी हैं। उनकी तुलना में गीता इन सत्यों के सदृश है, जो सुन्दर ढंग से यथास्थान व्यवस्थित है—वह एक सुन्दर पुष्पमाला के या सर्वोत्तम चुने हुए फूलों के एक गुलदस्ते के समान है। उपनिषदों में कई स्थलों पर श्रद्धा की विस्तृत विवेचना की गयी है, किन्तु भक्ति का उल्लेख अल्प ही है। दूसरी ओर गीता में भक्ति की बार बार विवेचना ही नहीं की गयी है, वरन् उसमें भक्ति की अन्तर्निष्ठ भावना चरम उत्कर्ष तक पहुँच गयी है।

अब गीता के कुछ प्रमुख प्रसंगों पर दृष्टिपात करें, जिनकी उसमें चर्चा है। गीता की मौलिकता किस बात में है, जिससे पूर्ववर्ती सभी शास्त्रों से वह विशिष्ट मानी जा सकती है ? यद्यपि उसके प्रवर्तन के पूर्व योग, ज्ञान, भक्ति आदि सभी के दृढ़ अनुयायी थे, तथापि वे सब आपस में विवाद करते थे। अपने चुने हुए मार्गों की सर्वोत्कृष्टता का प्रत्येक दावा करता था। इन विभिन्न मार्गों में समन्वय स्थापित करने का किसीने कभी प्रयत्न नहीं किया। गीता के रचयिता ने ही सर्वप्रथम उसमें समन्वय का प्रयास किया। तत्कालीन प्रचलित सभी धर्म-सम्प्रदायों के सर्वोत्तम तत्त्वों को उन्होंने लिया और गीता में सूत्रबद्ध कर दिया। किन्तु जहाँ आपस में लड़ने-झगड़नेवाले इन धर्म-सम्प्रदायों में पूर्ण समन्वय प्रस्तुत करने में कृष्ण विफल हुए, वहाँ इस उन्नीसवीं शताब्दी में वह रामकृष्ण परमहंस द्वारा पूर्णतः सम्पन्न हुआ।

इसके पश्चात् है निष्काम कर्म, आसक्तिरहित कर्म। आजकल लोग इसका अर्थ कई तरह से करते हैं। कुछ लोग कहते हैं कि अनासक्त होने का अर्थ है, निरभिप्राय हो जाना। यदि उसका यथार्थ यही है, तब तो हृदयहीन पशु और दीवारें निष्काम कर्म के सम्पादन के सबसे बढ़िया नमूने हैं। फिर लोग जनक का उदाहरण रखते हैं और चाहते हैं कि निष्काम कर्म के अभ्यास में सिद्धहस्त होने में उनको भी वैसी ही मान्यता दी जाय। जनक (शाब्दिक अर्थ, पिता) ने वह गौरव बच्चे पैदा कर उपार्जित नहीं किया था, किन्तु ये लोग एक झुंड बच्चों के पिता होने की एकमात्र अर्हता पर जनक बनना चाहते हैं! नहीं! सच्चे निष्काम कर्मी (बिना कामना के काम करनेवाले) को न तो पशु बनना है, न जड़, न हृदयहीन। वह तामसिक नहीं, बल्कि विशुद्ध सात्त्विक होता है। उसका हृदय प्रेम और सहानुभूति से इतना ओतप्रोत है कि वह अपने प्रेम से सारे विश्व को लपेट सकता है। किन्तु संसार साधारणतः उसके सर्वग्राही प्रेम तथा सहानुभूति को पूरी तरह समझ नहीं पाता।

धर्म के विभिन्न मार्गों का समन्वय और निःस्पृह या निष्काम कर्म—ये गीता की दो प्रमुख विशेषताएँ हैं।

अब हम द्वितीय अध्याय से कुछ पढ़ें—

**संजय उवाच**

तं तथा कृपयाविष्टमश्रुपूर्णाकुलेक्षणम्।
विषीदन्तमिदं वाक्यमुवाच मधुसूदनः।।१।।

**श्री भगवानुवाच**

कुतस्त्वा कश्मलमिदं विषमे समुपस्थितम्।
अनार्यजुष्टमस्वर्ग्यमकीर्तिकरमर्जुन ।।२।।

**क्लैब्यं मा स्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते।**
**क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परंतप ॥३॥**

संजय ने कहा—जो अर्जुन करुणा और विषाद से अभिभूत हो गया था और जिसके नेत्र आँसुओं से गीले हो गये थे, उससे मधुसूदन ने ये शब्द कहे :

श्री भगवान् ने कहा :

हे अर्जुन, तुझको ऐसे विषम स्थल में यह नैराश्य किस हेतु प्राप्त हुआ ? यह तो अनार्यों के जैसा है, अकीर्तिकारी है और स्वर्ग-प्राप्ति के विपरीत है।

हे पृथा-पुत्र, तू नपुंसकता को मत प्राप्त हो, यह तेरे योग्य नहीं है। हृदय की क्षुद्र दुर्बलता को त्याग कर, हे शत्रुतापी, उठ।

**तं तथा कृपयाविष्टम्** से आरम्भ होनेवाले श्लोक में कैसे कवित्वपूर्ण और कैसे सुन्दर ढंग से अर्जुन की सच्ची स्थिति का चित्रण किया गया है ! तब श्री कृष्ण अर्जुन को उपदेश देते हैं, और **क्लैब्यं मा स्म गमः पार्थ** आदि कहकर वह लड़ने के लिए अर्जुन को प्रेरित क्यों कर रहे हैं ? क्योंकि अर्जुन में युद्ध से विरति विशुद्ध सत्त्व गुण की अति प्रबलता के कारण पैदा नहीं हुई। अनिच्छा पैदा होने का कारण बिल्कुल तमस् था। सत्त्व-गुण-प्रधान व्यक्ति की प्रकृति होती है कि वह जीवन की सभी स्थितियों में—चाहे सम्पत्ति हो अथवा विपत्ति हो—समभाव से शान्त रहता है। किन्तु अर्जुन त्रस्त था, वह करुणा से आकुल था। वह रणक्षेत्र में लड़ने के अलावा किसी दूसरे अभिप्राय से नहीं आया था, इस सीधे से तथ्य से सिद्ध हो जाता है कि उसमें युद्ध की जन्मजात-प्रवृत्ति थी और उस ओर झुकाव था। हमारे जीवन में भी बहुधा ऐसी घटनाएँ देखी जाती हैं। बहुत से लोग सोचते हैं कि उनकी प्रकृति सात्त्विक है, परन्तु वस्तुतः वे तामसिक के अतिरिक्त और कुछ नहीं होते। बहुत से लोग गन्दे तरीक़े से रहते हैं और अपने को परमहंस मान बैठते हैं ! क्यों ? क्योंकि शास्त्र कहते हैं कि परमहंस लोग किसी जड़ या पागल या गंदे जीव सदृश रहते हैं। परमहंसों की उपमा बच्चों से दी जाती है, लेकिन इसे समझना चाहिए कि यह उपमा एकांगी है। परमहंस और बालक एक तथा अभिन्न नहीं हैं। वे केवल एक से प्रतीत होते हैं, मानो दो छोरों पर स्थित दो ध्रुव हों। एक ज्ञानातीत अवस्था में पहुँच गया है और दूसरे को ज्ञान का आभास तक नहीं हुआ है। प्रकाश के सबसे तीव्र और मन्द कम्पन, दोनों ही, हमारी स्थूल दृष्टि की पहुँच के परे हैं, किन्तु एक में प्रखर ताप है और दूसरे में, हम कह सकते हैं कि ताप प्रायः बिल्कुल नहीं होता। सत्त्व और तमस् के परस्पर विरोधी गुण भी ऐसे ही हैं, निस्संदेह कई दृष्टियों से तो वे एक प्रतीत होते हैं, लेकिन उनमें आकाश-पाताल की भिन्नता है। तमोगुण को अपने

को सत्त्व के वेश-विन्यास में दिखाना बहुत प्रिय है। यहाँ महायोद्धा अर्जुन में वह तमस् दया (करुणा) के छद्म वेश में आया है।

अर्जुन को जिस मोह ने धर दबाया है, उसके निवारण के लिए भगवान् ने क्या कहा ? जैसा कि मैं सदा उपदेश देता हूँ कि किसी व्यक्ति को पापी कहकर तुम्हें उसकी निंदा नहीं करनी चाहिए, बल्कि तुम्हें उसका ध्यान उसमें विद्यमान सर्वशक्तिमत्ता की ओर आकृष्ट करना चाहिए, वैसे ही भगवान् अर्जुन से कहते हैं। **नैतत्त्वय्युपपद्यते**--'यह तुम्हारे योग्य नहीं है !' 'तुम अविनाशी आत्मा हो, सब दोषों से परे हो। अपनी सत्य प्रकृति को भूलकर और अपने को पापी समझकर, तुमने अपने को वैसा बना लिया है, जैसा कि कोई शारीरिक पापों तथा मानसिक शोक से पीड़ित हो--यह तुम्हारे योग्य नहीं है।'--भगवान् इस प्रकार कहते हैं, **"क्लैव्यं मा स्म गमः पार्थ**--हे पृथा-पुत्र, नपुंसकता को न प्राप्त हो। दुनिया में न तो पाप है, न दुःख है, न रोग है और न शोक है; यदि दुनिया में कोई ऐसी वस्तु है, जिसे पाप कहा जा सकता है, तो वह है--'भय'। जान लो कि जिस किसी काम से तुममें गुप्त शक्ति पैदा हो, वह पुण्य है; और जो तुम्हारे शरीर और मन को निर्बल बनाये, वह सचमुच पाप है। इस निर्बलता और इस हृदय-दुर्बलता को दूर भगाओ ! **क्लैव्यं मा स्म गमः पार्थ !** तुम बहादुर हो, वीर हो; यह तुम्हारे अयोग्य है।"

यदि तुम लोग, ऐ मेरे बच्चो, दुनिया को यह सन्देश पहुँचा सको कि **क्लैव्यं मा स्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते**--तो ये सारे रोग, शोक, पाप और विषाद तीन दिन में धरती से निर्मूल हो जायँ। दुर्बलता के ये सब भाव कहीं नहीं रह जायँगे। इस समय सर्वत्र है--भय के स्पंदन का यह प्रवाह। प्रवाह को उलट दो; उलटा स्पंदन लाओ, और देखो, जादू का रूपान्तर ! तुम सर्वशक्तिमान हो--तोप के मुँह तक जाओ, जाओ तो, डरो मत। अति अधम पापी से घृणा मत करो, उसके बाहर को मत देखो। दृष्टि को अन्तर्मुख करो, जहाँ परमात्मा का निवास है। तुरही की ध्वनि से विश्व को निनादित कर दो, 'तुममें कोई पाप नहीं है, तुममें कोई दुःख नहीं है, तुम परम शक्ति के आगार हो। उठो, जागो और भीतर के देवत्व को अभिव्यक्त करो।'

यदि कोई यह श्लोक पढ़ता है--**क्लैव्यं मा स्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते। क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परंतप**--तो उसे सम्पूर्ण गीता-पाठ का लाभ होता है, क्योंकि इसी एक श्लोक में पूरी गीता का संदेश निहित है।



# समालाप

## १

## भारत का मिशन

### ('संडे टाइम्स', लंदन, १८९६)

इंग्लैण्डवासी इस तथ्य को अच्छी तरह जानते हैं कि वे भारत के 'प्रवाल तटों'[1] को मिशनरी भेजते हैं। वास्तव में, वे इस धर्माज्ञा का, 'तुम समस्त संसार में जाओ और ईश्वर के सन्देश का प्रचार करो', इतनी पूर्णता के साथ पालन करते हैं, कि मुख्य ब्रिटिश सम्प्रदायों में कोई भी ईसा की शिक्षा के प्रचार के इस आदेश का पालन करने में पीछे नहीं रहा है। पर लोग इस बात को इतनी अच्छी तरह नहीं जानते कि भारत भी इंग्लैण्ड में धर्म-प्रचारक भेजता है।

संयोग की बात है, यदि इस शब्द का उपयोग किया जा सके, मैं स्वामी विवेकानन्द के अस्थायी निवास ६३, सेण्ट जॉर्ज रोड, एस० डब्ल्यू० में उनके सामने पड़ गया; और क्योंकि उन्होंने अपने कार्य की रूपरेखा और अपने इंग्लैण्ड आगमन के विषय में बातचीत करने में कोई आपत्ति नहीं की, इसलिए मैं उनके निकट पहुँचा, और अपने अनुरोध की स्वीकृति पर आश्चर्य प्रकट करते हुए बात आरम्भ की।

"मैं अमेरिका में इण्टरव्यू लेनेवालों से पूर्ण अभ्यस्त हो गया हूँ। क्योंकि मेरे देश में ऐसा रिवाज़ नहीं है, इसलिए यह कोई कारण नहीं है कि मैं जिस देश में जाऊँ, वहाँ सुलभ साधनों का उपयोग उन बातों को फैलाने के लिए न करूँ, जिनका मैं प्रचार करना चाहता हूँ! वहाँ मैं १८९३ में, शिकागो की विश्व-धर्म-महासभा में हिन्दू धर्म का प्रतिनिधि था। मैसूर के राजा और कुछ दूसरे मित्रों ने मुझे वहाँ भेजा था। मैं समझता हूँ कि मैं अमेरिका में कुछ सफलता प्राप्त करने का दावा कर सकता हूँ। शिकागो के अतिरिक्त मुझे अमेरिका के अन्य बड़े नगरों से भी बहुत से निमन्त्रण मिले। मैं वहाँ बहुत दिनों तक ठहरा; क्योंकि पिछली गर्मियों में और,

---

**१. इस धारणा के अनुसार कि भारत के सागर-तट पर प्रवाल पाये जाते हैं, प्राचीन समय में पाश्चात्य लोग भारत के साथ इसी नाम से परिचित थे। स०**

जैसा कि आप देख रहे हैं, इन गर्मियों में इंग्लैण्ड आने के अतिरिक्त, मैं अमेरिका में लगभग तीन वर्ष रहा। मेरी राय में अमेरिका की सभ्यता एक महान् सभ्यता है। मैंने अमेरिकी मस्तिष्क को नये विचारों के प्रति विशेष रूप से संवेदनशील पाया है। वहाँ कोई बात इसलिए त्याज्य नहीं है, क्योंकि वह नयी है। वह अपनी अच्छाई और बुराई के आधार पर जाँची जाती है और केवल इसी आधार पर स्वीकार अथवा अस्वीकार की जाती है।''

''जब कि इंग्लैण्ड में—क्या आप संकेत से कुछ कहना चाहते हैं?''

''हाँ। इंग्लैण्ड में सभ्यता पुरानी है। ज्यों ज्यों सदियाँ बीती हैं, उसमें बहुत विस्तार हुआ है। विशेष रूप से, आपके बहुत से पूर्वाग्रह बन गये हैं, जिनको जीतने की आवश्यकता है, और जो कोई आपसे विचारों का आदान-प्रदान करता है, उसे यह काम करना होगा।''

''ऐसा कहा जाता है। मैं समझता हूँ कि आपने अमेरिका में किसी धर्म अथवा नये मत की स्थापना नहीं की है।''

''यह सच है। संगठनों की संख्या बढ़ाना हमारे सिद्धान्तों के विपरीत है; क्योंकि, सब प्रकार से, उनकी संख्या पहले ही काफ़ी है। और जब संगठन बनाये जाते हैं, तो उनकी देख-रेख के लिए व्यक्तियों की आवश्यकता होती है। और वे, जिन्होंने संन्यास ले लिया है—अर्थात् जिन्होंने सब सांसारिक पद, सम्पदा और ख्याति त्याग दी है—तथा जिनका उद्देश्य आध्यात्मिक ज्ञान की खोज है, इस काम को नहीं सँभाल सकते, और वह फिर दूसरों के हाथों में चला जाता है।''

''क्या आपकी शिक्षा एक तुलनात्मक धर्म-प्रणाली है?''

''इस विषय में अधिक सुनिश्चित धारणा हमें शायद यह कहने से प्राप्त हो सकती है कि वह धर्म के सब रूपों का सार है; उनके ऊपर से असार को हटाकर उसके ऊपर बल देना है, जो उनका वास्तविक आधार है। मैं रामकृष्ण परमहंस का शिष्य हूँ। वे एक पूर्ण संन्यासी थे। मैं उनके प्रभाव और विचारों से प्रभावित हुआ। इस महान् संन्यासी ने दूसरे धर्मों के प्रति कभी नकारात्मक अथवा आलोचनात्मक दृष्टिकोण नहीं रखा, वरन् उनके सकारात्मक पक्ष को प्रदर्शित किया अर्थात् जीवन में उनका कैसे पालन और अभ्यास किया जा सकता है। झगडना, विरोध का दृष्टिकोण रखना उनकी शिक्षा के बिल्कुल विपरीत पड़ता है; उनकी शिक्षा का विषय यह सत्य है कि संसार प्रेम से चलता है। आप जानते हैं कि हिन्दू धर्म विधर्मियों को कभी कष्ट नहीं पहुँचाता। यह एक ऐसा देश है, जहाँ सब धर्म शान्ति और सद्भावना के साथ रह सकते हैं। मुसलमान अपने साथ हत्या और वध लाये, पर उनके आने से पहले शान्ति का शासन था। इस प्रकार जैन, जो

किसी ईश्वर में विश्वास नहीं करते और ऐसे विश्वास को भ्रम समझते हैं, सहन किये गये और वे आज भी हैं। भारत वास्तविक शक्ति—नम्रता का उदाहरण उपस्थित करता है। आक्रमण, दुस्साहस, संघर्ष ये सब बातें दुर्बलता हैं।"

"यह बहुत कुछ टाल्स्टाय के सिद्धान्त के समान जान पड़ता है, इससे व्यक्तियों का काम चल सकता है, यद्यपि मैं स्वयं इस पर सन्देह करता हूँ। पर इससे राष्ट्रों का काम कैसे चलेगा ?"

"उनका काम भी बहुत अच्छी तरह से चलेगा। यह भारत का कर्म था, उसका भाग्य था, कि वह जीता जाय, और अपनी बारी आने पर, अपने विजेता पर विजय प्राप्त करे। वह अपने मुसलमान विजेताओं के प्रति यह कर चुका है: शिक्षित मसलमान सूफ़ी हैं, उनमें और हिन्दुओं में विशेष भेद नहीं है। हिन्दू विचार उनकी सभ्यता में रम गया है और उन्होंने शिक्षार्थी की स्थिति ले ली है। मुग़ल सम्राट् महान् अकबर व्यवहारतः हिन्दू था। और समय आने पर इंग्लैण्ड भी विजित होगा। आज उसके हाथों में तलवार है, पर विचारों के संसार में वह व्यर्थ से भी अधिक गया-बीता है। आप जानते हैं कि शापेनहॉवर ने भारतीय चिन्तन के बारे में क्या कहा है। उन्होंने भविष्यवाणी की है कि जब ये विचार हमारे सुपरिचित हो जायँगे, तो यूरोप पर उनका प्रभाव उतना ही गम्भीर पड़ेगा, जितना कि अन्ध युग के बाद यूनानी और लेटिन संस्कृति के पुनर्जीवन का पड़ा था।"

"क्षमा करें, यदि मैं कहूँ कि अभी तो इसके कोई लक्षण दिखायी नहीं देते।"

"शायद नहीं", स्वामी जी गम्भीरता से बोले। "मैं यह कहने का साहस कर सकता हूँ कि बहुत से लोगों को पुराने नवजागरण के चिह्न भी दिखायी नहीं दिये थे, और उन्हें उसके आगमन का पता उस समय भी नहीं चला था, जब कि वह आ चुका था। पर एक महान् गति आ रही है, जिसे वे लोग ही पहचान सकते हैं, जो समय के संकेतों को समझते हैं। पिछले कुछ वर्षों में प्राच्य अन्वेषणों में बहुत प्रगति हुई है। अभी वे विद्वानों के हाथों में हैं, और जो कार्य उन्होंने किया है, उसमें वे नीरस और भारी दिखायी देते हैं। पर धीरे धीरे समझ का प्रकाश फैलेगा।"

"और भारत भविष्य का महान् विजेता होगा। पर वह अपने विचारों के प्रचार के लिए अधिक धर्मोपदेशक नहीं भेजता। मैं समझता हूँ कि वह उस समय तक प्रतीक्षा करेगा, जब तक कि संसार उसके चरणों में नहीं आ जाता।"

"एक समय था, जब भारत धर्म-प्रचार-कार्य की एक महान् शक्ति था। इंग्लैण्ड के ईसाई धर्म स्वीकार करने से सैकड़ों वर्ष पहले बुद्ध ने एशिया की दुनिया को अपने सिद्धान्त में दीक्षित करने के लिए धर्म-प्रचारक भेजे थे। विचारों के संसार में परिवर्तन आ रहा है। हम अभी केवल आरम्भ कर रहे हैं। उन लोगों की संख्या, जो

धर्म के किसी रूपविशेष को स्वीकार करने से इन्कार करते हैं, बहुत बढ़ रही है, और यह हलचल शिक्षित वर्ग में है। अभी हाल की एक अमेरिकी जन-गणना में बहुत से लोगों ने अपने को किसी विशिष्ट धार्मिक वर्ग से सम्बन्ध रखनेवाला लिखवाना अस्वीकार किया है। सब धर्म एक ही सत्य की विभिन्न अभिव्यक्तियाँ हैं; वे आगे बढ़ते हैं, नहीं तो मर जाते हैं। वे एक ही सत्यस्वरूप केन्द्र की त्रिज्याएँ हैं--अभिव्यक्तियाँ हैं, जिनकी विविध मस्तिष्कों को आवश्यकता होती है।"

"अब हम समस्या के निकट पहुँच रहे हैं। यह केन्द्रीय सत्य क्या है?"

"वह है भीतर का ईश्वर। प्रत्येक व्यक्ति, चाहे वह कितना ही पतित हो, ईश्वर की---दिव्यत्व की अभिव्यक्ति है। दिव्यत्व पर आवरण आ जाता है, वह दृष्टि से छिप जाता है। मुझे भारतीय विद्रोह की एक घटना याद आती है। वर्षों तक चिर मौन रहने के व्रत की साधना करनेवाले एक स्वामी जी को एक मुसलमान ने छुरा भोंक दिया। लोग हत्यारे को खींचकर आहत के सामने ले गये और बोले, 'स्वामी जी, आप कहें, तो हम इसे ठिकाने लगा दें।' अनेक वर्षों तक मौन रहने के बाद उसने अपना व्रत अपने अन्तिम समय में यह कहने के लिए तोड़ा, 'मेरे बच्चो, तुम सब भूल में हो। यह मनुष्य साक्षात् ईश्वर है।' महान् शिक्षा यह है कि सबके पीछे वही एक है। उसे गॉड, प्रेम, आत्मा, अल्लाह, जिहोवा---चाहे जो कहिए, वह है वही एक, जो निम्नतम जन्तु से लेकर उच्चतम मनुष्य तक, सब जीवों को प्राणवान बनाता है। आप बहुविध छिद्रों से विद्ध हिम से आवेष्ठित एक महासागर की कल्पना कीजिए; इनमें से प्रत्येक छिद्र एक आत्मा है, एक मनुष्य है, जो अपनी बुद्धि की मात्रा के अनुसार मुक्त होने का प्रयत्न कर रहा है और बर्फ़ को तोड़कर निकलने का प्रयास कर रहा है।"

"मैं समझता हूँ कि मुझे पूर्व और पश्चिम के आदर्श में एक अन्तर दिखायी देता है। आप संन्यास, मनन और ऐसे ही उपायों द्वारा अत्यन्त पूर्ण व्यक्ति उत्पन्न करना चाहते हैं। और पश्चिम का आदर्श यह जान पड़ता है कि वह समाज-व्यवस्था को पूर्ण बनाये, और इसलिए हम राजनीतिक और सामाजिक समस्याओं पर कार्य करते हैं, क्योंकि हम समझते हैं कि हमारी सभ्यता का स्थायित्व लोगों के कल्याण पर निर्भर है।"

स्वामी जी ने बड़ी गम्भीरता से कहा, "पर सभी सामाजिक और राजनीतिक व्यवस्थाएँ मनुष्यों के भलेपन पर टिकती हैं। कोई राष्ट्र इसलिए महान् और अच्छा नहीं होता कि पार्लियामेण्ट ने यह या वह पास कर दिया है, वरन् इसलिए होता है कि उसके निवासी महान् और अच्छे होते हैं। मैं चीन गया हूँ; उसका संगठन, सब राष्ट्रों से अधिक प्रशंसनीय है। फिर भी चीन आज एक अव्यवस्थित

भीड़ है, क्योंकि उसके निवासी अब प्राचीन काल में बनायी गयी व्यवस्था की आवश्यकता के अनुसार सक्षम नहीं हैं। धर्म इस समस्या की जड़ तक पहुँचता है। यदि वह ठीक रहता है, तो सब ठीक होता है।"

"ईश्वर प्रत्येक के भीतर है, पर आच्छन्न है; यह बात अस्पष्ट और व्यावहारिक जीवन से दूर मालूम होती है। मनुष्य सदा उसीकी खोज में नहीं रह सकता।"

"बहुत से लोग अक्सर एक ही उद्देश्य के लिए काम करते हैं, पर इस तथ्य को पहचान नहीं पाते। यह तो हमें मान ही लेना चाहिए कि क़ानून, सरकार, राजनीति ऐसी अवस्थाएँ हैं, जो किसी प्रकार अन्तिम नहीं हैं। उनसे परे एक ध्येय है, जहाँ क़ानून की आवश्यकता नहीं होती। और साथ ही स्वयं संन्यासी शब्द का अर्थ है: विधित्यागी ब्रह्मतत्त्वान्वेषी, या यह कह सकते हैं, 'नेतिवादी' ब्रह्मज्ञानी। पर यह भी है कि जो लोग ऐसे शब्द का उपयोग करते हैं, उन्हें सदा भ्रम बना रहता है। ईसा ने देखा कि विधि-नियम उन्नति का मूल नहीं है, केवल नैतिकता और पवित्रता ही शक्ति हैं। अपने इस कथन के बारे में कि पूर्व का उद्देश्य उच्चतर आतम-विकास और पश्चिम के सामाजिक शासन को पूर्ण करना है, आप निश्चय ही यह नहीं भूल रहे हैं कि एक हमारा दृश्य व्यक्तित्व है और एक वास्तविक व्यक्तित्व है।"

"आपका तात्पर्य निश्चय ही यह है कि हम दृश्य के लिए काम करते हैं और आप वास्तविक के लिए।"

मन पूर्ण विकास प्राप्त करने के लिए विभिन्न अवस्थाओं में होकर आगे बढ़ता है। पहले वह ठोस को पकड़ता है और फिर धीरे धीरे सिद्धान्तों में पहुँचता है। यह भी देखिए कि हम विश्व-बन्धुत्व के विचार तक कैसे पहुँचते हैं। पहले हम उसे एक दृढ़, संकीर्ण और पृथक् सम्प्रदाय के भीतर ग्रहण करते हैं। फिर धीरे धीरे हम विस्तृत सामान्यीकरण और सूक्ष्म विचारों के संसार में पदार्पण करते हैं।"

"तो आप समझते हैं कि वे सम्प्रदाय, जो इंग्लैण्डनिवासियों को इतने प्रिय हैं, समाप्त हो जायँगे? आप जानते हैं कि एक फ़ांसीसी ने कहा था कि 'इंग्लैण्ड ऐसा देश है, जहाँ सम्प्रदाय तो हजार हैं, पर सबकी रुचि एक ही है।'"

"मुझे पूर्ण विश्वास है कि उन्हें समाप्त होना है। उनकी स्थापना असार बातों के आधार पर हुई है: उनका सार भाग रहेगा और एक दूसरी इमारत के रूप में निर्मित होगा। आप इस पुरानी कहावत को तो जानते हैं कि किसी सम्प्रदाय में पैदा होना तो ठीक है, पर उसीमें मरना ठीक नहीं है।"

"शायद आप इस विषय में कुछ कहेंगे कि इंग्लैण्ड में आपका काम कैसा चल रहा है?"

"धीरे धीरे, उसी कारण से जो मैंने अभी बताया है। जब आप मूल और आधार के प्रति कुछ करना चाहते हैं, तो समस्त वास्तविक प्रगति मन्द ही होगी। निश्चय ही मुझे यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि ये विचार, इस रीति से नहीं, तो किसी दूसरी से, फैले बिना न रहेंगे, और हममें से बहुतों का विचार है कि उनके प्रचार का उचित समय अब आ गया है।"

इसके बाद मैंने वह विवरण सुना कि उनका काम किस प्रकार चलाया जाता है। बहुत से पुराने सिद्धान्त के समान यह नया सिद्धान्त भी बिना शुल्क और बिना मूल्य वितरित किया जाता है, यह पूर्णतया उन्हीं लोगों के निजी प्रयासों पर निर्भर होता है, जो उसे अपनाते हैं।

स्वामी जी अपनी पूर्वीय वेश-भूषा में एक दार्शनिक व्यक्ति हैं। उनका सरल और प्रेमपूर्ण ढंग, जिससे उदासीपन की सामान्य धारणा की तनिक भी गन्ध नहीं आती, अंग्रेज़ी भाषा पर उनका असाधारण अधिकार और वार्तालाप की महान् क्षमता उनके व्यक्तित्व की रोचकता में काफ़ी वृद्धि करती है। उनके संन्यास व्रत का अर्थ है पद, सम्पदा और ख्याति का त्याग और आध्यात्मिक ज्ञान की निरन्तर खोज।

२

## विदेशों की बात और देश की समस्याएँ

### ('दि हिन्दू', मद्रास, फ़रवरी, १८९७)

हमारे एक प्रतिनिधि स्वामी विवेकानन्द से गाड़ी में चिंगलपुट स्टेशन पर मिले और उनके साथ मद्रास तक आये। इस भेंट का विवरण यहाँ दिया जा रहा है :

"स्वामी जी, आप अमेरिका किसलिए गये थे ?"

"यह प्रश्न कुछ ऐसा गंभीर है कि इसका उत्तर संक्षेप में देना कठिन है। मैं अभी इसका उत्तर अंशतः देता हूँ। क्योंकि मैंने सम्पूर्ण भारत की यात्रा की थी और मैं दूसरे देशों की भी यात्रा करना चाहता था। मैं अमेरिका सुदूर पूर्व होकर गया।"

"आपने जापान में क्या देखा, और क्या ऐसी सम्भावना है कि भारत जापान के प्रगतिशील चरणों का अनुसरण करे ?"

"बिल्कुल नहीं, जब तक कि भारत के तीस करोड़ एक सम्पूर्ण राष्ट्र की भाँति परस्पर मिल नहीं जाते, यह सम्भव नहीं। संसार ने कभी जापानियों के समान देशभक्त और कलाप्रिय जाति नहीं देखी; और उनकी एक विशेषता यह है कि जब कि यूरोप और दूसरे देशों में कला, साधारणतया गंदगी के साथ पायी जाती है, जापान में कला का अर्थ होता है कला+परम स्वच्छता। मेरी इच्छा है कि हमारे

मैं—महाराज, यदि कोई आपकी बात सुनेगा, तो कहेगा कि आप निराशावादी हो रहे हैं!

स्वामी जी—स्वाभाविक है! जो जड़ हो गये हैं, वे और क्या सोच सकेंगे? उफ़! कोई मेरी आँखों से देखे; उनकी इमारतें देखो, वे कितनी साधारण, कितनी अर्थशून्य हैं! इन विशाल सरकारी इमारतों को देखो, क्या इनका बाह्य स्वरूप देखकर कुछ अनुमान लगाया जा सकता है कि ये किस भाव, किस आदर्श की प्रतीक हैं?—नहीं, क्योंकि यह सब प्रतीकशून्य हैं। पाश्चात्यों का पहनाव ही लो—उनके तंग कोट, सीधे पैन्ट शरीर पर इतने तंग और चिपके होते हैं कि बिल्कुल भद्दे मालम देते हैं; नहीं? पर हम लोग, पता नहीं, उसमें क्या सुन्दरता देखते हैं? जिसे देखो, कोट-पतलून डाटे है। इस देश का भ्रमण तो करो, और यदि देखने के लिए आँखें हैं और समझने के लिए बुद्धि है, तो देखो—इस देश के प्राचीन भग्नावशेषों को देखो—उनके देखने भर से ही मालूम होता है, उनमें कितने भाव भरे हैं, कितनी कला भरी है। उनका जलपात्र है—काँच का गिलास, पर हमारा है धातु-निर्मित लोटा—दोनों में कौन कलापूर्ण है? तुमने देहातों में किसानों के घर देखे हैं?

मैं—जी हाँ, अवश्य।

स्वामी जी—उनमें क्या देखा?

मेरी समझ में नहीं आया, क्या कहूँ। फिर भी मैंने उत्तर दिया—"महाराज, वे अत्यन्त साफ़-सुथरे होते हैं और रोज़ उनका आँगन लीपा-पोता जाता है।"

स्वामी जी—क्या तुमने उनके अन्न-भाण्डार देखे? उनमें कितनी कला है! उनकी मिट्टी की दीवारों पर भी कितने प्रकार के चित्र बने होते हैं! और ज़रा पाश्चात्य देशों में जाकर देखो, निम्न वर्ग के लोग किस तरह रहते हैं। तब तुम्हें मालूम होगा कि दोनों में कितना महान् अन्तर है। उनका आदर्श है उपयोगिता; हमारा है कला। पश्चिम का निवासी हर एक वस्तु में उपयोगिता ढूंढ़ता है, और हम कला। पाश्चात्य शिक्षा प्राप्त कर हमने कलापूर्ण लोटा तो फेंक दिया और उसके स्थान में, हमारे घरों में विदेशी तामचीनी के गिलास विराजमान हो गये हैं। हमने इस उपयोगितावाद के आदर्श को इस सीमा तक अपना लिया है कि अब वह हास्यास्पद लगने लगा है! अब हमें उपयोगिता और कला के समन्वय की आवश्यकता है। जापान यह समन्वय लाने में जल्दी सफल हो गया और उसने अभूतपूर्व प्रगति कर ली। अब जापान पाश्चात्य देशों को भी सिखाने की क्षमता रखता है।

प्रश्न—विश्व में किस राष्ट्र की वेशभूषा सर्वोत्तम है?

स्वामी जी—आर्यों की। यूरोपवासी भी इसे स्वीकार करते हैं। आर्यों के परिधान की पटलियाँ किस कलापूर्ण ढंग से लटकती हैं। अधिकांश देशों के राजवस्त्र, आर्यों की वेशभूषा की ही नक़ल है, उनमें भी आर्यों के समान ही पटलियाँ बनाकर लटकाने का यत्न किया जाता है; और इन राजवस्त्रों में तथा उन देशों की सर्वसाधारण की वेशभूषा में बहुत अन्तर है। सिंगी, तुम भी ये भद्दे यूरोपीय कमीज़ पहनना छोड़ दो।

प्रश्न—क्यों महाराज ?

स्वामी जी—इसलिए कि पाश्चात्य लोग इनका केवल अंतर्परिधान के रूप में ही उपयोग करते हैं। वे उसे सदैव कोट और जैकेट के नीचे ही पहनते हैं, केवल कमीज़ कभी नहीं पहनते। पर हम बंगाली कितनी भूल कर रहे हैं। जिसे देखो, कोट, पतलून, कमीज़ धारण करने में गर्व का अनुभव करता है—जैसे हमारा कोई राष्ट्रीय, प्राचीन वेश ही न हो, जैसे वेशभूषा के सम्बन्ध में कोई नियम ही न हो, कोई विधि-परिपाटी या प्रणाली ही न हो और जिसकी जो मर्ज़ी आये और जो दिखे, वही कपड़े पहन ले ! हमारे यहाँ, नीच जाति का छुआ हुआ अन्न यदि कोई खा लेता है, तो उसे जात बाहर कर देते हैं; यदि यही नियम परकीय वेशभूषा धारण करने को लगाया जाय, तो कितना अच्छा होगा ! अपनी प्राचीन भारतीय वेशभूषा क्यों नहीं धारण की जाती ? इस यूरोपीय कोट-कमीज़ के पहनने में कौन सी शान है ? क्या अर्थ है ?

अब वर्षा होने लगी, और भोजन-वेलासूचक घंटी भी बज गयी थी। इसलिए सबके साथ हम भी प्रसाद ग्रहण करने गये। भोजन करते करते स्वामी जी बोले—"भोजन ऐसा रहे कि परिमाण में कम, पर पुष्टिकारक हो। पेट को ढेर सारे भात से ठूंस देना ही आलस्य का मूल है।" कुछ देर बाद वे फिर बोले—"जापानियों को देखो, वे दिन में दो तीन बार दाल के साथ भात खाते हैं। वे कई बार भोजन करते हैं, पर हर समय खाते थोड़ा थोड़ा ही हैं। शरीर से तगड़े लोग भी एक बार में खाते कम ही हैं; अधिक बार भले ही खा लें। उनमें जो घर के अच्छे होते हैं, वे प्रतिदिन मांस भी खाते हैं। पर हम दिन में दो बार, गले तक पेट को भात से भर लेते हैं और हमारी सारी शक्ति उस भात को पचाने में ही समाप्त हो जाती है।

प्रश्न—क्या हम ग़रीब बंगालियों के लिए मांस खाना संभव है ?

स्वामी जी—क्यों नहीं ? थोड़ा थोड़ा तो खा ही सकते हैं। एक दिन में पाव भर काफ़ी है। हमारा सबसे बड़ा दोष है—आलस्य, और यही हमारी ग़ुलामी का कारण है। मान लो, किसीकी नौकरी छूट गयी, या घर में जो दो-तीन आदमी

कमानेवाले थे, उनमें से कोई मर गया, तो लोग क्या करते हैं? वे या तो बच्चों का दूध बन्द कर देते हैं या दिन में एक बार खाते हैं और कभी शाम को भात ही खाकर सो जाते हैं।

प्रश्न—पर ऐसी परिस्थिति में और कर ही क्या सकते हैं?

स्वामी जी—पर वे ज़्यादा मेहनत कर, थोड़ा सा और कमा लेने का प्रयत्न क्यों नहीं करते, जिससे कम से कम दो बार भोजन तो मिल जाय? पर नहीं—मेहनत कौन करे, उन्हें अड्डों पर जाकर गप्पें लगाने तथा समय नष्ट करने की आदत जो पड़ गयी है! यदि लोग केवल कभी इतना ही जान पायें कि वे समय का कितना नाश और दुरुपयोग कर रहे हैं, तो इस देश की कायापलट हो जाय!

## ७[1]

सोमवार, २४ जनवरी, १८९८ ई०

[एक वर्ण की उपजातियों में अन्तर्विवाह—बालविवाह के विरोध में—भारत को कैसी शिक्षा की आवश्यकता है—ब्रह्मचर्य]

गत शनिवार के दिन जिन महाशय ने स्वामी जी से प्रश्न किये थे, वे आज फिर आये। उन्होंने अन्तर्विवाह का विषय छेड़ा और पूछा—"भिन्न भिन्न जातियों में अन्तर्विवाह कैसे प्रारम्भ किया जाय?"

स्वामी जी—मैं भिन्न धर्मावलम्वी जातियों में अन्तर्विवाह करने के पक्ष में नहीं हूँ। कम से कम आज तो उससे समाज के वंधन बहुत ढीले पड़ जायँगे और कई अनिष्ट होने की आशंका है। मैं तो अभी केवल सम धर्मानुयायियों के ही परस्पर अन्तर्विवाह का समर्थन करता हूँ।

प्रश्न—तो भी, इससे कई जटिलताएँ उत्पन्न होंगी, जैसे कि,—मेरी पुत्री बंगाल में जन्मी और वहीं उसका लालन-पालन हुआ और मैं उसकी किसी मराठी या मद्रासी से शादी कर दूँ, तो न वह अपने पति की भाषा समझेगी और न उसका पति उसकी भाषा समझेगा। और फिर उनके रहन-सहन, उनके रीति-रिवाज में भी बहुत अन्तर है। इस तरह की कई अड़चनें हैं, और फिर समाज तो एक तूफ़ान खड़ा कर देगा।

स्वामी जी—अभी वह समय बहुत दूर है, जब इस प्रकार के विवाह सम्भव हो सकेंगे। और आज तो ऐसे विवाहों को एकदम प्रारम्भ कर देने का कोई औचित्य

---

१. श्री सुरेन्द्रनाथ सेन द्वारा आलिखित।

भी नहीं प्रतीत होता। काम करने का एक गुप्त रहस्य यह है कि न्यूनतम प्रतिरोध की दिशा में चलो। इसलिए प्रारम्भ में अपनी ही जाति की उपजातियों में अन्तर्विवाह शुरू होने चाहिए। बंगाल के कायस्थों का ही उदारहण लो। उनमें कई उपजातियाँ हैं—जैसे उत्तरराढ़ी, दक्षिणराढ़ी, बंगज आदि, और उनमें परस्पर विवाह नहीं होते। अब, 'दक्षिणराढ़ी' और 'उत्तरराढ़ियों' में परस्पर विवाह-सम्बन्ध शुरू करने चाहिए, और यदि यह अभी सम्भव नहीं है, तो बंगजों और दक्षिणराढ़ियों के विवाह ही शुरू हों। इस तरह आज जो चीज़ विद्यमान है, उसीमें यथासाध्य सुधार करें। आखिर सुधार सब कुछ उखाड़ फेंकने में ही तो नहीं है न!

प्रश्न—अच्छा, यही सही, पर इससे लाभ क्या होगा?

स्वामी जी—क्या तुम नहीं देखते कि शादियों से, एक ही उपजाति तक विवाह-सम्बन्ध सीमित होने से, हमारे समाज में एक ऐसी स्थिति आ गयी है कि प्रकारान्तर से निकट के कुटुम्बियों और भ्रातृव्यों में ही विवाह हो रहे हैं, और इससे हमारे समाज की शरीर-सम्पदा का ह्रास हो रहा है, तथा परिणामस्वरूप सभी तरह की बीमारियाँ और बुराइयाँ उसमें घुस रहीं हैं? एक सीमित संख्या के व्यक्तियों में परिभ्रमण करते करते रक्त दूषित हो गया है और जन्म से ही नवजात शिशुओं को वंशगत रोग प्राप्त हो जाते हैं। इस प्रकार की निर्बल संतति रोग के कीटाणुओं के आक्रमण का प्रतिरोध करने में नितान्त असमर्थ होती है। विवाहों की परिधि विस्तृत करने पर ही हम अपनी संतति में नये और ताज़े खून का संचार कर पायेंगे, जिससे उसकी आजकल के विविध रोगों और तज्जन्य अन्य व्याधियों से रक्षा हो सके।

प्रश्न—महाराज, आपका बाल-विवाह के सम्बन्ध में क्या मत है?

स्वामी जी—बंगाल के शिक्षित वर्ग में बालविवाह की प्रथा धीरे धीरे नष्ट हो रही है। लड़कियों का विवाह भी पहले की अपेक्षा एक-दो वर्ष अधिक उम्र होने पर ही होने लगा है। किन्तु इसका कारण समाज-सुधार की भावना नहीं, अर्थाभाव है। किसी भी कारण से क्यों न हो, विवाह की उम्र और भी अधिक हो जानी चाहिए। पर बेचारा बाप करे क्या? ज्यों ही लड़की ज़रा बड़ी होती है, माँ से लेकर अन्य सभी स्त्रियाँ और पड़ोसिनें यही एक रट लगाने लगती हैं कि वर की खोज की जाय, और जब तक वर नहीं मिल जाता, तब तक बेचारे बाप को चैन नहीं लेने देतीं। और तुम्हारे पाखंडी पण्डों-पुरोहितों के विषय में तो जो कहा जाय, वही थोड़ा है। आजकल कोई उनकी सुनता नहीं, फिर भी वे अपने आप नेता बन बैठते हैं। सरकार ने क़ानून बनाकर, १२ वर्ष की कन्या से विवाह दण्डनीय कर दिया, तो ये सब धर्मगुरु चिल्लाने लगे कि धर्म नष्ट हो गया, मानो

बारह-तेरह वर्ष की कन्या के माँ बनने में ही धर्म रह गया हो! इसीलिए सरकार भी यही सोचेगी की वाह! क्या धर्म है इन लोगों का! और ये आन्दोलन कर राजनीतिक अधिकारों की माँग करते हैं!

प्रश्न—तो आपके मत से, लड़के-लड़कियों का विवाह ज़्यादा उम्र पर ही होना चाहिए?

स्वामी जी—अवश्य। पर साथ साथ उन्हें अच्छी शिक्षा भी दी जाय, नहीं तो भ्रष्टाचार और व्यभिचार बढ़ने की आशंका है। शिक्षा से मेरा तात्पर्य आधुनिक प्रणाली की शिक्षा से नहीं, वरन् ऐसी शिक्षा से है, जो भावात्मक हो तथा जिससे स्वाभिमान और श्रद्धा के भाव जागें। केवल किताबें पढ़ा देने से कोई लाभ नहीं। हमें ऐसी शिक्षा की आवश्यकता है, जिससे चरित्र-निर्माण हो, मानसिक शक्ति बढ़े, बुद्धि विकसित हो, और देश के युवक अपने पैरों पर खड़े होना सीखें।

प्रश्न—हमारे नारी-समाज में भी कई सुधारों की आवश्यकता है।

स्वामी जी—इस प्रकार की शिक्षा प्राप्त होने पर स्त्रियाँ अपनी समस्याएँ स्वयं ही हल कर लेंगी। अब तक तो उन्होंने केवल असहाय अवस्था में दूसरों पर आश्रित हो जीवन यापन करना, और थोड़ी सी भी अनिष्ट या संकट की आशंका होने पर आँसू बहाना ही सीखा है। पर अब दूसरी बातों के साथ साथ उन्हें बहादुर भी बनना चाहिए। आज के ज़माने में उनके लिए आत्मरक्षा करना सीखना भी बहुत ज़रूरी हो गया है। देखो, झाँसी की रानी कैसी महान् थी!

प्रश्न—आप जैसा बता रहे हैं, यह एक नयी बात है, और मुझे मालूम पड़ता है कि वैसी शिक्षा की व्यवस्था होने में काफ़ी समय लगेगा।

स्वामी जी—फिर भी, हमें यथाशक्ति प्रयत्न तो करना होगा। हमें सिर्फ़ स्त्रियों को ही यह शिक्षा नहीं देनी है, वरन् अपने को भी शिक्षित करना है। केवल पुत्र-जन्म से ही पितृत्व प्राप्त नहीं हो जाता, साथ साथ गुरु कर्तव्य-भार भी अपने कंधों पर वहन करना पड़ता है। अब स्त्री-शिक्षा कैसी हो: प्रथम तो—हिन्दू स्त्री के लिए सतीत्व का अर्थ समझना सरल ही है, क्योंकि यह उसकी विरासत है, परंपरागत सम्पत्ति है। इसलिए सर्वप्रथम, यह ज्वलन्त आदर्श भारतीय नारी के हृदय में सर्वोपरि रहे, जिससे वे इतनी दृढ़चरित्र बन जायँ कि चाहे विवाहित हों या कुमारी, जीवन की हर अवस्था में, अपने सतीत्व से तिल भर भी डिगने की अपेक्षा, जीवन की निडर होकर आहुति दे दें। अपने आदर्श की रक्षा के लिए अपने जीवन की भी बलि दे देना—यह क्या कम वीरता है? आज के युग की आवश्यकताएँ देखते हुए, मुझे तो यह अत्यन्त आवश्यक प्रतीत होता है कि कुछ महिलाएँ संन्यस्त जीवन के आदर्शों का पालन करने के लिए शिक्षित की जायँ,

जिससे कि वे आजन्म कौमार्य व्रत धारण करें। आदि काल से जिनकी नस नस में सतीव्रत भरा है, उन भारतीय महिलाओं के लिए इसमें कोई कठिनता नहीं है। साथ साथ, महिलाओं को विज्ञान एवं अन्य विषय, जिनसे केवल उनका ही नहीं, अन्य लोगों का भी हित हो, सिखाये जायँ। यह जानकर कि परोपकार के लिए यह करना है, भारतीय नारी प्रसन्नता से और सरलतापूर्वक कोई भी विषय सीख लेगी। हमारी मातृभूमि के उत्थान के लिए आज उसे ऐसे ही पुण्यसंकल्प, पवित्रात्मा ब्रह्मचारियों तथा ब्रह्मचारिणियों की आवश्यकता है।

प्रश्न--इससे देश का किस तरह भला होगा ?

स्वामी जी--उनके आचरण तथा सर्वसाधारण के लिए राष्ट्रीय आदर्श उपस्थित करने के उनके प्रयत्नों से, लोगों के विचारों और आशा-आकांक्षाओं में एक क्रान्तिकारी परिवर्तन होगा। आज क्या स्थिति है ? माँ-बाप, येन केन प्रकारेण, अपनी कन्या का विवाह निपटा देना चाहते हैं--चाहे वह ९ वर्ष की हो या १० वर्ष की ! और यदि तेरह वर्ष की अवस्था में ही उसको सन्तान हो जाती है, तो समूचे परिवार के लिए महोत्सव हो जाता है ! यदि इन विचारों का प्रवाह बदल दिया जाय, तो पुरातन श्रद्धा के पुनरागमन की कुछ आशा हो सकती है। और जो ब्रह्मचर्यपूर्वक जीवन यापन करेंगी, उनका तो कहना ही क्या--उनकी स्वयं में कितनी महान् श्रद्धा और कितना विश्वास होगा ! और उनसे कितना हित और कल्याण होगा !

अब प्रश्नकर्ता ने प्रणाम कर स्वामी जी से जाने की आज्ञा माँगी ! स्वामी जी ने उन्हें कभी कभी आते रहने के लिए कहा। उन्होंने कहा, "अवश्य महाराज, अवश्य आऊँगा ! मैंने आपसे ऐसी ऐसी बातें सुनी हैं, जो और कोई नहीं कह सकता। मेरा बहुत कल्याण हुआ है।" रात हो चली थी, इसलिए मैं भी घर चला आया।

# रचनानुवाद : गद्य

## अपने देशवासियों के प्रति[1]

एक ओर नया भारत कहता है कि हमको पति-पत्नी चुनने में पूरी स्वतन्त्रता चाहिए, क्योंकि जिस विवाह पर हमारे भविष्य जीवन का सारा सुख-दुःख निर्भर है, उसका हम अपनी इच्छा से चुनाव करेंगे। दूसरी ओर प्राचीन भारत की आज्ञा होती है कि विवाह इन्द्रिय-सुख के लिए नहीं, वरन् सन्तानोत्पत्ति के लिए है। इस देश की यही धारणा है। सन्तान उत्पन्न करके समाज के भावी हानि-लाभ के तुम कारण हो, इसलिए जिस प्रणाली से विवाह करने में समाज का सबसे अधिक कल्याण होना सम्भव है, वही प्रणाली समाज में प्रचलित है। तुम समाज के सुख के लिए अपने सुख-भोग की इच्छा त्यागो।

एक ओर नया भारत कहता है कि पाश्चात्य भाव, भाषा, खान-पान और वेश-भूषा का अवलम्बन करने से ही हम लोग पाश्चात्य जातियों की भाँति शक्तिमान हो सकेंगे। दूसरी ओर प्राचीन भारत कहता है कि मूर्ख ! नक़ल करने से भी कहीं दूसरों का भाव अपना हुआ है ? बिना उपार्जन किये कोई वस्तु अपनी नहीं होती। क्या सिंह की खाल पहनकर गधा कहीं सिंह हुआ है ?

एक ओर नवीन भारत कहता है कि पाश्चात्य जातियाँ जो कुछ कर रही हैं, वही अच्छा है। अच्छा नहीं है, तो वे ऐसे बलवान कैसे हुए ? दूसरी ओर प्राचीन भारत कहता है कि बिजली की चमक तो खूब होती है, पर क्षणिक होती है। बालक ! तुम्हारी आँखें चौंधियाँ रही हैं, सावधान !

तो क्या हमें पाश्चात्य जगत् से कुछ भी सीखने को नहीं है ? क्या हमें चेष्टा या प्रयत्न करने की जरूरत नहीं है ? क्या हम सब प्रकार पूरे हैं ? क्या हमारा समाज पूर्णतया निश्छिद्र है ? नहीं, सीखने को बहुत कुछ है। प्रयत्न तो हमें जीवन भर करना चाहिए। प्रयत्न ही मनुष्य जीवन का उद्देश्य है। श्री रामकृष्ण देव कहा करते थे, 'जब तक जिऊँ, तब तक सीखूं।' जिस व्यक्ति ग

---

१. मूल बंगला में लिखित। विवेकानन्द साहित्य, नवम खंड, वर्तमान भारत पृष्ठ २२५ से संगृहीत।

समाज को कुछ सीखना नहीं है, वह मृत्यु के मुँह में जा चुका। सीखने को तो है, परन्तु भय भी है।

एक कम बुद्धिवाला लड़का श्री रामकृष्ण देव के सामने सदा शास्त्रों की निन्दा किया करता था। उसने एक बार गीता की बड़ी प्रशंसा की। इस पर श्री रामकृष्ण देव ने कहा, "किसी अंग्रेज़ विद्वान् ने गीता की प्रशंसा की होगी। इसीलिए यह भी उसकी प्रशंसा कर रहा है।"

ऐ भारत ! यही विकट भय का कारण है। हम लोगों में पाश्चात्य जातियों की नक़ल करने की इच्छा ऐसी प्रबल होती जाती है कि भले-बुरे का निश्चय अब विचार-बुद्धि, शास्त्र या हिताहित ज्ञान से नहीं किया जाता। गोरे लोग जिस भाव और आचार की प्रशंसा करें, वही अच्छा है और वे जिसकी निन्दा करें, वही बुरा ! अफ़सोस ! इससे बढ़कर मूर्खता का परिचय और क्या होगा ?

पाश्चात्य स्त्रियाँ स्वाधीन भाव से फिरती हैं, इसलिए वही चाल अच्छी है; वे अपने लिए वर आप चुन लेती हैं, इसलिए वही उन्नति का उच्चतम सोपान है; पाश्चात्य पुरुष हम लोगों की वेश-भूषा, खान-पान को घृणा की दृष्टि से देखते हैं, इसलिए हमारी ये चीज़ें बहुत बुरी हैं, पाश्चात्य लोग मूर्ति-पूजा को ख़राब कहते हैं, तो वह भी बड़ी ही ख़राब होगी, क्यों न हो ?

पाश्चात्य लोग एक ही देवता की पूजा को कल्याणप्रद बताते हैं, इसलिए अपने देव-देवियों को गंगा में फेंक दो। पाश्चात्य लोग जाति-भेद को घृणित समझते हैं, इसलिए सब वर्णों को मिलाकर एक कर दो। पाश्चात्य लोग बाल्य विवाह को सब अनर्थों का कारण कहते हैं, इसलिए वह भी अवश्य ही बहुत ख़राब होगा।

यहाँ पर हम इस बात का विचार नहीं करते कि ये प्रथाएँ चलनी चाहिए अथवा रुकनी चाहिए। परन्तु यदि पाश्चात्य लोगों की घृणा-दृष्टि के कारण ही हमारे रीति-रिवाज़ बुरे साबित होते हों, तो उसका प्रतिवाद अवश्य होना चाहिए।

वर्तमान लेखक को पाश्चात्य समाज का कुछ प्रत्यक्ष ज्ञान है। इसीसे उसका विश्वास है कि पाश्चात्य समाज और भारत-समाज की मूल गति और उद्देश्य में इतना अन्तर है कि पाश्चात्यों के अनुकरण पर गठित समाज इस देश में किसी काम का न होगा। जो लोग पाश्चात्य समाज में नहीं रहे हैं, और वहाँ की स्त्रियों की पवित्रता की रक्षा के लिए स्त्रियों और पुरुषों के आपस में मिलने के जो नियम और बाधाएँ प्रचलित हैं, उन्हें बिना जाने जो अपनी स्त्रियों को पुरुषों से बिना रोक-टोक के मिलने देते हैं, उन लोगों से हमारी रत्ती भर भी सहानुभूति नहीं है।

पाश्चात्य देशों में भी मैंने देखा है कि दुर्बल जातियों की सन्तान जब इंग्लैण्ड में जन्म लेती है, तो अपने को वह स्पेनिश, पोर्तुगीज़, यूनानी आदि—जो वह हो—न बताकर अंग्रेज़ ही बताती हैं। बलवान की ओर सब कोई दौड़ता है। दुर्बल मात्र की यह इच्छा रहती है कि बड़े लोगों के गौरव की छटा उसके शरीर में कुछ लग जाय। भारतवासियों को जब मैं अंग्रेज़ी वेश-भूषा में देखता हूँ, तब समझता हूँ कि ये लोग शायद पददलित, विद्याहीन, दरिद्र भारतवासियों के साथ अपनी सजातीयता स्वीकार करने में लज्जित होते हैं। चौदह सौ वर्ष तक हिन्दुओं के रक्त से पलकर भी पारसी लोग अब 'नेटिव' नहीं हैं! जातिहीन और अपने को ब्राह्मण बतानेवाली जातियों के जात्यभिमान के निकट बड़े बड़े कुलीन ब्राह्मणों तक का जात्यभिमान कपूर की तरह उड़कर लुप्त हो जाता है। फिर पाश्चात्यों ने अब हमें यह भी सिखलाया है कि यह जो कमर में ही कपड़ा लपेटनेवाली मूर्ख नीच जाति है, वह अनार्य है; इसलिए वे लोग हमारे अपने नहीं हैं!!

ऐ भारत! क्या दूसरों की ही हाँ में हाँ मिलाकर, दूसरों की ही नक़ल कर, परमुखापेक्षी होकर इन दासों की सी दुर्बलता, इस घृणित, जघन्य निष्ठुरता से ही तुम बड़े बड़े अधिकार प्राप्त करोगे? क्या इसी लज्जास्पद कापुरुषता से तुम वीरभोग्या स्वाधीनता प्राप्त करोगे? ऐ भारत! तुम मत भूलना कि तुम्हारी स्त्रियों का आदर्श सीता, सावित्री, दमयन्ती हैं; मत भूलना कि तुम्हारे उपास्य सर्वत्यागी उमानाथ शंकर हैं; मत भूलना कि तुम्हारा विवाह, धन और तुम्हारा जीवन इन्द्रिय-सुख के लिए—अपने व्यक्तिगत सुख के लिए—नहीं है; मत भूलना कि तुम जन्म से ही 'माता' के लिए बलिस्वरूप रखे गये हो; मत भूलना कि तुम्हारा समाज उस विराट् महामाया की छाया मात्र है; तुम मत भूलना कि नीच, अज्ञानी, दरिद्र, चमार और मेहतर तुम्हारा रक्त और तुम्हारे भाई हैं। ऐ वीर! साहस का आश्रय लो। गर्व से बोलो कि मैं भारतवासी हूँ और प्रत्येक भारतवासी मेरा भाई है, बोलो कि अज्ञानी भारतवासी, दरिद्र भारतवासी, ब्राह्मण भारतवासी, चाण्डाल भारतवासी, सब मेरे भाई हैं; तुम भी कटिमात्र वस्त्रावृत्त होकर गर्व से पुकारकर कहो कि भारतवासी मेरा भाई है, भारतवासी मेरे प्राण हैं, भारत की देव-देवियाँ मेरे ईश्वर हैं, भारत का समाज मेरी शिशु-सज्जा, मेरे यौवन का उपवन और मेरे वार्द्धक्य की वाराणसी है। भाई, बोलो कि भारत की मिट्टी मेरा स्वर्ग है, भारत के कल्याण में मेरा कल्याण है; और रात-दिन कहते रहो—'हे गौरीनाथ! हे जगदम्बे! मुझे मनुष्यत्व दो; माँ, मेरी दुर्बलता और कापुरुषता दूर कर दो, मुझे मनुष्य बनाओ।'

# हिन्दू धर्म और श्री रामकृष्ण[1]

शास्त्र शब्द से अनादि अनन्त 'वेद' का तात्पर्य है। धार्मिक व्यवस्थाओं में मतभेद होने पर एकमात्र वेद ही सर्वमान्य प्रमाण है।

पुराणादि अन्य धर्मग्रन्थों को स्मृति कहते हैं। ये भी प्रमाण में ग्रहण किये जाते हैं, किन्तु तभी तक, जब तक वे श्रुति के अनुकूल कहें, अन्यथा नहीं।

'सत्य' के दो भेद हैं: पहला, जो मनुष्य की पंचेन्द्रियों से एवं तदाश्रित अनुमान से ग्रहण किया जाय, और दूसरा, जो अतीन्द्रिय सूक्ष्म योगज शक्ति द्वारा ग्रहण किया जाय।

प्रथम उपाय से संकलित ज्ञान को 'विज्ञान' कहते हैं और दूसरे प्रकार से संकलित ज्ञान को 'वेद' कहते हैं।

अनादि अनन्त अलौकिक वेद-नामधारी ज्ञानराशि सदा विद्यमान है। सृष्टिकर्ता स्वयं इसीकी सहायता से इस जगत् की सृष्टि, स्थिति और उसका नाश करता है।

यह अतीन्द्रिय शक्ति, जिनमें आविर्भूत अथवा प्रकाशित होती है, उनका नाम ऋषि है, और उस शक्ति के द्वारा वे जिस अलौकिक सत्य की उपलब्धि करते हैं, उसका नाम 'वेद' है।

यह ऋषित्व और वेद-दृष्टि का लाभ करना ही यथार्थ धर्मानुभूति है। जब तक यह प्राप्त न हो, तब तक 'धर्म' केवल बात की बात है, और यही मानना पड़ेगा कि धर्मराज्य की प्रथम सीढ़ी पर भी हमने पैर नहीं रखा।

समस्त देश, काल और पात्र में व्याप्त होने के कारण वेद का शासन अर्थात् वेद का प्रभाव देशविशेष, कालविशेष अथवा पात्रविशेष तक सीमित नहीं।

सार्वजनीन धर्म की व्याख्या करनेवाला एकमात्र वेद ही है।

अलौकिक ज्ञान-प्राप्ति का साधन यद्यपि हमारे देश के इतिहास-पुराणादि और म्लेच्छादि देशों की धर्म-पुस्तकों में थोड़ा-बहुत अवश्य वर्तमान है, फिर भी अलौकिक ज्ञानराशि का सर्वप्रथम पूर्ण और अविकृत संग्रह होने के कारण,

---

१. इसका मूल बंगला है। विवेकानन्द साहित्य, दशम खण्ड, पृष्ठ १३९ से संगृहीत।

जाति में प्रसिद्ध वेद-नामधारी, चार भागों में विभक्त अक्षर-समूह ही सब प्रकार से सर्वोच्च स्थान का अधिकारी है, समस्त जगत् का पूजार्ह है तथा आर्य एवं म्लेच्छ सबके धर्मग्रन्थों की प्रमाणभूमि है।

आर्य जाति द्वारा आविष्कृत उक्त वेद नामक शब्दराशि के सम्बन्ध में यह भी जान लेना होगा कि उसका जो अंश लौकिक, अर्थवाद अथवा इतिहास सम्बन्धी बातों की विवेचना नहीं करता, वही अंश वेद है।

ये वेद ज्ञानकाण्ड और कर्मकाण्ड, दो भागों में विभक्त हैं। कर्मकाण्ड में वर्णित क्रिया और उसके फल मायाधिकृत जगत् में ही सीमित होने के कारण देश, काल और पात्र के अधीन होकर परिवर्तित हुए हैं, होते हैं, तथा होते रहेंगे। सामाजिक रीति-नीति भी इसी कर्मकाण्ड के ऊपर प्रतिष्ठित है; इसलिए समय समय पर इसका भी परिवर्तन होता रहा है और होता रहेगा। लोकाचार यदि सत्शास्त्र और सदाचार के प्रतिकूल न हो, तो वह भी मान्य है। सत्शास्त्रनिन्दित और सदाचार-विरोधी लोकाचार के अधीन हो जाना ही आर्य जाति के अधःपतन का एक प्रधान कारण है।

निष्काम कर्म, योग, भक्ति और ज्ञान की सहायता से मुक्ति दिलानेवाला होने के कारण, तथा मायारूपी समुद्र को पार कराने में नेता के पद पर प्रतिष्ठित और देश-काल-पात्र आदि के द्वारा अप्रतिहत होने के कारण, ज्ञानकाण्ड अथवा वेदान्त भाग ही सार्वलौकिक, सार्वभौमिक एवं सार्वकालिक धर्म का एकमात्र उपदेष्टा है।

मन्वादि शास्त्रों ने कर्मकाण्ड का आश्रय ग्रहण कर देश-काल-पात्र-भेद से मुख्यतः समाज का कल्याण करनेवाले कर्मों की शिक्षा दी है। पुराणों ने वेदान्त के छिपे हुए तत्त्वों को प्रकाश में लाकर, अवतारादि महान् चरित्रों का वर्णन करते हुए इन तत्त्वों की विस्तृत व्याख्या की है, और उनमें से प्रत्येक ने अनन्त भावमय भगवान् के किसी एक भाव को प्रधान मानकर उसीका उपदेश दिया है।

किन्तु जब कालवश सदाचारभ्रष्ट, वैराग्यहीन, एकमात्र लोकाचारनिष्ठ और क्षीणबुद्धि आर्य सन्तान इन सब भावविशेषों की विशेष शिक्षा के लिए अवस्थित आपातविरोधी दिखनेवाले एवं अल्पबुद्धि मनुष्यों के लिए विस्तृत भाषा में स्थूल रूप से वैदान्तिक सूक्ष्म तत्त्वों का प्रचार करनेवाले इन पुराणादि तन्त्रों में वर्णित मर्मों को भी ग्रहण करने में असमर्थ हो गयी—और, इसके फलस्वरूप, जिस समय उसने अनन्त भावसमष्टि अखण्ड सनातन धर्म को शत शत खण्डों में विभक्त कर, साम्प्रदायिक ईर्ष्या और क्रोध की ज्वाला को प्रज्वलित कर उसमें परस्पर की आहुति देने की सतत चेष्टा करते हुए इस धर्मभूमि भारत को प्रायः नरक-भूमि में परिणत कर दिया,—उस समय, आर्य जाति का प्रकृत धर्म क्या है और

सतत विवदमान, आपातप्रतीयमान अनेकशः विभक्त, सर्वथा प्रतिद्वन्द्वी आचार-युक्त सम्प्रदायों से घिरे, स्वदेशियों का भ्रान्ति-स्थान एवं विदेशियों का घृणास्पद हिन्दू धर्म नामक युग-युगान्तरव्यापी विखण्डित एवं देश-काल के योग से इधर-उधर बिखरे हुए धर्मखण्डसमष्टि के बीच यथार्थ एकता कहाँ है, यह दिखलाने के लिए—तथा कालवश नष्ट इस सनातन धर्म का सार्वलौकिक, सार्वकालिक और सार्वदेशिक स्वरूप अपने जीवन में निहित कर, संसार के सम्मुख सनातन धर्म के सजीव उदाहरणस्वरूप अपने को प्रदर्शित करते हुए लोक-कल्याण के लिए श्री भगवान् रामकृष्ण अवतीर्ण हुए।

सृष्टि, स्थिति और लयकर्ता के अनादि-वर्तमान सहयोगी शास्त्र संस्कार-रहित ऋषि-हृदय में किस प्रकार प्रकाशित होते हैं, यह दिखलाने के लिए और इसलिए कि इस प्रकार से शास्त्रों के प्रमाणित होने पर धर्म का पुनरुद्धार, पुनः-स्थापना और पुनःप्रचार होगा, वेदमूर्ति भगवान् ने अपने इस नूतन रूप में बाह्य शिक्षा की प्रायः सम्पूर्ण रूप से उपेक्षा की है।

वेद अर्थात् प्रकृत धर्म की और ब्राह्मणत्व अर्थात् धर्मशिक्षा के तत्त्व की रक्षा के लिए भगवान् बारम्बार शरीर धारण करते हैं, यह तो स्मृति आदि में प्रसिद्ध ही है।

ऊपर से गिरनेवाली नदी की जलराशि अधिक वेगवती होती है; पुनरुत्थित तरंग अधिक ऊँची होती है। उसी प्रकार प्रत्येक पतन के बाद आर्य समाज भी श्री भगवान् के करुणापूर्ण नियन्त्रण में नीरोग होकर पूर्वापेक्षा अधिक यशस्वी और वीर्यवान हुआ है—इतिहास इस बात का साक्षी है।

प्रत्येक पतन के बाद पुनरुत्थित समाज अन्तर्निहित सनातन पूर्णत्व को और भी अधिक प्रकाशित करता है; और सर्वभूतों में अवस्थित अन्तर्यामी प्रभु भी अपने स्वरूप को प्रत्येक अवतार में अधिकाधिक अभिव्यक्त करते हैं।

बार बार यह भारतभूमि मूर्च्छापन्न अर्थात् धर्मलुप्त हुई है और बारम्बार भारत के भगवान् ने अपने आविर्भाव द्वारा इसे पुनरुज्जीवित किया है।

किन्तु प्रस्तुत दो घड़ी में ही बीत जानेवाली वर्तमान गम्भीर विषाद-रात्रि के समान और किसी भी अमानिशा ने अब तक इस पुण्यभूमि को आच्छन्न नहीं किया था। इस पतन की गहराई के सामने पहले के सब पतन गोष्पद के समान जान पड़ते हैं।

इसीलिए इस प्रबोधन की समुज्ज्वलता के सम्मुख पूर्व युग के समस्त उत्थान उसी प्रकार महिमाविहीन हो जायँगे, जिस प्रकार सूर्य के प्रकाश के सामने तारा-गण। और इस पुनरुत्थान के महावीर्य की तुलना में प्राचीन काल के समस्त उत्थान बालकेलि से जान पड़ेंगे।

सनातन धर्म के समस्त भाव-समूह अपनी इस पतनावस्था में, अधिकारी के अभाव से, अब तक इधर-उधर छिन्न-भिन्न होकर पड़े रहे हैं--कुछ तो छोटे छोटे सम्प्रदायों के रूप में और शेष सब लुप्तावस्था में।

किन्तु आज, इस नव उत्थान में नवीन बल से वली मानव-सन्तान विखण्डित और बिखरी हुई अध्यात्म विद्या को एकत्र कर उसकी धारणा और अभ्यास करने में समर्थ होगी तथा लुप्त विद्या के भी पुनः आविष्कार में सक्षम होगी। इसके प्रथम निदर्शनस्वरूप परम कारुणिक श्री भगवान् पूर्व सभी युगों की अपेक्षा अधिक पूर्णता प्रदर्शित करते हुए, सर्वभाव-समन्वित एवं सर्वविद्यायुक्त होकर युगावतार के रूप में अवतीर्ण हुए हैं।

इसीलिए इस महायुग के उषाकाल में सभी भावों का मिलन प्रचारित हो रहा है, और यही असीम अनन्त भाव, जो सनातन शास्त्र और धर्म में निहित होते हुए भी अब तक छिपा हुआ था, पुनः आविष्कृत होकर उच्च स्वर से जन-समाज में उद्घोषित हो रहा है।

यह नव युगधर्म समस्त जगत् के लिए, विशेषतः भारत के लिए, महा कल्याण-कारी है; और इस युगधर्म के प्रवर्तक श्री भगवान् रामकृष्ण पहले के समस्त युगधर्म-प्रवर्तकों के पुनः संस्कृत प्रकाश हैं। हे मानव, इस पर विश्वास करो और इसे हृदय में धारण करो।

मृत व्यक्ति फिर से नहीं जीता। बीती हुई रात फिर से नहीं आती। विगत उच्छ्वास फिर नहीं लौटता। जीव दो बार एक ही देह धारण नहीं करता। हे मानव, मुर्दे की पूजा करने के बदले हम जीवित की पूजा के लिए तुम्हारा आह्वान करते हैं; बीती हुई बातों पर माथापच्ची करने के बदले हम तुम्हें प्रस्तुत प्रयत्न के लिए बुलाते हैं। मिटे हुए मार्ग के खोजने में व्यर्थ शक्ति-क्षय करने के बदले अभी बनाये हुए प्रशस्त और सन्निकट पथ पर चलने के लिए आह्वान करते हैं। बुद्धिमान, समझ लो!

जिस शक्ति के उन्मेष मात्र से दिग्दिगन्तव्यापी प्रतिध्वनि जाग्रत हुई है, उसकी पूर्णावस्था को कल्पना से अनुभव करो; और व्यर्थ सन्देह, दुर्बलता और दास जाति-सुलभ ईर्ष्या-द्वेष का परित्याग कर, इस महायुग-चक्र-परिवर्तन में सहायक बनो।

हम प्रभु के दास हैं, प्रभु के पुत्र हैं, प्रभु की लीला के सहायक हैं--यही विश्वास दृढ़ कर कार्यक्षेत्र में उतर पड़ो।

# भारत की उच्च जाति के प्रति[1]

आर्य बाबा का दम भरते हुए चाहे प्राचीन भारत का गौरव-गान दिन-रात करते रहो और कितना भी 'डम्‌डम्' कहकर गाल बजाओ, तुम ऊँची जातवाले क्या जीवित हो ? तुम लोग हो दस हज़ार वर्ष पीछे के ममी ! ! जिन्हें 'सचैल श्मशान' कहकर तुम्हारे पूर्व-पुरुषों ने घृणा की है, भारत में जो कुछ वर्तमान जीवन है, वह उन्हींमें है और 'सचल श्मशान' हो तुम लोग। तुम्हारे घर-द्वार म्यूज़ियम हैं, तुम्हारे आचार-व्यवहार, चाल-चलन देखने से जान पड़ता है, बड़ी दीदी के मुँह से कहानियाँ सुन रहा हूँ ! तुम्हारे साथ प्रत्यक्ष वार्तालाप करके भी घर लौटता हूँ, तो जान पड़ता है, चित्रशाला में तस्वीरें देख आया। इस माया के संसार की असली प्रहेलिका, असली मरु-मरीचिका तुम लोग हो भारत के उच्च वर्णवाले। तुम लोग भूतकाल हो, लङ्, लुङ्, लिट्, सब एक साथ। वर्तमान काल में तुम्हें देख रहा हूँ, इससे जो अनुभव हो रहा है, वह अजीर्णता-जनित दुःस्वप्न है। भविष्य के तुम लोग शून्य हो, इत्, लोप, लुप्। स्वप्न-राज्य के आदमी हो तुम लोग, अब देर क्यों कर रहे हो ? भूत-भारत-शरीर के रक्त-मांसहीन कंकालकुल, तुम लोग क्यों नहीं जल्दी से जल्दी धूलि में परिणत हो वायु में मिल जाते ? तुम लोगों की अस्थिमय अँगुलियों में पूर्वपुरुषों की संचित कुछ अमूल्य रत्नांगुलीय हैं, तुम्हारे दुर्गन्धित शरीरों को भेंटती हुई पूर्व काल की बहुत सी रत्नपेटिकाएँ सुरक्षित हैं। इतने दिनों तक उन्हें दे देने की सुविधा नहीं मिली। अब अंग्रेज़ी राज्य में, अबाध विद्या-चर्चा के दिनों में, उन्हें उत्तराधिकारियों को दो, जितने शीघ्र दे सको, दे दो। तुम लोग शून्य में विलीन हो जाओ और फिर एक नवीन भारत निकल पड़े। निकले हल पकड़कर, किसानों की कुटी भेदकर, जाली, माली, मोची, मेहतरों की झोपड़ियों से। निकल पड़े बनियों की दूकानों से, भुजवा के भाड़ के पास से, कारखाने से, हाट से, बाजार से। निकले झाड़ियों, जंगलों, पहाड़ों, पर्वतों से। इन लोगों ने सहस्र सहस्र वर्षों तक नीरव अत्याचार सहन किया है,—उससे पायी है अपूर्व सहिष्णुता। सनातन दुःख उठाया, जिससे पायी है अटल जीवनी-शक्ति।

---

१. मूल बंगला में लिखित। विवेकानन्द साहित्य, अष्टम खण्ड, 'यूरोप यात्रा के संस्मरण', पृष्ठ १६७ से संगृहीत।

ये लोग मुट्ठी भर सत्तू खाकर दुनिया उलट दे सकेंगे। आधी रोटी मिली, तो तीनों लोक में इतना तेज न अटेगा। ये रक्तबीज के प्राणों से युक्त हैं। और पाया है सदाचार-बल, जो तीनों लोक में नहीं है। इतनी शान्ति, इतनी प्रीति, इतना प्यार, बेज़बान रहकर दिन-रात इतना खटना और काम के वक़्त सिंह का विक्रम ! ! अतीत के कंकाल-समूह !——यही है तुम्हारे सामने तुम्हारा उत्तराधिकारी भावी भारत। वे तुम्हारी रत्नपेटिकाएँ, तुम्हारी मणि की अँगूठियाँ——फेंक दो इनके बीच; जितना शीघ्र फेंक सको, फेंक दो; और तुम हवा में विलीन हो जाओ, अदृश्य हो जाओ, सिर्फ़ कान खड़े रखो। तुम ज्यो हीं विलीन होगे, उसी वक़्त सुनोगे, कोटिजीमूतस्यन्दिनी, त्रैलोक्यकंपनकारिणी भावी भारत की उद्बोधन-ध्वनि 'वाह गुरु की फ़तह !'

# फ्रांस और उसकी राजधानी[1]

यह यूरोप क्या है ? क्यों एशिया, अफ़्रीका और अमेरिका के काले, भूरे, पीले और लाल निवासी यूरोपनिवासियों के पैरों पर गिरते हैं? क्यों कलियुग में यूरोपनिवासी ही एकमात्र शासनकर्ता हैं? इस यूरोप को समझने के लिए हमें पाश्चात्य महानता तथा गौरव के केन्द्र फ्रांस की ओर जाना होगा। इस समय पृथ्वी का आधिपत्य यूरोप के हाथ में है और यूरोप का महाकेन्द्र पेरिस है। पाश्चात्य सभ्यता, रीति-नीति, प्रकाश-अंधकार, अच्छा-बुरा सबकी अन्तिम पराकाष्ठा का भाव इसी पेरिस नगरी से प्रादुर्भूत होता है।

यह पेरिस नगरी एक महासमुद्र है! मणि, मोती, मूँगा आदि भी यहाँ यथेष्ट हैं और साथ ही मगर, घड़ियाल भी यहाँ बहुत हैं। यह फ्रांस ही यूरोप का कर्मक्षेत्र है। चीन के कुछ अंशों को छोड़कर इतना सुन्दर स्थान और कहीं नहीं है। न तो बहुत गरम और न तो बहुत ठंडा, बहुत उपजाऊ, न यहाँ अधिक पानी बरसता है और न कम पानी बरसने की ही शिकायत है। वह निर्मल आकाश, मीठी धूप, वनस्थली की शोभा, छोटे छोटे पहाड़, एल्म और ओक प्रभृति पेड़ों का बाहुल्य, छोटी छोटी नदियाँ, छोटे छोटे झरने, पृथ्वीतल पर और कहाँ हैं? जल का वह रूप, स्थल की वह मोहकता, वायु की वह उन्मत्तता, आकाश का वह आनन्द और कहाँ मिलेगा ? प्रकृति सुन्दर है, मनुष्य भी सौन्दर्यप्रिय है। बूढ़े-बच्चे, स्त्री-पुरुष, धनी-दरिद्र, उनका घर-द्वार, खेत-मैदान आदि सभी साफ़-सुथरे और बना-चुनाकर सुन्दर किये हुए रहते हैं। सिर्फ़ जापान को छोड़कर यह भाव और कहीं नहीं है। वे इन्द्रपुरी के गृह, अट्टालिकाओं का समूह, नन्दन वन के सदृश उद्यान, उपवन, झाड़ियाँ और कृषकों के खेत, सभी में एक रूप, एक सुन्दर छटा देखने का प्रयत्न है—और वे अपने इस प्रयत्न में सफल भी हुए हैं। यह फ़्रांस प्राचीन समय से गौल (Gaulois), रोमन (Roman), फ़्रांक (Frank) आदि जातियों की संघर्ष-भूमि रहा है। इसी फ़्रांक जाति ने रोमन साम्राज्य का नाश करने के बाद यूरोप में आधिपत्य जमाया। इनके बादशाह

---

१. मूल बंगला में लिखित। विवेकानन्द साहित्य, दशम खण्ड, प्राच्य और पाश्चात्य, पृष्ठ ९१ से संगृहीत।

शार्लेमॅग्ने (Charlemagne) ने यूरोप में ईसाई धर्म का तलवार के बल पर प्रचार किया। इसी फ्रांक जाति के द्वारा ही एशिया को यूरोप का परिचय हुआ—इसीलिए आज भी हम यूरोपवासियों को फ़्रांकी, फिरंगी, प्लांकी, फ़िलिंग आदि नामों से सम्बोधित करते हैं।

पाश्चात्य सभ्यता का आदि केन्द्र प्राचीन यूनान डूब गया, रोम के चक्रवर्ती राजा बर्बरों के आक्रमण-तरंग में बह गये, यूरोप का प्रकाश बुझ गया। इधर एशिया में भी एक बर्बर जाति का प्रादुर्भाव हुआ, जिसे अरब कहते हैं। वह अरब-तरंग बड़े वेग से पृथ्वी को आच्छादित करने लगी। महाबली पारसी जाति अरबों के पैरों के नीचे दब गयी। उसे मुसलमान धर्म ग्रहण करना पड़ा। किन्तु उसके प्रभाव से मुसलमान धर्म ने एक दूसरा ही रूप धारण किया। वह अरबी धर्म पारसी सभ्यता में सम्मिलित हो गया।

अरबों की तलवार के साथ पारसी सभ्यता धीरे धीरे फैलने लगी। वह पारसी सभ्यता प्राचीन यूनान और भारत से ही ली हुई थी। पूर्व और पश्चिम, दोनों ओर से बड़े वेग के साथ मुसलमान-तरंग ने यूरोप के ऊपर आघात किया, साथ ही साथ अंधकारपूर्ण यूरोप में ज्ञानरूपी प्रकाश फैलने लगा। प्राचीन यूनानियों की विद्या, बुद्धि, शिल्प आदि ने बर्बराक्रान्त इटली में प्रवेश किया। धरा-राजधानी रोम के मृत शरीर में प्राण-स्पंदन होने लगा—उस स्पंदन ने फ्लोरेन्स (Florence) नगरी में प्रबल रूप धारण किया, प्राचीन इटली ने नवजीवन धारण करना आरम्भ किया—इसीको नवजन्म अर्थात् रेनेसाँ (renaissance) कहते हैं। किन्तु वह नवजन्म इटली का था। यूरोप के दूसरे अंशों का उस समय प्रथम जन्म हुआ। ईसा की सोलहवीं शताब्दी में जब भारत में अकबर, जहाँगीर और शाहजहाँ प्रभृति मुग़ल सम्राट् बड़े बड़े साम्राज्यों की सृष्टि कर रहे थे, उसी समय यूरोप का नवजन्म हुआ।

इटलीवाले प्राचीन जाति के थे, एक बार जँभाई लेकर फिर करवट बदलकर सो गये। उस समय कई कारणों से भारतवर्ष भी कुछ कुछ जाग रहा था। अकबर से लेकर तीन पीढ़ी तक के मुग़ल राज्य में विद्या, बुद्धि, शिल्प आदि का यथेष्ट आदर हुआ था। किन्तु अत्यन्त वृद्ध जाति होने के कारण वह फिर करवट बदलकर सो गयी।

यूरोप में, इटली के पुनर्जन्म ने बलवान, अभिनव फ़्रांक जाति को व्याप्त कर लिया। चारों ओर से सभ्यता की सब धाराओं ने आकर फ्लोरेन्स नगरी में एकत्र हो नवीन रूप धारण किया। किन्तु इटलीनिवासियों में उस वीर्य को धारण करने की शक्ति नहीं थी। भारत की तरह वह उन्मेष उसी स्थान पर समाप्त

हो जाता, किन्तु यूरोप के सौभाग्य से इस नवीन फ़्रांक जाति ने आदरपूर्वक उस तेज को ग्रहण किया। नवीन जाति ने उस तरंग में बड़े साहस के साथ अपनी नौका छोड़ दी। उस स्रोत का वेग क्रमशः बढ़ने लगा। वहाँ एक धारा सैकड़ों धाराओं में विभक्त होकर बढ़ने लगी। यूरोप की अन्यान्य जातियाँ लोलुप हो मेंड़ काटकर उस जल को अपने अपने देश में ले गयीं और उसमें अपनी जीवन-शक्ति सम्मिलित कर उसके वेग और विस्तार को और भी अधिक बढ़ा दिया। वह तरंग फिर भारत में आकर टकरायी। वह तरंगलहरी जापान के किनारों पर जा पहुँची और जापान उस जल को पान कर मत्त हो गया। एशिया में जापान ही नवीन जाति है।

यह पेरिस नगरी यूरोपीय सभ्यता की गंगोत्री है। यह विराट् नगरी मृत्यु-लोक की अमरावती—सदानन्द नगरी है। पेरिस का भोग-विलास और आनन्द न लन्दन में है, न बर्लिन में और न यूरोप के किसी दूसरे शहर में। लन्दन, न्यूयार्क में धन है; बर्लिन में विद्या, बुद्धि यथेष्ट है, किन्तु न तो वहाँ फ़्रांस की मिट्टी है और न हैं फ़्रांस के वे निवासी! धन हो, विद्या-बुद्धि हो, प्राकृतिक सौन्दर्य भी हो—किन्तु वे मनुष्य कहाँ हैं? प्राचीन यूनानियों की मृत्यु के बाद इस अद्भुत फ़्रांसीसी चरित्र का जन्म हुआ है। सदा आनन्द और उत्साह से भरे हुए, पर बड़े हल्के और फिर भी बहुत गम्भीर, सब कामों में उत्तेजित, किन्तु बाधा पड़ते ही निरुत्साहित। किन्तु वह नैराश्य फ़्रांसनिवासी के मुँह पर बहुत देर तक नहीं ठहरता, फिर नवीन उत्साह और विश्वास से वह चमक उठता है।

पेरिस विश्वविद्यालय ही यूरोप का आदर्श विश्वविद्यालय है। दुनिया की जितनी वैज्ञानिक संस्थाएँ हैं, वे सब फ़्रांस की वैज्ञानिक संस्थाओं की नक़ल हैं। फ़्रांस ही ने दुनिया को औपनिवेशिक साम्राज्य-स्थापना की शिक्षा दी। सभी भाषाओं में अभी उस फ़्रांसीसी भाषा के ही युद्ध सम्बन्धी शब्दों का व्यवहार होता है। फ़्रांसीसियों की रचनाओं की नक़ल सभी यूरोपीय भाषाओं में हुई है। यह पेरिस नगरी ही दर्शन, विज्ञान और शिल्प की खान है। सभी स्थानों में इन्हींकी नक़ल हुई है।

पेरिस के रहनेवाले मानो नागरिक हैं और उनकी तुलना में अन्य दूसरी जातियाँ ग्रामीण हैं। ये लोग जो करते हैं, उसीकी पचीस-पचास वर्ष पीछे जर्मन और अंग्रेज़ नक़ल करते हैं, चाहे वह विद्या सम्बन्धी हो, चाहे शिल्प सम्बन्धी हो, अथवा सामाजिक नीति सम्बन्धी ही क्यों न हो। यह फ़्रांसीसी सभ्यता स्कॉटलैण्ड पहुँची, वहाँ के राजा इंग्लैण्ड के भी शासक हुए, तब इस फ़्रांसीसी सभ्यता ने इंग्लैण्ड को जगाकर छोड़ा। स्कॉटलैण्ड के स्टुअर्ट खानदान के शासन के समय में ही इंग्लैण्ड में रायल सोसाइटी आदि संस्थाएँ स्थापित हुईं।

पुनः फ़ांस ही स्वाधीनता का उद्‌गम-स्थान है। इस पेरिस महानगरी से ही प्रजा-शक्ति ने बड़े वेग से उठकर यूरोप की जड़ को हिला दिया। उसी दिन से यूरोप का नया आकार सामने आया। वह 'Liberte' Egalite', Fraternite' (स्वाधीनता, समानता, बंधुत्व) की ध्वनि अब फ़ांस में नहीं सुनायी पड़ती। फ़ांस अब दूसरे भावों, दूसरे उद्देश्यों का अनुसरण कर रहा है, किन्तु यूरोप की अन्यान्य जातियाँ अभी भी उसी फ़ांसीसी विप्लव का अभ्यास कर रही हैं।

स्कॉटलैण्ड के एक प्रसिद्ध वैज्ञानिक ने उस दिन मुझसे कहा था कि पेरिस पृथ्वी का केन्द्र है। जो देश जिस अंश में पेरिस के साथ अपना सम्बन्ध स्थापित कर सकेगा, वह उसी परिमाण में उन्नत होगा। अवश्य ही इस बात में कुछ अतिरंजित सत्य है, किन्तु यह बात भी सत्य है कि यदि किसीको किसी नवीन भाव का संसार में प्रचार करना हो, तो उसके लिए पेरिस ही उपयुक्त स्थान है। इस पेरिस नगरी से उठी हुई ध्वनि को यूरोप अवश्य ही प्रतिध्वनित करेगा। शिल्पकार, चित्रकार, गवैया, नर्तकी यदि पेरिस में प्रतिष्ठा पा जायँ, तो उन्हें अन्य दूसरे देशों में प्रतिष्ठा पाने में देर न लगेगी।

हमारे देश में इस पेरिस नगरी की बदनामी ही सुनी जाती है। हम सुनते हैं—पेरिस नगरी महाभयंकर, वेश्यापूर्ण और नरककुंड है। अवश्य ही अंग्रेज़ ये सब बातें कहते हैं। दूसरे देश के धनी लोग, जिनकी दृष्टि में विषय-वासना-तृप्ति के सिवाय दूसरा कुछ सुख है ही नहीं, स्वभावतः पेरिस में व्यभिचार और विषय-वासना-तृप्ति का केन्द्र देखते हैं! किन्तु लन्दन, बर्लिन, वियना, न्यूयार्क आदि भी तो वार-वनिताओं और भोग-विलास से पूर्ण हैं। किन्तु अन्तर है कि दूसरे देशों की इन्द्रिय-चर्चा पशुवत् है, पर सभ्य पेरिस की मिट्टी भी सोने के पत्तों से ढकी है। अन्यान्य शहरों के पैशाचिक भोग के साथ पेरिस की विलासप्रियता की तुलना करना, मानो कीचड़ में लोटते हुए सूअर की उपमा नाचते हुए मोर से देना है।

कहो तो सही, भोग-विलास की इच्छा किस जाति में नहीं है? यदि ऐसा नहीं है, तो दुनिया में जिसके पास दो पैसा है, वह क्यों पेरिस की ही ओर दौड़ता है? राजा, बादशाह अपना नाम बदलकर उस विलासकुण्ड में स्नान कर पवित्र होने क्यों जाते हैं? इच्छा सभी देशों में है; उद्योग की त्रुटि भी किसी देश में कम नहीं देखी जाती। किन्तु भेद केवल इतना ही है कि पेरिसवाले सिद्धहस्त हो गये हैं, भोग करना जानते हैं, विलासप्रियता की सप्तम श्रेणी में पहुँच चुके हैं।

## विश्व को भारत का सन्देश[1]

मेरे प्रिय देशवासियो, पाश्चात्य लोगों के लिए मेरा सन्देश ओजस्वी रहा है; तुम्हारे लिए मेरा सन्देश उससे भी अधिक ओजस्वी है। मैंने यथाशक्ति प्रयत्न किया है कि नवीन पश्चिमी राष्ट्रों के लिए पुरातन भारत का सन्देश मुखरित करूँ—भविष्य निश्चित रूप से बतायेगा कि मैंने यह कार्य सम्यक् रूप से सम्पन्न किया या नहीं; पर उस अनागत भविष्य के सशक्त-सबल स्वरों का कोमल, पर स्पष्ट मर्मर अभी से सुनायी देने लगा है—भावी भारत का सन्देश वर्तमान भारत के लिए; और जैसे जैसे दिन बीतते हैं, यह मर्मर ध्वनि सबलतर स्पष्टतर होती जाती है।

जिन विविध जातियों के देखने-समझने का सौभाग्य मुझे मिला, उनके बीच मैंने अनेक आश्चर्यजनक संस्थाओं, प्रथाओं, रीति-रिवाज़ों और शक्ति तथा बल की अद्भत अभिव्यक्तियों का अध्ययन किया है; पर इन सबमें सर्वाधिक विस्मयकारी यह उपलब्धि थी कि रहन-सहन, प्रथाओं, संस्कृति और शक्ति की इन बाह्य विभिन्नताओं—इन ऊपरी विभेदों के अंतराल में, एक ही प्रकार के दुःख-सुख से, एक ही प्रकार की शक्ति और दुर्बलता से अनुप्रेरित वही महौजस मानव हृदय स्पंदित है।

शुभ और अशुभ सर्वत्र है, और दोनों के पलड़े अद्भुत रूप से बराबर हैं। पर सर्वत्र सर्वोपरि है मनुष्य की महिमामयी आत्मा, जो उसकी ही भाषा में बोलनेवाले किसी भी व्यक्ति को समझने में कभी नहीं चूकती। हर जगह ऐसे नर-नारी हैं, जिनका जीवन मानव-जाति के लिए वरदान है और जो दिव्य सम्राट् अशोक के इन शब्दों को सत्य सिद्ध करते हैं: 'प्रत्येक देश में ब्राह्मणों और श्रमणों का निवास है।'

केवल शुद्ध और निष्काम आत्मा द्वारा ही सम्भव प्रेम के साथ मेरा स्वागत-सत्कार करनेवाले उन अनेक सहृदय पुरुषों के लिए मैं पाश्चात्य देशों का आभारी हूँ। पर मेरे जीवन की निष्ठा तो मेरी इस मातृभूमि के प्रति अर्पित है। और यदि

---

१. मूल अंग्रेज़ी से अनूदित। द्र० विवेकानन्द साहित्य, नवम खण्ड, पृष्ठ २९७। स०

मुझे हज़ार जीवन भी प्राप्त हों, तो प्रत्येक जीवन का प्रत्येक क्षण, मेरे देशवासियो, मेरे मित्रो, तुम्हारी सेवा में अर्पित रहेगा।

क्योंकि मेरा जो कुछ भी है--शारीरिक, मानसिक और आत्मिक---सबका सब इसी देश की देन है; और यदि मुझे किसी अनुष्ठान में सफलता मिली है, तो कीर्ति तुम्हारी है, मेरी नहीं। मेरी अपनी तो केवल दुर्बलताएँ और असफलताएँ हैं; क्योंकि जन्म से ही जो महान् शिक्षाएँ इस देश में व्यक्ति को अपने चतुर्दिक् बिखरी और छायी मिलती हैं, उनसे लाभ उठाने की मेरी असमर्थता से ही इन दुर्बलताओं और असफलताओं की उत्पत्ति हुई है।

और कैसा है यह देश! जिस किसीके भी पैर इस पावन धरती पर पड़ते हैं, वही, चाहे वह विदेशी हो, चाहे इसी धरती का पुत्र, यदि उसकी आत्मा जड़-पशुत्व की कोटि तक पतित नहीं हो गयी तो, अपने आपको पृथ्वी के उन सर्वोत्कृष्ट और पावनतम पुत्रों के जीवन्त विचारों से घिरा हुआ अनुभव करता है, जो शताब्दियों से पशुत्व को देवत्व तक पहुँचाने के लिए श्रम करते रहे हैं और जिनके प्रार्दुभाव की खोज करने में इतिहास असमर्थ है। यहाँ की वायु भी आध्यात्मिक स्पंदनों से पूर्ण है। यह धरती दर्शनशास्त्र, नीतिशास्त्र और आध्यात्मिकता के लिए, उन सबके लिए जो पशु को बनाये रखने के हेतु चलनेवाले अविरत संघर्ष से मनुष्य को विश्राम देता है, उस समस्त शिक्षा-दीक्षा के लिए जिससे मनुष्य पशुता का जामा उतार फेंकता और जन्म-मरणहीन सदानन्द अमर आत्मा के रूप में आविर्भूत होता है,—पवित्र है। यह वह धरती है, जिसमें सुख का प्याला परिपूर्ण हो गया था और दुःख का प्याला और भी अधिक भर गया था; अंततः यहीं सर्वप्रथम मनुष्य को यह ज्ञान हुआ कि यह तो सब निस्सार हैं; यहीं सर्वप्रथम यौवन के मध्याह्न में, वैभव-विलास की गोद मे, ऐश्वर्य के शिखर पर और शक्ति के प्राचुर्य में मनुष्य ने माया की शृंखलाओं को तोड़ दिया। यहीं, मानवता के इस महासागर में, सुख और दुःख, शक्ति और दुर्बलता, वैभव और दैन्य, हर्ष और विषाद, स्मित और आँसू तथा जीवन और मृत्यु के प्रबल तरंगाघातों के बीच, चिरंतन शान्ति और अनुद्विग्नता की घुलनशील लय में, त्याग का राजसिंहासन आविर्भूत हुआ! यहीं इसी देश में जीवन और मृत्यु की, जीवन की तृष्णा की, और जीवन के संरक्षण के निमित्त किये गये मिथ्या और विक्षिप्त संघर्षों की—महान् समस्याओं से सर्वप्रथम जूझा गया और उनका समाधान किया गया—ऐसा समाधान जो न भूतो न भविष्यति—क्योंकि यहाँ पर, और केवल यहीं पर इस तथ्य की उपलब्धि हुई कि जीवन भी स्वतः एक अशुभ है, किसी एकमात्र सत् तत्त्व की छाया मात्र। यही वह देश है, जहाँ, और

केवल जहाँ पर धर्म व्यावहारिक और यथार्थ था; और केवल यहीं पर नर-नारी लक्ष्य-सिद्धि के लिए—परम पुरुषार्थ के लिए साहसपूर्वक कर्मक्षेत्र में कूदे, जैसे अन्य देशों में लोग अपने से दुर्बल अपने ही बंधुओं को लूटकर जीवन के भोगों को प्राप्त करने के लिए विक्षिप्त होकर झपटते हैं। यहाँ, और केवल यहीं पर मानव-हृदय इतना विस्तीर्ण हुआ कि उसने केवल मनुष्य-जाति को ही नहीं, वरन् पशु, पक्षी और वनस्पति तक को भी अपने में समेट लिया—सर्वोच्च देवताओं से लेकर बालू के कण तक, महानतम और लघुतम सभी को मनुष्य के विशाल और अनन्त बर्द्धित हृदय में स्थान मिला। और केवल यहीं पर मानवात्मा ने इस विश्व का अध्ययन एक अविच्छिन्न एकता के रूप में किया, जिसका हर स्पंदन उसका अपना स्पंदन है।

हम सभी भारत के पतन के सम्बन्ध में बहुत कुछ सुनते हैं। एक समय था, जब मैं भी इसमें विश्वास करता था। पर आज अनुभव की अग्रभूमि पर खड़े होकर, बाधात्मक पूर्व प्ररिकल्पनाओं से दृष्टि को मुक्त करके, और सर्वोपरि, अन्य देशों के अतिरंजित चित्रों को प्रत्यक्ष सम्पर्क द्वारा उचित प्रकाश और छायाओं में देखकर मैं, अत्यन्त विनम्रता के साथ, स्वीकार करता हूँ कि मैं ग़लत था। आर्यों के ऐ पावन देश! तू कभी पतित नहीं हुआ। राजदण्ड टूटते रहे और फेंक दिये जाते रहे हैं, शक्ति का कन्दुक एक हाथ से दूसरे हाथ में उछलता रहा है, पर भारत में राजदरबारों और राजाओं का प्रभाव सर्वदा थोड़े से लोगों को छू सका है—उच्चतम से निम्नतम तक जनता की विशाल राशि अपनी अनिवार्य जीवनधारा का अनुगमन करने के लिए मुक्त रही है, और राष्ट्रीय जीवनधारा कभी मन्द और अर्द्ध चेतन गति से और कभी प्रबल और प्रबुद्ध गति से प्रवाहित होती रही है। उन बीसों ज्योतिर्मय शताब्दियों की अटूट शृंखला के सम्मुख मैं तो विस्मयाकुल खड़ा हूँ, जिनके बीच यहाँ-वहाँ एकाध धूमिल कडी है, जो अगली कड़ी को और भी अधिक ज्योतिर्मय बना देती है और इनके बीच इनकी गति में अपने सहज महिमामय पदक्षेप के साथ प्रगतिशील है मेरी यह जन्मभूमि—अपने यशोपूरित लक्ष्य की सिद्धि के लिए—जिसे धरती या आकाश की कोई शक्ति रोक नहीं सकती—पशु-मानव को देव-मानव में रूपांतरित करने के लिए।

हाँ, मेरे बन्धुओ, यही गौरवमय भाग्य (हमारे देश का है), क्योंकि उपनिषद्-युगीन सुदूर अतीत में, हमने इस संसार को एक चुनौती दी थी: **न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः**—'न तो संतति द्वारा और न सम्पत्ति द्वारा, वरन् केवल त्याग द्वारा ही अमृतत्व की उपलब्धि होती है।' एक के बाद दूसरी जाति ने इस चुनौती को स्वीकार किया और अपनी शक्ति भर संसार की इस पहेली को

कामनाओं के स्तर पर सुलझाने का प्रयत्न किया। वे सबकी सब अतीत में तो असफल रही हैं---पुरानी जातियाँ तो शक्ति और स्वर्ण की लोलुपता से उद्भूत पापाचार और दैन्य के बोझ से दबकर पिस-मिट गयीं, और नयी जातियाँ गर्त में गिरने को डगमगा रही हैं। इस प्रश्न का तो हल करने के लिए अभी शेष ही है कि शान्ति की जय होगी या युद्ध की, सहिष्णुता की विजय होगी या असहिष्णुता की, शुभ की विजय होगी या अशुभ की, शरीर की विजय होगी या बुद्धि की, सांसारिकता की विजय होगी या आध्यात्मिकता की। हमने तो युगों पहले इस प्रश्न का अपना हल ढूँढ़ लिया था और सौभाग्य या दुर्भाग्य के मध्य हम अपने इस समाधान पर दृढ़ारूढ़ हैं और कालान्त तक उस पर दृढ़ रहने का संकल्प किये हुए हैं। हमारा समाधान है : असांसारिकता---त्याग।

भारतीय जीवन-रचना का यही प्रतिपाद्य विषय है, उसके अनन्त संगीत का यही दायित्व है, उसके अस्तित्व का यही मेरुदण्ड है, उसके जीवन की यही आधार-शिला है, उसके अस्तित्व का एकमात्र हेतु---मानव-जाति का आध्यात्मीकरण। अपने इस लम्बे जीवन-प्रवाह में भारत अपने इस मार्ग से कभी भी विचलित नहीं हुआ, चाहे तातारों का शासन रहा हो और चाहे तुर्कों का, चाहे मुग़लों ने राज्य किया हो और चाहे अंग्रेजों ने।

और मैं चुनौती देता हूँ कि कोई भी व्यक्ति भारत के राष्ट्रीय जीवन का कोई भी ऐसा काल मुझे दिखा दे, जिसमें यहाँ समस्त संसार को हिला देने की क्षमता रखनेवाले आध्यात्मिक महापुरुषों का अभाव रहा हो। पर भारत का कार्य आध्यात्मिक है; और यह कार्य रण-भेरी के निदान से या सैन्यदलों के अभियानों से तो पूरा नहीं किया जा सकता। भारत का प्रभाव धरती पर सर्वदा मृदुल ओस-कणों की भाँति बरसा है, नीरव और अव्यक्त, पर सर्वदा धरती के सुन्दरतम सुमनों को विकसित करनेवाला। प्रकृत्या मृदुल होने के कारण विदेशों में जाने---प्रभविष्णु होने के लिए इसे परिस्थितियों के एक सुयोगपूर्ण संघटन की प्रतीक्षा करनी होगी; यद्यपि अपने देश की सीमा के भीतर इसकी सक्रियता कभी बन्द नहीं हुई। इसीलिए प्रत्येक शिक्षित व्यक्ति जानता है कि जब कभी साम्राज्य-निर्माता तातार या ईरानी, या यूनानी अथवा अरब लोग इस देश को बाह्य संसार के सम्पर्क में लाये, तभी व्यापक आध्यात्मिक प्रभाव की एक लहर यहाँ से समूचे संसार पर फैल गयी। ठीक वही परिस्थितियाँ एक बार फिर आकर हमारे सम्मुख खड़ी हो गयी हैं। धरती और सागर पर अंग्रेज़ों के यातायात, मार्ग और उस छोटे से द्वीप के निवासियों द्वारा प्रदर्शित अद्भुत शक्ति ने एक बार फिर भारत को शेष संसार के सम्पर्क में ला दिया है, और वही काम फिर से प्रारम्भ हो चुका

है। मेरे शब्दों पर ध्यान दो—यह तो केवल अल्प प्रारम्भ मात्र है; महान् सिद्धियाँ बाद में उपलब्ध होंगी; यह तो मैं निश्चित रूप से नहीं कह सकता कि भारत के बाहर हमारे वर्तमान कार्य का परिणाम क्या होगा, पर इतना तो मैं निश्चित रूप से जानता हूँ कि प्रत्येक सभ्य देश में लाखों—मैं जान-बूझकर कहता हूँ—लाखों व्यक्ति उस सन्देश की प्रतीक्षा कर रहे हैं, जो उन्हें भौतिकता के उस घृणित गर्त में गिरने से बचा लेगा, जिसकी ओर आधुनिक अर्थोपासना उन्हें आँख मूंदकर ढकेल रही है; और नवीन सामाजिक आन्दोलनों के अनेक अग्रणी पहले ही से समझ चुके हैं कि केवल वेदान्त ही अपने सर्वोच्च रूप में उनकी सामाजिक आकांक्षाओं को आध्यात्मिकता प्रदान कर सकता है। अन्त में मुझे इस विषय की ओर लौटना होगा। इसलिए मैं दूसरा महान् विषय उठाता हूँ—देश के भीतर कर्तव्य कर्म।

समस्या के दो पहलू हैं : जिन विविध तत्त्वों से राष्ट्र निर्मित है, उनका न केवल आध्यात्मीकरण, बल्कि उनको आत्मसात करना भी। प्रत्येक राष्ट्र के जीवन में विभिन्न जातियों का आत्मसात किया जाना—समन्वय—एक सामान्य समस्या रही है।

# रचनानुवाद : पद्य

## संन्यासी का गीत[1]

छेड़ो हे वह गान, अनंतोद्भव अवन्ध वह गान,
विश्व-ताप से शून्य गह्वरों में गिरि के अम्लान
निभृत अरण्य प्रदेशों में जिसका शुचि जन्मस्थान,
जिनकी शांति न कनक काम-यश-लिप्सा का निःश्वास
भंग कर सका, जहाँ प्रवाहित सत् चित् की अविलास
स्रोतस्विनी, उमड़ता जिसमें वह आनन्द अयास,
गाओ, बढ़ वह गान, वीर संन्यासी, गूँजे व्योम,
ओम् तत्सत् ओम् !

तोड़ो सब शृंखला, उन्हें निज जीवन-बन्धन जान,
हों उज्ज्वल कांचन के अथवा क्षुद्र धातु के म्लान,
प्रेम-घृणा, सद्-असद्, सभी ये द्वंद्वों के संधान !
दास सदा ही दास, समादृत वा ताड़ित—परतंत्र,
स्वर्ण निगड होने से क्या वे सुदृढ़ न बंधन-यंत्र ?
अतः उन्हें संन्यासी तोड़ो, छिन्न करो, गा यह मंत्र,
ओम् तत्सत् ओम् !

अंधकार हो दूर, ज्योति-छल जल-बुझ बारंबार,
दृष्टि भ्रमित करता, तह पर तह मोह तमस् विस्तार !
मिटे अजस्र तृषा जीवन की, जो आवागम द्वार,
जन्म-मृत्यु के बीच खींचती आत्मा को अनजान,
विश्वजयी वह आत्मजयी जो, मानो इसे प्रमाण,
अविचल अतः रहो संन्यासी, गाओ निर्भय गान,
ओम् तत्सत् ओम् !

---

१. थाउजेंड आइलैंड पार्क, न्यूयार्क में, जुलाई, १८९५ में अंग्रेजी में रचित।

'बोओगे पाओगे', निश्चित कारण-कार्य-विधान !
कहते, 'शुभ का शुभ औ' अशुभ अशुभ का फल,' धीमान
दुर्निवार यह नियम, जीव के नाम-रूप परिधान
बंधन है, सच है, पर दोनों नाम-रूप के पार
नित्य मुक्त आत्मा करती है बंधनहीन विहार !
तुम वह आत्मा हो संन्यासी, बोलो वीर उदार,
ओम् तत्सत् ओम् !

ज्ञानशून्य वे, जिन्हें सूझते स्वप्न सदा निःसार—
माता, पिता, पुत्र औ' भार्या, बांधव-जन, परिवार !
लिंगमुक्त है आत्मा ! किसका पिता, पुत्र या दार ?
किसका शत्रु, मित्र वह, जो है एक अभिन्न अनन्य,
उसी सर्वगत आत्मा का अस्तित्व, नहीं है अन्य !
कहो 'तत्त्वमसि' संन्यासी, गाओ हे, जग हो धन्य,
ओम् तत्सत् ओम् !

एकमात्र है केवल आत्मा, ज्ञाता, चिर निर्मुक्त,
नामहीन वह रूपहीन, वह है रे चिह्न अयुक्त,
उसके आश्रित माया, रचती स्वप्नों का भवपाश,
साक्षी वह, जो पुरुष प्रकृति में पाता नित्य प्रकाश !
तुम वह हो, बोलो संन्यासी, छिन्न करो तम-तोम,
ओम् तत्सत् ओम् !

कहाँ खोजते उसे सखे, इस ओर कि या उस पार ?
मुक्ति नहीं है यहाँ, वृथा सब शास्त्र, देव-गृहद्वार !
व्यर्थ यत्न सब, तुम्हीं हाथ में पकड़े हो वह पाश
खींच रहा जो साथ तुम्हें ! तो उठो, बनो न हताश,
छोड़ो कर से दाम, कहो, संन्यासी, विहँस रोम,
ओम् तत्सत् ओम् !

कहो, 'शांत हों सर्व, शांत हों सचराचर अविराम,
क्षति न उन्हें हो मुझसे, मैं ही सब भूतों का ग्राम,
ऊँच-नीच द्यौ-मर्त्यविहारी, सबका आत्माराम !

त्याज्य लोक-परलोक मुझे, जीवन-तृष्णा, भवबंध,
स्वर्ग-मही-पाताल—सभी आशा-भय, सुख-दुःख-द्वन्द्व !'
इस प्रकार काटो बंधन, संन्यासी, रहो अबन्ध,
ओम् तत्सत् ओम् !

देह रहे, जाये, मत सोचो, तन का चिन्ता-भार,
उसका कार्य समाप्त, ले चले उसे कर्मगति धार,
हार उसे पहनावे कोई, करे कि पाद-प्रहार,
मौन रहो, क्या रहा, कहो, निन्दा या स्तुति अभिषेक ?
स्तावक, स्तुत्य, निन्द्य औ' निन्दक जब कि सभी हैं एक !
अतः रहो तुम शांत, वीर संन्यासी, तजो न टेक,
ओम् तत्सत् ओम् !

सत्य न आता पास, जहाँ यश-लोभ-काम का वास,
पूर्ण नहीं वह, स्त्री में जिसको होती पत्नी भास,
अथवा वह जो किंचित् भी संचित रखता निज पास !
वह भी पार नहीं कर पाता है माया का द्वार
क्रोधग्रस्त जो, अतः छोड़कर निखिल वासना-भार
गाओ धीर-वीर संन्यासी, गूंजे मन्त्रोच्चार,
ओम् तत्सत् ओम् !

मत जोड़ो गृह-द्वार, समा तुम सको, कहाँ आवास ?
दूर्वादल हो तल्प तुम्हारा, गृह-वितान आकाश,
खाद्य स्वतः जो प्राप्त, पक्व वा इतर, न दो तुम ध्यान,
खान-पान से कलुषित होती आत्मा वह न महान्,
जो प्रबुद्ध हो, तुम प्रवाहिनी स्रोतस्विनी समान
रहो मुक्त निर्द्वन्द्व, वीर संन्यासी, छेड़ो तान
ओम् तत्सत् ओम् !

विरले ही तत्वज्ञ ! करेंगे शेष अखिल उपहास,
निन्दा भी नरश्रेष्ठ, ध्यान मत दो, निर्बन्ध, अयास
यत्र-तत्र निर्भय विचरो तुम, खोलो मायापाश
अंधकारपीड़ित जीवों के ! दुःख से बनो न भीत,

सुख की भी मत चाह करो, जाओ हे, रहो अतीत
द्वन्द्वों से सब, रटो वीर संन्यासी, मंत्र पुनीत,
ओम् तत्सत् ओम् !

इस प्रकार दिन-प्रतिदिन जब तक कर्मशक्ति हो क्षीण,
बंधनमुक्त करो आत्मा को, जन्म-मरण हों लीन !
फिर न रह गये मैं, तुम, ईश्वर, जीव या कि भवबंध,
'मैं' सबमें, सब मुझमें---केवल मात्र परम आनन्द !
कहो 'तत्त्वमसि' संन्यासी, फिर गाओ गीत अमन्द,
ओम् तत्सत् ओम् !

## मेरा खेल खत्म हुआ[1]

समय की लहरों के साथ,
निरन्तर उठते और गिरते
मैं चला जा रहा हूँ।
जिन्दगी के ज्वार-भाटे के साथ साथ
ये क्षणिक दृश्य एक पर एक आते-जाते हैं।

आह, इस अप्रतिहत प्रवाह से
कितनी थकान हो आयी है मुझे,
ये दृश्य बिल्कुल नहीं भाते,
यह अनवरत बहाव और पहुँचना कभी नहीं,
यहाँ तक कि तट की दूर की झलक भी नहीं मिलती !
जन्म-जन्मान्तरों में, उन द्वारों पर व्याकुल प्रतीक्षा की,
किन्तु, हाय, वे नहीं खुले।
प्रकाश की एक किरण भी पाने में असफल ये आँखें
पथरा गयीं।
जीवन के ऊँचे और संकरे पुल पर खड़े हो
नीचे झाँकता हूँ और देखता हूँ---
संघर्षरत, क्रन्दन करते और अट्टहास करते लोगों को।

---

१. न्यूयार्क में १८९५ के वसन्त में अंग्रेजी में लिखित।

किसलिए ?
कोई नहीं जानता।
वह सामने देखो—
अन्धकार त्योरी चढ़ाये अड़ा है, और कहता है—
'आगे क़दम न रखो, यही सीमा है,
भाग्य को ललचाओ मत, सहन करो, जितना कर सको।

जाओ, उन्हींमें मिल जाओ
और यह जीवन का प्याला पीकर
उन जैसे ही पागल बन जाओ।
जो जानने का साहस करता है,
दुःख भोगता है;
तब रुको और उन्हींके साथ ठहरो;
आह, मुझे विश्राम भी नहीं।
यह बुलबुले सी भटकती धरती—
इसका खोखला रूप, खोखला नाम,
इसके खोखले जन्म-मरण,
ये निरर्थक हैं मेरे लिए।
पता नहीं, नाम-रूप की पर्तों के पार
कब पहुँचूंगा।
खोलो, द्वार खोलो, मेरे लिए उन्हें खुलना ही होगा।
ओ माँ! प्रकाश के द्वार खोलो,
माँ! तुम्हारा थका हुआ बालक हूँ मैं ।
मैं घर आना चाहता हूँ माँ! घर आना चाहता हूँ!
अब मेरा खेल समाप्त हो चुका।

तुमने मुझे अँधियारे में खेलने को भेज दिया,
और भयानक आवरण ओढ़ लिया,
तभी आशा ने संग छोड़ दिया,
भय ने आतंकित किया
और यह खेल एक कठिन कर्म बन गया;
इधर से उधर, लहरों के थपेड़े झेलना,

को बर्बरों का सा जीवन व्यतीत करना और भूखों मरना होगा ? क्यों कोई भूखों मरे ? मुसलमानों के लिए हिन्दुओं को जीत सकना कैसे सम्भव हुआ ? यह हिन्दुओं के भौतिक सभ्यता का निरादर करने के कारण ही हुआ। सिले हुए कपड़े तक पहनना मुसलमानों ने इन्हें सिखलाया। क्या अच्छा होता, यदि हिन्दू मुसलमानों से साफ़ ढंग से खाने की तरक़ीब सीख लेते, जिसमें रास्ते की गर्द भोजन के साथ न मिलने पाती ! भौतिक सभ्यता यहाँ तक कि विलासमयता की भी ज़रूरत होती है—क्योंकि उससे ग़रीबों को काम मिलता है। रोटी ! रोटी ! मुझे इस बात का विश्वास नहीं है कि वह भगवान्, जो मुझे यहाँ पर रोटी नहीं दे सकता, वही स्वर्ग में मुझे अनन्त सुख देगा ! राम कहो ! भारत को उठाना होगा, ग़रीबों को भोजन देना होगा, शिक्षा का विस्तार करना होगा और पुरोहित-प्रपंच की बुराइयों का निराकरण करना होगा। पुरोहित-प्रपंच की बुराइयों और सामाजिक अत्याचारों का कहीं नाम-निशान न रहे ! सबके लिए अधिक अन्न और सबको अधिकाधिक सुविधाएँ मिलती रहें। हमारे मूर्ख नौजवान अंग्रेज़ों से अधिक राजनीतिक अधिकार पाने के लिए सभाएँ आयोजित करते हैं। इस पर अंग्रेज़ केवल हँसते हैं। स्वाधीनता पाने का अधिकार उसे नहीं, जो औरों को स्वाधीनता देने को तैयार न हो। मान लो कि अंग्रेज़ों ने तुम्हें सब अधिकार दे दिये, पर उससे क्या फल होगा ? कोई न कोई वर्ग प्रबल होकर सब लोगों से सारे अधिकार छीन लेगा और उन लोगों को दबाने की कोशिश करेगा। और गुलाम तो शक्ति चाहता है, दूसरों को गुलाम बनाने के लिए।

इसलिए हमें वह अवस्था धीरे धीरे लानी पड़ेगी—अपने धर्म पर अधिक बल देते हुए और समाज को स्वाधीनता देते हुए। प्राचीन धर्म से पुरोहित-प्रपंच की बुराइयों को एक बार उखाड़ दो, तो तुम्हें संसार का सबसे अच्छा धर्म उपलब्ध हो जायगा। मेरी बात समझते हो न ? भारत का धर्म लेकर एक यूरोपीय समाज का निर्माण कर सकते हो ? मुझे विश्वास है कि यह सम्भव है और एक दिन ऐसा अवश्य होगा।

इसके लिए सबसे अच्छा उपाय मध्य भारत में एक उपनिवेश की स्थापना करना है, जहाँ तुम अपने विचारों का स्वतंत्रतापूर्वक अनुसरण कर सको। फिर ये ही मुट्ठी भर लोग सारे संसार में अपने विचार फैला देंगे। इस बीच एक मुख्य केन्द्र बनाओ और भारत भर में उसकी शाखाएँ खोलते जाओ। अभी केवल धर्म-भित्ति पर ही इसकी स्थापना करो और अभी किसी उथल-पुथल मचानेवाले सामाजिक सुधार का प्रचार मत करो, साथ ही इतना ध्यान रहे कि किसी मूर्खता-प्रसूत कुसंस्कारों को सहारा न देना। जैसे पूर्वकाल में शंकराचार्य, रामानुज तथा

चैतन्य आदि आचार्यों ने सबको समान समझकर मुक्ति में सबका समान अधिकार घोषित किया था, वैसे ही समाज को पुन: गठित करने की कोशिश करो।

उत्साह से हृदय भर लो और सब जगह फैल जाओ। काम करो, काम करो। नेतृत्व करते समय सबके दास हो जाओ, नि:स्वार्थी होओ और कभी एक मित्र को पीठ पीछे दूसरे की निन्दा करते मत सुनो। अनन्त धैर्य रखो, तभी सफलता तुम्हारे हाथ आयेगी। भारत का कोई अखबार या किसीके पते अब मुझे भेजने की आवश्यकता नहीं। मेरे पास उनके ढेर जमा हो गये; अब बस करो। अब इतना ही समझो कि जहाँ जहाँ तुम कोई सार्वजनिक सभा बुला सके, वहीं काम करने का तुम्हें थोड़ा मौक़ा मिल गया। उसीके सहारे काम करो। काम करो, काम करो, औरों के हित के लिए काम करना ही जीवन का लक्षण है। मैंने श्री अय्यर को अलग पत्र नहीं लिखा, पर अभिनन्दन-पत्र का जो उत्तर मैंने दिया, शायद वही पर्याप्त हो। उनसे और मेरे अन्यान्य मित्रों से मेरा हार्दिक प्रेम, सहानुभूति और कृतज्ञता ज्ञापन करना। वे सभी महानुभाव हैं। हाँ, एक बात के लिए सतर्क रहना—दूसरों पर अपना रोब जमाने की कोशिश मत करना। मैं सदा तुम्हींको पत्र भेजता हूँ, इसलिए तुम मेरे अन्य मित्रों से अपना महत्त्व प्रकट करने की फ़िक्र में न रहना। मैं जानता हूँ कि तुम इतने निर्बोध न होगे, पर तो भी मैं तुम्हें सतर्क कर देना अपना कर्तव्य समझता हूँ। सभी संगठनों का सत्यानाश इसीसे होता है। काम करो, काम करो, दूसरों की भलाई के लिए काम करना ही जीवन है।

मैं चाहता हूँ कि हममें किसी प्रकार की कपटता, कोई मक्कारी, कोई दुष्टता न रहे। मैं सदैव प्रभु पर निर्भर रहा हूँ, सत्य पर निर्भर रहा हूँ, जो कि दिन के प्रकाश की भाँति उज्ज्वल है। मरते समय मेरी विवेक-बुद्धि पर यह धब्बा न रहे कि मैंने नाम या यश पाने के लिए, यहाँ तक कि परोपकार करने के लिए दुरंगी चालों से काम लिया था। दुराचार की गन्ध या बदनीयती का नाम तक न रहने पाये।

किसी प्रकार का टालमटोल या छिपे तौर से बदमाशी या गुप्त शठता हममें न रहे—पर्दे की आड़ में कुछ न किया जाय। गुरु का विशेष कृपापात्र होने का कोई भी दावा न करे—यहाँ तक कि हममें कोई गुरु भी न रहे। मेरे साहसी बच्चो, आगे बढ़ो—चाहे धन आये या न आये, आदमी मिलें या न मिलें। क्या तुम्हारे पास प्रेम है ? क्या तुम्हें ईश्वर पर भरोसा है ? बस, आगे बढ़ो, तुम्हें कोई न रोक सकेगा।

भारत से प्रकाशित थियोसॉफ़िस्टों की पत्रिका में लिखा है कि थियोसॉफ़िस्टों ने ही मेरी सफलता की राह साफ़ कर दी थी। ऐसा ! क्या बकवास है !—थियोसॉफ़िस्टों ने मेरी राह साफ़ की ! !

सतर्क रहो! जो कुछ असत्य है, उसे पास न फटकने दो। सत्य पर डटे रहो, बस, तभी हम सफल होंगे--शायद थोड़ा अधिक समय लगे, पर सफल हम अवश्य होंगे। इस तरह काम करते जाओ कि मानो मैं कभी था ही नहीं। इस तरह काम करो कि मानो तुममें से हर एक के ऊपर सारा काम आ पड़ा है। भविष्य की पचास सदियाँ तुम्हारी ओर ताक रही हैं, भारत का भविष्य तुम पर ही निर्भर है! काम करते जाओ। पता नहीं, कब मैं स्वदेश लौटूंगा। यहाँ काम करने का बड़ा अच्छा क्षेत्र है। भारत में लोग अधिक से अधिक मेरी प्रशंसा भर कर सकते हैं, पर वे किसी काम के लिए एक पैसा भी न देंगे, और दें भी, तो कहाँ से? वे स्वयं भिखारी हैं न? फिर गत दो हज़ार या उससे भी अधिक वर्षों से वे परोपकार करने की प्रवृत्ति ही खो बैठे हैं। 'राष्ट्र', 'जनसाधारण' आदि के विचार वे अभी अभी सीख रहे हैं। इसलिए मुझे उनकी कोई शिकायत नहीं करनी है। आगे और भी विस्तार से लिखूंगा। तुम लोगों को सदैव मेरा आशीर्वाद।

तुम्हारा,
विवेकानन्द

पुनश्च—तुम्हें फोनोग्राफ के बारे में और पूछताछ करने की कोई आवश्यकता नहीं। अभी खेतड़ी से मुझे खबर मिली है कि वह अच्छी दशा में वहाँ पहुँच गया है।

वि०

(श्री जस्टिस सुब्रह्मण्य अय्यर को लिखित)

५४१, डियरबोर्न एवेन्यू
शिकागो,
३ जनवरी, १८९५

प्रिय महाशय,

प्रेम, कृतज्ञता और विश्वासपूर्ण हृदय से आज मैं आपको यह पत्र लिख रहा हूँ। मैं आपसे यह पहले ही बता देना चाहता हूँ कि आप उन थोड़े से मनुष्यों में से एक हैं, जिन्हें मैंने अपने जीवन में पूर्ण रूप से दृढ़ विश्वासी पाया। आपमें पूरी मात्रा में भक्ति और ज्ञान का अपूर्व सामंजस्य है। इसके साथ ही अपने विचारों को कार्यरूप में परिणत करने में भी आप पूरे समर्थ हैं। सबसे बड़ी बात तो यह है कि आप निष्कपट हैं, और इसलिए मैं अपने कुछ विचार आपके सामने विश्वासपूर्वक उपस्थित करता हूँ।

भारत में हमारा कार्य अच्छे ढंग से शुरू हुआ है और इसे न केवल जारी रखना चाहिए, बल्कि पूरी शक्ति के साथ बढ़ाना भी चाहिए। सब तरह के सोच-

विचार के बाद मेरा मन निम्नलिखित योजना पर डटा हुआ है। पहले मद्रास में धर्म-शिक्षा के लिए एक कॉलेज खोलना उचित होगा, फिर इसका कार्यक्षेत्र धीरे धीरे बढ़ाना होगा। नवयुवकों को वेद तथा विभिन्न भाष्यों और दर्शनों की पूरी शिक्षा देनी होगी, इसमें संसार के अन्य धर्मों का ज्ञान भी शामिल रहेगा। साथ ही एक अंग्रेज़ी और एक देशी भाषा का पत्र निकालना होगा, जो उस विद्यालय के मुखपत्र होंगे।

पहला काम यही है, और छोटे छोटे कामों से ही बड़े बड़े काम पैदा हो जाते हैं। कई कारणों से मद्रास ही इस समय इस कार्य के लिए सबसे अच्छी जगह है। बंबई में वही पुरानी जड़ता आ रही है। बंगाल में यह डर है कि अब वहाँ जैसा पाश्चात्य विचारों का मोह फैला हुआ है, उसे देखते हुए कहीं उसके विपरीत वैसी ही घोर प्रतिक्रिया न शुरू हो जाय। इस समय मद्रास ही जीवन-यात्रा की प्राचीन तथा आधुनिक प्रणालियों के यथार्थ गुणों को ग्रहण करता हुआ मध्यम मार्ग का अनुसरण कर रहा है।

भारत के शिक्षित समाज से मैं इस बात पर सहमत हूँ कि समाज का आमूल परिवर्तन करना आवश्यक है। पर यह किया किस तरह जाय? सुधारकों की सब कुछ नष्ट कर डालने की रीति व्यर्थ सिद्ध हो चुकी है। मेरी योजना यह है: हमने अतीत काल में कुछ बुरा नहीं किया--निश्चय ही नहीं किया। हमारा समाज ख़राब नहीं, बल्कि अच्छा है। मैं केवल चाहता हूँ कि वह और भी अच्छा हो। हमें असत्य से सत्य तक अथवा बुरे से अच्छे तक पहुँचना नहीं है, वरन् सत्य से उच्चतर सत्य तक, श्रेष्ठ से श्रेष्ठतर और श्रेष्ठतम तक पहुँचना है। मैं अपने देशवासियों से कहता हूँ कि अब तक जो तुमने किया, सो अच्छा ही किया है, अब इस समय और भी अच्छा करने का मौक़ा आ गया है।

जात-पाँत की ही बात लीजिए। संस्कृत में 'जाति' का अर्थ है वर्ग या श्रेणी-विशेष। यह सृष्टि के मूल में ही विद्यमान है। विचित्रता अर्थात् जाति का अर्थ ही सृष्टि है। **एकोऽहं बहुस्याम**--'मैं एक हूँ--अनेक हो जाऊँ', विभिन्न वेदों में इस प्रकार की बात पायी जाती है। सृष्टि के पूर्व एकत्व रहता है, सृष्टि हुई कि वैविध्य शुरू हुआ। अतः यदि यह विविधता समाप्त हो जाय, तो सृष्टि का ही लोप हो जायगा। जब तक कोई जाति शक्तिशाली और क्रियाशील रहेगी, तब तक वह विविधता अवश्य पैदा करेगी। ज्यों ही उसका ऐसी विविधता का उत्पादन करना बन्द होता है, या बन्द कर दिया जाता है, त्यों ही वह जाति नष्ट हो जाती है। जाति का मूल अर्थ था, प्रत्येक व्यक्ति की अपनी प्रकृति को, अपने विशेषत्व को प्रकाशित करने की स्वाधीनता और यही अर्थ हज़ारों वर्षों तक प्रचलित भी

रहा। आधुनिक शास्त्र-ग्रन्थों में भी जातियों का आपस में खाना-पीना निषिद्ध नहीं हुआ है; और न किसी प्राचीन ग्रन्थ में उनका आपस में व्याह-शादी करना मना है। तो फिर भारत के अधःपतन का कारण क्या था?--जाति सम्बन्धी इस भाव का त्याग। जैसे गीता कहती है--जाति नष्ट हुई कि संसार भी नष्ट हुआ; अब क्या यह सत्य प्रतीत होता है कि इस विविधता का नाश होते ही जगत् का नाश हो जायगा? आजकल का वर्ण-विभाग यथार्थ में जाति नहीं है, बल्कि जाति की प्रगति में वह एक रुकावट ही है। वास्तव में इसने सच्ची जाति अथवा विविधता की स्वच्छन्द गति को रोक दिया है। कोई भी दृढ़मूल प्रथा अथवा किसी जाति-विशेष का विशेष अधिकार अथव किसी भी प्रकार का वंश-परम्परागत जाति-विभाग उस सच्ची जाति की स्वच्छन्द गति को रोक देता है, और जब कभी कोई राष्ट्र इस अनन्त विविधता का सृजन करना छोड़ देता है, तब उसकी मत्यु अनिवार्य हो जाती है। अतः मुझे अपने देशवासियों से यही कहना है कि जाति-प्रथा उठा देने से ही भारत का पतन हुआ है। प्रत्येक दृढ़मूल आभिजात्य वर्ग अथवा विशेष अधिकारप्राप्त सम्प्रदाय जाति का घातक है--वह जाति नहीं है। 'जाति' को स्वतन्त्रता दो; जाति की राह से प्रत्येक रोड़े को हटा दो, बस, हमारा उत्थान होगा। अब यूरोप को देखो। ज्यों ही वह जाति को पूर्ण स्वाधीनता देने में सफल हुआ, और अपनी अपनी जाति के गठन में प्रत्येक व्यक्ति की बाधाओं को हटा दिया, त्यों ही वह उठ खड़ा हुआ। अमेरिका में यथार्थ जाति के विकास के लिए सबसे अधिक सुविधा है, और इसीलिए अमेरिकावाले बड़े हैं। प्रत्येक हिन्दू जानता है कि किसी लड़के या लड़की के जन्म लेते ही ज्योतिषी लोग उसके जाति-निर्वाचन की चेष्टा करते हैं। वही असली जाति है--हर एक व्यक्ति का व्यक्तित्व, और ज्योतिष इसे स्वीकार करता है। और हम लोग केवल तभी उठ सकते हैं, जब इसे फिर से पूरी स्वतन्त्रता दें। याद रखें कि इस विविधता का अर्थ वैषम्य नहीं है, और न कोई विशेषाधिकार ही।

यही मेरी कार्य-प्रणाली है--हिन्दुओं को यह दिखा देना कि उन्हें कुछ भी त्यागना नहीं पड़ेगा, केवल उन्हें ऋषियों द्वारा प्रदर्शित पथ पर चलना होगा और सदियों की दासता के फलस्वरूप प्राप्त अपनी जड़ता को उखाड़ फेंकना होगा। हाँ, मुसलमानी अत्याचार के समय विवश होकर हमें अपनी प्रगति अवश्य रोक देनी पड़ी थी, क्योंकि तब प्रगति की बात नहीं थी, तब जीने-मरने की समस्या थी। अब वह दबाव नहीं रहा, अतः हमें आगे बढ़ना ही चाहिए--सर्वधर्म-त्यागियों और मिशनरियों द्वारा बताये गये तोड़-फोड़ के रास्ते से नहीं, वरन् स्वयं के अपने भाव के अनुसार, स्वयं अपने पथ से। हमारा जातीय प्रासाद अभी अधूरा

ही है, इसीलिए सब कुछ भद्दा दीख पड़ रहा है। सदियों के अत्याचार के कारण हमें प्रासाद-निर्माण का कार्य छोड़ देना पड़ा था। अब निर्माण-कार्य पूरा कर लीजिए, बस, सब कुछ अपनी अपनी जगह पर सजा हुआ सुन्दर दिखायी देगा। यही मेरी समस्त कार्य-योजना है। मैं इसका पूरा क़ायल हूँ। प्रत्येक राष्ट्र के जीवन में एक मुख्य प्रवाह रहता है: भारत में वह धर्म है। उसे प्रबल बनाइए, बस, दोनों ओर के अन्य स्रोत उसीके साथ साथ चलेंगे। यह मेरी विचार-प्रणाली का एक पहलू है। आशा है, समय पाकर मैं अपने सब विचारों को प्रकट कर सकूँगा। पर इस समय मैं देखता हूँ कि इस देश (अमेरिका) में भी मेरा एक मिशन है। विशेषत: मुझे इस देश से——और केवल यहीं से——सहायता पाने की आशा है: किन्तु अब तक अपने विचारों को फैलाने के सिवा मैं और कुछ न कर सका। अब मेरी इच्छा है कि भारत में भी एक ऐसी ही चेष्टा की जाय।

मैं कब तक भारत लौटूंगा, इसका मुझे पता नहीं। मैं प्रभु की प्रेरणा का दास हूँ; उन्हींके हाथ का यंत्र हूँ।

'इस संसार में धन की खोज में लगे हुए मैंने तुम्हींको सबसे श्रेष्ठ रत्न पाया। हे प्रभो, मैं अपने को तुम पर निछावर करता हूँ।'

'प्रेम करने लिए किसीको ढूंढ़ते हुए एकमात्र तुम्हींको मैंने प्रेमास्पद पाया। मैं अपने को तुम्हारे श्रीचरणों में निछावर करता हूँ।'[1]

प्रभु आपका सदा-सर्वदा कल्याण करें।

भवदीय,
विवेकानन्द

(कुमारी मेरी हेल को लिखित)

५४, पश्चिम, ३३वीं स्ट्रीट,
न्यूयार्क,
१ फ़रवरी १८९५

प्रिय बहन,

तुम्हारा सुन्दर पत्र मुझे अभी मिला। . . . कभी कभी काम के लिए काम करने को विवश हो जाना, यहाँ तक कि अपने परिश्रम के फल के भोग से वंचित भी रह जाना एक अच्छी साधना है। . . . तुम्हारे आक्षेप से मैं प्रसन्न हूँ और मुझे इसका ज़रा भी दु:ख नहीं। अभी उसी दिन श्रीमती थर्सबी के यहाँ एक प्रेसबिटेरियन सज्जन

---

१. यजुर्वेद संहिता।

के साथ गर्मागर्म बहस हो गयी थी। सामान्य रीति से उन सज्जन का पारा चढ़ गया और वे क्रोध में आकर दुर्वचन कहने लगे। परन्तु बाद में श्रीमती वुल ने मुझे बहुत झिड़का, क्योंकि इस प्रकार की बातें मेरे काम में बाधा डालती हैं। ऐसा मालूम होता है कि तुम्हारा भी यही मत है।

मुझे प्रसन्नता है कि तुमने इसी समय इस प्रसंग को उठाया, क्योंकि मैं इस पर बहुत विचार करता रहा हूँ। पहली बात यह कि मुझे इन बातों का तनिक भी दुःख नहीं। कदाचित् तुम्हें इससे नाराज़ी होगी--होने की बात ही है। मैं जानता हूँ कि किसीकी भी सांसारिक उन्नति के लिए मधुरता कितना मूल्य रखती है। मैं मधुर बनने का भरसक प्रयत्न करता हूँ, परन्तु जब अन्तरस्थ सत्य के साथ विकट समझौता करने का अवसर आता है, तब मैं ठहर जाता हूँ। मैं दीनता में विश्वास नहीं रखता। मैं समदर्शित्व में विश्वास रखता हूँ--अर्थात् सबके लिए सम-भाव। अपने समाज रूप 'ईश्वर' की आज्ञा पालन करना साधारण मनुष्यों का धर्म है, लेकिन जो ज्ञान के आलोक से सम्पन्न हैं, वे ऐसा कभी नहीं करते। यह एक शाश्वत नियम है। एक व्यक्ति अपनी बाह्य परिस्थितियों एवं सामाजिक विचारों के अनुकूल अपने आपको ढाल लेता है, और समाज से, जो कि उसका सब प्रकार से कल्याण करनेवाला है, सब प्रकार की सुख-सुविधाएँ प्राप्त कर लेता है। दूसरा एकाकी खड़ा रहता है और समाज को अपनी ओर खींच लेता है। समाज के अनुकूल रहनेवाले मनुष्य का मार्ग फूलों से आच्छादित रहता है, और प्रतिकूल रहनेवाले का काँटों से। परन्तु 'लोकमत' के उपासकों का एक क्षण में विनाश होता है और सत्य की सन्तान सदा जीवित रहती है।

सत्य की तुलना मैं एक अनन्त शक्तिवाले क्षयकर पदार्थ से करूँगा। वह जहाँ भी गिरता है, जलाकर अपना स्थान बना लेता है--यदि नरम वस्तु पर गिरे, तो तुरन्त, और अगर कठोर पाषाण हो, तो धीरे धीरे; परन्तु जलता वह अवश्य है। जो लिख गया, सो लिख गया। मुझे दुःख है बहन, कि मैं प्रत्येक सफ़ेद झूठ के प्रति मधुर और अनुकूल नहीं हो सकता। प्रयत्न करने पर भी मैं ऐसा नहीं कर सकता। इसके लिए मैंने आजीवन कष्ट उठाया है, परन्तु मैं वैसा नहीं कर सकता। मैंने प्रयत्न पर प्रयत्न किया है, पर ऐसा नही कर सका। अन्त में मैंने उसे छोड़ दिया। ईश्वर महिमामय है। वह मुझे कपटी नहीं बनने देता। अब जो मन में है, उसे सामने आ जाने दो। मैं ऐसा कोई मार्ग नहीं निकाल पाया, जिससे मैं सबको प्रसन्न रख सकूँ। मैं वहीं रहूँगा, जो मैं प्रकृत रूप से हूँ--अपनी अन्तरात्मा के प्रति पूर्ण रूप से ईमानदार। 'सौन्दर्य और यौवन का नाश हो जाता है, जीवन और धन का नाश हो जाता है, नाम और यश का भी नाश हो जाता है, पर्वत भी

चूर चूर होकर मिट्टी हो जाते हैं, मित्रता और प्रेम भी नश्वर हैं, एकमात्र सत्य ही चिरस्थायी है। हे सत्यरूपी प्रभु, तुम्हीं मेरे एकमात्र पथप्रदर्शक बनो। मेरी उम्र बीत रही है, अब मैं केवल मीठा और केवल मीठा नहीं बना रह सकता। जैसा मैं हूँ, मुझे वैसा ही रहने दो। 'हे संन्यासी, निर्भर होकर तुम दूकानदारी वृत्ति छोड़ दो, शत्रु-मित्र में भेद न रखकर सत्य में दृढ़प्रतिष्ठ रहो और इसी क्षण से इहलोक, परलोक और भविष्य के सब लोकों का, उनके भोग एवं उनकी असारता का त्याग कर दो। हे सत्य, तुम्हीं मेरे एकमात्र पथप्रदर्शक बनो।' मुझे धन या नाम या यश या भोग की कोई कामना नहीं है। बहन, मेरे लिए वे धूलि के समान हैं। मैं अपने भाइयों की सहायता करना चाहता था। प्रभु की कृपा से मुझमें धनोपार्जन का चातुर्य नहीं है। हृदयस्थ सत्य की वाणी की आज्ञा पालन न कर मैं लोगों की सनक के अनुरूप व्यवहार करने का प्रयत्न क्यों करूँ? मन अभी दुर्बल है बहन, और कभी कभी यंत्रवत् ही सांसारिक आधारों को पकड़ना चाहता है। परन्तु मैं डरता नहीं। मेरा धर्म सिखाता है कि भय ही सबसे बड़ा पाप है।

प्रेसबिटेरियन पादरी से पिछली झपट के बाद और फिर श्रीमती बुल से लम्बे झगड़े के पश्चात्, जो मनु ने संन्यासियों के लिए कहा है, "अकेले रहो और अकेले चलो", वह स्पष्ट हो गया। सब प्रकार की मित्रताएँ और प्रेम बन्धन हैं। ऐसी किसी प्रकार की भी मित्रता नहीं, विशेषतः स्त्रियों की, जिसमें 'मुझे दो, मुझे दो' का भाव न हो। हे महर्षियो! तुम ठीक ही कहते थे। जो किसी व्यक्तिविशेष के आसरे रहता है, वह उस सत्यरूपी प्रभु की सेवा नहीं कर सकता। शान्त हो मेरी आत्मा, निःसंग बनो! और परमात्मा तुम्हारे साथ रहेगा। जीवन मिथ्या है, मृत्यु भ्रम है! परमात्मा का ही अस्तित्व है, इन सबका नहीं! डरो नहीं मेरी आत्मा, निःसंग बनो। बहन, मार्ग लम्बा है, समय थोड़ा है, सन्ध्या हो रही है। मुझे शीघ्र ही घर जाना है। मुझे शिष्टाचार सीखने का समय नहीं है। मुझे अपना सन्देश देने का समय तो मिलता ही नहीं। तुम गुणवती हो, दयावती हो, मैं तुम्हारे लिए कुछ भी करने को तैयार हूँ; परन्तु अप्रसन्न न हो, मैं तुम सबको नितान्त बच्ची ही समझता हूँ।

स्वप्न न देखो! आह, मेरी आत्मा! स्वप्न न देखो! संक्षेप में मुझे एक संदेश देना है। मुझे संसार के प्रति मधुर बनने का समय नहीं है; और मधुर बनने का प्रत्येक यत्न मुझे कपटी बनाता है। चाहे स्वदेश हो या विदेश, इस मूर्ख संसार की प्रत्येक आवश्यकता पूरी करने की अपेक्षा तथा निम्नतम स्तर का असार जीवन व्यतीत करने की अपेक्षा मैं सहस्र बार मरना अधिक अच्छा समझता हूँ। यदि तुम श्रीमती बुल की तरह समझती हो कि मुझे कुछ कार्य करना है, तब यह

तुम्हारी भूल है, नितान्त भूल है। इस जगत् में या अन्य किसी जगत् में मेरे लिए कोई कार्य नहीं है। मेरे पास एक संदेश है, वह मैं अपने ढंग से ही दूंगा। मैं अपने संदेश को न हिन्दू धर्म, न ईसाई धर्म, न संसार के किसी और धर्म के साँचे में ढालूंगा, बस। मैं केवल उसे अपने ही साँचे में ढालूँगा। मुक्ति ही मेरा एकमात्र धर्म है और जो भी उसमें रुकावट डालेगा, उससे मैं लड़कर या भागकर बचूंगा। छिः! मैं और पादरियों को प्रसन्न करूँ! बहन, बुरा न मानना। तुम बच्ची हो और बच्चियों को शिक्षा ग्रहण करनी चाहिए। तुम लोगों को उस स्रोत का आस्वाद नहीं मिला, जो 'तर्क को तर्कशून्य, मर्त्य को अमर, संसार को शून्य और मनुष्य को ईश्वर बना देता है।' यदि तुम निकल सकती हो, तो इस मूर्खता के जाल से निकलो, जिसे संसार कहा जाता है। तभी मैं तुम्हें वास्तव में साहसी और मुक्त कह सकूँगा। यदि नहीं, तो जो इस झूठे ईश्वर अर्थात् समाज से भिड़ने का और उसके उद्दण्ड कपट को परों के नीचे कुचलने का साहस रखते हैं, उनको उत्साहित करो। यदि तुम उत्साह नहीं दिला सकतीं, तो चाहे मौन रहो, किन्तु उन्हें संसार से समझौता करने के, और मधुर और कोमल बनने के झूठे मिथ्यावाद के कीचड़ में फँसाने का प्रयत्न न करो।

यह संसार——यह स्वप्न——यह अति भयानक दुःस्वप्न——इसके देवालय और छल-कपट, इसके ग्रन्थ और लुच्चापन, इसके सुन्दर चेहरे और झूठे हृदय, इसके धर्म का बाहरी ढोंग और भीतर का अत्यन्त खोखलापन, और सबसे अधिक इसकी धर्म के नाम पर दूकानदार की सी वृत्ति——मुझे इससे सख्त नफ़रत है। क्या? संसार के हाथ बिके हुए दासों की कही-सुनी बातों से मेरी आत्मा का तोल होगा! छि.! बहन, तुम संन्यासी को नहीं जानतीं। मेरे वेद कहते हैं कि 'वह (संन्यासी) वेदशीर्ष है', क्योंकि वह देवालय, सम्प्रदाय, धर्ममत, पैगम्बर, ग्रन्थ और इनके समान सब वस्तुओं से मुक्त है। धर्मोपदेशक हों या और कोई, उन्हें चिल्लाने दो, मेरे ऊपर जिस प्रकार भी आक्रमण कर सकें, करने दो। मैं उन्हें वैसा ही समझता हूँ, जैसा भर्तृहरि ने कहा है, "हे संन्यासी! अपने रास्ते जाओ। कोई कहेगा, यह कौन पागल है? कोई कहेगा, यह कौन चाण्डाल है? कोई तुम्हें साधु जानेगा। संसारियों की बकवाद से योगी न तो रुष्ट होता है, न तुष्ट; वह सीधा अपने मार्ग से जाता है।"[1] परन्तु जब वे आक्रमण करें, तब यह जानो कि 'बाज़ार में हाथी के पीछे कुत्ते अवश्य लगते हैं, परन्तु वह उनकी चिन्ता नहीं करता। वह सीधा अपनी राह जाता है।

---

१. वैराग्यशतकम् ॥९६॥

इसी तरह से जब कोई महात्मा प्रकट होता है, तब उसके पीछे बकनेवाले बहुत लग जाते हैं।'[1]

मैं लैण्ड्सबर्ग के साथ ५४ पश्चिम, ३३वाँ रास्ता में रहता हूँ। यह वीर और उदार आत्मा है। परमात्मा उसका भला करे! कभी कभी मैं गर्नसी परिवार के घर सोने के लिए चला जाता हूँ। परमात्मा की तुम पर सदैव कृपा रहे और वह तुम्हें इस महा पाखड अर्थात् संसार से शीघ्र निकाले! यह संसाररूपी वृद्धा राक्षसी कभी तुम्हें मोहित न कर सके! शंकर तुम्हारे सहायक हों! उमा तुम्हारे लिए सत्य का द्वार खोल दें और तुम्हारे मोह को नष्ट कर दें!

प्रेम और आशीर्वादपूर्वक तुम्हारा
विवेकानन्द

(श्री जे० जे० गुडविन को लिखित)

स्विट्ज़रलैण्ड,
८ अगस्त, १८९६

प्रिय गुडविन,

मैं अब विश्राम कर रहा हूँ। भिन्न भिन्न पत्रों से मुझे कृपानन्द के विषय में बहुत कुछ मालूम होता रहता है। मुझे उसके लिए दुःख है। उसके मस्तिष्क में अवश्य कुछ दोष होगा। उसे अकेला छोड़ दो। तुममें से किसीको भी उसके लिए परेशान होने की आवश्यकता नहीं।

मुझे आघात पहुँचाने की देव या दानव, किसीमें भी शक्ति नहीं है। इसलिए निश्चिन्त रहो। अचल प्रेम और पूर्ण निःस्वार्थ भाव की ही सर्वत्र विजय होती है। प्रत्येक कठिनाई के आने पर हम वेदान्तियों को स्वतः यह प्रश्न करना चाहिए, 'मैं इसे क्यों देखता हूँ?' 'प्रेम से मैं क्यों नहीं इस पर विजय पा सकता हूँ?'

स्वामी का जो स्वागत किया गया, उससे मैं अति प्रसन्न हूँ और वे जो अच्छा कार्य कर रहे हैं, उससे भी। बड़े काम में बहुत समय तक लगातार और महान् प्रयत्न की आवश्यकता होती है। यदि थोड़े से व्यक्ति असफल भी हो जायँ, तो भी उसकी चिन्ता हमें नहीं करनी चाहिए। संसार का यह नियम ही है कि अनेक नीचे गिरते हैं, कितने ही दुःख आते हैं, कितनी ही भयंकर कठिनाइयाँ सामने उपस्थित होती हैं, स्वार्थपरता तथा अन्य बुराइयों का मानव हृदय में घोर संघर्ष होता है। और तभी आध्यात्मिकता की अग्नि में इन सभी का विनाश होनेवाला

---

१. तुलसीदास।

होता है। इस जगत् में श्रेय का मार्ग सबसे दुर्गम और पथरीला है। आश्चर्य की बात है कि इतने लोग सफलता प्राप्त करते हैं, कितने लोग असफल होते हैं, यह आश्चर्य नहीं। सहस्रों ठोकर खाकर चरित्र का गठन होता है।

मुझे अब बहुत ताज़गी मालूम होती है। मैं खिड़की से बाहर दृष्टि डालता हूँ, मुझे बड़ी बड़ी हिम-नदियाँ दिखती हैं और मुझे ऐसा अनुभव होता है कि मैं हिमालय में हूँ। मैं बिल्कुल शान्त हूँ। मेरे स्नायुओं ने अपनी पुरानी शक्ति पुनः प्राप्त कर ली है, और छोटी छोटी परेशानियाँ, जिस तरह की परेशानियों का तुमने जिक्र किया है, मुझे स्पर्श भी नहीं करतीं। मैं बच्चों के इस खेल से कैसे विचलित हो सकता हूँ? सारा संसार बच्चों का खेल मात्र है—प्रचार करना, शिक्षा देना तथा सभी कुछ। **ज्ञेयः स नित्यसंन्यासी यो न द्वेष्टि न कांक्षति**—'उसे संन्यासी समझो, जो न द्वेष करता है, न इच्छा करता है।' और इस संसार की छोटी सी कीचड़भरी तलैया में, जहाँ दुःख, रोग तथा मृत्यु का चक्र निरन्तर चलता रहता है, क्या है, जिसकी इच्छा की जा सके? 'जिसने सब इच्छाओं को त्याग दिया है, वही सुखी है।'

यह विश्राम—नित्य और शान्तिमय विश्राम—इस रमणीक स्थान में अब उसकी झलक मुझे मिल रही है। **आत्मानं चेद् विजानीयात् अयमस्मीति पूरुषः। किमिच्छन् कस्य कामाय शरीरमनुसंजरेत्।**—'एक बार यह जानकर कि इस आत्मा का ही केवल अस्तित्व है और किसीका नहीं, किस चीज़ की या किसके लिए इच्छा करके तुम इस शरीर के लिए दुःख उठाओगे?'

मुझे ऐसा विदित होता है कि जिसको वे लोग 'कर्म' कहते हैं, उसका मैं अपने हिस्से का अनुभव कर चुका हूँ। मैं भर पाया, अब निकलने की मुझे उत्कट अभिलाषा है। **मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चित् यतति सिद्धये। यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः।**—'सहस्रों मनुष्यों में कोई एक लक्ष्य को प्राप्त करने का यत्न करता है। और यत्न करनेवाले उद्योगी पुरुषों में थोड़े ही ध्येय तक पहुँचते हैं। **इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरन्ति प्रसभं मनः।**—'क्योंकि इन्द्रियाँ बलवती हैं और वे मनुष्य को नीचे की ओर खींचती हैं।'

'साधु संसार', 'सुखी संसार' और 'सामाजिक उन्नति', ये सब 'उष्ण बरफ़' अथवा 'अन्धकारमय प्रकाश' के समान ही हैं। यदि संसार साधु होता, तो यह संसार ही न होता। जीव मूर्खतावश असीम अनन्त को सीमित भौतिक पदार्थ द्वारा, चैतन्य को जड़ द्वारा अभिव्यक्त करना चाहता है, परन्तु अन्त में अपने भ्रम को समझकर वह उससे छुटकारा पाने की चेष्टा करता है। यह निवृत्ति ही धर्म का प्रारम्भ है और उसका उपाय है, ममत्व का नाश अर्थात् प्रेम। स्त्री, सन्तान

या किसी अन्य व्यक्ति के लिए प्रेम नहीं, परन्तु छोटे से अपने ममत्व को छोड़कर, सबके लिए प्रेम। वह 'मानवी उन्नति' और इसके समान जो लम्बी-चौड़ी बातें तुम अमेरिका में बहुत सुनोगे, उसके भुलावे में मत आना। सभी क्षेत्रों में 'उन्नति' नहीं हो सकती, उसके साथ साथ कहीं न कहीं अवनति हो रही होगी। एक समाज में एक प्रकार के दोष हैं, तो दूसरे में दूसरे प्रकार के। यही बात इतिहास के विशिष्ट कालों की भी है। मध्य युग में चोर-डाकू अधिक थे, अब छल-कपट करनेवाले अधिक हैं। एक विशिष्ट काल में वैवाहिक जीवन का सिद्धान्त कम है, तो दूसरे में वेश्यावृत्ति अधिक। एक में शारीरिक कष्ट अधिक है, तो दूसरे में उससे सहस्र गुनी अधिक मानसिक यातनाएँ। इसी प्रकार ज्ञान की भी स्थिति है। क्या प्रकृति में गुरुत्वाकर्षण का निरीक्षण और नाम रखने से पहले उसका अस्तित्व ही न था? फिर उसके जानने से क्या अन्तर पड़ा? क्या तुम रेड इन्डियनों (उत्तर अमेरिका के आदिवासियों) से अधिक सुखी हो?

यह सब व्यर्थ है, निरर्थक है—इसे यथार्थ रूप में जानना ही ज्ञान है। परन्तु थोड़े, बहुत थोड़े ही कभी इसे जान पायेंगे। **तमेवैकं जानथ आत्मानमन्या वाचो विमुंचथ**—उस एक आत्मा को ही जानो और सब बातों को छोड़ दो। इस संसार में ठोकरें खाने से इस एक ज्ञान की ही हमें प्राप्ति होती है। मनुष्य जाति को इस प्रकार पुकारना कि **उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत**—'जागो, उठो, और ध्येय की उपलब्धि के बिना रुको नहीं।' यही एकमात्र कर्म है। त्याग ही धर्म का सार है, और कुछ नहीं।

ईश्वर व्यक्तियों की एक समष्टि है। फिर भी वह स्वयं एक व्यक्ति है, उसी प्रकार जिस प्रकार मानवी शरीर एक इकाई है और उसका प्रत्येक 'कोश' एक व्यक्ति है। समष्टि ही ईश्वर है, व्यष्टि या अंश आत्मा या जीव है। इसलिए ईश्वर का अस्तित्व जीव पर निर्भर है, जैसे कि शरीर का उसके कोश पर, इसी प्रकार इसका विलोम समझिए। इस प्रकार, जीव और ईश्वर परस्परावलम्बी हैं। जब तक एक का अस्तित्व है, तब तक दूसरे का भी रहेगा। और हमारी इस पृथ्वी को छोड़कर अन्य सब ऊँचे लोकों में शुभ की मात्रा अशुभ से अत्यधिक होती है, इसलिए वह समष्टिस्वरूप ईश्वर, शिवस्वरूप, सर्वशक्तिमान और सर्वज्ञ कहा जा सकता है। ये प्रत्यक्ष गुण हैं और ईश्वर से सम्बद्ध होने के कारण उन्हें प्रमाणित करने के लिए तर्क की आवश्यकता नहीं।

ब्रह्म इन दोनों से परे है और वह कोई विशिष्ट अवस्था नहीं है। यह एक ऐसी इकाई है, जो अनेक की समष्टि से नहीं बनी। यह एक ऐसी सत्ता है, जो कोश से लेकर ईश्वर तक सबमें व्याप्त है और उसके बिना किसीका अस्तित्व

नहीं हो सकता। वही सत्ता अथवा ब्रह्म वास्तविक है। जब मैं सोचता हूँ, 'मैं ब्रह्म हूँ', तब मेरा ही यथार्थ अस्तित्व होता है। ऐसा ही सबके बारे में है। विश्व की प्रत्येक वस्तु स्वरूपतः वही सत्ता है।...

कुछ दिन हुए, कृपानन्द को लिखने की मुझे अकस्मात् प्रबल इच्छा हुई। शायद वह दुःखी था और मुझे याद करता रहा होगा। इसलिए मैंने उसे सहानुभूतिपूर्ण पत्र लिखा। आज अमेरिका से ख़बर मिलने पर मेरी समझ में आया कि ऐसा क्यों हुआ। हिम-नदियों के पास से तोड़े हुए पुष्प मैंने उसे भेजे। कुमारी वाल्डो से कहना कि अपना आन्तरिक स्नेह प्रदर्शित करते हुए उसे कुछ धन भेज दें। प्रेम का कभी नाश नहीं होता। पिता का प्रेम अमर है, सन्तान चाहे जो करे या जैसे भी हों। वह मेरा पुत्र जैसा है। अब वह दुःख में है, इसलिए वह समान या अपने भाग से अधिक मेरे प्रेम तथा सहायता का अधिकारी है।

शुभाकांक्षी,
विवेकानन्द

(श्री० ई० टी० स्टर्डी को लिखित)

१९ पश्चिम ३८वाँ रास्ता, न्यूयार्क,
९ अगस्त, १८९५

प्रिय मित्र,

...केवल यही उचित है कि मैं अपने कुछ विचार तुम्हारे सामने प्रकट करूँ। मैं पूर्ण विश्वास करता हूँ कि मानव-समाज में धर्म में सामयिक उथल-पुथल होती है और शिक्षित समाज में आजकल ऐसी ही खलबली फैली हुई है। यद्यपि ऐसी क्रांति अनेक छोटे छोटे विभागों में विभक्त दिखायी देती है, परन्तु मूलतः ये सब एक ही हैं, क्योंकि उनके पीछे जो कारण हैं, उनके रूप भी एक ही हैं। वह धार्मिक क्रान्ति, जिससे इस समय विचारवान व्यक्ति दिन-प्रति-दिन अत्यधिक मात्रा में प्रभावित होते जा रहे हैं—उसका एक वैशिष्ट्य यह है कि उससे जितने क्षुद्र क्षुद्र मतवाद उत्पन्न हो रहे हैं, वे सब उसी एक अद्वैत सत्ता की अनुभूति एवं अनुसन्धान में ही सचेष्ट हैं। भौतिक, नैतिक और आध्यात्मिक स्तरों पर यह एक भाव दिखायी दे रहा है कि विभिन्न मतवाद-समूह क्रमशः अधिकाधिक उदार होते हुए उसी शाश्वत एकत्व की ओर अग्रसर हो रहे हैं। इस कारण वर्तमान काल के सभी आन्दोलन जान या अनजान में सर्वोत्तम आविष्कृत एकत्ववादी दर्शन के अर्थात् अद्वैत वेदान्त के प्रतिरूप हैं।

फिर यह भी सर्वदा देखा गया है कि प्रत्येक युग में इन समस्त विभिन्न मतवादों के संघर्ष के फलस्वरूप अंत में एक ही मतवाद जीवित रहता है। अन्य सब तरंगें उसी मतवाद में विलीन होने के लिए एवं उसे एक बृहद् भाव-तरंग में परिणत करने के लिए ही उठती हैं, जो समाज को अप्रतिहत वेग के साथ प्लावित कर देता है।

इस समय भारत, अमेरिका एवं इंग्लैण्ड में (जिन देशों का हाल मैं जानता हूँ) सैकड़ों ऐसे मतवादों का संघर्ष चल रहा है। भारत में द्वैतवाद क्रमशः क्षीण हो रहा है, केवल अद्वैतवाद ही सब क्षेत्रों में प्रभावशाली है। अमेरिका में प्राधान्य-लाभ के लिए अनेक मतवादों के बीच संघर्ष उपस्थित हुआ है। ये सभी अल्प या अधिक मात्रा में अद्वैत भाव के प्रतिरूप हैं, और जो भाव-परम्परा जितनी अधिक तीव्र गति से फैल रही है, वह उतनी ही मात्रा में अन्य भावों की अपेक्षा अद्वैत वेदान्त के अधिक निकट प्रतीत होती है। अब मुझे यदि कुछ स्पष्ट दिखायी देता है, तो वह यह कि इनमें से एक ही भाव-परम्परा जीवित रहेगी, जो सबको निगलकर भविष्य में शक्तिमान होगी। किन्तु वह कौन सी भाव-प्रणाली होगी?

यदि हम इतिहास को देखें, तो विदित होगा कि जो विचारधारा सर्वश्रेष्ठ होगी, वही जीवित रहेगी; और चरित्र की अपेक्षा अन्य ऐसी कौन सी शक्ति है, जो जीने की योग्यता प्रदान कर सकती है? विचारशील मनुष्य-जाति का भावी धर्म अद्वैत ही होगा, इसमें सन्देह नहीं। और सब सम्प्रदायों में उन्हींकी विजय होगी, जो अपने जीवन में सबसे अधिक चरित्र का उत्कर्ष दिखा सकेंगे—चाहे वे सम्प्रदाय कितने ही दूर भविष्य में क्यों न जन्म लें।

एक मेरी निजी अनुभव की बात सुनो। जब मेरे गुरुदेव ने शरीर त्यागा था, तब हम लोग बारह निर्धन और अज्ञात नवयुवक थे। हमारे विरुद्ध अनेक शक्तिशाली संस्थाएँ थीं, जो हमारी सफलता के शैशवकाल में ही हमें नष्ट करने का भरसक प्रयत्न कर रही थीं। परन्तु श्री रामकृष्ण देव ने हमें एक बड़ा दान दिया था—वह यह कि केवल बातें ही न कर यथार्थ जीवन जीने की इच्छा, आजीवन उद्योग और विरामहीन साधना के लिए अनुप्रेरणा। और आज सारा भारत मेरे गुरुदेव को जानता है और पूज्य मानता है और वे सत्य-समूह, जिनकी उन्होंने शिक्षा दी थी, अब दावानल के समान फैल रहे हैं। दस वर्ष पूर्व, उनका जन्मोत्सव मनाने के लिए मैं सौ मनुष्यों को भी इकट्ठा नहीं कर सकता था और पिछले वर्ष पचास सहस्र थे।

न संख्या-शक्ति, न धन, न पाण्डित्य, न वाक्चातुर्य, कुछ भी नहीं, बल्कि पवित्रता, शुद्ध जीवन, एक शब्द में अनुभूति, आत्म-साक्षात्कार को विजय मिलेगी!

प्रत्येक देश में सिंह जैसी शक्तिमान दस-बारह आत्माएँ होने दो, जिन्होंने अपने बन्धन तोड़ डाले हैं, जिन्होंने 'अनन्त' का स्पर्श कर लिया है, जिनका चित्त ब्रह्मानुसन्धान में लीन है, जो न धन की चिन्ता करते हैं, न बल की, न नाम की--और ये व्यक्ति ही संसार को हिला डालने के लिए पर्याप्त होंगे।

यही रहस्य है। योगप्रवर्तक पतंजलि कहते हैं, "जब मनुष्य समस्त अलौकिक दैवी शक्तियों के लोभ का त्याग करता है, तभी उसे धर्ममेघ नामक समाधि प्राप्त होती है।"[1] वह परमात्मा का दर्शन करता है, वह परमात्मा बन जाता है और दूसरों को तद्रूप बनने में सहायता करता है। मुझे इसीका प्रचार करना है। जगत् में अनेक मतवादों का प्रचार हो चुका है। लाखों पुस्तकें हैं, परन्तु हाय! कोई भी किंचित् अंश में प्रत्यक्ष आचरण नहीं करता।

सभाएँ और संस्थाएँ अपने आप उत्पन्न हो जायँगी। क्या वहाँ ईर्ष्या हो सकती है, जहाँ ईर्ष्या करने की कोई वस्तु न हो? जो हमें हानि पहुँचाना चाहेंगे, ऐसे लोग असंख्य होंगे। परन्तु हमारे ही पक्ष में सत्य है, इसका क्या यह निश्चित प्रमाण नहीं है? जितना ही मेरा विरोध हुआ है, उतनी ही मेरी शक्ति का विकास हुआ है। राजाओं ने मुझे अनेक बार निमंत्रित किया और पूजा है। पुरोहितों और जनसाधारण ने मेरी निन्दा की है। परन्तु इससे क्या? सबको आशीर्वाद! वे सब तो मेरी स्वयं आत्मा हैं और क्या उन्होंने कमानीदार पटरे (Spring-board) के समान मेरी सहायता नहीं की, जहाँ से उछलकर मेरी शक्ति अधिकाधिक विकास कर सकी है?

...एक महान् रहस्य का मैंने पता लगा लिया है--वह यह कि केवल धर्म की बातें करनेवालों से मुझे कुछ भय नहीं है। और जो सत्यद्रष्टा महात्मा हैं, वे कभी किसीसे वैर नहीं करते। वाचालों को वाचाल होने दो! वे इससे अधिक और कुछ नहीं जानते! उन्हें नाम, यश, धन, स्त्री से सन्तोष प्राप्त करने दो। और हम धर्मोपलब्धि, ब्रह्मलाभ एवं ब्रह्म होने के लिए ही दृढ़व्रत होंगे। हम आमरण एवं जन्म-जन्मान्तर में सत्य का ही सतत अनुसरण करेंगे। दूसरों के कहने पर हम तनिक भी ध्यान न दें और यदि आजन्म यत्न के बाद एक, केवल एक ही आत्मा संसार के बन्धनों को तोड़कर मुक्त हो सके, 'तो हमने अपना काम कर लिया।' हरि ॐ!

---

१. प्रसंख्यानेऽप्यकुसीदस्य सर्वथा विवेकख्यातेर्धर्ममेघः समाधिः।

. . .एक बात और। निस्संदेह मुझे भारत से प्रेम है। परन्तु दिन-प्रतिदिन मेरी दृष्टि स्पष्टतर होती जा रही है। हमारे लिए भारत या इंग्लैण्ड या अमेरिका क्या है ? हम उस प्रभु के दास हैं, जिसे अज्ञानी कहते हैं 'मनुष्य'। जो जड़ में पानी डालता है, वह क्या पूरे वृक्ष को नहीं सींचता ?

सामाजिक, राजनीतिक और आध्यात्मिक कल्याण की एक ही नींव है—और वह यह जानना कि 'मैं और मेरा भाई एक हैं।' यह सब देशों और सब जातियों के लिए सत्य है। और मैं यह कह सकता हूँ कि पश्चिमी लोग पूर्वीयों से शीघ्र इसका अनुभव करेंगे—वे पूर्वीय जन, जिन्होंने इस नींव के निर्माण में तथा कुछ थोड़े से अनुभूतिसम्पन्न व्यक्तियों को उत्पन्न करने में प्रायः अपनी सारी शक्ति व्यय कर दी है।

आओ, हम नाम, यश और दूसरों पर शासन करने की इच्छा से रहित होकर काम करें। काम, क्रोध एवं लोभ—इस त्रिविध बन्धन से हम मुक्त हो जायँ। और फिर सत्य हमारे साथ रहेगा।

भगवत्पदाश्रित,
विवेकानन्द

(श्री आलासिंगा पेरुमल को लिखित)

अमेरिका,
अगस्त, १८९५

प्रिय आलासिंगा,

तुम्हारे पास इस पत्र के पहुँचने से पहले ही मैं पेरिस पहुँच जाऊँगा। . . . इसलिए कलकत्ता तथा खेतड़ी में यह लिख देना कि इस समय वे अमेरिका के पते पर मुझे कोई पत्र न डालें। अगले जाड़े में ही फ़िर मुझे न्यूयार्क वापस आना है। अतः कोई विशेष आवश्यक विषय हो, तो १९ पश्चिम ३८वाँ रास्ता, न्यूयार्क—इस पते पर मुझे सूचित करना। इस वर्ष मैंने बहुत कुछ कार्य किया है तथा आशा है कि अगले वर्ष और भी कार्य कर सकूँगा। मिशनरियों के विषय को लेकर माथापच्ची न करना। उनका चिल्लाना अत्यन्त स्वाभाविक है। जब किसीकी रोटी छीन ली जाती है, तो कौन नहीं चिल्लाता ? गत दो वर्षों में उनकी पूंजी में काफी अन्तर पड़ चुका है और क्रमशः बढ़ता ही जा रहा है। अस्तु, मैं मिशनरियों की पूर्ण सफलता चाहता हूँ। बच्चो, जब तक तुम लोगों को भगवान् तथा गुरु में, भक्ति तथा सत्य में विश्वास रहेगा, तब तक [illegible] भी तुम्हें [illegible] नहीं पहुँचा सकता। किन्तु इनमें से एक के भी नष्ट हो जाने पर परिणाम विपत्तिजनक है।

तुम्हारा यह कहना ठीक है कि भारत की अपेक्षा पाश्चात्य देशों में मेरे भाव अधिक मात्रा में कार्य में परिणत होते जा रहे हैं। . . . वास्तव में भारत ने मेरे लिए जो कुछ किया है, उससे कहीं अधिक मैंने भारत के लिए किया है। वहाँ तो मुझे रोटी के एक टुकड़े के साथ डलाभरी गालियाँ मिली हैं। सत्य में मेरा विश्वास है, चाहे मैं कहीं भी क्यों न जाऊँ, प्रभु मेरे लिए काम करनेवाले के दल के दल भेज देते हैं। वे लोग भारतीय शिष्यों की तरह नहीं हैं, अपने गुरु के लिए दे प्राणों तक की बाज़ी लगा देने को प्रस्तुत हैं। सत्य ही मेरा ईश्वर है तथा समग्र विश्व मेरा देश है। 'कर्तव्य' में मैं विश्वासी नहीं हूँ, कर्तव्य तो संसारियों के लिए एक अभिशाप है, संन्यासियों का कोई कर्तव्य नहीं है। कर्तव्य तो एक व्यर्थ की बकवास है। मैं मुक्त हूँ——मेरे सारे बन्धन कट चुके हैं। यह शरीर कहीं भी रहे या न रहे, इसकी मुझे क्या परवाह ! तुम लोगों ने बराबर मेरी ठीक ठीक सहायता की है——प्रभु तुम्हें इसका पुरस्कार अवश्य देंगे। मैंने भारत या अमेरिका में कभी अपनी प्रशंसा नहीं चाही और न मैं ऐसी खोखली चीज़ों के लिए अब भी लालायित हूँ। मैं भगवान् की सन्तान हूँ और मुझे सत्य की शिक्षा देनी है। जिसने मुझे इस सत्य की प्राप्ति करायी है, वही मेरे लिए पृथ्वी के सर्वश्रेष्ठ तथा शक्तिशाली सहायक भेजेगा। पाश्चात्य देश में प्रभु क्या करना चाहते हैं, यह तुम हिन्दुओं को कुछ ही वर्षों में देखने को मिलेगा। तुम लोग प्राचीन काल के यहूदियों जैसे हो, और तुम्हारी स्थिति नाँद में लेटे हुए कुत्ते की तरह है, जो न खुद खाता है और न दूसरों को ही खाने देना चाहता है। तुम लोगों में किसी प्रकार की धार्मिक भावना नहीं है, रसोई ही तुम्हारा ईश्वर है तथा हँड़िया-बरतन हैं तुम्हारे शास्त्र। अपनी तरह असंख्य सन्तानोत्पादन में ही तुम्हारी शक्ति का परिचय मिलता है। तुममें से कुछ एक बालक साहसी अवश्य हों——किन्तु कभी कभी मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि तुम भी अविश्वासी बनते जा रहे हो। बालको, दृढ़ बने रहो, मेरी सन्तानों में से कोई भी कायर न बने। तुम लोगों में जो सबसे अधिक साहसी है——सदा उसीका साथ करो। बिना विघ्न-बाधाओं के क्या कभी कोई महान् कार्य हो सकता है ? समय, धैर्य तथा अदम्य इच्छा-शक्ति से ही कार्य हुआ करता है। मैं तुम लोगों को ऐसी बहुत सी बातें बतलाता, जिससे तुम्हारे हृदय उछल पड़ते, किन्तु मैं ऐसा नहीं करूँगा। मैं तो लोहे के सदृश दृढ़ इच्छा-शक्तिसम्पन्न हृदय चाहता हूँ, जो कभी कम्पित न हो। दृढ़ता के साथ लगे रहो, प्रभु तुम्हें आशीर्वाद दे। सदा शुभकामनाओं के साथ,

तुम्हारा,
विवेकानन्द

(फ़्रैन्सिस लेगेट को लिखित)

६३, सेण्ट जार्जेस रोड, लन्दन,
६ जुलाई, १८९६

प्रिय फ़्रैन्सिस,

. . .अटलान्तिक महासागर के इस पार मेरा कार्य बहुत अच्छी रीति से चल रहा है।

मेरी रविवार की वक्तृताएँ बहुत सफल हुई और उसी तरह कक्षाएँ भी। क़ाम का मौसम खत्म हो चुका है और मैं भी बेहद थक चुका हूँ। अब मैं कुमारी मूलर के साथ स्विट्ज़रलैण्ड के भ्रमण के लिए जा रहा हूँ। गाल्सवर्दी परिवार ने मेरे साथ बड़ा सदय व्यवहार किया है। जो[1] ने बड़ी चतुरता से उन्हें मेरी तरफ़ आकृष्ट किया। उनकी चतुरता और शान्तिपूर्ण कार्य-शैली की मैं मुक्तकण्ठ से प्रशंसा करता हूँ। वे एक राजनीतिज्ञ कुशल महिला कही जा सकती हैं। वे एक राज चला सकती हैं। मनुष्य में ऐसी प्रखर, साथ ही अच्छी सहज-बुद्धि मैंने बिरले ही देखी है। अगली शरद् ऋतु में मैं अमेरिका लौटूंगा और वहाँ का कार्य फिर आरम्भ करूँगा।

परसों रात को मैं श्रीमती मार्टिन के यहाँ एक पार्टी में गया था, जिनके सम्बन्ध में तुमने अवश्य ही 'जो' से बहुत कुछ सुना होगा।

इंग्लैण्ड में यह कार्य चुपचाप, पर निश्चित रूप से बढ़ रहा है। यहाँ प्रायः हर दूसरे पुरुष अथवा स्त्री ने मेरे पास आकर मेरे कार्य के सम्बन्ध में बातचीत की। ब्रिटिश साम्राज्य के कितने ही दोष क्यों न हों, पर भाव-प्रचार की ऐसी उत्कृष्ट मशीन अब तक कहीं नहीं रही है। मैं इस मशीन के केन्द्रस्थल में अपने विचार रख देना चाहता हूँ, और वे सारी दुनिया में फैल जायँगे। यह सच है कि सभी बड़े काम बहुत धीरे धीरे होते हैं, और उनकी राह में असंख्य विघ्न उपस्थित होते हैं, विशेषकर इसलिए कि हम हिन्दू पराधीन जाति हैं। परन्तु इसी कारण हमें सफलता अवश्य मिलेगी, क्योंकि आध्यात्मिक आदर्श सदा पददलित जातियों में से ही पैदा हुए हैं। यहूदी अपने आध्यात्मिक आदर्शों से रोम साम्राज्य पर छा गये थे। तुम्हें यह सुनकर प्रसन्नता होगी कि मैं भी दिनोंदिन धैर्य, और विशेषकर सहानुभूति के सबक़ सीख रहा हूँ। मैं समझता हूँ कि शक्तिशाली ऐंग्लो इण्डियनों तक के भीतर मैं परमात्मा को प्रत्यक्ष कर रहा हूँ। मेरा विचार है कि मैं धीरे

---

१. कुमारी जोसेफिन मैक्लिऑड।

धीरे उस अवस्था की ओर बढ़ रहा हूँ, जहाँ खुद 'शैतान' को भी, अगर वह हो, तो मैं प्यार कर सकूंगा !

बीस वर्ष की अवस्था में मैं अत्यन्त असहिष्णु और कट्टर था। कलकत्ते में सड़कों के जिस किनारे पर थियेटर हैं, मैं उस ओर के पैदल-मार्ग से ही नहीं चलता था। अब तैंतीस वर्ष की उम्र में मैं वेश्याओं के साथ एक ही मकान में ठहर सकता हूँ और उनसे तिरस्कार का एक शब्द कहने का विचार भी मेरे मन में नहीं आयेगा। क्या यह अधोगति है ? अथवा मेरा हृदय विस्तृत होता हुआ मुझे उस विश्वव्यापी प्रेम की ओर ले जा रहा है, जो साक्षात् भगवान् है ? लोग कहते हैं कि वह मनुष्य, जो अपने चारों ओर होनेवाली बुराइयों को नहीं देख पाता, अच्छा काम नहीं कर सकता, उसकी परिणति एक तरह के भाग्यवाद में होती है। मैं तो ऐसा नहीं देखता। वरन् मेरी कार्य करने की शक्ति अत्यधिक बढ़ रही है और अत्यधिक प्रभावशील भी होती जा रही है। कभी कभी मुझे एक प्रकार का दिव्य भावावेश होता है। ऐसा अनुभव करता हूँ कि मैं प्रत्येक प्राणी और वस्तु को आशीर्वाद दूं—प्रत्येक से प्रेम करूँ और गले लगा लूं और मैं यह भी देखता हूँ कि बुराई एक भ्रान्ति मात्र है। प्रिय फ़्रैन्सिस, इस समय मैं ऐसी ही अवस्था में हूँ और अपने प्रति तुम्हारे तथा श्रीमती लेगेट के प्रेम और सहानुभूति का स्मरण कर मैं सचमुच आनन्द के आँसू बहा रहा हूँ। मैं जिस दिन पैदा हुआ था, उस दिन को धन्यवाद देता हूँ। यहाँ पर मुझे कितनी सहानुभूति, कितना प्रेम मिला है ! और जिस अनन्त प्रेमस्वरूप भगवान् ने मुझे जन्म दिया है, उसने मेरे हर एक भले और बुरे (बुरे शब्द से डरो मत) काम पर दृष्टि रखी है—क्योंकि मैं उसीके हाथ के एक औज़ार के सिवा और हूँ ही क्या, और रहा ही क्या ? उसीकी सेवा के लिए मैंने अपना सब कुछ—अपने प्रियजनों को, अपना सुख, अपना जीवन—त्याग दिया है। वह मेरा लीलामय प्रियतम है और मैं उसकी लीला का साथी हूँ। इस विश्व में कोई युक्ति-परिपाटी नहीं है। ईश्वर पर भला किस युक्ति का वश चलेगा ? वह लीलामय इस नाटक की समस्त भूमिकाओं पर हास्य और रुदन का अभिनय कर रहा है। जैसा 'जो' कहती हैं—अजब तमाशा है ! अजब तमाशा है !

यह दुनिया बड़े मज़े की जगह है, और सबसे मज़ेदार है—वह असीम प्रियतम ! क्या यह तमाशा नहीं है ? सब एक दूसरे के भाई हों या खेल के साथी, पर वास्तव में हैं ये मानो पाठशाला के हल्ला मचानेवाले बच्चे, जो कि इस संसाररूपी मैदान में खेल-कूद करने के लिए छोड़ दिये गये हैं। यही है न ? किसकी तारीफ़ करूँ और किसे बुरा कहूँ—सब तो उसीका खेल है। लोग इसकी व्याख्या चाहते हैं। पर ईश्वर की व्याख्या तुम कैसे करोगे ? वह मस्तिष्कहीन है, उसके पास युक्ति भी

नहीं है। वह छोटे मस्तिष्क तथा सीमित तर्क-शक्तिवाले हम लोगों को मूर्ख बना रहा है, पर इस बार वह मुझे ऊँघता नहीं पा सकेगा।

मैंने दो-एक बातें सीखी हैं: प्रेम और प्रियतम——तर्क, पाण्डित्य और वागाडम्बर के परे, बहुत परे। ऐ साक़ी, प्याला भर दे और हम पीकर मस्त हो जायँ।

तुम्हारा ही प्रेमोन्मत्त,
विवेकानन्द

(श्रीमती सरला घोषाल को लिखित)

दार्जिलिंग,
द्वारा श्री एम० एन० बनर्जी,
२४ अप्रैल, १८९७

महाशया,

आपने मेरी कार्य-प्रणाली के सम्बन्ध में जो पूछा है, उस विषय में सबसे आवश्यक बात यह कहनी है कि काम उसी पैमाने पर शुरू करना चाहिए, जो अपेक्षित परिणामों के अनुरूप हो। अपनी मित्र कुमारी मूलर के मुँह से आपकी उदार बुद्धि, स्वदेश-प्रेम और दृढ़ अध्यवसाय की बहुत सी बातें मैं सुन चुका हूँ और आपकी विद्वत्ता का प्रमाण तो प्रत्यक्ष ही है। आप मेरे क्षुद्र जीवन की नगण्य चेष्टा के विषय में जानना चाहती हैं, मैं इसको अपना बहुत बड़ा सौभाग्य मानकर इस छोटे से पत्र में यथासम्भव निवेदन करने का प्रयत्न करूँगा। परन्तु पहले मैं आपके विचार-चिन्तन के लिए अपनी परिपक्व मान्यताओं को आपके सम्मुख रखता हूँ।

हम लोग सदा पराधीन रहे हैं, अर्थात् इस भारतभूमि में जनसमुदाय को कभी भी अपनी आत्म-स्वत्व बुद्धि को उद्दीप्त करने का मौक़ा नहीं दिया गया। पश्चिमी देश आज कई सदियों से स्वाधीनता की ओर बड़े वेग से बढ़ रहे हैं। इस भारत में कौलीन्य-प्रथा से लेकर खान-पान तक सभी विषय राजा ही निपटाते आये हैं। परन्तु पश्चिमी देशों में सभी कार्य जनता अपने आप करती है।

अब राजा किसी सामाजिक विषय में हाथ नहीं डालते, तो भी भारतीय जनता में अब तक आत्म-निर्भरता तो दूर रही, थोड़ा सा आत्मविश्वास भी पैदा नहीं हुआ। जो आत्मविश्वास वेदान्त की नींव है, वह किंचित् भी यहाँ व्यवहार में परिणत नहीं हुआ है। इसीलिए पश्चिमी प्रणाली——अर्थात् पहले उद्देश्य की चर्चा, और तब तमाम शक्तियों के साथ उसे पूरा करना——इस देश में अभी तक सफल नहीं हुई है और इसीलिए हम विदेशी शासन के अधीन इतने अधिक स्थितिशील (conservative) दिखायी पड़ते हैं। यदि यह सत्य हो, तो जनता में चर्चा या

सार्वजनिक वाद-विवाद के द्वारा किसी बड़े काम को सिद्ध करने की चेष्टा करना वृथा है। 'जब सिर ही नहीं, तो सिर में दर्द कैसा?' जनता कहाँ है? इसके सिवा हम ऐसे शक्तिहीन हैं कि यदि हम किसी विषय की चर्चा शुरू करते हैं, तो उसीमें हमारा सारा बल लग जाता है और कोई काम करने के लिए कुछ भी शेष नहीं रह जाता। शायद इसीलिए हम बंगाल में 'बड़ी बड़ी तैयारियाँ और छोटा सा फल' सदा देखा करते हैं। दूसरी बात, जैसा मैं पहले ही लिख चुका हूँ, यह है कि भारतवर्ष के धनिकों से हमें कुछ भी आशा नहीं है। इसलिए उत्तम यही है कि हम भविष्य की आशारूप अपने युवकों के बीच धैर्यपूर्वक, दृढ़ता से चुपचाप काम करें।

अब कार्य के विषय में कहता हूँ: वर्तमान सभ्यता—जैसे कि पश्चिमी देशों की है—और प्राचीन सभ्यता—जैसे कि भारत, मिस्र और रोम आदि देशों की रही है—इनके बीच अन्तर उसी दिन से शुरू हुआ, जब से शिक्षा, सभ्यता आदि उच्च जातियों से धीरे धीरे नीच जातियों में फैलने लगी। मैं प्रत्यक्ष देखता हूँ कि जिस जाति की जनता में विद्या-बुद्धि का जितना ही अधिक प्रचार है, वह जाति उतनी ही उन्नत है। भारत के सत्यानाश का मुख्य कारण यही है कि देश की सम्पूर्ण विद्या-बुद्धि, राज-शासन और दम्भ के बल से मुट्ठी भर लोगों के एकाधिकार में रखी गयी है। यदि हमें फिर से उन्नति करनी है, तो हमको उसी मार्ग पर चलना होगा, अर्थात् जनता में विद्या का प्रसार करना होगा। आधी सदी से समाज-सुधार की धूम मच रही है। मैंने दस वर्षों तक भारत के विभिन्न स्थानों में घूमकर देखा कि देश में समाज-सुधारक संस्थाओं की बाढ़ सी आयी है। परन्तु जिनका रक्त शोषण करके हमारे 'भद्र लोगों' ने अपना यह ख़िताब प्राप्त किया और कर रहे हैं, उन बेचारों के लिए एक भी संस्था नज़र न आयी! मुसलमान कितने सिपाही लाये थे? यहाँ अंग्रेज़ कितने हैं? चाँदी के छः सिक्कों के लिए अपने बाप और भाई के गले पर चाक़ू फेरनेवाले लाखों आदमी सिवा भारत के और कहाँ मिल सकते हैं? सात सौ वर्षों के मुसलमान शासन में छः करोड़ मुसलमान, और सौ वर्षों के ईसाई राज्य में बीस लाख ईसाई क्यों बने? मौलिकता ने देश को क्यों बिल्कुल त्याग दिया है? क्यों हमारे सुदक्ष शिल्पी यूरोपवालों के साथ बराबरी करने में असमर्थ होकर दिनोंदिन लुप्त होते जा रहे हैं? लेकिन तब वह कौन सी शक्ति थी, जिससे जर्मन कारीगरों ने अंग्रेज़ कारीगरों के कई सदियों से जमे हुए दृढ़ आसन को हिला दिया?

केवल शिक्षा! शिक्षा! शिक्षा! यूरोप के बहुतेरे नगरों में घूमकर और वहाँ के ग़रीबों के भी अमन-चैन और शिक्षा को देखकर अपने ग़रीब देशवासियों

की याद आती थी और मैं आँसू बहाता था। यह अन्तर क्यों हुआ? उत्तर में पाया कि शिक्षा से। शिक्षा और आत्मविश्वास से उनका अन्तर्निहित ब्रह्मभाव जाग गया है, जब कि हमारा ब्रह्मभाव क्रमशः निद्रित—संकुचित होता जा रहा है। न्यूयार्क में मैं आइरिश उपनिवेशवासी को आते हुए देखा करता था—पददलित, कान्तिहीन, निःसम्बल, अति दरिद्र और महामूर्ख, साथ में एक लाठी और उसके सिरे पर लटकती हुई फटे कपड़ों की एक छोटी सी गठरी। उसकी चाल में भय और आँख में शंका होती थी। छः ही महीने के बाद यही दृश्य बिल्कुल दूसरा हो जाता। अब वह तनकर चलता था, उसका वेश बदल गया था, उसकी चाल और चितवन में पहले का वह डर दिखायी नहीं पड़ता। ऐसा क्यों हुआ? हमारा वेदान्त कहता है कि वह आइरिश अपने देश में चारों तरफ़ घृणा से घिरा हुआ रहता था—सारी प्रकृति एक स्वर से उससे कह रही थी कि 'बच्चू, तेरे लिए और कोई आशा नहीं है; तू ग़ुलाम ही पैदा हुआ और सदा ग़ुलाम ही बना रहेगा।' आजन्म सुनते सुनते बच्चू को उसीका विश्वास हो गया। बच्चू ने अपने को सम्मोहित कर डाला कि वह अति नीच है। इससे उसका ब्रह्मभाव संकुचित हो गया। परन्तु जब उसने अमेरिका में पैर रखा, तो चारों ओर से ध्वनि उठी कि 'बच्चू, तू भी वही आदमी है, जो हम लोग हैं। आदमियों ने ही सब काम किये हैं; तेरे और मेरे समान आदमी ही सब कुछ कर सकते हैं। धीरज धर।' बच्चू ने सिर उठाया और देखा कि बात तो ठीक ही है—बस, उसके अन्दर सोया हुआ ब्रह्म जाग उठा, मानो स्वयं प्रकृति ही ने कहा हो, 'उठो, जागो, रुको मत, जब तक ध्येय तक न पहुँच जाओ।'

वैसे ही हमारे लड़के जो शिक्षा पा रहे हैं, वह बड़ी निषेधात्मक है। स्कूल के लड़के कुछ भी नहीं सीखते, बल्कि जो कुछ अपना है, उसका भी नाश हो जाता है, और इसका परिणाम होता है—श्रद्धा का अभाव। जो श्रद्धा वेद-वेदान्त का मूल मन्त्र है, जिस श्रद्धा ने नचिकेता को प्रत्यक्ष यम के पास जाकर प्रश्न करने का साहस दिया, जिस श्रद्धा के बल से यह संसार चल रहा है—उसी श्रद्धा का लोप! गीता में कहा है, **अज्ञश्चाश्रद्दधानश्च संशयात्मा विनश्यति**—अज्ञ तथा श्रद्धाहीन और संशययुक्त पुरुष का नाश हो जाता है। इसीलिए हम मृत्यु के इतने समीप हैं। अब उपाय है—शिक्षा का प्रसार। पहले आत्मज्ञान। इससे मेरा मतलब जटा-जूट, दण्ड, कमण्डलु और पहाड़ों की कन्दराओं से नहीं, जो इस शब्द के उच्चारण करते ही याद आते हैं। तो मेरा मतलब क्या है? जिस ज्ञान के द्वारा मनुष्य संसार-बन्धन तक से छुटकारा पा जाता है, उससे क्या तुच्छ भौतिक उन्नति नहीं हो सकेगी? अवश्य ही हो सकेगी। मुक्ति, वैराग्य, त्याग—ये सब उच्चतम

आदर्श हैं, परन्तु गीता के अनुसार **स्वल्पमप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात्** अर्थात् इस धर्म का थोड़ा सा भाग भी महाभय (जन्म-मरण) से त्राण करता है। द्वैत, विशिष्टाद्वैत, अद्वैत, शैवसिद्धान्त, वैष्णव, शाक्त, यहाँ तक कि बौद्ध और जैन आदि जितने सम्प्रदाय भारत में स्थापित हुए हैं, सभी इस विषय पर सहमत हैं कि इसी जीवात्मा में अनन्त शक्ति अव्यक्त भाव से निहित है; चींटी से लेकर ऊँचे से ऊँचे सिद्ध पुरुष तक सभी में वह आत्मा विराजमान है, अन्तर केवल उसकी अभिव्यक्ति के भेद में है। **वरणभेदस्तु ततः क्षेत्रिकवत्**—(पातञ्जल योगसूत्र, कैवल्यपाद)—किसान जैसे खेतों की मेंड़ तोड़ देता है और एक खेत का पानी दूसरे खेत में चला जाता है, वैसे ही आत्मा भी आवरण टूटते ही प्रकट हो जाती है। उपयुक्त अवसर और उपयुक्त देश-काल मिलते ही उस शक्ति का विकास हो जाता है। परन्तु चाहे विकास हो, चाहे न हो, वह शक्ति प्रत्येक जीव—ब्रह्मा से लेकर घास तक में—विद्यमान है। इस शक्ति को सर्वत्र जा जाकर जगाना होगा।

यह हुई पहली बात। दूसरी बात यह है कि इसके साथ साथ शिक्षा भी देनी होगी। बात कहने में तो बड़ी सरल है, पर काम में किस तरह लायी जाय? हमारे देश में हज़ारों निःस्वार्थी, दयालु और त्यागी पुरुष हैं। उनमें से कम से कम आधों को उसी तरीक़े से जिसमें वे बिना पारिश्रमिक लिये घूम घूमकर धर्मशिक्षा देते हैं, अपनी आवश्यकता के अनुरूप शिक्षा के लिए प्रशिक्षित किया जा सकता है। इसके लिए पहले प्रत्येक प्रान्त की राजधानी में एक एक केन्द्र होना चाहिए, जहाँ से धीरे धीरे भारत के सब स्थानों में फैलना होगा। मद्रास और कलकत्ते में हाल ही में दो केन्द्र बने हैं, कुछ और भी जल्द होने की आशा है। एक बात और। गरीबों की शिक्षा प्रायः मौखिक रूप में ही दी जानी चाहिए। स्कूल आदि का अभी समय नहीं आया है। धीरे धीरे उन मुख्य केन्द्रों में खेती, उद्योग आदि भी सिखाये जायँगे और शिल्प की उन्नति के लिए शिल्पगृह भी खोले जायँगे। उन शिल्पगृहों का माल यूरोप और अमेरिका में बेचने के लिए उन देशों की संस्थाओं के समान ही संस्थाएँ खोली जायँगी। जिस प्रकार पुरुषों के लिए केन्द्र हैं, उसी प्रकार स्त्रियों के लिए भी खोलना आवश्यक होगा। पर आप जानती हैं कि ऐसा होना इस देश में बड़ा कठिन है। फिर भी इन सब कामों के लिए जिस धन की आवश्यकता है, वह इंग्लैण्ड आदि पश्चिमी देशों से ही आना होगा, क्योंकि मुझे इस बात का दृढ़ विश्वास है कि जिस साँप ने काटा है, वही अपना विष भी उतारेगा। इसीलिए हमारे धर्म का यूरोप और अमेरिका में प्रचार होना चाहिए। आधुनिक विज्ञान ने ईसाई आदि धर्मों की भित्ति बिल्कुल चूर चूर कर दी है। इसके सिवाय विलासिता तो प्रायः धर्मवृत्ति का ही नाश करने पर तुली हुई है। यूरोप और अमेरिका आशाभरी दृष्टि से भारत

की ओर ताक रहे हैं। परोपकार का, शत्रु के क़िले पर अधिकार जमाने का यही समय है।

पश्चिमी देशों में नारियों का ही राज, उन्हींका प्रभाव और उन्हींकी प्रभुता है। यदि आप जैसी वेदान्त जाननेवाली तेजस्विनी और विदुषी महिला इस समय धर्म-प्रचार के लिए इंग्लैण्ड जायँ, तो मुझे विश्वास है कि हर साल कम से कम सैकड़ों नर-नारी भारतीय धर्म ग्रहण कर कृतार्थ हो जायँगे। अकेली रमाबाई ही हमारे यहाँ से गयी थीं, अंग्रेज़ी भाषा, पश्चिमी विज्ञान और शिल्प आदि में उनकी गति बहुत ही कम थी, तो भी उन्होंने सबको आश्चर्यचकित कर दिया था। यदि आप जैसी कोई वहाँ जायँ, तो इंग्लैण्ड हिल जाय, अमेरिका का तो कहना ही क्या! मैं दिव्य दृष्टि से देख रहा हूँ कि यदि भारत की नारियाँ देशी पोशाक पहने भारतीय ऋषियों के मुँह से निकले हुए धर्म का प्रचार करें, तो एक ऐसी बड़ी तरंग उठेगी, जो सारे पश्चिमी संसार को डुबा देगी। क्या मैत्रेयी, खना, लीलावती, सावित्री और उभयभारती की इस जन्मभूमि में किसी और नारी को यह कहने का साहस नहीं होगा? प्रभु ही जानता है। इंग्लैण्ड पर हम लोग अध्यात्म के बल से अधिकार कर लेंगे, उसे जीत लेंगे——**नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय**——इसके सिवाय मुक्ति का और दूसरा मार्ग ही नहीं। क्या सभा-समितियों के द्वारा कभी मुक्ति मिल सकती है? अपने विजेताओं को अपनी अध्यात्म-शक्ति से हमें देवता बनाना होगा। मैं तो एक नगण्य भिक्षुक परिव्राजक हूँ, अकेला और असहाय! मैं क्या कर सकता हूँ? आप लोगों के पास धन है, बुद्धि है और विद्या भी है——क्या आप लोग इस मौक़े को हाथ से जाने देंगी? अब इंग्लैण्ड, यूरोप और अमेरिका पर विजय पाना——यही हमारा महाव्रत होना चाहिए। इसीसे देश का भला होगा। विस्तार ही जीवन का चिह्न है, और हमें सारी दुनिया में अपने आध्यात्मिक आदर्शों का प्रचार करना होगा। हाय! मेरा शरीर कितना दुर्बल है, तिस पर बंगाली का शरीर——इस थोड़े परिश्रम से ही प्राणघातक व्याधि ने इसे घेर लिया। परन्तु आशा है कि **उत्पत्स्यतेऽस्ति मम कोऽपि समानधर्मा, कालो ह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी।** (भवभूति)——अर्थात् मेरे समान गुणवाला कोई और है या होगा, क्योंकि काल का अन्त नहीं और पृथ्वी भी विशाल है।

शाकाहारी भोजन के विषय में मुझे पहले तो यह कहना है कि मेरे गुरु शाकाहारी थे; लेकिन देवी का प्रसाद-रूप मांस दिये जाने पर उसे शिरोधार्य करते थे। जीव-हत्या निश्चय ही पाप है, किन्तु जब तक शाकाहार रसायन की प्रगति द्वारा मानव-प्रकृति के लिए उपयुक्त नहीं बन जाता, तब तक मांस-भक्षण के अतिरिक्त कोई चारा ही नहीं है। परिस्थितिवश जब तक मनुष्य राजसिक जीवन बिताने

के लिए बाध्य है, तब तक उसे उसके लिए मांस-भक्षण करना ही पड़ेगा। यह सत्य है कि सम्राट् अशोक के दण्ड-भय से लाखों जानवरों की प्राण-रक्षा हुई थी, लेकिन हज़ारों वर्षों की ग़ुलामी क्या उससे भयानक नहीं? इनमें से कौन अधिक पापपूर्ण है?—कुछ बकरियों की जान लेना या अपनी पत्नी-पुत्री की मर्यादा की रक्षा करने और आततायी हाथों द्वारा अपने बच्चों के मुख का ग्रास बचाने में असमर्थ होना? समाज के उन कुछ उच्चवर्गीय लोगों के, जो अपनी जीविका के लिए कोई भी शारीरिक श्रम नहीं करते, मांस न खाने में कोई आपत्ति नहीं, किन्तु उन अधिकांश लोगों पर, जो रात-दिन परिश्रम करके अपनी रोटी कमाते हैं, शाकाहार लादना ही हमारी राष्ट्रीय परतंत्रता का एक कारण हुआ है। अच्छे और पौष्टिक भोजन से क्या क्या हो सकता है, जापान इसका प्रत्यक्ष उदाहरण है।

सर्वशक्तिमती विश्वेश्वरी आपके हृदय में अवतीर्ण हों।

भवदीय,
विवेकानन्द

(स्वामी शुद्धानन्द को लिखित)

अलमोड़ा,
११ जुलाई, १८९७

प्रिय शुद्धानन्द,

तुमने हाल में मठ का जो कार्य-विवरण भेजा है, उसे पाकर मुझे अत्यन्त ख़ुशी हुई। तुम्हारी 'रिपोर्ट' के बारे में मुझे कोई विशेष समालोचना नहीं करनी है। मैं सिर्फ़ इतना ही कहना चाहता हूँ कि तुम्हें थोड़ा और स्पष्ट रूप से लिखने का अभ्यास करना चाहिए।

जितना कार्य हुआ है, उससे मैं अत्यन्त सन्तुष्ट हूँ, किन्तु उसे और भी आगे बढ़ाना चाहिए। पहले मैंने भौतिक तथा रसायनशास्त्र के कुछ यंत्रों को एकत्र करने तथा प्राथमिक एवं प्रायोगिक रसायन तथा भौतिक शास्त्र—विशेषत: शरीर विज्ञान की कक्षाएँ शुरू करने का सुझाव दिया था, उसके विषय में मुझे अभी तक कुछ सुनने को नहीं मिला।

और बंगला में अनूदित सभी वैज्ञानिक ग्रंथों को खरीदने के मेरे सुझाव का क्या हुआ?

अब मुझे ऐसा प्रतीत हो रहा है कि मठ में एक साथ तीन महन्तों का निर्वाचन करना आवश्यक है—एक व्यावहारिक कार्यों का संचालन करेंगे, दूसरे आध्यात्मिकता की ओर ध्यान देंगे एवं तीसरे ज्ञानार्जन की व्यवस्था करेंगे।

कठिनाई तो शिक्षा-विभाग के उपयुक्त निर्देशक के प्राप्त होने में है। ब्रह्मानन्द तथा तुरीयानन्द आसानी से शेष दोनों विभागों का कार्य सँभाल सकते हैं। मुझे दुःख है कि मठ-दर्शनार्थ केवल कलकत्ते के बाबू लोग आ रहे हैं। उनसे कुछ काम नहीं होगा। हमें साहसी युवकों की आवश्यकता है, जो काम कर सकते हों, मूर्खों की नहीं।

ब्रह्मानन्द से कहना कि वह अभेदानन्द तथा सारदानन्द को अपने साप्ताहिक कार्य-विवरण मठ में भेजने के लिए लिखे––उसके भेजने में किसी प्रकार की त्रुटि नहीं होनी चाहिए, और भविष्य में बंगला में निकलनेवाली पत्रिका के लिए लेख तथा नोट्स आदि भेजें। गिरीश बाबू उस पत्रिका के लिए क्या कुछ आवश्यक व्यवस्था कर रहे हैं? अदम्य इच्छा-शक्ति के साथ कार्य करते चलो तथा सदा प्रस्तुत रहो।

अखण्डानन्द महुला में अद्भुत कार्य कर रहा है, किन्तु उसकी कार्य-प्रणाली ठीक प्रतीत नहीं होती। ऐसा मालूम हो रहा है कि वे लोग एक छोटे से गाँव में ही अपनी शक्ति क्षय कर रहे हैं, और वह भी एकमात्र चावल-वितरण के कार्य में। इसके साथ ही साथ किसी प्रकार का प्रचार-कार्य भी हो रहा है––यह बात मेरे सुनने में नहीं आ रही है। लोगों को यदि आत्मनिर्भर बनने की शिक्षा न दी जाय, तो सारे संसार की दौलत से भी भारत के एक छोटे से गाँव की सहायता नहीं की जा सकती है। शिक्षा प्रदान करना हमारा पहला कार्य होना चाहिए––नैतिक तथा बौद्धिक, दोनों ही प्रकार की। मुझे इस बारे में तो कुछ भी समाचार नहीं मिल रहा है, केवल इतना ही सुन रहा हूँ कि इतने भिखमंगों को सहायता दी गयी है! ब्रह्मानन्द से कहो कि विभिन्न ज़िलों में वह केन्द्र स्थापित करे, जिससे हम थोड़ी पूंजी से ही यथासम्भव अधिक स्थलों में कार्य कर सकें। ऐसा लगता है कि अब तक उन कार्यों से वास्तव में कुछ भी नहीं हुआ है; क्योंकि अभी तक स्थानीय लोगों में किसी प्रकार की आकांक्षा जाग्रत करने में सफलता नहीं मिली, जिससे वे लोक-शिक्षा के लिए किसी प्रकार की सभा-समिति स्थापित कर सकें और उस शिक्षा के फलस्वरूप आत्मनिर्भर तथा मितव्ययी बन सकें, विवाह की ओर उनका अस्वाभाविक झुकाव दूर हो और इसी प्रकार भविष्य में दुर्भिक्ष के कराल गाल में जाने से वे अपने को बचा सकें। दया से लोगों के हृदय-द्वार खुल जाते हैं, किन्तु उस द्वार से उनके सामूहिक हित-साधन के लिए हमें प्रयास करना होगा।

सबसे सहज उपाय यह है कि हम छोटी सी झोपड़ी लेकर गुरु महाराज का मन्दिर स्थापित करें। ग़रीब लोग जो वहाँ एकत्र हों, उनकी सहायता की जाय और वे लोग वहाँ पर पूजार्चन भी करें। प्रतिदिन सुबह-शाम वहाँ पुराण-कथा हो।

उस कथा के सहारे से ही तुम अपनी इच्छानुसार जनता में शिक्षा प्रसार कर सकते हो। क्रमशः उन लोगों में स्वतः ही इस विषय में विश्वास तथा आग्रह बढ़ेगा। तब वे स्वयं ही उस मन्दिर के संचालन का भार अपने ऊपर लेंगे; और हो सकता है कि कुछ ही वर्षों में यह छोटा सा मन्दिर एक विराट् आश्रम में परिणत हो जाय। जो लोग दुर्भिक्ष-निवारण-कार्य के लिए जा रहे हैं, वे सर्वप्रथम प्रत्येक ज़िले से एक मध्यवर्ती स्थल का निर्वाचन करें तथा वहाँ पर इसी प्रकार की एक झोपड़ी लेकर मन्दिर स्थापित करें, जहाँ से अपने सभी कार्य थोड़े-बहुत प्रारम्भ किये जा सकें।

मन की प्रवृत्ति के अनुसार काम मिलने पर अत्यन्त मूर्ख व्यक्ति भी उसे कर सकता है। लेकिन सब कामों को जो अपने मन के अनुकूल बना लेता है, वही बुद्धिमान है। कोई भी काम छोटा नहीं है, संसार में सब कुछ वट-बीज की तरह है, सरसों जैसा क्षुद्र दिखायी देने पर भी अति विशाल वट-वृक्ष उसके अन्दर विद्यमान है। बुद्धिमान वही है, जो ऐसा देख पाता है और सब कामों को महान् बनाने में समर्थ है।

जो लोग दुर्भिक्ष-निवारण कार्य कर रहे हैं, उन्हें इस ओर भी ध्यान रखना चाहिए कि कहीं ग़रीबों के प्राप्य को धोखेबाज़ न झपट लें। भारत ऐसे आलसी धोखेबाजों से भरा पड़ा है और तुम्हें यह देखकर आश्चर्य होगा कि वे लोग कभी भूखों नहीं मरते हैं---उन्हें कुछ न कुछ खाने को मिल ही जाता है। दुर्भिक्ष-पीड़ित स्थलों में कार्य करनेवालों को इस ओर ध्यान दिलाने के लिए ब्रह्मानन्द से पत्र लिखने को कहना, जिससे वे व्यर्थ में धन-व्यय न कर सकें। जहाँ तक हो सके, कम से कम खर्चे में अधिक से अधिक स्थायी सत्कार्य की प्रतिष्ठा करना ही हमारा ध्येय है।

अब तुम समझ ही गये होगे कि तुम लोगों को स्वयं ही मौलिक ढंग से सोचना चाहिए, नहीं तो मेरी मृत्यु के बाद सब कुछ नष्ट हो जायगा। उदाहरण के लिए तुम सब लोग मिलकर इस विषय में विचार करने के लिए एक सभा का आयोजन कर सकते हो कि अपने कम से कम साधनों द्वारा हम किस प्रकार श्रेष्ठतम स्थायी फल प्राप्त कर सकते हैं। सभा की निर्धारित तिथि से कुछ दिन पूर्व सबको इसकी सूचना दी जाय, सब कोई अपने सुझाव दें, इन सुझावों पर विचार-विमर्श तथा आलोचना हो, और तब इसकी रिपोर्ट मेरे पास भेजो।

अन्त में यह कहना चाहता हूँ कि तुम लोग यह स्मरण रखो कि मैं अपने गुरुभाइयों की अपेक्षा अपनी सन्तानों से अधिक आशा रखता हूँ---मैं चाहता हूँ कि मेरे सब बच्चे, मैं जितना उन्नत बन सकता था, उससे सौगुना उन्नत बनें। तुम

लोगों में से प्रत्येक को महान् शक्तिशाली वनना होगा—मैं कहता हूँ, अवश्य बनना होगा। आज्ञा-पालन, ध्येय के प्रति अनुराग तथा ध्येय को कार्यरूप में परिणत करने के लिए सदा प्रस्तुत रहना—इन तीनों के रहने पर कोई भी तुम्हें अपने मार्ग से विचलित नहीं कर सकता।

प्रेम एवं आशीर्वाद सहित,

विवेकानन्द

(भगिनी निवेदिता को लिखित)

अल्मोड़ा,
२९ जुलाई, १८९७

प्रिय कुमारी नोबल,

श्री स्टर्डी का एक पत्र कल मुझे मिला, जिससे मुझे यह मालूम हुआ कि तुमने भारत आने का, और स्वयं सब चीज़ों के देखने का विचार मन में ठान लिया है। उसका उत्तर कल मैं दे चुका हूँ, किन्तु मैंने कुमारी मूलर से तुम्हारे इस संकल्प के विषय में जो कुछ सुना, उससे यह दूसरा संक्षिप्त पत्र आवश्यक हो गया, और अच्छा है कि मैं तुम्हें सीधे ही लिखूँ।

मैं तुमसे स्पष्ट रूप से कहना चाहता हूँ कि मुझे विश्वास है कि भारत के काम में तुम्हारा भविष्य उज्ज्वल है। आवश्यकता है स्त्री की, पुरुष की नहीं—सच्ची सिंहिनी की, जो भारतीयों के लिए, विशेषकर स्त्रियों के लिए काम करे।

भारत अभी तक महान् महिलाओं को उत्पन्न नहीं कर सकता, उसे दूसरे राष्ट्रों से उन्हें उधार लेना पड़ेगा। तुम्हारी शिक्षा, सच्चा भाव, पवित्रता, महान् प्रेम, दृढ़ निश्चय और सबसे अधिक तुम्हारे केल्टिक (celtic) रक्त ने तुमको वैसी ही नारी बनाया है, जिसकी आवश्यकता है।

परन्तु कठिनाइयाँ भी बहुत हैं। यहाँ जो दुःख, कुसंस्कार और दासत्व है, उसकी तुम कल्पना नहीं कर सकतीं। तुम्हें एक अर्द्धनग्न स्त्री-पुरुषों के समूह में रहना होगा, जिनके जाति और पृथकता के विचित्र विचार हैं, जो भय और द्वेष से सफ़ेद चमड़े से दूर रहना चाहते हैं और जिनसे सफ़ेद चमड़ेवाले स्वयं अत्यन्त घृणा करते हैं। दूसरी ओर श्वेत जाति के लोग तुम्हें सनकी समझेंगे और तुम्हारे आचार-व्यवहार को सशंकित दृष्टि से देखते रहेंगे।

फिर यहाँ भयंकर गर्मी पड़ती है; अधिकाश स्थानों में हमारा शीतकाल तुम्हारी गर्मी के समान होता है और दक्षिण भारत में हमेशा आग बरसती रहती है।

नगरों के बाहर विलायती आराम की कोई भी सामग्री नहीं मिल सकती। ये सब बातें होते हुए भी यदि तुम काम करने का साहस करोगी, तो हम तुम्हारा स्वागत करेंगे, सौ बार स्वागत करेंगे। मेरे विषय में यह बात है कि जैसे अन्य स्थानों में वैसे ही मैं यहाँ भी कुछ नहीं हूँ, फिर भी जो कुछ मेरा सामर्थ्य होगा, वह तुम्हारी सेवा में लगा दूंगा।

इस कार्य-क्षेत्र में प्रवेश करने से पहले तुमको अच्छी तरह विचार कर लेना चाहिए, और यदि काम करने के बाद तुम असफल हो जाओगी अथवा अप्रसन्न हो जाओगी, तो मैं अपनी ओर से तुमसे प्रतिज्ञा करता हूँ कि चाहे तुम भारत के लिए काम करो या न करो, तुम वेदान्त को त्याग दो या उसमें स्थित रहो, मैं आमरण तुम्हारे साथ हूँ। 'हाथी के दाँत बाहर निकलते हैं, परन्तु अन्दर नहीं जाते।'—इसी तरह मर्द के वचन वापस नहीं फिर सकते। यह मैं तुमसे प्रतिज्ञा करता हूँ। फिर से मैं तुमको सावधान करता हूँ। तुमको अपने पैरों पर खड़ा होना चाहिए, और कुमारी मूलर आदि के आश्रित न रहना चाहिए। अपने ढंग की वह एक शिष्ट महिला है, परन्तु दुर्भाग्यवश जब वह बालिका ही थी, तभी से उसके मन में यह बात समा गयी है कि वह जन्म से ही एक नेता है और संसार को हिलाने के लिए धन के अतिरिक्त किसी गुण की आवश्यकता नहीं है। यह भाव फिर फिर कर उसकी इच्छा के विरुद्ध उसके मन में उठता है और थोड़े दिनों में तुम देखोगी कि उसके साथ मिलकर रहना तुम्हारे लिए असम्भव होगा। अब उसका विचार कलकत्ते में एक मकान लेने का है, जहाँ तुम और वह तथा अन्य यूरोपीय या अमरीकी मित्र यदि आकर रहना चाहें, तो रह सकें।

उसका विचार शुभ है, परन्तु महन्तिन बनने का उसका संकल्प दो कारणों से कभी सफल न होगा—उसका क्रोधी स्वभाव और अहंकारयुक्त व्यवहार तथा उसका अत्यन्त अस्थिर मन। बहुतों से मित्रता करना दूर से ही अच्छा रहता है और जो मनुष्य अपने पैरों पर खड़ा होता है, उसका हमेशा भला होता है।

श्रीमती सेवियर नारियों में एक रत्न हैं, ऐसी गुणवती और दयालु। केवल सेवियर दम्पति ऐसे अंग्रेज़ हैं, जो भारतवासियों से घृणा नहीं करते, स्टर्डी की भी गिनती इनमें नहीं है। श्रीमान और श्रीमती सेवियर दो ही व्यक्ति हैं, जो अभिमान-पूर्वक हमें उत्साह दिलाने नहीं आये थे, परन्तु उनका अभी कोई निश्चित कार्यक्रम नहीं है। जब तुम आओ, तब तुम उन्हें अपने साथ काम में लगाओ। इससे तुमको भी सहायता मिलेगी और उन्हें भी। परन्तु अन्त में अपने पैरों पर ही खड़ा होना परमावश्यक है।

अमेरिका से मैंने यह सुना है कि वोस्टननिवासी मेरी दो मित्र श्रीमती बुल और कुमारी मैक्लिऑड शरद् ऋतु में भारत आनेवाली हैं। कुमारी मैक्लिऑड को तुम लन्दन में जानती थीं--वह पेरिस के वस्त्र पहने हुए अमेरिकी युवती; श्रीमती बुल पचास वर्ष के लगभग हैं और अमेरिका में वे सहानुभूति रखनेवाली मेरी मित्र थीं।

मैं तुमको यह सम्मति दूँगा कि यदि तुम उनके साथ ही आओगी, तो यात्रा की क्लान्ति कम हो जायगी, क्योंकि वे भी यूरोप होते हुए आ रही हैं।

श्री स्टर्डी का बहुत दिनों के बाद पत्र पाकर मुझे हर्ष हुआ। किन्तु वह पत्र रूखा और प्राणहीन था। मालूम होता है कि लन्दन के कार्य के असफल होने से वे निराश हुए।

तुम्हें मेरा अनन्त प्यार।

भगवत्पदाश्रित,
विवेकानन्द

(मुहम्मद सरफ़राज़ हुसेन को लिखित)

अल्मोड़ा,
१० जून, १८९८

प्रिय मित्र,

आपका पत्र पढ़कर मैं मुग्ध हो गया और मुझे यह जानकर अति आनन्द हुआ कि भगवान् चुपचाप हमारी मातृभूमि के लिए अभूतपूर्व चीज़ों की तैयारी कर रहे हैं।

चाहे हम उसे वेदान्त कहें या और किसी नाम से पुकारें, परन्तु सत्य तो यह है कि धर्म और विचार में अद्वैत ही अन्तिम शब्द है और केवल उसीके दृष्टिकोण से सब धर्मों और सम्प्रदायों को प्रेम से देखा जा सकता है। हमें विश्वास है कि भविष्य के प्रबुद्ध मानवी समाज का यही धर्म है। अन्य जातियों की अपेक्षा हिन्दुओं को यह श्रेय प्राप्त होगा कि उन्होंने इसकी सर्वप्रथम खोज की। इसका कारण यह है कि वे अरबी और हिब्रू, दोनों जातियों से अधिक प्राचीन हैं। परन्तु साथ ही व्यावहारिक अद्वैतवाद का--जो समस्त मनुष्य-जाति को अपनी ही आत्मा का स्वरूप समझता है, तथा उसीके अनुकूल आचरण करता है--विकास हिन्दुओं में सार्वभौमिक भाव से होना अभी भी शेष है।

इसके विपरीत हमारा अनुभव यह है कि यदि किसी धर्म के अनुयायी व्यावहारिक जगत के दैनिक कार्यों के क्षेत्र में, इस समानता को योग्य अंश में ला सके हैं,

तो वे इस्लाम और केवल इस्लाम के अनुयायी हैं---यद्यपि सामान्यतः जिस सिद्धान्त के अनुसार ऐसे आचरण का अवलम्बन है, उसके गम्भीर अर्थ से वे अनभिज्ञ हैं, जिसे कि हिन्दू साधारणतः स्पष्ट रूप से समझते हैं।

इसलिए हमें दृढ़ विश्वास है कि वेदान्त के सिद्धान्त कितने ही उदार और विलक्षण क्यों न हों, परन्तु व्यावहारिक इस्लाम की सहायता के बिना, मनुष्य जाति के महान् जनसमूह के लिए वे मूल्यहीन हैं। हम मनुष्य जाति को उस स्थान पर पहुँचाना चाहते हैं, जहाँ न वेद है, न बाइबिल है, न क़ुरान; परन्तु वेद, बाइबिल और क़ुरान के समन्वय से ही ऐसा हो सकता है। मनुष्य-जाति को यह शिक्षा देनी चाहिए कि सब धर्म उस धर्म के, उस एकमेवाद्वितीय के भिन्न भिन्न रूप हैं, इसलिए प्रत्येक व्यक्ति इन धर्मों में से अपना मनोनुकूल मार्ग चुन सकता है।

हमारी मातृभूमि के लिए इन दोनों विशाल मतों का सामंजस्य---हिन्दू धर्म और इस्लाम---वेदान्ती बुद्धि और इस्लामी शरीर---यही एक आशा है।

मैं अपने मानस-चक्षु से भावी भारत की उस पूर्णावस्था को देखता हूँ, जिसका इस विप्लव और संघर्ष से तेजस्वी और अजेय रूप में वेदान्ती बुद्धि और इस्लामी शरीर के साथ उत्थान होगा।

सर्वदा मेरी यही प्रार्थना है कि प्रभु आपको मनुष्य-जाति की सहायता के लिए, विशेषतः हमारी अत्यन्त दरिद्र मातृभूमि के लिए, एक शक्तिसम्पन्न यंत्र बनायें।

भवदीय स्नेहबद्ध,

विवेकानन्द

(श्रीमती मृणालिनी बसु को लिखित)

देवघर, वैद्यनाथ,

द्वारा बाबू प्रियनाथ मुकर्जी,

२३ दिसम्बर, १८९८

माँ,

तुम्हारा पत्र पाकर मुझे बड़ा आनन्द हुआ। तुम जो समझी हो, वह ठीक है। स ईश्वरोऽनिर्वचनीयप्रेमस्वरूपः---ईश्वर अनिर्वचनीय प्रेमस्वरूप है। नारद द्वारा वर्णन किया हुआ ईश्वर का यह लक्षण स्पष्ट है और सब लोगों को स्वीकार है, यह मेरे जीवन का दृढ़ विश्वास है। बहुत से व्यक्तियों के समूह को समष्टि कहते हैं और प्रत्येक व्यक्ति व्यष्टि कहलाता है। तुम और मैं---दोनों व्यष्टि हैं, समाज समष्टि है। तुम और मैं---पशु, पक्षी, कीड़ा, कीड़े से भी तुच्छ प्राणी, वृक्ष, लता,

पृथ्वी, नक्षत्र और तारे, ये प्रत्येक व्यष्टि हैं और यह विश्व समष्टि है, जो वेदान्त में विराट् हिरण्यगर्भ या ईश्वर कहलाता है और पुराणों में ब्रह्मा, विष्णु, देवी इत्यादि।

व्यष्टि को व्यक्तिगत स्वतन्त्रता होती है या नहीं, और यदि होती है, तो उसका नाम क्या होना चाहिए, व्यष्टि को समष्टि के लिए अपनी इच्छा और सुख का सम्पूर्ण त्याग करना चाहिए या नहीं--ये प्रत्येक समाज के लिए चिरन्तन समस्याएँ हैं। सब स्थानों में समाज इन समस्याओं के समाधान में संलग्न रहता है। ये बड़ी बड़ी तरंगों के समान आधुनिक पश्चिमी समाज में हलचल मचा रही हैं। जो समाज के आधिपत्य के लिए व्यक्तिगत स्वतन्त्रता का त्याग चाहता है, वह सिद्धान्त समाजवाद कहलाता है और जो व्यक्ति के पक्ष का समर्थन करता है, वह व्यक्तिवाद कहलाता है।

समाज का व्यक्ति पर निरन्तर शासन तथा संस्था एवं नियमबद्धता द्वारा बलपूर्वक आत्मत्याग, और इसके परिणाम तथा फल का ज्वलन्त उदाहरण--यही हमारी मातृभूमि है। इस देश में शास्त्रीय आज्ञानुसार मनुष्य जन्म लेते हैं, वे नियम-विधि से आजीवन खाते-पीते हैं, और विवाह तथा विवाह-सम्बन्धी कार्य भी इसी प्रकार करते हैं; यहाँ तक कि शास्त्रों के नियमानुसार ही वे मरते भी हैं। एक विशेष गुण को छोड़कर यह कठिन नियमबद्धता दोषों से परिपूर्ण है। गुण यह है कि बहुत थोड़े यत्न से मनुष्य एक या दो काम अति उत्तम रीति से कर सकते हैं, क्योंकि कई पीढ़ियों से उस काम का दैनिक अभ्यास होता है। जो स्वादिष्ट शाक और चावल इस देश के रसोइया तीन मिट्टी के ढेले और कुछ लकड़ियों की सहायता से तैयार कर सकते हैं, वह और कहीं नहीं मिल सकता। एक रुपये मूल्य के बहुत ही प्राचीन समय के करघे जैसे सरल यंत्र की सहायता से, पैर गढ़े में रखकर २०) गज़ की मलमल बनाना केवल इसी देश में सम्भव हो सकता है। एक फटा टाट और रेंड़ी के तेल में जलाया हुआ मिट्टी का दिया--ऐसे पदार्थों की सहायता से केवल इसी देश में अद्भुत विद्वान् उत्पन्न होते हैं। कुरूप और विकृत पत्नी के प्रति असीम सहनशीलता तथा दुष्ट और अयोग्य पति के प्रति आजन्म भक्ति, यह भी इसी देश में सम्भव है। यह तो हुआ उज्ज्वल पक्ष।

परन्तु यह काम वे लोग करते हैं, जिनका जीवन निर्जीव यन्त्र के समान व्यतीत होता है। उनमें मानसिक क्रिया नहीं है, उनके हृदय का विकास नहीं होता, उनका जीवन स्पन्दनहीन है, आशा का प्रवाह बन्द है, उनमें इच्छाशक्ति की कोई प्रबल उत्तेजना नहीं है, सुख का तीव्र अनुभव नहीं है, न प्रचंड दुःख ही उन्हें स्पर्श करता है; उनकी प्रतिभाशाली वुद्धि में निर्माण-शक्ति कभी हलचल नहीं मचाती,

नवीनता की कोई अभिलाषा नहीं है, और न नयी वस्तुओं के प्रति आदर-भाव है। उनके हृदयाकाश के बादल कभी नहीं हटते, प्रातःकालीन सूर्य की छवि कभी उनके मन को मुग्ध नहीं करती। उनके मन में यह कभी नहीं आता कि इससे अच्छी भी कोई अवस्था हो सकती है, यदि ऐसा विचार आता भी है, तो विश्वास नहीं होता, विश्वास होता है, तो उद्योग नहीं हो पाता। और उद्योग होने पर उत्साह का अभाव उसे मार देता है।

यदि यह निश्चित है कि नियम से रहने से प्रतिष्ठा प्राप्त होती है, यदि परम्परा से चली आयी हुई प्रथा का कठोरता से पालन करना पुण्य है, तब बताओ कि वृक्ष से बढ़कर पुण्यात्मा कौन हो सकता है, और रेलगाड़ी से बढ़कर भक्त और महात्मा कौन है? किसने पत्थर के टुकड़े को प्रकृति का नियमोल्लंघन करते हुए देखा? किसने गाय-भैंस को पाप करते हुए जाना?

यंत्रचालित अति विशाल जहाज़ और महाबलवान रेल का इंजन जड़ हैं, वे हिलते हैं और चलते हैं, परन्तु वे जड़ हैं। और वह जो दूर से नन्हा सा कीड़ा अपने जीवन की रक्षा के लिए रेल की पटरी से हट गया, वह क्यों चैतन्य है? यंत्र में इच्छा-शक्ति का कोई विकास नहीं है। यंत्र कभी नियम का उल्लंघन करने की कोई इच्छा नहीं रखता। कीड़ा नियम का विरोध करना चाहता है और नियम के विरुद्ध जाता है, चाहे उस प्रयत्न में वह सिद्धि लाभ करे या असिद्धि; इसलिए वह चेतन है। जिस अंश में इच्छा-शक्ति के प्रकट होने में सफलता होती है, उसी अंश में सुख अधिक होता है और जीव उतना ही ऊँचा होता है। परमात्मा की इच्छा-शक्ति पूर्ण रूप से सफल होती है, इसलिए वह उच्चतम है।

शिक्षा किसे कहते हैं? क्या वह पठन-मात्र है? नहीं। क्या वह नाना प्रकार का ज्ञानार्जन है? नहीं, यह भी नहीं। जिस संयम के द्वारा इच्छा-शक्ति का प्रवाह और विकास वश में लाया जाता है और वह फलदायक होता है, वह शिक्षा कहलाती है। अब सोचो कि शिक्षा क्या वह है, जिसने निरन्तर इच्छा-शक्ति को बलपूर्वक पीढ़ी-दर-पीढ़ी रोककर प्रायः नष्ट कर दिया है, जिसके प्रभाव से नये विचारों की तो बात ही जाने दो, पुराने विचार भी एक एक करके लुप्त होते चले जा रहे हैं; क्या वह शिक्षा है, जो मनुष्य को धीरे धीरे यंत्र बना रही है? जो स्वयं-चालित यंत्र के समान सुकर्म करता है, उसकी अपेक्षा अपनी स्वतन्त्र इच्छा-शक्ति और बुद्धि के बल से अनुचित कर्म करनेवाला मेरे विचार से श्रेयस्कर है। जो मनुष्य मिट्टी के पुतले, निर्जीव यंत्र या पत्थरों के ढेर के सदृश हों, क्या उनका समूह समाज कहला सकता है? इस प्रकार का समाज कैसे उन्नत हो सकता है? यदि इस प्रकार कल्याण सम्भव होता, तो सैकडों वर्षों से दास होने के बदले हम पृथ्वी

के सबसे प्रतापी राष्ट्र होते, और यह भारत मूर्खता की खान होने के बदले, विद्या के अनन्त स्रोत का उत्पत्ति-स्थान होता।

तब क्या आत्मत्याग एक गुण नहीं है? बहुतों के सुख के लिए एक आदमी के सुख को बलिदान करना क्या सर्वश्रेष्ठ पुण्य कर्म नहीं है? अवश्य है, परन्तु बंगला कहावत के अनुसार 'क्या घसने-माँजने से रूप उत्पन्न हो सकता है? क्या धरने-बाँधने से प्रीति होती है?' जो सदैव ही भिखारी है, उसके त्याग में क्या गौरव? जिसमें इन्द्रिय-बल न हो, उसके इन्द्रिय-संयम में क्या गुण? जिसमें विचार का अभाव हो, हृदय का अभाव हो, उच्च अभिलाषा का अभाव हो, जिसमें समाज कैसे बनता है--इस कल्पना का भी अभाव हो, उसका आत्मत्याग ही क्या हो सकता है? विधवा को बलपूर्वक सती करवाने में किस प्रकार के सतीत्व का विकास दिखायी पड़ता है? कुसंस्कारों की शिक्षा देकर लोगों से पुण्यकर्म क्यों करवाते हो? मैं कहता हूँ--मुक्त करो; जहाँ तक हो सके, लोगों के बन्धन खोल दिये जायँ। क्या कीचड़ से कीचड़ धोया जा सकता है? क्या बन्धन को बन्धन से हटा सकते हैं? ऐसा उदाहरण कहाँ है? जब तुम सुख की कामना समाज के लिए त्याग सकोगी, तब तुम भगवान् बुद्ध बन जाओगी, तब तुम मुक्त हो जाओगी, परन्तु वह दिन दूर है। पुनः, क्या तुम समझती हो कि अत्याचार द्वारा वह प्राप्त हो सकता है? 'अरे, हमारी विधवाएँ आत्मत्याग का कैसा उदाहरण होती हैं! बालविवाह कैसा मधुर होता है! ऐसी कोई दूसरी प्रथा हो सकती है? ऐसे विवाह में पति-पत्नी में प्रेम को छोड़कर अन्य कोई भाव हो सकता है!!' दबी आवाज़ से यह विलाप चारों ओर सुनायी देता है। परन्तु पुरुषों को, जिन्हें इस अवस्था में प्रभुत्व प्राप्त है, आत्मसंयम की आवश्यकता नहीं! दूसरों की सेवा से बढ़कर कोई गुण हो सकता है? परन्तु यह तर्क ब्राह्मणों पर लागू नहीं है--दूसरे लोग उसे करें! सच तो यह है कि इस देश में माता-पिता और सम्बन्धी अपने स्वार्थ के लिए, और समाज के साथ एक प्रकार का समझौता करके स्वयं को बचाने के लिए, अपनी सन्तान तथा दूसरों के कल्याण को निष्ठुरतापूर्वक बलिदान कर देते हैं और पीढ़ियों से चली आनेवाली ऐसी शिक्षा ने उनके मन को ऐसा थोथा बना दिया है कि यह कार्य बहुत आसानी से हो जाता है। जो वीर है, वही सचमुच आत्मत्याग कर सकता है। कायर, कोड़े के डर से, एक हाथ से आँसू पोंछता है और दूसरे हाथ से दान देता है। ऐसे दान का क्या उपयोग? विश्वव्यापी प्रेम इससे बहुत दूर है। छोटे पौधों को चारों ओर से रूँधकर सुरक्षित रखना चाहिए। यदि एक व्यक्ति से निःस्वार्थ प्रेम करना सीखा जाय, तो यह आशा की जा सकती है कि धीरे धीरे विश्वव्यापी प्रेम उत्पन्न हो जायगा। यदि एक विशेष इष्टदेवता की

भक्ति प्राप्त हो सकती है, तो सर्वव्यापक विराट् से धीरे धीरे प्रेम उत्पन्न होना सम्भव है। इसलिए जब हम एक व्यक्ति के लिए आत्मत्याग कर सकें, तब समाज के लिए आत्मत्याग की चर्चा करनी चाहिए, उससे पहले नहीं। सकाम बनने से ही निष्काम बना जा सकता है। आरम्भ से यदि कामना न होती, तो उसका त्याग कैसे होता? और उसका अर्थ भी क्या होता? यदि अंधकार न होता, तो प्रकाश का क्या अर्थ हो सकता था?

सप्रेम सकाम उपासना पहले आती है। छोटे की उपासना से आरम्भ करो, बड़े की उपासना स्वयं आ जायगी।

माँ, तुम चिन्तित मत हो। प्रबल वायु बड़े वृक्षों से ही टकराती है। 'अग्नि को कुरेदने से वह अधिक प्रज्वलित होती है।' 'साँप को सिर पर मारने से वह अपना फन उठाता है' इत्यादि। जब हृदय में पीड़ा उठती है, जब शोक की आँधी चारों ओर से घेर लेती है, जब मालूम होता है कि प्रकाश फिर कभी न होगा, जब आशा और साहस का प्रायः लोप हो जाता है, तब इस भयंकर आध्यात्मिक तूफ़ान में ब्रह्म की अन्तर्ज्योति चमक उठती है। वैभव की गोद में पला हुआ, फूलों में पोसा हुआ, जिसने कभी एक आँसू भी नहीं बहाया, क्या ऐसा कोई व्यक्ति कभी बड़ा हुआ है, उसका अन्तर्निहित ब्रह्मभाव कभी व्यक्त हुआ है? तुम रोने से क्यों डरती हो? रोना न छोड़ो! रोने से नेत्रों में निर्मलता आती है और अन्तर्दृष्टि प्राप्त होती है। उस समय भेद की दृष्टि---मनुष्य, पशु, वृक्ष आदि धीरे धीरे लुप्त होने लगते हैं और सब स्थानों में और सब वस्तुओं में, अनन्त ब्रह्म की अनुभूति होने लगती है। तब---

**समं पश्यन् हि सर्वत्र समवस्थितमीश्वरम्।**
**न हिनस्त्यात्मनात्मानं ततो याति परां गतिम्॥**

---'सर्वत्र ही ईश्वर के समभाव से उपस्थित देखकर वह आत्मा को आत्मा से हानि न पहुँचाकर परम गति को प्राप्त करता है।'

सदैव तुम्हारा शुभचिन्तक,
विवेकानन्द

(श्रीमती मृणालिनी बसु को लिखित)

देवघर, वैद्यनाथ,
३ जनवरी, १८९९

माँ,

तुम्हारे पत्रों में कई एक अति कठिन प्रश्नों का ज़िक्र हुआ है। एक छोटे से

पत्र में उन सब प्रश्नों का विस्तारपूर्वक उत्तर देना सम्भव नहीं, परन्तु बहुत संक्षेप में उत्तर लिख रहा हूँ।

१. ऋषि-मुनि, या देवता, किसीका भी सामर्थ्य नहीं कि वे सामाजिक नियमों का प्रवर्तन करें। जब समाज के पीछे किसी समय की आवश्यकताओं का झोंका लगता है, तब वह आत्मरक्षा के लिए आप ही आप कुछ आचारों की शरण लेता है। ऋषियों ने केवल उन सभी आचारों को एकत्र कर दिया है, बस। जैसे आत्मरक्षा के लिए मनुष्य कभी कभी बहुत से ऐसे उपायों का प्रयोग करता है, जो उस समय तो रक्षा पाने के लिए उपयोगी हों, परन्तु भविष्य के लिए बड़े ही अहितकर ठहरें, वैसे ही समाज भी बहुत अवसरों पर उस समय तो बच जाता है, पर जिस उपाय से वह बचता है, वही अन्त में भयंकर हो जाता है।

जैसे, हमारे देश में विधवा-विवाह का निषेध। ऐसा न सोचना कि ऋषियों या दुष्ट पुरुषों ने उन नियमों को बनाया है। यद्यपि पुरुष स्त्रियों को पूर्णतया अपने अधीन रखना चाहते हैं, तो भी बिना समाज की सामयिक आवश्यकता की सहायता लिये वे कभी कृतकार्य नहीं होते। इन आचारों में से दो विशेष ध्यान देने योग्य हैं—

(क) छोटी जातियों में विधवा-विवाह होता है।

(ख) उच्च जातियों में पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों की संख्या अधिक है।

अब यदि हर एक लड़की का विवाह करना ही नियम हो, तो एक एक लड़की के लिए एक एक पति मिलना ही मुश्किल है, फिर दो-तीन कहाँ से आयें? इसीलिए समाज ने एक तरफ़ की हानि कर दी है, यानी जिसको एक बार पति मिल गया है, उसको वह फिर पति नहीं देता; अगर दे, तो एक कुमारी को पति नहीं मिलेगा। दूसरी तरफ़ देखो कि किन जातियों में स्त्रियों की कमी है, उनमें ऊपर लिखी बाधा न होने से विधवा-विवाह प्रचलित है।

यही बात जाति-भेद तथा अन्य सामाजिक आचारों के सम्बन्ध में है।

पाश्चात्य जातियों में कुमारियों को पति मिलना दिन पर दिन कठिन होता जा रहा है। यदि किसी सामाजिक आचार को बदलना हो, तो पहले यही ढूँढ़ना चाहिए कि उस आचार की जड़ में क्या आवश्यकता है, और केवल उसीके बदलने से वह आचार आप ही आप नष्ट हो जायगा। ऐसा किये बिना केवल निन्दा या स्तुति से काम नहीं चलेगा।

२. अब प्रश्न यह है कि क्या समाज के बनाये हुए ये नियम, अथवा समाज का संगठन ही उस समाज के जनसाधारण के हितार्थ हैं? बहुत से लोग कहते हैं कि हाँ, पर कोई कोई कहते हैं कि ऐसा नहीं, कुछ मनुष्य औरों की अपेक्षा अधिक शक्ति प्राप्त कर दूसरों को धीरे धीरे अपने अधीन कर लेते हैं और कुछ छल-बल या कौशल

से अपना मतलब हासिल कर लेते हैं। यदि यह सच है, तो इस बात का क्या अर्थ है कि अशिक्षित मनुष्यों को स्वाधीनता देने में डर रहता है? और फिर स्वाधीनता का अर्थ ही क्या है?

मेरे-तुम्हारे धन आदि छीन लेने में कोई बाधा न रहने का नाम तो स्वाधीनता है नहीं, बल्कि तन, मन या धन का, बिना दूसरों को हानि पहुँचाये, इच्छानुसार उपयोग करने ही का नाम स्वाधीनता है। यह तो मेरा स्वाभाविक अधिकार है और उस धन, विद्या या ज्ञान को प्राप्त करने में समाज के अन्तर्गत प्रत्येक व्यक्ति को समान सुविधा रहनी चाहिए । दूसरी बात यह है कि जो लोग कहते हैं कि अशिक्षित या ग़रीब मनुष्यों को स्वाधीनता देने से अर्थात् उनको अपने शरीर और धन आदि पर पूरा अधिकार देने तथा उनके वंशजों को धनी और ऊँचे दर्जे के आदमियों के वंशजों की भाँति ज्ञान प्राप्त करने एवं अपनी दशा सुधारने में समान सुविधा देने से वे उच्छृंखल बन जायँगे, तो क्या वे समाज की भलाई के लिए ऐसा कहते हैं अथवा स्वार्थ से अन्धे होकर? इंग्लैंड में भी मैंने इस बात को सुना है कि अगर नीच लोग लिखना-पढ़ना सीख जायँगे, तो फिर हमारी नौकरी कौन करेगा?

मुट्ठी भर अमीरों के विलास के लिए लाखों स्त्री-पुरुष अज्ञता के अन्धकार और अभाव के नरक में पड़े रहें! क्योंकि उन्हें धन मिलने पर या उनके विद्या सीखने पर समाज उच्छृंखल हो जायगा!!

समाज है क़ौन? वे लोग जिनकी संख्या लाखों है? या तुम और मुझ जैसे दस-पाँच उच्च श्रेणीवाले?

यदि यह सच भी हो, तो भी तुममें और मुझमें ऐसा घमंड किस बात का है कि हम और सब लोगों को मार्ग बतायें? क्या हम लोग सर्वज्ञ हैं?

**उद्धरेदात्मनात्मानम्**—आप ही अपना उद्धार करना होगा। सब कोई अपने आपको उबारे। सभी विषयों में स्वाधीनता, यानी मुक्ति की ओर अग्रसर होना ही पुरुषार्थ है। जिससे और लोग शारीरिक, मानसिक और आध्यात्मिक स्वाधीनता की ओर अग्रसर हो सकें, उसमें सहायता देना और स्वयं उसी तरफ़ बढ़ना ही परम पुरुषार्थ है। जो सामाजिक नियम इस स्वाधीनता के स्फुरण में बाधा डालते हैं, वे ही अहितकर हैं और ऐसा करना चाहिए, जिससे वे शीघ्र नष्ट हो जायँ। जिन नियमों के द्वारा सब जीव स्वाधीनता की ओर बढ़ सकें, उन्हींकी पुष्टि करनी चाहिए।

इस जन्म में दर्शन होते ही किसी व्यक्तिविशेष पर—चाहे वह वैसा गुणवान भले ही न हो—हमारा जो हार्दिक प्रेम हो जाता है, उसे हमारे यहाँ के पंडितों ने पूर्व जन्म का ही फल बतलाया है।

इच्छा-शक्ति के बारे में तुम्हारा प्रश्न बड़ा ही सुन्दर है और यही समझने योग्य विषय है। वासनाओं का नाश ही सभी धर्मों का सार है, पर इसके साथ इच्छा का भी निश्चय ही नाश हो जाता है, क्योंकि वासना तो इच्छाविशेष ही का नाम है। अच्छा, तो यह जगत् क्यों हुआ? और इन इच्छाओं का विकास ही क्यों हुआ? कई एक धर्मों का कहना है--बुरी इच्छाओं का ही नाश होना चाहिए, न कि सदिच्छाओं का। इस लोक में वासना का त्याग परलोक में भोगों के द्वारा पूर्ण हो जायगा। अवश्य पंडित लोग इस उत्तर से संतुष्ट नहीं हैं। दूसरी तरफ़ बौद्ध लोग कहते हैं कि वासना दुःख की जड़ है और उसका नाश ही श्रेय है। परन्तु मच्छर मारते हुए आदमी ही को मार डालने की तरह, बौद्ध आदि मतों के अनुसार दुःख का नाश करने के प्रयत्न में हमने अपनी आत्मा को भी मार डाला है।

सिद्धान्त यह है कि हम जिसे इच्छा कहते हैं, वह उससे भी बढ़कर किसी अवस्था का निम्न परिणाम है। 'निष्काम' का अर्थ है इच्छा-शक्तिरूप निम्न परिणाम का त्याग और उच्च परिणाम का आविर्भाव। यह उच्च परिणाम मन और बुद्धि के गोचर नहीं; परन्तु जैसे देखने में मुहर रुपये और पैसे से अत्यन्त भिन्न होने पर भी हम निश्चित जानते हैं कि मुहर दोनों ही से श्रेष्ठ है, वैसे ही वह उच्चतम अवस्था-- उसे मुक्ति कहो या निर्वाण या और कुछ--मन-बुद्धि के गोचर न होने पर भी इच्छा आदि सब शक्तियों से बढ़कर है। यद्यपि वह 'शक्ति' नहीं, तो भी शक्ति उसीका परिणाम है, इसीलिए वह बढ़कर है; यद्यपि वह इच्छा नहीं, पर इच्छा उसीका निम्न परिणाम है, अतः वह उत्कृष्टतर है। अब समझ लो, पहले सकाम, और आगे चलकर निष्काम रीति से ठीक ठीक इच्छा-शक्ति के उपयोग का फल यह होगा कि इच्छा-शक्ति पहले से बहुत उन्नत दशा को पहुँच जायगी।

गुरु-मूर्ति का पहले ध्यान करना पड़ता है, बाद में उसे लय कर इष्ट-मूर्ति की स्थापना करनी पड़ती है। जिस पर भक्ति एवं प्रेम हो, वही इष्ट के रूप में ग्राह्य है।...

मनुष्य में ईश्वर-बुद्धि का आरोप करना बड़ा ही कठिन है, पर सतत प्रयत्न करने से अवश्य सफलता मिलती है। ईश्वर हर एक मनुष्य में विराजता है, चाहे वह इसे जाने या न जाने; तुम्हारी भक्ति से उस ईश्वरत्व का उसमें अवश्य ही उदय होगा।

तुम्हारा सदैव शुभाकांक्षी,

विवेकानन्द

(कुमारी मेरी हेल को लिखित)

रिजले मॅनर,
३० अक्तूबर, १८९९

प्रिय आशावादिनी

तुम्हारी चिट्ठी मिली और इसके लिए अनुग्रहीत हूँ कि किसी बात ने आशावादी एकान्तवाद को सक्रिय होने के लिए विवश किया है। यों तो तुम्हारे प्रश्नों ने नैराश्य के स्रोत को ही खोल दिया है। आधुनिक भारत में अंग्रेज़ी शासन का केवल एक ही सान्त्वनादायक पक्ष है कि एक बार फिर उसने अनजाने ही भारत को विश्व के रंगमंच पर लाकर खड़ा कर दिया है, उसने बाह्य जगत् के सम्पर्क को इस पर लाद दिया है। अगर जनता के मंगल के लिए यह किया गया होता, तो जिस तरह परिस्थितियों ने जापान की सहायता की, भारत के लिए इसका परिणाम और भी आश्चर्यजनक होता। जब मुख्य ध्येय ख़ून चूसना हो, कोई कल्याण नहीं हो सकता। मोटे रूप से जनता के लिए पुराना शासन अधिक अच्छा था, क्योंकि जनता से वह सब कुछ नहीं छीनता था और उसमें कुछ न्याय था, कुछ स्वतन्त्रता थी।

कुछ सौ आधुनिक, अर्धशिक्षित एवं राष्ट्रीय चेतनाशून्य पुरुष ही वर्तमान अंग्रेज़ी भारत का दिखावा हैं—और कुछ नहीं। मुस्लिम इतिहासकार फ़रिश्ता के अनुसार १२वीं शताब्दी में ६० करोड़ हिन्दू थे—अब २० करोड़ से भी कम।

भारत को जीतने के लिए अंग्रेज़ों के संघर्ष के मध्य शताब्दियों की अराजकता, अंग्रेज़ों द्वारा १८५७-५८ में किये गये भयावह जनवधों और इससे भी अधिक भयावह अकालों, जो अंग्रेज़ी शासन के अनिवार्य परिणाम बन गये हैं (देशी राज्यों में कभी अकाल नहीं पड़ता) और उनमें लाखों प्राणियों की मृत्यु के बावजूद भी जनसंख्या में काफ़ी वृद्धि होती रही है; तब भी जनसंख्या उतनी नहीं है, जब देश पूर्णतः स्वतन्त्र था—अर्थात् मुस्लिम शासन के पूर्व। भारतीय श्रम एवं उत्पादन से भारत की वर्तमान आबादी की पाँच गुनी आबादी का भी आसानी से निर्वाह हो सकता है, यदि भारतीयों की सारी वस्तुएँ उनसे छीन न ली जायँ।

यह आज की स्थिति है—शिक्षा को भी अब अधिक नहीं फैलने दिया जायगा; प्रेस की स्वतन्त्रता का गला पहले ही घोंट दिया गया है, (निरस्त्र तो हम पहले से ही कर दिये गये हैं) और स्वशासन का जो थोड़ा अवसर हमको पहले दिया गया था, शीघ्रता से छीना जा रहा है। हम इन्तज़ार कर रहे हैं कि अब आगे क्या होगा! निर्दोष आलोचना में लिखे गये कुछ शब्दों के लिए लोगों को कालापानी की सज़ा दी

जा रही है, अन्य लोग बिना कोई मुक़दमा चलाये जेलों में ठूँसे जा रहे हैं; और किसीको कुछ पता नहीं कि कब उनका सर धड़ से अलग हो जायगा।

कुछ वर्षों से भारत में आतंकपूर्ण शासन का दौर है। अंग्रेज़ सिपाही हमारे देशवासियों का खून कर रहे हैं, हमारी बहनों को अपमानित कर रहे हैं—हमारे खर्च से ही यात्रा का किराया और पेन्शन देकर स्वदेश भेजे जाने के लिए! हम लोग घोर अंधकार में हैं—ईश्वर कहाँ है? मेरी, तुम आशावादिनी हो सकती हो, लेकिन क्या मेरे लिए यह सम्भव है? मान लो, तुम इस पत्र को केवल प्रकाशित भर कर दो—तो उस क़ानून का सहारा लेकर जो अभी अभी भारत में पारित हुआ है, अंग्रेज़ी सरकार मुझे यहाँ से भारत घसीट ले जायगी और बिना किसी क़ानूनी कार्रवाई के मुझे मार डालेगी। और मुझे यह मालूम है कि तुम्हारी सभी ईसाई सरकारें इस पर खुशियाँ मनायेंगी, क्योंकि हम ग़ैरईसाई हैं। क्या मैं भी सोने चला जा सकता हूँ और आशावादी हो सकता हूँ? नीरो सबसे बड़ा आशावादी मनुष्य था! समाचार के रूप में भी वे इन भीषण बातों को प्रकाशित करना नहीं चाहते, अगर कुछ समाचार देना आवश्यक भी हो, तो 'रॉयटर' के संवाददाता ठीक उलटा झूठा समाचार गढ़कर देते हैं! एक ईसाई के लिए ग़ैरईसाई की हत्या भी वैधानिक मनोरंजन है! तुम्हारे मिशनरी ईश्वर का उपदेश करने जाते हैं, लेकिन अंग्रेज़ों के भय से एक शब्द भी सत्य कह पाने का साहस नहीं कर पाते, क्योंकि अंग्रेज उन्हें दूसरे दिन ही लात मारकर निकाल बाहर कर देंगे।

शिक्षा-संचालन के लिए पूर्ववर्ती सरकारों द्वारा अनुदत्त सम्पत्ति एवं ज़मीन को गले के नीचे उतार लिया गया है और वर्तमान सरकार रूस से भी कम शिक्षा पर व्यय करती है। और शिक्षा भी कैसी?

मौलिकता की किंचित् अभिव्यक्ति भी दबा दी जाती है। मेरी, अगर कोई वास्तव में ऐसा ईश्वर नहीं है, जो सबका पिता है, जो निर्बल की रक्षा करने में सबल से भयभीत नहीं है और जिसे रिश्वत नहीं दी जा सकती, तो सब कुछ हमारे लिए निराशा ही है। क्या कोई इसी प्रकार का ईश्वर है? समय बतायेगा।

हाँ तो, मैं ऐसा सोच रहा हूँ कि कुछ सप्ताह में शिकागो आ रहा हूँ और इन विषयों पर पूर्ण रूप से बात करूँगा। इस समाचार के सूत्र को प्रकट न करना।

प्यार के साथ सतत तुम्हारा भाई,

विवेकानन्द

पुनश्च—जहाँ तक धार्मिक सम्प्रदायों का प्रश्न है, ब्राह्मसमाज, आर्यसमाज तथा अन्य व्यर्थ की खिचड़ी पकाते हैं। वे मात्र अंग्रेज़ मालिकों के प्रति कृतज्ञता

की ध्वनियाँ हैं, जिससे कि वे हमें साँस लेने की आज्ञा दे सकें। हम लोगों ने एक नये भारत का श्रीगणेश किया है--एक विकास--इस बात की प्रतीक्षा में कि आगे क्या घटित होता है। हम तभी नये विचारों में आस्था रखते हैं, जब राष्ट्र उनकी माँग करता है और जो हमारे लिए सत्य हैं। ब्राह्मसमाजी के लिए सत्य की यह कसौटी है, 'जिसका हमारे मालिक अनुमोदन करें'; किन्तु हमारे लिए वह सत्य है, जो भारतीय बुद्धि एवं अनुभूति द्वारा मण्डित है। संघर्ष आरम्भ हो गया है--हमारे एवं ब्राह्मसमाज के बीच नहीं, क्योंकि वे पहले से ही निष्प्राण हो गये हैं, बल्कि इससे भी अधिक एक कठिन, गम्भीर एवं भीषण संघर्ष।

वि०

(स्वामी अखण्डानन्द को लिखित)

ॐ तत् सत्

कैलिफ़ोर्निया,
२१ फ़रवरी, १९००

कल्याणवरेषु,

तुम्हारा पत्र पाकर और विस्तारपूर्वक सब समाचार पढ़कर मुझे अति हर्ष हुआ। विद्या और पाण्डित्य बाह्य आडम्बर हैं और बाह्य भाग केवल चमकता है; परन्तु सब शक्तियों का सिंहासन हृदय होता है। ज्ञानमय, शक्तिमय तथा कर्ममय आत्मा का निवास-स्थान मस्तिष्क में नहीं, वरन् हृदय में है। **शतं चैका च हृदयस्य नाड्यः**--हृदय की नाड़ियाँ एक सौ एक हैं, इत्यादि। मुख्य नाड़ी का केन्द्र, जिसे संवेदक समूह (Sympathetic ganglia) कहते हैं, हृदय के निकट होता है; और यही आत्मा का निवास दुर्ग है। जितना अधिक तुम हृदय का विकास कर सकोगे, उतनी अधिक तुम्हारी विजय होगी। मस्तिष्क की भाषा तो कोई कोई ही समझता है, परन्तु हृदय की भाषा, ब्रह्मा से लेकर घास के तिनके तक सभी समझ सकते हैं। परन्तु हमें अपने देश में तो ऐसे लोगों को जाग्रत करना है, जो मृतप्राय हैं। इसमें समय लगेगा, परन्तु यदि तुममें असीम धीरज और उद्योग-शक्ति है, तो सफलता निश्चित रूप से ही प्राप्त होगी। इसमें तनिक भी त्रुटि नहीं हो सकती।

अंग्रेज़ कर्मचारियों का क्या दोष है? क्या वे परिवार, जिनकी अस्वाभाविक निर्दयता के बारे में तुमने लिखा है, भारत में अनोखे हैं? या ऐसों का बाहुल्य है? पूरे देश में यह एक ही कथा है। परन्तु यह स्वार्थपरता जो हमारे देश में साधारणतः पायी जाती है, निरी दुष्टता का ही परिणाम नहीं है। यह पाशविक स्वार्थपरता शताब्दियों की निष्फलता और अत्याचार का फल है। यह वास्तविक स्वार्थपरता

नहीं है, वरन् अगाध नैराश्य है। सफलता के पहले झोंके में यह शान्त हो जायगा। अंग्रेज़ कर्मचारी चारों ओर इसीको देखते हैं, इसीलिए उन्हें आरम्भ से ही विश्वास कैसे हो सकता है? परन्तु मुझे यह बताओ कि जब सच्चा कार्य वे प्रत्यक्ष देखते हैं, तो वे क्या सहानुभूति नहीं प्रकट करते? देशी कर्मचारी क्या इस प्रकार कर सकेंगे?

इन उग्र दुर्भिक्ष, बाढ़, रोग और महामारी के दिनों में कहो, तुम्हारे कांग्रेस-वाले कहाँ हैं? क्या यह कहना पर्याप्त होगा कि 'राजशासन हमारे हाथ में दे दो?' और उनकी सुनेगा भी कौन? यदि मनुष्य काम करता है, तो क्या उसे अपना मुख खोलकर कुछ माँगना पड़ता है? यदि तुम्हारे जैसे दो हज़ार लोग कई ज़िलों में काम करते हों, तो राजकाज के विषय में अंग्रेज़ स्वयं बुलाकर तुमसे सलाह लेंगे!! **स्वकार्यमुद्धरेत्प्राज्ञः**—'बुद्धिमान मनुष्य को अपना कार्य स्वयं पूर्ण करना चाहिए'. . . .अ—को केन्द्र खोलने की आज्ञा नहीं मिली, परन्तु इससे क्या? क्या किशनगढ़ ने नहीं मान लिया? उसे चुपचाप काम करने दो, किसीसे कुछ कहने की या विवाद करने की आवश्यकता नहीं है। जो जगज्जननी के इस कार्य में सहायता करेगा, उस पर उनकी कृपा होगी और जो उसका विरोध करेगा, वह केवल—**अकारणाविष्कृतवैरदारुणः**—अकारण ही दारुण वैर का आविष्कार ही न करेगा, वरन् अपने भाग्य पर भी कुठाराघात करेगा।

शनैः पन्थाः इत्यादि, सब अपने समय पर होगा। बूंद बूंद से घड़ा भरता है। जब कोई बड़ा काम होता है, जब नींव पड़ती है या मार्ग बनता है, जब दैवी शक्ति की आवश्यकता होती है—तब एक या दो असाधारण मनुष्य विघ्न और कठिनाइयों के पहाड़ को पार करते हुए चुपचाप और शान्ति से काम करते हैं। जब सहस्रों मनुष्यों का लाभ होता है, तब बड़ा कोलाहल मचता है और पूरा देश प्रशंसा से गूंज उठता है। परन्तु तब तक वह यन्त्र तीव्रता से चल चुका होता है और कोई बालक भी उसे चलाने का सामर्थ्य रखता है या कोई भी मूर्ख उसकी गति में वृद्धि कर सकता है। किन्तु यह अच्छी तरह समझ लो कि एक या दो गाँवों का जो उपकार हुआ है, वह अनाथालय जिसमें बीस-पचीस अनाथ ही हैं तथा वे ही दस-बीस कार्यकर्ता—नितान्त पर्याप्त हैं और यही वह केन्द्र बनाता है, जो कभी नष्ट होने का नहीं। यहाँ से लाखों मनुष्यों को समय पर लाभ पहुँचेगा। अभी हमको आधे दर्जन सिंह चाहिए, उसके बाद सैकड़ों गीदड़ भी उत्तम काम कर सकेंगे।

यदि अनाथ बालिकाएँ तुम्हारे आश्रय में किसी प्रकार आ जायँ, तो तुम उन्हें सबसे पहले ले लेना। नहीं तो ईसाई मिशनरी उन बेचारियों को ले जायँगे। यदि तुम्हारे पास उनके लिए विशेष प्रबन्ध नहीं है, तो इसकी क्या चिन्ता? जग-

ज्जननी की इच्छा से उनका प्रबन्ध हो जायगा। घोड़ा मिलने पर चाबुक अपने आप आ जायगा। अभी लड़कों और लड़कियों को एक साथ ही रखो। एक नौकरानी रख लो, वह लड़कियों की देखभाल करेगी; वह उन्हें अलग अपने पास सुलायेगी। अभी तुम्हें जो मिले, उसे ले लो, चुनाव-छँटाव मत करना। बाद में सब कुछ अपने आप ठीक हो जायगा। प्रत्येक उद्योग में विघ्नों का सामना करना पड़ता है, परन्तु धीरे धीरे मार्ग सुगम हो जाता है।

अंग्रेज़ कर्मचारी को मेरी ओर से बहुत बहुत धन्यवाद का संदेश देना। निर्भय होकर काम करो--कैसे वीर हो! शाबाश! शाबाश!! शाबाश!!!

भागलपुर में केन्द्र खोलने के लिए जो तुमने लिखा है, वह विचार---विद्यार्थियों को शिक्षा देना इत्यादि---निःसंदेह बहुत अच्छा है, परन्तु हमारा संघ दीन-हीन, दरिद्र, निरक्षर किसान तथा श्रमिक समाज के लिए है और उनके लिए सब कुछ करने के बाद जब समय बचेगा, केवल तब कुलीनों की बारी आयेगी। प्रेम द्वारा तुम उन किसान और श्रमिक लोगों को जीत सकोगे। इसके पश्चात् वे स्वयं थोड़ा सा धन संग्रह करके अपने गाँव में ऐसे ही संघ बनायेंगे, और धीरे धीरे उन्हीं लोगों में शिक्षक पैदा हो जायँगे।

कुछ ग्रामीण लड़के और लड़कियों को विद्या के आरम्भिक सिद्धान्त सिखा दो और अनेक विचार उनकी बुद्धि में बैठा दो। इसके बाद प्रत्येक ग्राम के किसान रुपया जमा करके अपने अपने ग्रामों में एक एक संघ स्थापित करेंगे। **उद्धरेदात्मनात्मानम्**---'अपनी आत्मा का अपने उद्योग से उद्धार करो।' यह सब परिस्थितियों में लागू होता है। हम उनकी सहायता इसीलिए करते हैं, जिससे वे स्वयं अपनी सहायता कर सकें। वे तुम्हें प्रतिदिन का भोजन प्राप्त करा देते हैं, यही इस बात का द्योतक है कि कुछ यथार्थ कार्य हुआ है। जिस क्षण उन्हें अपनी अवस्था का ज्ञान हो जायगा और वे सहायता तथा उन्नति की आवश्यकता को समझेंगे, तब जानना कि तुम्हारा प्रभाव पड़ रहा है, एवं तुम ठीक रास्ते पर हो। धनवान श्रेणी के लोग दया से ग़रीबों के लिए जो थोड़ी सी भलाई करते हैं, वह स्थायी नहीं होती और अन्त में दोनों पक्षों को हानि पहुँचाती है। किसान और श्रमिक समाज मरणासन्न अवस्था में हैं, इसलिए जिस चीज़ की आवश्यकता है, वह यह है कि धनवान उन्हें अपनी शक्ति को पुनः प्राप्त करने में सहायता दें और कुछ नहीं। फिर किसानों और मज़दूरों को अपनी समस्याओं का सामना और समाधान स्वयं करने दो। परन्तु तुम्हें सावधान रहना चाहिए कि ग़रीब किसान-मज़दूर और धनवानों में परस्पर कहीं जाति-विरोध का बीज न पड़ जाय। यह ध्यान रखो कि धनिकों के प्रति

दुर्वचन न कहो—स्वकार्यमुद्धरेत्प्राज्ञः—'ज्ञानी मनुष्य को अपना कार्य अपने उद्योग से करना चाहिए।'

गुरु की जय हो! जगज्जननी की जय हो! भय क्या है! अवसर, औषधि तथा इनका उपयोग स्वयं ही आ उपस्थित होंगे। मैं परिणाम की चिन्ता नहीं करता, चाहे अच्छा हो या बुरा। इतना काम यदि तुम करोगे, तो मुझे हर्ष होगा। वाद-प्रतिवाद, मूल-पाठ, शास्त्र, साम्प्रदायिक मत-मतान्तर—इनसे मैं अपनी इस बढ़ती हुई उम्र में विष की तरह द्वेष करता हूँ। यह निश्चित रूप से जानो कि जो काम करेगा, वह मेरे सिर की मुकुट-मणि होगा। व्यर्थ शब्दों का विवाद और शोर मचाने में हमारा समय नष्ट हो रहा है और हमारी जीवन-शक्ति क्षीण हो रही है तथा मनुष्य जाति के कल्याण के लिए एक पग भी हम आगे नहीं बढ़ पा रहे हैं। माभैः—'डरो मत!' शाबाश! निश्चय ही तुम वीर हो। श्री गुरु तुम्हारे हृदय-सिंहासन पर स्थित रहें और जगज्जननी तुम्हें मार्गप्रदर्शन करें। इति

विवेकानन्द

(एक अमेरिकन मित्र को लिखित)

अलामेडा, कैलिफ़ोर्निया,
१२ अप्रैल, १९००

प्रिय—

'माँ' फिर से अनुकूल हो रही हैं। कार्य अब सफल हो रहे हैं। ऐसा होना ही था।

कर्म के साथ दोष अवश्य जुड़ा रहता है। मैंने उस संचित दोष का मूल्य बुरे स्वास्थ्य के रूप में चुकाया है। मैं प्रसन्न हूँ, उससे मेरा मन भी हल्का हो गया है। जीवन में अब ऐसी शान्ति और कोमलता आ गयी है, जो पहले नहीं थी। मैं अब आसक्ति और उसके साथ साथ अनासक्ति दोनों सीख रहा हूँ; और क्रमशः अपने मन का स्वामी बनता जा रहा हूँ...

'माँ' ही अपना काम कर रही हैं; मैं अब अधिक चिन्ता नहीं करता। प्रति क्षण मेरे समान सहस्रों पतंगे मरते हैं। उनका काम उसी प्रकार चलता रहता है। माँ की जय हो!... माँ की इच्छा के प्रवाह में निःसंग भाव से बहना, यही मेरा सम्पूर्ण जीवन रहा है। जिस समय मैंने इसमें बाधा डालने का यत्न किया है, उसी समय मैंने कष्ट पाया है। उनकी इच्छा पूर्ण हो!...

मैं आनन्द में हूँ, मानसिक शान्ति का अनुभव कर रहा हूँ तथा पहले की अपेक्षा मैं अब अधिक विरक्त हो गया हूँ। अपने सगे-सम्बन्धियों का प्रेम दिन दिन घट

रहा है, और 'माँ' का प्रेम बढ़ रहा है। दक्षिणेश्वर में वटवृक्ष के नीचे श्री रामकृष्ण के साथ रात्रिजागरण की स्मृतियाँ एक बार फिर जाग्रत हो रही हैं। और काम? काम क्या है? किसका काम? किसके लिए मैं काम करूँ?

मैं स्वतन्त्र हूँ। मैं 'माँ' का बालक हूँ। वे ही काम करती हैं, वे ही खेलती हैं। मैं क्यों संकल्प बनाऊँ? मैं क्या संकल्प बनाऊँ? बिना मेरे संकल्प के 'माँ' की इच्छानुसार ही चीज़ें आयीं और गयीं। हम उनके यंत्र हैं, वे कठपुतली की तरह नचाती हैं।

विवेकानन्द

देखो 'जो-जो', इन सब बातों के बारे में मेरी नीति तो तुम्हें विदित ही है, अर्थात् सारे झंझटों से अलग रहना। 'माँ' ही इन विषयों की व्यवस्था करती हैं। मेरा कार्य समाप्त हो चुका है। 'जो', मैं तो अवकाश ले चुका हूँ। 'माँ' अब स्वयं ही अपना कार्य संचालित करती रहेंगी। मैं तो इतना ही जानता हूँ।

जैसा कि तुमने परामर्श दिया है, यहाँ पर जो कुछ धन मैंने एकत्र किया है, उसे अब भेज दूंगा। आज ही मैं भेज सकता था; किन्तु हज़ार की संख्या पूरी करने की प्रतीक्षा में हूँ। इस सप्ताह के समाप्त होने से पूर्व ही सैन फ़्रांसिस्को में एक हज़ार की पूर्ति की आशा है। न्यूयार्क के नाम मैं एक ड्राफ़्ट खरीद कर भेजूंगा अथवा बैंक को ही समुचित व्यवस्था करने के लिए कहूँगा।

मठ तथा हिमालय से अनेक पत्र आये हैं। आज सुबह स्वरूपानन्द का एक पत्र मिला है; कल श्रीमती सेवियर का भी एक पत्र आया था।

कुमारी हैन्सबॉरो से मैंने फोटो के बारे में कहा था। श्री लेगेट से मेरा नाम लेकर वेदान्त सोसाइटी के संचालन की समुचित व्यवस्था करने के लिए कहना।

मैंने इतना ही समझा है कि प्रत्येक देश में उसीकी निजी प्रणाली अपनाकर हमें चलना होगा। अतः यदि तुम्हारे कार्य का सम्पादन कदाचित् मुझे करना पड़ता, तो मैं समस्त सहानुभूति रखनेवाले सज्जनों की एक सभा बुलाकर उनसे यह पूछता कि वे आपस में सहयोग स्थापन करना चाहते हैं अथवा नहीं, और यदि चाहते हों, तो उसका रूप क्या होना चाहिए, आदि। किन्तु तुम बुद्धिमती हो, स्वयं ही इसकी व्यवस्था कर लेना। मैं इससे मुक्ति चाहता हूँ। यदि तुम यह समझो कि मेरी उपस्थिति से सहायता मिल सकती है, तो मैं लगभग पन्द्रह दिन के अन्दर आ सकता हूँ। मेरा यहाँ का कार्य समाप्त हो चुका है। सैन फ़्रांसिस्को के बाहर 'स्टाक्टन' नाम का एक छोटा शहर है—मैं कुछ दिन वहाँ पर कार्य करना चाहता हूँ। उसके उपरान्त पूर्व की ओर जाना है। मैं समझता हूँ कि अब मुझे विश्राम लेना आवश्यक

है--यद्यपि इस शहर में मैं प्रति सप्ताह १०० डॉलर पा सकता हूँ। अब मैं न्यूयार्क पर 'लाइट ब्रिगेड का आक्रमण'[1] चाहता हूँ। मेरा हार्दिक स्नेह जानना।

तुम्हारा चिरस्नेहशील,
विवेकानन्द

(कुमारी जोसेफिन मैक्लिऑड को लिखित)

अलामेडा, कैलिफ़ोर्निया,
१८ अप्रैल, १९००

प्रिय 'जो',

अभी मुझे तुम्हारा और श्रीमती बुल का आनन्ददायक पत्र मिला। मैं इसे लन्दन भेज रहा हूँ। यह जानकर कि श्रीमती लेगेट की तबियत ठीक हो रही है, मुझे अति हर्ष हुआ।

मुझे बड़ा दुःख है कि श्री लेगेट ने सभापति के पद का त्याग कर दिया है। अच्छा, कहीं मैं और झगड़ा न बढ़ा दूँ, इससे डरकर मैं चुप हूँ। तुम जानती हो कि मेरा तरीक़ा बड़ा कठोर होता है और एक बार उत्तेजित होने से कदाचित् 'अ' को मैं बहुत कुछ कह जाऊँ, जो वह सहन न कर सके।

मैंने उन्हें केवल यह बतलाने को लिखा कि श्रीमती बुल के सम्बन्ध में उनके विचार सर्वथा अन्यायपूर्ण हैं।

कर्म करना हमेशा कठिन होता है। 'जो'! मेरे लिए प्रार्थना करो कि मेरा काम सदा के लिए बन्द हो जाय और मेरे प्राण 'माँ' में लीन हो जायँ। अपना काम 'माँ' ही जानती हैं।

एक बार पुनः लन्दन आकर तुम आनन्दित होगी--वे पुराने मित्र--उन सबको मेरी कृतज्ञता और प्रेम कहना।

मैं स्वस्थ हूँ, मन से अत्यन्त स्वस्थ हूँ। मैं शारीरिक विश्राम की अपेक्षा आत्म-विश्राम का अधिक अनुभव करता हूँ। संग्राम में जय-पराजय होती है। मैंने अपनी गठरी बना ली है और महामुक्तिदाता की बाट जोह रहा हूँ।

**१. क्रीमिया की लड़ाई में थोड़े से अस्त्र-शस्त्र से सज्जित ६०० घुड़सवारों की एक सेना को भूल से यह आदेश प्राप्त हुआ कि प्रबल शत्रुदल पर आक्रमण करना होगा। सभी को यह ज्ञात था कि इस आक्रमण का फल निश्चित रूप से मृत्यु को वरण करना ही है। फिर भी गोलियों की परवाह न कर वे अग्रसर हुए एवं कुछ योद्धाओं को छोड़कर बाक़ी सभी ने अपना प्राण देकर इस आदर्श को चिरस्थायी बनाया कि कर्तव्य के आह्वान पर योद्धा कभी पीछे हटनेवाले नहीं हैं। स०**

'शिव, हे शिव, मेरी नैया को पार लगा दे।'

'जो'! यह न भूलना कि मैं वही बालक हूँ, जो निमग्न और विस्मित भाव से दक्षिणेश्वर में पंचवटी के नीचे बैठकर श्री रामकृष्ण के अद्‌भुत वचनों को सुनता था। यही मेरा सच्चा स्वभाव है; कर्म, उद्योग परोपकार आदि ये सब ऊपरी बातें हैं। अब मैं फिर उनकी मधुर वाणी सुन रहा हूँ---वही चिर परिचित कंठस्वर, जो मेरे अन्तःकरण को रोमांचित कर देता था। बंधन टूट रहे हैं---प्रेम का दीपक बुझ रहा है। कर्म रसहीन हो रहा है। जीवन के प्रति आकर्षण भी मन से दूर हो गया है! अब केवल गुरु की मधुर गम्भीर पुकार ही सुनायी पड़ रही है---'मैं आया,---प्रभु मैं आया।' वे कह रहे हैं, 'मृत को स्वयं ही दफ़नाने दो और तुम मेरे अनुगामी बनो।' मैं आता हूँ, मेरे प्राण-वल्लभ! मैं आता हूँ!

हाँ, मैं आता हूँ। निर्वाण मेरे सामने है। उस शांति के अनन्त सागर का, जहाँ पानी की एक भी हिलोर नहीं है, न हवा की एक साँस---मैं कभी कभी उसका अनुभव करता हूँ।

मुझे हर्ष है कि मैंने जन्म लिया, हर्ष है कि मैंने कष्ट उठाया, हर्ष है कि मैंने बड़ी बड़ी भूलें कीं, और हर्ष है कि निर्वाणरूपी शान्तिसागर में विलीन होने जा रहा हूँ। खुद के लिए मैं किसीको बन्धन में छोड़कर नहीं जा रहा हूँ, न मैं कोई बन्धन ले जा रहा हूँ। चाहे इस शरीर की मृत्यु से मुझे मुक्ति मिले, या शरीर के रहते हुए मुक्त हो जाऊँ, वह पहला मनुष्य चला गया, सदा के लिए चला गया और कभी वापस नहीं आयेगा।

शिक्षादाता, गुरु, नेता, आचार्य विवेकानन्द चला गया---है केवल वही बालक, प्रभु का चिरशिष्य, चिरपदाश्रित दास।

तुम समझती हो कि मैं 'अ' के कार्य में हस्तक्षेप क्यों नहीं करना चाहता। 'जो' मैं कौन हूँ किसीके काम में हस्तक्षेप करनेवाला? मैंने नेता का अपना स्थान बहुत दिनों से त्याग दिया---मुझे अब बोलने का अधिकार नहीं है। इस वर्ष के आरम्भ से मैंने भारत में कोई आदेश नहीं दिया। तुम यह जानती हो। तुमने और श्रीमती बुल ने अब तक मेरे लिए जो कुछ किया, उसके लिए बहुत बहुत धन्यवाद। तुम लोगों का सर्वांगीण कल्याण हो। उनके इच्छाप्रवाह में मैं जब बह रहा था, मेरे जीवन के वे ही सबसे मधुर क्षण थे। मैं फिर बह रहा हूँ---ऊपर उज्ज्वल और उष्ण सूर्य है और चारों ओर वनस्पति की बहुलता---गर्मी में सब चीजें निस्तब्ध और शान्त हैं---अलसायी हुई गति से नदी के उष्ण हृदय-पट पर मैं बह रहा हूँ। यह अद्‌भुत निस्तब्धता, ऐसी निस्तब्धता, जिससे विश्वास होता

है कि यह भ्रम है--कहीं यह निस्तब्धता नष्ट न हो जाय, इस डर से मैं हाथ-पैर नहीं चलाता।

मेरे कर्म के पीछे महत्त्वाकांक्षा थी, प्रेम के पीछे व्यक्तित्व, पवित्रता के पीछे भय और मेरे पथ-प्रदर्शन के पीछे शक्ति की लालसा। वे अब लुप्त हो रहे हैं और मैं बह रहा हूँ। मैं आ रहा हूँ। माँ, मैं तुम्हारी स्नेहमयी गोद में आ रहा हूँ, जहाँ तुम ले जाओगी, वहीं बहता हुआ मैं आता हूँ; उस शब्दहीन अपरिचित और अद्-भुत देश में; नाटक का पात्र होकर नहीं--दर्शक बनकर आ रहा हूँ।

अहा! कितनी शान्ति है! हृदय के अन्तःस्थल में मेरे विचार दूर से, बड़ी दूर से आते हुए मालूम होते हैं। वे निस्तेज, दूर के, धीमे स्वर में बोले हुए शब्द के समान जान पड़ते हैं और सब चीज़ों पर शान्ति छायी हुई है, मधुर, मधुमयी शान्ति--जैसे सोने से पहले दो-चार क्षण के लिए अनुभव होता है, जब सब चीज़ें दिखती हैं, पर छाया मात्र विदित होती है--बिना डर के, बिना प्रेम के, और बिना भावना के। शान्ति, जो चित्र और मूर्तियों से घिरे हुए, अकेले में अनुभव होती है। --मैं आया, प्रभु, मैं आया।

बस, यह संसार है--न सुन्दर, न भद्दा--भावहीन इन्द्रियजनित ज्ञान के समान। अरी 'जो', उस परमानन्द को कैसे कहूँ! सब वस्तुएँ सुन्दर और शिव हैं, सब वस्तुएँ मेरे लिए अपना व्यावहारिक सम्बन्ध खो रही हैं--जिसमें प्रथम मेरा शरीर है। ॐ तत् सत्!

मुझे आशा है कि लन्दन और पेरिस में तुम सबके लिए बड़ी बड़ी बातें होंगी। नये आनन्द--मन और शरीर के नये लाभ।

तुम्हें और श्रीमती बुल को सदा की भाँति मेरा अनन्य स्नेह।

तुम्हारा शुभचिन्तक,
विवेकानन्द

(स्वामी स्वरूपानन्द को लिखित)

गोपाललाल विला,
वाराणसी छावनी,
९ फ़रवरी, १९०२

प्रिय स्वरूप,

. . . चारु के पत्र के उत्तर में उससे कहना कि ब्रह्मसूत्र का वह स्वयं अध्ययन करे। उसका यह कहने से क्या अभिप्राय है कि ब्रह्मसूत्रों में बौद्ध मत का संकेत है? निश्चय ही उसका मतलब भाष्य से होगा--होना चाहिए, और शंकराचार्य

केवल अन्तिम भाष्यकार थे; हाँ, बौद्ध साहित्य में भी वेदान्त का कहीं कहीं उल्लेख है और बौद्धों का महायान मत अद्वैतवादी भी है। अमरसिंह नाम के एक बौद्ध ने बुद्ध के नामों में अद्वयवादी का नाम क्यों दिया था? चारु लिखता है कि ब्रह्म शब्द उपनिषद् में नहीं आता है! वाह!!

बौद्ध धर्म के दोनों मतों में मैं महायान को अधिक प्राचीन मानता हूँ। माया का सिद्धान्त ऋक् संहिता के समान प्राचीन है। श्वेताश्वतर उपनिषद् में 'माया' शब्द का प्रयोग है, जो प्रकृति से विकसित हुआ है। इस उपनिषद् को कम से कम मैं बौद्ध धर्म से प्राचीन मानता हूँ।

बौद्ध धर्म के विषय में मुझे कुछ दिनों से बहुत सा ज्ञान हुआ है। मैं इसका प्रमाण देने को तैयार हूँ कि—

(१) शिव-उपासना अनेक रूपों में बौद्ध मत से पहले स्थापित थी, और बौद्धों ने शैवों के तीर्थस्थानों को लेने का प्रयत्न किया, परन्तु असफल होने पर उन्होंने उन्हींके निकट नये स्थान बनाये, जैसे कि बोधगया और सारनाथ में पाये जाते हैं।

(२) अग्निपुराण में गयासुर की कथा का बुद्ध से सम्बन्ध नहीं है—जैसा कि डॉ० राजेन्द्रलाल मानते हैं—परन्तु उसका सम्बन्ध केवल पहले से ही वर्तमान एक कथा से है।

(३) बुद्धदेव गयाशीर्ष पर्वत पर रहने गये, इससे यह प्रमाण मिलता है कि वह स्थान पहले से ही था।

(४) गया पहले से ही पूर्वजों की उपासना का स्थान बन चुका था, और बौद्धों ने अपनी चरण-चिह्न-उपासना में हिन्दुओं का अनुकरण किया है।

(५) प्राचीन से प्राचीन पुस्तकें भी यह प्रमाणित करती हैं कि वाराणसी शिव-पूजा का बड़ा स्थान था, आदि आदि।

बोधगया से और बौद्ध साहित्य से मैंने बहुत सी नयी बातें जानी हैं। चारु से कहना कि वह स्वयं पढ़े तथा मूर्खतापूर्ण मतों से प्रभावित न हो।

मैं यहाँ, वाराणसी में अच्छा हूँ और यदि मेरा इसी प्रकार स्वास्थ्य सुधरता जायगा, तो मुझे बड़ा लाभ होगा।

बौद्ध धर्म और नव-हिन्दू धर्म के सम्बन्ध के विषय में मेरे विचारों में क्रान्तिकारी परिवर्तन हुआ है। उन विचारों को निश्चित रूप देने के लिए कदाचित् मैं जीवित न रहूँ, परन्तु उसकी कार्य-प्रणाली का संकेत मैं छोड़ जाऊँगा और तुम्हें तथा तुम्हारे भ्रातृगणों को उस पर काम करना होगा।

आशीर्वाद और प्रेमपूर्वक तुम्हारा,

विवेकानन्द

(श्रीमती ओलि बुल को लिखित)

बेलूड़ मठ,
१४ जून, १९०२

प्रिय धीरा माता,

. . . मेरे विचार से पूर्ण ब्रह्मचर्य के आदर्श को प्राप्त करने के लिए किसी भी जाति को मातृत्व के प्रति परम आदर की धारणा दृढ़ करनी चाहिए; और वह विवाह को अच्छेद्य एवं पवित्र धर्म-संस्कार मानने से हो सकती है। रोमन कैथोलिक ईसाई और हिन्दू विवाह को अच्छेद्य और पवित्र धर्मसंस्कार मानते हैं, इसलिए दोनों जातियों ने परम शक्तिमान महान् ब्रह्मचारी पुरुषों और स्त्रियों को उत्पन्न किया है। अरबों के लिए विवाह एक इकरारनामा है या बल से ग्रहण की हुई सम्पत्ति, जिसका अपनी इच्छा से अन्त किया जा सकता है, इसलिए उनमें ब्रह्मचर्य-भाव का विकास नहीं हुआ है। जिन जातियों में अभी तक विवाह का विकास नहीं हुआ था, उनमें आधुनिक बौद्ध धर्म का प्रचार होने के कारण उन्होंने संन्यास को एक उपहास बना डाला है। इसलिए जापान में जब तक विवाह के पवित्र और महान् आदर्श का निर्माण न होगा, (परस्पर प्रेम और आकर्षण को छोड़कर) तब तक, मेरी समझ में नहीं आता कि वहाँ बड़े बड़े संन्यासी और संन्यासिनियाँ कैसे हो सकते हैं। जैसा कि आप अब समझने लगी हैं कि जीवन का गौरव ब्रह्मचर्य, उसी तरह जनता के लिए इस बड़े धर्म-संस्कार की आवश्यकता—जिससे कुछ शक्तिसम्पन्न आजीवन ब्रह्मचारियों की उत्पत्ति हो—मेरी भी समझ में आने लगी है।

मैं बहुत कुछ लिखना चाहता हूँ, परन्तु शरीर दुर्बल है. . . 'जो मेरी जिस मनोकामना से पूजा करता है, मैं उसको उसी रूप में मिलता हूँ।'[1] . . .

विवेकानन्द



---

१. ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।
मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः ॥गीता ॥४।११॥